करते हैं उससे जैन धर्मका मर्म समझनेमें सर्व साधारणको देर नहीं लगती।

श्री कानजी स्वामी और सोनगढ़, सोनगढ़ और श्री कानजी स्वामी जैसे पर्यायवाची शब्द बन गये हैं। सारा सोनगढ़ श्री कानजी स्वामीसे ओतप्रोत दीखता है। यह दूसरी बात है कि श्री कानजी स्वामी क्या हैं, यानी कानजी स्वामी कोई मुनि नहीं, ऐलक नहीं, क्षुल्लक नहीं और न कोई प्रतिमाधारी व्रती श्रावक ही हैं। पूछने पर वे निष्कपट उत्तर देते हैं कि उन्होंने प्रतिमारूपमें व्रत नहीं लिए हैं। किन्तु श्रावकोचित उचित आचारका पालन करते हुए वे जो कुछ भी प्रतिपादन करते हैं वह दिगम्बर जैन धर्मानुसार है। यह डर कि उनके उपदेशसे लोग देवपूजा, गुरु-उपासना, व्रत आदि करना छोड़ देवेंगे, कोरा डर मात्र ही है। विचार तो कीजिए कि जो लोग पापकी क्रिया—आहारसंज्ञा, भयसंज्ञा, मैथुनसंज्ञा और परिग्रहसंज्ञा छोड़ने या कम करनेके लिए तैयार नहीं, वे उनका पवित्र उपदेश सुनकर पुण्यकी क्रिया कैसे छोड़ देवेंगे, अर्थात् त्रिकालमें नहीं छोड़ेंगे। लगभग पांच वर्ष पूर्व जब श्री कानजी स्वामी सम्मेद शिखरकी तीर्थयात्राके समय सिवनी पधारे थे, तब दो पहरके समय ससमूह मंदिरजीमें प्रार्थना करते समय जितनी तल्लीनताके साथ भक्तिमें डूबते हुए मैंने उन्हें देखा है वैसा किसी दूसरेको नहीं देखा। फिर वे बालब्रह्मचारी हैं, सचित्त वस्तु खाना तो दूर रहा, उसका स्पर्श तक नहीं करते, अल्प वस्त्र रखते हैं, शुद्ध नियमित आहार लेते हैं, स्थान-स्थान पर अनेक दिगम्बर जैन मंदिरोंका निर्माण कराया है, सैकड़ों जिन बिम्बोंकी प्रतिष्ठा कराई हैं, हजारों बन्धुओंको दिगम्बर जैन धर्ममें दीक्षित किया है, सम्मेद शिखर और गिरनार आदिकी तीर्थयात्रा की है, सोनगढ़में श्राविका ब्रह्मचर्याश्रम और विद्यार्थीगृहकी स्थापना की है, लाखों जैन पुस्तकोंका प्रकाशन करा रहे हैं, आपके उपदेशसे चालीसों कुमारियोंने ब्रह्मचर्य व्रत लिया है।

जहाँ गुजरात, सौराष्ट्रमें तथा समस्त जैनोंमें अनेक वर्षोंसे केवल व्यवहार धर्मकी चर्चा और आचरणका ही विवेचन अध्ययन, अध्यापन तथा उपदेश होता आ रहा था वहाँ श्री कानजी स्वामीने निश्चय-अध्यात्मकी ओर जैनोंकी दृष्टि फेर कर महान् कार्य किया है इससे इंकार नहीं किया जा सकता। मैं तो कहूँगा कि पूरे जैन समाजको उनका उक्त कार्योंके लिए आभार मानना चाहिए। इस पवित्र भावनाके साथ मैं उनका अन्तःकरणपूर्वक न केवल अभिनन्दन करता हूँ, किन्तु यह भावना करता हूँ कि वे चिरकाल तक आत्मस्वरूप पवित्र जैन धर्मका प्रकाश करते रहें।

सुमेरचन्द कौशल बी. ए., एल. एल. बी., सिवनी

---

# हे स्वामी अभिनन्दन

स्वामी हमें सम्यक्त्वका अमृत पिला रहे ।
भव-वृक्षकी मिथ्यात्व जड़ोंको हिला रहे ।।टेक।।

ऐसा है कौन जो नहीं हो सौख्यका इच्छुक ।
चाहे अमीर हो गरीब सन्त या भिक्षुक ।।
'पुरुषार्थ करो' कर रहे व्रत दान तप सभी ।
उसका स्वरूप क्या है न समझे थे हम कभी ।।
पुरुषार्थ अकर्तृत्वकी संधि मिला रहे ।।स्वामी०।।१।।

'पत्ता हिला पत्तेसे' सहज ज्ञान कराया ।
अभ्यास वश हम चीखे कि वायुने डुलाया ।।
अनवस्था दोष देख गुरु प्रश्न बनाया ।
वायुको किसने ? 'किसने'को फिर किसने हिलाया ।।
कहना पड़ा कि पत्ते ही पत्ते हिला रहे ।।स्वामी०।।२।।

जो भी नई गवेषणा हो साथ दे दिया ।
ईथरको हमने झटसे धर्म द्रव्य कह दिया ।।
सापेक्षवाद भ्रमको अनेकांत कह दिया ।
स्याद्वाद-कथन-दृढ़ताको ढुलमुल बना दिया ।।
निरपेक्ष अनेकांत सुमन तुम खिला रहे ।।स्वामी०।।३।।

समझे न पाप-पुण्यकी है एक इकाई ।
पापोंकी तरह पुण्यकी नहीं होली जलाई ।।
निर्दोष स्वात्मा पर दया रंच न आई ।
'अहिंसा हि परमो धर्म'की झंडी ही फिराई ।।
दे धर्म-दृष्टि मूल भूल तुम हिला रहे ।।स्वामी०।।४।।

तथोक्त पठित मस्त करें धर्म-समन्वय ।
हीरेको काँच कहनेमें करते नहीं संशय ।।
जिनमार्ग अन्य मार्गमें है पूर्ण विपर्यय ।
पर पढ़ते समयसार में वेदांतका निर्णय ।।
कुछ दिग्गजोंको आप ही मुकाबिला रहे ।।स्वामी०।।५।।

निश्चय बिना व्यवहारकी कथनी है इस प्रकार ।
घटना न घटे कहना कि यह उसका गवाहदार ।।
घटनाके बिना साक्षीकी चर्चा ही निराधार ।

साक्षीको कर्ता कहना तो है न्याय पर प्रहार ॥
ये भूल ऐसी काटी कि न सिलसिला रहे ॥स्वामी०॥६॥
'नर-भवको देव तरसें' यह शास्त्र रही बात ।
अनुभूत करा गई तेरी वाणीकी करामात ॥
संयमका न होना महा अपराध लग रहा ।
इस भवको नहीं चूकूँ यही भाव जग रहा ॥
मेरा मुनित्व संघमें या एकला रहे ॥स्वामी०॥७॥
गुरुदेव हम पर आपका उपकार है अगम ।
है उसको व्यक्त करनेमें जिनवाणी ही सक्षम ॥
नव जन्म दे बनाया मुझे सिद्धका नन्दन ।
'दीर्घायु हों' है भावना, हे स्वामी! अभिनन्दन ॥
मुझ मंद क्षयोपशमको भी वाणी झिला रहे ।
स्वामी हमें सम्यक्त्वका अमृत पिला रहे ॥स्वामी०॥८॥

—प्रेमचन्द जैन एम. कॉम, सनावद

## अभिनन्दन

अध्यात्म जगतके अग्रदूत तुमको है मेरा अभिनन्दन ।
श्रद्धाके सुमन चढ़ा करके हम करते हैं तेरा वन्दन ॥
अणुबमके भौतिक युगमें अध्यात्म शंख बजाया है ।
विषयोंके भोगी मानवको धर्मध्यान सिखलाया है ॥
समयसारके तुम ज्ञाता हो, हमें कराते आस्वादन ।
तेरी दिव्य साधनाको लख करते तेरा अभिनन्दन ॥

—केवलचन्द पाण्डया, गुना

## स्वयं करो कल्याण स्वयंका

तूने शोधा पंथ स्वयंका राह सरल जगकी कर डाली ।
छोटीसी वयमें तप धारा ज्ञान-किरण अन्तरमें डाली ॥
जैसे सूर्य अकेला ही निज पंथ सहज तय कर लेता है ।
स्वालम्बी जीवन तेरा भी जगको यह शिक्षा देता है ॥
स्वयं करो कल्याण स्वयंका पहिचानो निजके आतमको ।
त्याग तपस्या करो विधिसे पा जाओगे परमातमको ॥

—कैलाशचन्द शाह, खण्डवा

# मंगल-कामना

आजसे दो हजार वर्ष पूर्व अध्यात्मतत्त्ववेत्ता आचार्य कुन्दकुन्द हुये थे। जब ये शैशवकालमें पालनेमें झूलते थे तब इनकी माता "शुद्धोऽसि बुद्धोऽसि निरंजनोऽसि, संसारमायापरिवर्जितोऽसि" गीत गाकर और थपकियाँ देकर बालक कुन्दकुन्दको सुलाती थीं। इन लोरियों और थपकियोंका यह प्रभाव पड़ा कि बालक कुन्दकुन्द भगवान् महावीरकी वाणीके प्रतीक बन गये और उन्होंने वह अध्यात्म-गंगा प्रवाहित की कि जिसके द्वारा जन-जनका मन आनंद, संतोष एवं शांतिसे भर गया।

वह भी एक युग था और आजका भी एक युग है। वह ऐसा युग था जिसमें भगवान् कुन्दकुन्दने समयसार, प्रवचनसार, नियमसार, रयणसार, पंचास्तिकाय और अष्टप्राभृत आदि अनेक आध्यात्मिक ग्रन्थोंकी रचना कर विश्व-कल्याणार्थ भगवान् महावीरकी वाणीके रूपमें जो अनुपम एवं बेजोड़ साहित्यसेवा की वह "यावच्चन्द्रदिवाकरौ" अजर-अमर रहेगी। आ. कुन्दकुन्दको शास्त्रारंभके पूर्व मंगलाचरणमें गणधरदेवकी तरह स्मरण किया जाता है। ऐसा क्यों? आ. कुन्दकुन्द न तो भगवान् महावीर ही थे और न गौतम गणधर ही। फिर भी मंगलाचरणमें उनका स्मरण किया जाता है? कारण स्पष्ट है। क्यों कि जो कार्य गणधरोंने किया था वही आ. कुन्दकुन्दने किया है। अतः उन्हें कलिकाल सर्वज्ञ तक कहा जाता है।

### दो हजार वर्ष पूर्वकी पुरातन कृति—

दो हजार वर्ष पूर्व जिस शुद्धोऽसि, निरंजनोऽसि की गूँज थी या वातावरण था वही गूँज और वही वातावरण आज भारतवर्षीय जैन समाजको प्राप्त हुआ है। यह सौभाग्य एवं आनंदकी बात है। पर इसके मुख्य कारण कौन हैं? इस प्रश्नके समाधानमें हमारे लिये केवल एक ही उत्तर मिलता है कि "पूज्य श्री कानजी स्वामी।" यदि पू. कानजी स्वामी न होते तो आज हमें शुद्ध अध्यात्मतत्त्वके न तो दर्शन होते और न उसके प्रति हमारा कोई आकर्षण ही होता। इस कालमें कानजी स्वामीने जो मानवसमाजका कल्याण किया है और कर रहे हैं वह इस युगकी एक अश्रुतपूर्व और अभूतपूर्व घटना है।

एक स्थानकवासी साधु शुद्ध दिगम्बर जैनधर्मको स्वीकार कर एक दिन अध्यात्मवादका प्रचार करेगा ऐसी किसीको कल्पना तक न थी। कहते हैं 'कोयलोंमें हीरा उपजता है।' सचमुच कानजी स्वामीके संबंधमें ऐसा ही हुआ है। जिस सोनगढ़का कोई नाम तक नहीं जानता था, जिस सौराष्ट्र प्रान्तमें दिगम्बर जैन शब्द सुननेको नहीं मिलता था; वही सोनगढ़ अब कानजी स्वामीके निवाससे एक स्वर्णपुरी हो गया है और सैकड़ों दि. जैन कुटुम्ब अपना आवास बनाकर वर्षोंसे वहां रहने लगे हैं। वहां नित्य प्रति मेला सा लगा रहता है। लगता है जंगलमें मंगल हो गया है।

## विदेशोंमें स्वाध्याय मंदिर—

सोनगढ़ अब केवल भारतमें ही प्रसिद्ध नहीं हैं किन्तु उसकी प्रसिद्धि विदेशों तक पहुँची है। प्रसन्नताका विषय है कि नैरोबी (पू. अफ्रीका) में भी दि. जैन स्वाध्याय मंदिरकी स्थापना होकर उसका कार्यारंभ हो गया है। भारतके अनेक शहरोंमें तो स्वाध्याय मंदिर स्थापित हो ही गये हैं, जहां हजारों मुमुक्षुगण अध्यात्मकी चर्चा कर आत्मस्वभावको परखनेका प्रयत्न कर रहे हैं।

जिस सौराष्ट्रके अन्दर दि. जैन धर्मानुयायियोंका शताब्दियोंसे अभाव था वहीं आज दर्जनों दि. जैन मंदिर और हजारों दि जैन भाई बहिन हैं। जिस सोनगढ़में कुछ नहीं था वहाँ अब सब कुछ है। सोनगढ़का अणु-अणु आध्यात्मिकतासे ओत-प्रोत है। रंगून, बर्मा, लंका, आफ्रिका आदि स्थानोंके लक्षाधीश कुटुम्ब सोनगढ़में रहकर अध्यात्मका पान कर रहे हैं।

## सोनगढ़की अपूर्व भक्ति—

यह सब कुछ हमारे लिये क्या बतला रहा है? हमसे क्या कह रहा है? हमारे लिये क्या प्रेरणा दे रहा है? इन सबका उत्तर है-महिमावन्त पुण्यशाली युगपुरुष युगप्रर्वतक पूज्य कानजी स्वामी। जब सीमंधर जिनालयमें सामूहिक भक्ति होती है तब वहां समा बंध जाता है, लोग भक्तिके समय तक अपने आपको भूल जाते हैं, उन्हें दूसरा ही अनुभव होने लगता है।

श्री कानजी स्वामीके मुमुक्षुओंके साथ भक्ति करते समय भक्तिरूपी गंगाका जो प्रवाह प्रवाहित होता है वह सोनगढ़को छोड़कर अन्यत्र कहीं भी दृष्टिगोचर नहीं होता। ऐसी अनुपम भक्तिको देखकर हमारे हृदयमें जो आनन्द एवं शांतिका अनुभव होता है उसे शब्दोंमें नहीं बांधा जा सकता।

## निष्पक्ष सन्त—

दुःख यह है कि हममेंसे कुछ भाई आदर्श संतस्वभावी ऐसे युगपुरुपका विरोध कर रहे हैं। हम इतने अनुदार हैं, इतने अकर्मण्य हैं; इतने अक्षम हैं कि हम नहीं चाहते कि कानजी स्वामी शास्त्राधारसे जो कुछ कह रहे हैं उसका प्रचार हो। हम उनके प्रचारको न तो देख सकते हैं और न सुन ही सकते हैं यह हमारे समाजका दुर्भाग्य ही है। किन्तु मैं तो इसे सौभाग्य ही मानूँगा कि वे स्थानकवासीसे दि. जैन हुए। यदि वे किसी अन्य समाजमें होते और अध्यात्मवादका प्रचार करते तो उनका नाम आज विश्वमें प्रख्यात होता। भगवान् महावीरस्वामीके सिद्धान्तोंको रबरकी तरह ताननेमें ही हमने जैनत्व मान लिया है। क्या कहें, किससे कहें, कुछ समझमें नहीं आता।

**गंभीर संत—**

दूसरी ओर कानजी स्वामी हैं जो सागरकी तरह उदार, पृथ्वीकी तरह क्षमाशील एवं गंभीर हैं। यद्यपि आपका पिछले १० वर्षसे एक दल द्वारा प्रबल विरोध हो रहा है और विरोधमें अभी तक पुस्तकें, ट्रेक्ट, परचे छपानेमें समाजके हजारों रुपया स्वाहा हो रहे हैं, फिर भी विरोध तो पूर्ववत् जारी है। पर कानजी स्वामी तपे तपाये पारखी एवं अनुभवी संत हैं। आप भूलकर भी वैर-विरोधमें नहीं पड़े, यहां तक कि उन्होंने अपने मुखसे उफतक न की। निरन्तर अपनी रचनात्मक प्रणालीमें संलग्न हैं। विरोधका उत्तर न देना, विरोधी चर्चाओंमें पड़कर अपने समयका दुरुपयोग न करना और विरोधको एक वीर पुरुषकी तरह क्षमारूपी ढालसे जीतनेमें संलग्न रहना यह उनकी अपनी विशेषता है। सचमुच वर्तमान युगमें पूज्य स्वामीजीके समान इतना गंभीर उदार दूसरा सन्त नहीं है। मैंने अभी तक इतना विशिष्ट उदार सन्त देखा भी नहीं। आप कभी ऐसा लिख दीजिये कि अमुक साधु बीसपंथका प्रचार कर तेरहपंथको अनुपादेय बतलाते हैं। तब आपको साधु और उनके अनुयायियों द्वारा लेखरूपमें ही नहीं, ट्रेक्टरूपमें भी कटु उत्तर मिलेगा। यह है हमारे साधुओंका पंथवादका समर्थन। यद्यपि कानजी स्वामी शुद्ध तेरहपंथी हैं फिर भी उन्होंने कभी किसी पंथका समर्थन या विरोध नहीं किया। ऐसा तो वही कर सकता है जो पंथवादकी दलदलसे ऊपर उठा हो।

**विरोध तो तीर्थंकरोंका भी हुआ—**

युगस्रष्टा प्रजापति प्रजापालक तीर्थप्रवर्तक भगवान् ऋषभदेवके पौत्र मारीचिकुमारने भग० ऋषभदेवके ही समक्ष ३६३ कुवादियोंका खुला प्रचार किया। पर भ. ऋषभदेवकी दिव्यध्वनिमें मरीचिका विरोध दृष्टिगोचर नहीं होता। उन्होंने अपनी दिव्य एवं अनुपम देशना द्वारा मात्र वस्तुका वास्तविक स्वरूप जनताके समक्ष रखा। मैं यह संकेत करते हुए अपार आनन्दका अनुभव करता हूँ कि इस युगमें पूज्य कानजी स्वामी भी इन भगवन्त द्वारा प्रदर्शित मार्गका ही अनुकरण कर रहे हैं।

कदाचित् कानजी स्वामी वाद-विवादमें, उत्तर-प्रत्युत्तरमें या वैर-विरोधमें पड़ जाते तो उनका आज जो स्थान है, जो गौरव है वह उन्हें प्राप्त न होता। लोगोंने विरोध तो महात्मा गांधीका भी किया और आज विभिन्न राजनैतिक पार्टियाँ हमारे देशके महामान्य पं. जवाहरलाल नेहरूका भी विरोध कर रही हैं। इन दोनों नेताओंने विरोधियोंको उत्तर तो दिये पर उन विरोधियोंके प्रति विरोधकी भावना नहीं रखी। पर कानजी स्वामीने तो अपने विरोधका कोई उत्तर ही नहीं दिया। स्पष्ट है कि इस जगह स्वामीजी गांधीजी और नेहरूजीकी अपेक्षा अधिक गंभीर एवं उदारचेता सिद्ध हुए।

**उदात्तचरित स्वामीजी—**

जन्मसे ही आपके जीवनका झुकाव आत्मतत्त्वकी खोजकी ओर रहा है। जन्मसे ही

आप आत्म-तत्त्वका संस्कार लाये हैं और उसी तत्त्वकी खोजमें आपका सतत प्रयत्न चालू है। यह मानवपर्याय आत्म-कल्याणके लिए मिली है। यदि मानव पर्यायमें यह नहीं किया तो मानव पर्याय निरर्थक है। ऐसी उदात्त प्रेरणा हमारे मुमुक्षु भाई बहिनोंको आपकी रचनात्मक प्रणालीसे मिली है और मिल रही है।

**स्वामीजीका उपदेश—**

आपका सतत यही उपदेश रहता है कि अपने आपको पहचानो। जड़-चेतनकी यथार्थ भिन्नता समझकर उससे होनेवाली भूलोंको सुधारकर-दूर कर सम्यक्त्व और भेदविज्ञानकी प्राप्ति करो। अनादि कालसे यह जीव शरीर और इन्द्रियोंके पोषणमें ही लगा है। इसके सिवाय उसने और कुछ नहीं किया। फलस्वरूप उसे निर्बाध, निराकुल, अचिन्त्य, मोक्षस्वरूप सच्चा आत्मसुख प्राप्त नहीं हुआ।

संसारी जीवकी परमें आत्मबुद्धि और कर्तृत्व बुद्धि चली आ रही है। इस कारण यह अपने स्वरूपको भूला हुआ है। जिस प्रकार हिरण कस्तूरीकी सुगन्ध प्राप्त करनेके लिये जंगलमें इतस्ततः दौड़ता है और उसीमें अपने प्राण गँवा देता है। पर उसे कस्तूरी प्राप्त नहीं होती। अगर उसे इतना ज्ञान हो जाये कि कस्तूरी तो मेरे अन्दर ही है तो वह जंगलमें न दौड़कर अपनी नाभिमें रहनेवाली कस्तूरीको प्राप्त कर चिन्तामुक्त हो जाय। उसी प्रकार जीव कर्तृत्वबुद्धिमें मस्त होकर निराकुल सुख प्राप्त करना चाहता है जो असंभव है। निराकुल सुखकी प्राप्ति तब तक नहीं हो सकती जब तक कर्तृत्वबुद्धिका त्याग न किया जाये। मोक्षका दरवाजा सम्यक्त्वरूपी चाबीसे ही खुलता है। अतः उसे प्राप्त करना चाहिये।

**आत्माकी खोज—**

२४ वर्षकी अवस्था भरी हुई जवानी होती है। इस अवस्थामें संसारी जीव कंचन-कामिनीमें मस्त रहता है। किंतु स्वामीजीने इसी अवस्थामें संसारको त्याग कर स्थानकवासी सम्प्रदायमें साधुपदकी दीक्षा लेकर संप्रदायसम्बन्धी कठोर चारित्रका पालन किया। उस समय आप चोटीके स्थानकवासी साधु थे। शास्त्रोंका अभ्यास आप सूक्ष्मतासे करते रहे। फिर भी उससे आपको परितोष नहीं हुआ। होनी तो कुछ और ही थी। एक दिन आपको दिगम्बर जैन सम्प्रदायका परमागमस्वरूप समयसार ग्रन्थराज हाथ लग गया। आपको मार्गदर्शन मिला। फलस्वरूप आप समयसार (आत्मा) में ही रम गये। सम्वत् १९९१ का वह दिन चिरस्मरणीय है जब आपने स्थानकवासी सम्प्रदायकी मुखपट्टी आदि त्यागकर दिग० जैनधर्मको स्वीकार किया।

**सब धन्य हो गये—**

वह उमराला ग्राम और आपके माता-पिता आप जैसे पुत्ररत्नको प्राप्त कर धन्य हो गये। पूज्य माताजीने ऐसे लालको प्रसव किया जिसने अपने दिव्य तेजसे हजारों भाई बहिनोंके अंधकार व्याप्त हृदयोंको ज्योतित एवं प्रकाशित किया। सब धन्य हो गये।

**सादर आमंत्रण—**

सोनगढ़स्थित सीमंधर जिनालयकी ध्वजा पवनमें लहराती हुई लोगोंको सहर्ष आमन्त्रित करती है—भाईयो! आओ, यहां चलनेवाली अध्यात्मचर्चा और पूज्य स्वामीजीके स्वानुभूतिपूर्ण उपदेशोंसे आपको शांति मिलेगी। आप अपनी जड़त्व बुद्धिको भूलकर सही मार्गका दर्शन करो। इससे सोनगढ़ अब स्वर्णपुरी न रहकर स्वर्गकी अमरावतीपुरी बन गया है। जो लोग स्वामीजीका विरोध करते हैं उन्हें चाहिए कि वे एक बार आकर स्वामीजीका प्रवचन अवश्य सुनें।

**सन्तोंकी दृष्टिमें—**

गोस्वामी संत तुलसीदासजीके शब्दोंमें कानजी स्वामीका वर्तमानरूप है—

तनकर मनकर वचनकर देत न काहू दुक्ख।
तुलसी पातक झरत हैं देखत उनको मुक्ख॥

संत हृदय नवनीत समाना, कविन कहा पर कहहि न जाना।
निज परिताप द्रवे नवनीता, पर दुख द्रवहि सो संत पुनीता॥

एक संस्कृतज्ञ कविके शब्दोंमें—

गुणाः कुर्वन्ति दूतत्वं दूरेऽपि वसतां सताम्।
केतकीगंधमाघ्राय स्वयमायान्ति षट्पदाः॥

एक हिन्दी कविके शब्दोंमें—

जिसका जगदुपकारमें मिटता है अस्तित्व।
उसके ही व्यक्तित्वको कहते हैं व्यक्तित्व॥
कष्ट कटंकोंमें खिला जिनका जीवन फूल।
मिली सर्वदा उन्हींको यशोगंध अनुकूल॥

स्वतंत्र सौराष्ट्रके भूतपूर्व मुख्य मन्त्री एवं राष्ट्रीय कॉंग्रेस (महासभा) के भूतपूर्व अध्यक्ष श्रीमान् यू. एन. ढेबर महोदयके शब्दोंमें—'अपने राष्ट्रकी सच्ची विभूति तो श्री कानजी स्वामी जैसे सच्चे महात्मा ही हैं। आपने आध्यात्मिक सत्य मार्गको बतलाकर भारत देशका महान् उपकार किया है।' श्री ढेबरभाईने आपका उपदेश कई बार सुना है। राष्ट्रपिता महात्मा गांधीजी, माता कस्तूरबा गांधी, श्री महादेव देसाई जो कि पूज्य बापूके दाहिने हाथ ही नहीं अपि तु हृदय थे आदि अनेक नेता-प्रणेताओंने आपका अध्यात्मसे परिपूर्ण उपदेश सुना है। उपदेश सुनकर आप लोग प्रभावित ही नहीं हुए अपि तु कानजीस्वामीको मुक्तकंठसे प्रशंसा भी की।

### सोनगढ़में क्या नहीं है—

सोनगढ़में क्या नहीं है, सभी कुछ तो है। गगनचुम्बी सीमंधर जिनालय, उत्तुंग मानस्तम्भ, विशाल प्रवचनमंडप, महिला विद्यालय, छात्रालय, शिक्षण-शिविर विभाग, प्रकाशन विभाग, आत्मधर्म मासिक पत्र (गुजराती और हिन्दी आवृत्ति), धर्मशाला, भोजनालय। टेप रिकार्डिंग मशीन द्वारा स्वामीजीके प्रवचनोंका संग्रह होकर उनका भारतमें सर्वत्र प्रचारक द्वारा प्रचार होना, स्वाध्याय भवन, सन्त समागम, तत्त्वचर्चा, विद्वत्गोष्ठी, समयका सदुपयोग, स्वामीजीके आध्यात्मिक उपदेशोंका दोबार होना तथा निरन्तर श्रीमान् धीमानोंका आगमन आदि सभी कुछ तो है।

### स्वामीजीकी विशेषता—

ऐसे महान् व्यक्तित्त्वशील पुण्यशाली संतके दर्शनसे मनको शांतिकी प्रेरणा मिलती है। अखंड ब्रह्मचर्यका प्रभाव आपके मुख पर सदा चमकता रहता है। मुखाकृति तेजस्वी एवं आकर्षक है। जब आप एकरस होकर स्वानुभूतिपूर्ण आध्यात्मिक प्रवचन करते हैं तब प्रवचनमें एकाकार-तदाकार होकर जनताको सहज ही अपनी ओर आकर्षित कर लेते हैं। क्या मजाल कि एक छोटासा बालक भी प्रवचनके समय चूं तक करे। प्रवचनके समय इतनी शांति रहती है इतना आनन्द मिलता है कि श्रोताओंका उपयोग प्रवचनमें ही रम जाता है। सचमुच कानजी स्वामीका अपना निजी व्यक्तित्व है जो जनता पर अपनी गहरी छाप लगा देता है। वे सबके हृदयोंमें छाये रहते हैं यही स्वामीजीकी विशेषता है।

### हीरकजयन्ती महोत्सव—

वि. सं. २०२० वैशाख सुदी द्वितीयाको आप अपने जीवनके ७४ वर्ष पूर्ण कर ७५ वें वर्षमें प्रवेश करेंगे। आपकी इस वर्षग्रंथी पर, पंचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सवके समय भारतकी ऐतिहासिक एवं प्रसिद्ध बम्बई नगरीमें, बम्बईके दिग. जैन मुमुक्षु मंडलकी ओरसे अनेक सांस्कृतिक कार्यक्रमोंके साथ हीरकजयन्ती मनायी जायेगी। यह मंगलप्रद और सुखद समाचार सुनकर किसे हर्ष न होगा!

इसी पावन मांगलिक वेला पर पूज्य स्वामीजीकी सेवामें एक अभिनन्दन ग्रंथ भी सादर समर्पित किया जायगा। पूज्य स्वामीजी २५ वर्ष कम एक शताब्दि (१०० वर्ष) के हो रहे हैं। मेरी हार्दिक मंगल कामना है कि वह दिन शीघ्र प्राप्त हो जब हम स्वामीजीका जन्म शताब्दि महोत्सव हर्ष और आनन्दके वातावरणमें मनायें। २० वीं शदीके अभूतपूर्व आध्यात्मिक संत पूज्य स्वामीजी सुखद जीवन और दीर्घायुके भोक्ता हों। आपके द्वारा मानव समाजका कल्याण होता रहे और आपको शाश्वत, अचिन्त्य, निर्बाध अनंत सुखकी प्राप्ति शीघ्र ही हो। मेरी आन्तरिक ऐसी मांगलिक कामनाओंके साथ आपके चरणोंमें शतशः श्रद्धांजलि सादर समर्पित है।

**ज्ञानचन्द जैन स्वतंत्र, सूरत**

☆

# सर्वोदयी युगनेता

पूज्य श्री कानजी स्वामी जैन समाजकी उन विभूतियोंमें से हैं जिनमें पवित्रता तथा पुण्यके संगमकी बहुलता रही है। शताब्दियोंके उपरान्त मानो एक निधि युगको मिली है, जिसे पाकर युगके सोये भाग्य जाग उठे हैं। उनके जीवनके अंतरंग तथा बहिरंग दोनों पक्ष समानरूपसे समृद्ध हैं। अंतरंग जहाँ उनका अविरल प्रविचारित चेतना-विलास है, वहाँ बहिरंग पक्षमें भी उनका द्रव्य और भाव पुण्य निराला है। भाव-पुण्यकी सर्वोच्च भूमिका तत्त्व-चिंतन तथा तत्त्वविचार है। यह तो मानो उनकी दिनचर्याका अविभाज्य अंग है। निरंतर अभीक्ष्ण ज्ञानोपयोगकी पावन मंदाकिनी बहती है। आगमके गंभीर रहस्य अनेकांतरूपी मथानीसे मथकर ऐसे निकलते हैं मानो गोताखोरने सागरकी गहराईयोंमें से मोती निकाले हों। उनका तत्त्व मात्र आगमके पन्नों पर लिखा नहीं रहा, अनुभूतिकी गहराईमें उतर गया है। जीवनमें उस तत्त्वसंपादनके पीछे एक स्पर्धाजनक कहानी है।

वे ऐसे वातावरणमें जन्मे जहाँ तत्त्वोपलब्धि तो दूर, तत्त्व सुननेको नहीं मिला था। यह भी एक उदयकी विचित्रता रही। वहाँ रहे भी पर मन नहीं माना। इतर जन जहाँ उदयजन्य संस्कारोंको छातीसे लगाकर तदाकार हो जाते हैं वहाँ उन्होंने उन पर ज्ञान-घनका प्रहार किया और एकाकी तत्त्वकी खोजमें निकल पड़े। कोई सहयोगी नहीं, मार्गदर्शक भी नहीं, किंतु पुरुषार्थ उग्र था, अतः स्वयं प्रबुद्ध हो तत्त्वको पा लिया। उन्होंने संपूर्ण लोकसे दृष्टि समेटकर तथा अन्तर्विकल्पोंसे विराम लेकर क्षणभरके लिये भीतर देखा तो द्रव्यकर्म, भावकर्म, नोकर्मके आवरणके भीतर शुद्ध तत्त्व श्रीफलके श्वेत गोले-सा स्वच्छ, अपने अकृत्रिम सौन्दर्य समन्वित किसी मंदिरके उपास्य देवता-सा अत्यन्त रमणीय, स्फटिक-सा निर्विकार, सागर-सा गंभीर और मेरु-सा निष्कंप अपने पूर्ण वैभवके साथ विराजमान था। अपरिमित भौतिक ऐश्वर्योंके स्वामी एक चक्रवर्तीकी अपेक्षा उस तत्त्वको पाकर वे अधिक सुखी हैं। उदाहरण है उनका जीवन उन सबके लिये—तत्त्व जिनकी बपौती रही, सत्य धर्म जिन्हें उत्तराधिकारमें मिला, किन्तु पानीमें भी मीन प्यासा ही रह गया।

बहिरंग पक्षमें उनका द्रव्य पुण्य भी अद्वितीय है। सत्यके आंगणमें एकाकी उनका पदार्पण हुआ। किन्तु आज उनके साथ लाखों हैं। ऐसे विशिष्ट पुरुषोंका योग कचित् और कदाचित् ही मिलता है। उनके कारण स्वर्णपुरी आज स्वावलम्बनका प्रतीक बन गई है। जीवनके किसी क्षेत्रमें सोनगढ़ आज परमुखापेक्षी नहीं है और न कभी रहा है। विद्वान्, वकील, अभियंता, धनकुबेर सभी उस महापुरुषके आश्रममें आकर धन्य हुए हैं। बाह्य जीवनके विकासके दो मूलतत्त्व, प्रतिभा और अर्थ, दोनोंका अनुपम योग सोनगढ़को मिला है। अत्यंत निस्पृह तथा निरीह ये दोनों अपनी सम्पूर्ण शक्तिसे तत्त्वके संपादन तथा प्रसारमें योगदान कर रहे हैं। अतुल आध्यात्मिक साहित्य वहांसे प्रकाशित हुआ है और जो कुछ प्रकाशित हुआ है वह अनेकान्तकी कसौटी पर पहले कसा गया है और फिर प्रकाशित हुआ है।

उनका कान्तिमान् तेजस्वी वदन इस भौतिक युगके विषय-विमुग्ध जीवोंको ब्रह्मचर्यका पुनीत आमंत्रण दे रहा है। दिनचर्या इतनी व्यवस्थित कि समयदर्शक भी उससे हार खाता है। उन्होंने भरपूर यौवनमें भरापूरा घर छोड़ा उस तत्त्वको पानेकेलिये जिसके अभावमें लोक सब कुछ पाकर भी दरिद्र बना रहता है। उसके पीछे उन्होंने उपसर्ग झेले, आपत्तियाँ सहीं, देहको भी नहीं गिना, क्योंकि अनमोल था वह तत्त्व, उसके बिना मानों जीवन निःसार था। अपने संपूर्ण श्रमसे उसे पाकर ही रहे। उनमें तत्त्व प्रतिपादनकी अद्भुत क्षमता है। उनकी वाणी मुक्तिके मूल तत्त्व वस्तु-स्वातन्त्र्यकी निर्भय-निःशंक घोषणा करती है। लोग उनके द्वारा प्रतिपादित तत्त्वका विरोध करते हैं, किंतु विरोधका अहं लेकर अनेक भाई उनके निकट आते ही झुक जाते हैं।

इस धरापर उस महापुरुषका अवतरण एक अद्भुत क्रान्ति लाया है। वे युगपुरुष हैं। हम उन्हें युगपुरुष क्यों न कहें। वर्तमान युगको उनसे एक नई चेतना मिली है। मुक्तिका पथ प्रशस्त हुआ है। अनादिका सुप्त पुरुषार्थ उनकी कल्याणी वाणीका कोमल स्पर्श पाकर आज सचेत हुआ है। हम आज अपनेको पहिचाननेके योग्य हुए हैं। लोग तत्त्वका केवल नाम ही जानते थे और जानते थे उसका बाह्य लक्षण और इतने मात्रसे अपनेको तत्त्वज्ञ कहते थे। तत्त्वका कहीं पता नहीं था। पुण्यने धर्मका चोला पहन रखा था और वह धर्मके सिंहासन पर बैठकर संवर-निर्जराकी सृष्टि करनेका साहस कर रहा था। चारित्र बाह्याचार तथा बाह्य वेशकी संकुचित सीमामें प्रतिबद्ध हो गया था। निमित्त उपादानपर छाया हुआ था। कण-कणमें पराधीनताकी ध्वनि थी और तत्त्व श्वासें गिन रहा था। सच्चे देव, शास्त्र, गुरुका एक रागात्मक विकल्प ही सम्यग्दर्शनके पद पर प्रतिष्ठित कर दिया गया था। कौन जानता था कि सात तत्त्वोंमें शुद्ध निरपेक्ष, निर्भेद और निर्विशेष तत्त्वको जीव तत्त्व कहते हैं और उसीकी निर्विकल्प अनुभूतिमें मंगलमय सम्यग्दर्शनका अवतरण होता है। अनेकान्त तो मानो परस्पर विरुद्ध धार्मिक मान्यताओंका समन्वय करनेके लिये एक बौद्धिक प्राणायाम मात्र रह गया था। वह मात्र वाणीका क्रीड़ास्थल था। जीवनके लिये उसकी कोई उपयोगिता नहीं रह गई थी। सत्यके प्रतिपक्षियोंको रिझानेका एक साधन बनाकर उसकी संपूर्ण प्रतिष्ठाकी ही हत्या कर दी गई थी।

अनेकान्तदर्शन वास्तवमें वस्तुके सही अवलोकनकी एक सही पद्धति है, सही ज्ञान है। प्रत्येक वस्तु अपने स्वरूपमें इस प्रकार प्रतिष्ठित है कि एकसे दूसरेमें कुछ आता-जाता ही नहीं है। अपना उसमें सब कुछ है और परका कुछ भी नहीं है। यह स्व से अस्ति और पर से नास्ति ही उसकी अनेक धर्मात्मकता अर्थात् अनेकांत है। ऐसे अनेकांतिक वस्तुस्वभावको जाननेवाला ज्ञान भी प्रमाण अर्थात् अनेकान्त है। वस्तुको अपने भूत, भविष्य, वर्तमान-संपूर्ण जीवनके क्रिया-कलापोंका एकाधिकार प्राप्त है। किसी भी रूपमें वस्तु परमुखापेक्षी नहीं है। वह सतत अपने क्रिया-कलापोंमें तन्मय है। उसे दूसरेका कुछ

करना ही नहीं है, क्योंकि दूसरेका कुछ भी करनेकी चेष्टामें दूसरेका कुछ होता ही नहीं है। वस्तुका ऐसा स्वरूप ही उसका सौंदर्य है। अगर एक दूसरेका कुछ करने-धरनेकी बात सैद्धांतिकरूपमें स्वीकार कर ली जाय तो कर्तृत्वकी होड़में विश्वव्यवस्था ही समाप्त हो जाय। किन्तु विश्वव्यवस्था तो अनादिसे जीवित है और अनन्त कालतक जीवित रहेगी, क्योंकि वह स्वयं अनेकांतिक है। ऐकान्तिक व्यवस्थामें अनाचार बढ़ता है, असंतोष और अशांति बढ़ती है। 'देह मेरी है, वाणी मेरी है, जगत मेरा है' चेतनाकी यह दृष्टि सभी अनाचरोंकी मूल है। एकान्तिक दृष्टि, जो अपना नहीं है उसके लिये, सवेग आगे बढ़ती है, दूसरेकी सीमाके अतिक्रमणका उपक्रम करती है, किन्तु कुछ हाथ नहीं आता; क्योंकि प्रत्येक वस्तु अपनेमें इतनी परिपूर्ण, साथ ही सुरक्षित है कि उसमेंसे कुछ नहीं निकाला जा सकता। एक वस्तु दूसरी वस्तुमें जा सके तो ही कुछ आदान-प्रदान संभव है। किन्तु यह तो कभी होता ही नहीं है। वस्तुमें न तो एकान्त ही है और न परकर्तृत्व ही है। अज्ञानीकी दृष्टिमें एकान्त है और पर कर्तृत्व है। जैसे एक प्रमत्त हाथी किसी वज्र कपाटसे मस्तक मारकर लोहू-लुहान होकर पीछे भागता है उसी प्रकार अज्ञानी वस्तुके अविचल उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यसे टकरा टकराकर निरंतर आकुल-व्याकुल होता रहता है। ज्ञानी वस्तुके इस स्वरूपको पहिचानता है अतः वह स्वमें ही स्वका निश्चय कर अपनेमें नास्तिस्वरूप पदार्थोंसे अपनी वृत्तियाँ समेटता जाता है। फलस्वरूप रागके बन्धन टूटते जाते हैं। यही मुक्ति है और यही स्वाधीनत्व अनेकान्तका मधुर फल है।

दो विरुद्ध मान्यताओंको एक करना अथवा उनको किसी दृष्टिसे सही मानना अनेकान्त नहीं है। एक कहता है 'तत्त्व नित्य है', एक कहता है 'अनित्य है।' हमने दोनोंको बिना विवक्षाके एक कर लिया, अनेकान्त बन गया। अनेकान्त ऐसी बालक्रीड़ा नहीं है। वस्तु स्वभावसे ही अस्ति-नास्ति, नित्यानित्यादि अनन्त-धर्मात्मक है। उसे एक धर्मात्मक माननेवाली सभी मान्यताएँ मिथ्या हैं। जैसे अनंत असत्योंको मिलानेसे एक सत्य नहीं बन सकता उसी प्रकार अनन्त असत्य मान्यताओंके मिश्रणसे अनेकान्त नहीं बन सकता। वर्तमानमें अनेकान्तका सही स्वरूप तथा उसका सही उपयोग प्रयोग हमें अपने चारित्रनायक पूज्य श्री कानजीस्वामी जैसे महापुरुषसे मिला है।

चारित्रके क्षेत्रमें लोग उनकी आलोचना भी करते हैं। वे चारित्र धारण क्यों नहीं करते ? किन्तु यह प्रश्न करते समय लोग यह भूल जाते हैं कि चारित्र कुछ बाह्य निवृत्ति और कुछ बाह्य प्रवृत्तियोंका द्राविड़ी प्राणायाममात्र नहीं है। वह तो वीतराग निर्विकल्पक दशा है। ऐसी वीतरागता कभी बलात् नहीं आती। उसका विकास तो क्रमशः होता है। वह सिर पर बोझेकी तरह लादी नहीं जाती। वह तो, वीतराग निर्विकल्पक शुद्ध जीव तत्त्वके आलंबन तथा उसमें रमणतासे उदित होती है। उसके विकास तथा पूर्णताका यही क्रम है। प्रथमानुयोगका संपूर्ण साहित्य इसका साक्षी है।

पूज्य श्री कानजीस्वामी सम्यक्त्वकी ऐसी अनुपम भूमिकामें प्रतिष्ठित हैं। उनका बाह्याचार उससे बहुत आगे है। वे शुद्ध भोजन करते हैं, वे तत्त्व विचार करते हैं। उन्हें स्थानादि तथा पत्र व्यवहारके विकल्प ही नहीं उठते। उनमें ऐसी अनेक विशेषताएं हैं। किन्तु मात्र कषायकी मंदता तथा लेश्याकी विशुद्धताको चारित्र नहीं कहते। चारित्र धारणकी उनमें उत्कट अभिलाषा है। चारित्रधारी भावलिंगी संतोंके दर्शनके लिये वे तड़पते हैं। आत्मसाधक वनवासी सन्तोंका वर्णन करते समय वे आत्मविभोर हो जाते हैं। उस वर्णनमें चारित्रके प्रति उनकी भक्ति, उल्लास तथा उत्साह दर्शनीय होता है।

शताब्दियोंके बाद भी उनकी वाणीमें कुंदकुंदादि महान् सन्तोंकी पावन वाणीका रसास्वाद आता है। सर्वार्थसिद्धि सी स्वर्णपुरीका कण कण आज चैतन्य गीतोंसे मुखरित हो रहा है। संतोंके वाणीके रहस्यका उद्घाटन आज सोनगढ़के एकान्तमें कर रहे हैं। वायुकी तरंगों द्वारा आकाशवाणीकी भांति आज उसका प्रसार हो रहा है। आज सोनगढ़ विश्वमें अध्यात्मविद्याका एकमात्र केन्द्र है। उसे यदि हम अध्यात्मविश्वविद्यालय कहें तो अनुचित न होगा। जड़ताके दास्यकी अनादिकालीन शृंखलाओंको क्रीड़ामात्रमें छिन्न-भिन्न करनेका एक मात्र साधन आज हमें इस महापुरुषके रूपमें अनायास ही मिला है। सातिशय पुण्यशाली किन्तु पुण्यके अतिशयोंसे अप्रभावित इन सर्वोदयी युग-नेतासे आज सारा ही विश्व उपकृत हो रहा है।

मैं अपनी शत सहस्र श्रद्धांजलियां उनके चरणोंमें चढ़ाता हूँ।

'युगल' एम. ए., साहित्यरत्न कोटा

---

## सच्चे मुनि-उपासक

जब कभी स्वामीजी परम पूज्य मुनिराजोंकी आन्तरिक एवं बाह्य दशाका निरूपण करते हैं, स्वयं डोलने लगते हैं। पंचकल्याणक प्रतिष्ठाओंके अवसर पर दीक्षा-कल्याणकके समय पूज्य स्वामीजीके प्रवचन सुननेवालोंको पूज्य स्वामीजीके आन्तरिक भाव तथा आन्तरिक रुचि और मुनिदशाके प्रति उत्कृष्ट भक्तिका भास हुए विना नहीं रहता। स्वामीजी मुनिदशाका वर्णन करते हुए कहने लगते हैं—'हम तो उन महामुनिराजके दासानुदास हैं। उनकी चरण रज भी मस्तक पर चढ़ानेको मिल जावे तो धन्यभाग्य हैं। छटे सातवें गुणस्थानके झूलेमें झूलनेवाले महामुनिराजके दर्शन भी प्राप्त हो जावे तो जीवन सफल है। वह अवसर कब आयगा जब ऐसे मुनिराजोंके साक्षात् दर्शनका लाभ मिलेगा आदि। प्रवचनसारकी चरणानुयोगसूचक चूलिका पर जो पूज्य स्वामीजीके प्रवचन हुए उनके सुननेवालेको उनकी मुनिभक्तिका सहज परिचय प्राप्त हुआ होगा।

तीर्थयात्राके समय प्रत्येक यात्रा स्थान पर उनकी इस मुनिभक्तिका सहज परिचय

मिलता है। जब वे यात्रास्थल पर पूजन, वंदना, भक्ति एवं चरणरज मस्तक पर चढ़ाते हैं तथा उस स्थानका तथा यात्राका महत्त्व सबको समझाते हुए कहते हैं-'यह यात्रा स्थल उन महामुनिराजकी तपोभूमि है। यह उस समयकी स्मृतिको ताजा करती है जब वहां पर वे सिंहवृत्तिधारी महामुनिराज विहार करते थे और आत्मानंदमें डूब जाते थे। डुबकियां लगाते लगाते ऐसे डूबते थे कि फिर उसमेंसे बाहर ही नहीं निकलते थे। वर्तमानमें इसी स्थानकी समश्रेणीसे सिद्धशिलापर इसी स्थानके ऊपर वे आत्मानन्दको भोगते हुए विराज रहे हैं और अनन्त काल तक विराजेंगे। यही है वह अपूर्व स्थान। हमारे लिये उस ओरकी रुचि जाग्रत करनेका एवं उस ओरका पुरुषार्थ बढ़ानेके साधनरूप यह यात्रास्थाल है आदि वचन पूज्य स्वामीजीकी मुनिभक्तिके द्योतक हैं। इस प्रकार श्री स्वामीजी मुनि दशाके परम उपासक आराधक, एवं अनन्य भक्त हैं। मेरा उनके चरणोंमें बार-बार प्रणाम है।

नेमिचंद पाटनी जयपुर

---

## मङ्गल-कामना

अपने जीवनका वह अवसर मैं सर्वश्रेष्ठ मानता हूँ जब मैं पूज्य स्वामीजीके दर्शन एवं उनके प्रवचनका लाभ प्राप्त करने हेतु सोनगढ़ पहुँचा। अनेक प्रकारकी धारणाएँ लोगोंकी सोनगढ़ और सोनगढ़के सन्तके संबंधमें हैं। प्रारम्भके तीन दिन तक स्वामीजीके प्रवचन सुनते हुए मुझे उन्हीं धारणाओंका संस्कार बना रहा। परन्तु जब वस्तुस्वरूपकी यथार्थ व्याख्यानधारामें आत्मदर्शनकी अनुभूति सजग हुई तो अभूतपूर्वसी शान्ति प्राप्त हुई। ऐसा प्रतीत हुआ कि धर्मके धोखेमें धार्मिकताके नाते जो बहुतसा बोझ जीवनके साथ बाँध रखा था वह वास्तवमें भार ही है, जब तक यथार्थ धर्मकी बात, तत्त्वकी बात, वस्तुस्वरूपकी बात समझमें नहीं आती। इसी विचारमें मेरे १२ दिन सोनगढ़में व्यतीत हुए। मैंने अपने जीवनमें उन दिनों नवचेतना प्राप्त की। उसी बीच शिक्षणशिविर चलनेके कारण श्री ब्रह्मचारी खेमचन्द्रजी भाईके सारख, तत्त्वचिन्तनके प्रेरणास्रोत, आत्मोद्बोधक प्रवचन भी सुने। हर्षका पारावार न रहा। श्री वयोवृद्ध तार्किक श्रीरामजी भाईके अजस्र-धाराप्रवाही ज्ञानसागरमें अवगाहन करनेकी क्षमताका अभाव मुझे अपनेमें लगा।

सोनगढ़में ही यह बात मालूम हुई कि इस वर्ष पर्यूषण पर्वमें श्री खेमचन्दभाई इन्दौर जा रहे हैं तो उनके प्रवचनोंका लोभ संवरण न कर सकनेके कारण इन्दौरमें ही पर्यूषण पर्व व्यतीत किया। और इस वर्ष तो दशलक्षणपर्वके समय जबलपुरमें पं. श्री बाबूभाईके पधारनेसे "यस्य देवस्य गन्तव्यं स देवो गृहमागतः" वाली कहावत चरितार्थ हुई।

जैनधर्मके सारभूत तत्त्वको श्रद्धाका विषय बना देनेमें परम पूज्य आध्यात्मिक सन्त कानजी स्वामीने जितना महान् पुरुषार्थ किया है उसे देख कर श्रद्धासे मस्तक उनके चरणोंमें झुक जाता है।

अनाद्यनन्त ज्योतिःस्वरूप अद्वितीय चैतन्यतत्त्वकी त्रिरूपात्मक परिणति सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रके वास्तविक दर्शन सोनगढ़के वातावरणमें ही किये जा सकते है और यह महामना परम पूज्य कानजी स्वामीकी पावन देन है, अतः उनके चरणोंमें शतशः वन्दन करते हुए दीर्घ समय तक वे हमारे बीच विद्यमान रहें ऐसी मङ्गलकामना करता हूँ।

ज्ञानचन्द्र जैन

शास्त्री, काव्यतीर्थ, साहित्यरत्न जबलपुर.

---

## सविनय श्रद्धांजलि

अखंड ज्ञान, आनन्दचैतन्यस्वरूप अपने निज वैभवसे अपरिचित जीवको वर्तमान कालमें सत्पथप्रदर्शक श्री महान् गुरुदेवकी ७५वीं जन्म–जयंतीके उपलक्ष्यमें श्रद्धांजलि समर्पित करते हुए मुझे आज असीम आनन्दका अनुभव होता है।

पूज्य गुरुदेवकी स्याद्वादमय वाणी अनेकान्तात्मक वस्तुस्वभावको प्रकाशित करती हुई संसारमें स्वरूपसे अनभिज्ञ प्राणियोंको चिरकाल तक आलोक देती रहे ऐसी मेरी भावना है।

मोहनलाल पाटनी, कलकत्ता ७

---

## अविस्मरणीय संस्मरण

सोनगढ़में श्री मानस्तंभ प्रतिष्ठा-महोत्सव श्री स्वामीजीके तत्त्वावधानमें पूर्ण विधि-विधानके साथ हो रहा था। प्रत्येक कार्य पूर्णतः नियमित एवं व्यवस्थितरूपसे बहुत शांतिके साथ होते हुए देखकर हृदय आल्हादित हो उठा।

दीक्षा (तप) कल्याणकके दिन भगवानका वनविहारदृश्य तो आत्मस्पर्शी था। इसी पुनीत प्रसंग पर स्वामीजीने स्वयं भगवानकी केशलुंचन क्रिया की। तदनन्तर उनका वैराग्यपूर्ण हृदयस्पर्शी प्रवचन हुआ। उसकी सुखद स्मृति जीवनमें आज भी प्रमोद उत्पन्न कर देती है। बाह्य-अभ्यंतर सर्व परिग्रहसे रहित, छट्टे-सातवें गुणस्थानमें झूलते हुए निर्जन वनमें निवास व विहार करते हुए सिंहवृत्तिके धारी दि० जैन मुनीश्वरोंकी आदर्श तपोमय साधना तथा उत्कट आत्मपुरुषार्थका भावपूर्ण विशद विवेचन करते हुए हर्षातिरेकके कारण आँसूकी झलक स्पष्ट दृष्टिगत हो रही थी। सहस्रों श्रोतागण रोमांचित हो उठे—ओह कितना मर्मस्पर्शी विवेचन, मानो स्वामीजी तत्काल ही प्रशंसनीय आदर्श निर्ग्रन्थ पद पर आरूढ़ होनेके लिये तत्पर हों। प्रवचनमें जब स्वामीजीने 'अपूर्व अवसर एवो क्यारे आवशे' तथा 'कब मैं निर्ग्रन्थ स्वरूप धारण करूँगा' पदोंका विश्लेषण किया, श्रोताओंकी हृदयतंत्रीके तार हिल गए। 'दिगम्बर जैन

संतोंकी जय' के नादसे वन गूँज उठा। 'धन्य हो, धन्य हो' का स्वर चहुँ ओरसे सहज ही उठता हुआ वातावरणमें छा गया।

आज भी स्वामीजीका स्मरण करते हुए वही आशा और विश्वास हृदयमें प्रतिष्ठित किए हूँ कि कब जीवनमें वह घड़ी प्राप्त हो जब भारतकी इस आध्यात्मिक संत आत्माको निर्ग्रंथ लिंग धारण किए हुए देखकर जीवनमें विशेष स्फूर्ति एवं प्रेरणा प्राप्त कर सकूं। श्री स्वामीजीकी हीरक जयन्तीके पुनीत अवसर पर वे चिरकाल तक मुमुक्षु जनोंकी अपने उपदेशामृतकी वर्षाद्वारा चिर पिपासाको शान्त करते रहें यह भावना है।

हीराचन्द वोहरा, B. A. LL. B., बजबज

---

## आदर्श महापुरुष

जिन्होंने, इस कलिकालमें सद्धर्मका सच्चा स्वरूप समझाकर हम लोगोंका अनन्त उपकार किया। इस भौतिक युगमें आध्यात्मिक आत्मरसमें स्वयं डुबकी लगाते हुए भी जिन्होंने अपनी पावन वाणीके द्वारा आत्मरसकी पावन गंगा बहाई, जिसका रसपान कर अगणित मुमुक्षु भाई आत्मतत्त्वको प्राप्त करनेमें सफल हो रहे हैं, वे हैं हमारे आदर्श महापुरुष पूज्य श्री कानजी स्वामी। हमारी हार्दिक भावना है कि वे चिरकालतक हमारे बीच विद्यमान रहकर हमें मुक्तिका पथ दर्शाते रहें।

(समाजभूषण) मोतीलाल चौधरी, अशोकनगर (म. प्र.)

---

## जयवन्त वर्तो

हे परम कृपालु गुरुदेव! आपके परम अनुग्रहसे स्वरूपमें रुचि हुई। परम वीतराग स्वभावके प्रति परम निश्चय आया, कृतकृत्य होनेका मार्ग ग्रहण हुआ, जन्म-जरा-मरणादि सर्व दुःखोंका अत्यन्त क्षय करनेवाली अंतःसंबोधनकी अपूर्व दृष्टि प्राप्त हुई।

हे गुरुवर! आपके वचन इस पामरको स्वरूप अनुभव करानेमें परम उपकारभूत हुए हैं, वीतराग पुरुषोंका मूल मार्ग आपश्रीने अनंत कृपा करके इस सेवकको बतलाया है। कैसे हैं आपश्री, जिनके संकल्प-विकल्पकी मंदता हुई है, जिनको पंच विषयोंसे विरक्त बुद्धिके अंकुर प्रगट हुए हैं, जिन्होंने क्लेशके कारण निर्मूल किये हैं, अनेकान्त दृष्टियुक्त सम्यक् एकान्त दृष्टिको जो आश्रयणीय करते हैं, जिनकी मात्र एक शुद्ध आत्मतत्त्व पर दृष्टि है, ऐसे श्री परम प्रतापी गुरुदेव सदा जयवन्त वर्तो।

उस अनंत उपकारका प्रत्युपकार करनेमें यह सेवक सर्वथा असमर्थ है। 'आप सदा निस्पृह हो', जिससे मैं मन-वचन-कायकी एकाग्रतासे आपश्रीको अत्यन्त भक्तिभावसे नमस्कार

करता हूं। आपकी परम भक्ति और वीतराग पुरुषके मूल धर्मको परम उपासना मेरे हृदयमें सदा अखंड जाग्रत रहे, यह भावना है वह सफल हो। इस विश्वमें आपश्री सर्व काल जयवन्त वर्तो, जयवन्त वर्तो।

बालमुकुन्द जैन सेन्ट्रल बैंक आफ इण्डिया लि., देहली

---

## अध्यात्मयोगी स्वामीजी

श्री पूज्य भगवान् महावीर स्वामीके बाद वर्तमान समयसे लगभग २००० वर्ष पूर्व महान् आचार्य श्री कुन्दकुन्दाचार्यदेव अवतीर्ण हुए, जिन्होंने श्री समयसार आदि ग्रन्थोंकी रचना प्राकृत भाषामें की। अनुमानतः उनके एक हजार वर्ष बाद श्री आचार्य अमृतचन्द्रदेवने पधारकर भगवान् कुन्दकुन्ददेवके रत्न अक्षरोंमें संस्कृतमें कलश निर्माण कर मोती पिरो दिये। अनुमानतः एक हजार वर्ष बाद ही भव्य जीवोंके हृदय कमलमें अध्यात्म-सरिताकी धारा बहानेवाले वर्तमानमें परम्पराके द्योतक श्री पूज्य अध्यात्म महान् संत श्री कानजी स्वामी भारतवर्षकी पवित्र भूमि सोनगढ़(सुवर्णपुरी)में बिराज रहे हैं। संवत २००६ में मैं प्रथम बार मानस्थंभके पंच कल्याणकके अवसर पर सोनगढ़ गया। स्वामीजीके अमृतमय प्रवचन सुनकर हृदयके तार झनझना उठे। मुझे ऐसा लगा कि जैसे अमूल्य वस्तु मिली हो। जैनदर्शनके महान आचार्योंने सम्यग्दर्शनको बतानेके लिये विशाल सरस्वतीकी रचना की है। उस अनुपम निधिको इतनी सरलतापूर्वक समझाना स्वामीजीके अपूर्व ज्ञानकी झलक व मुमुक्षु जीवोंका परम सौभाग्य ही है।

सर्वज्ञकी श्रद्धाके बिना सम्यग्दर्शन नहीं होता और सम्यग्दर्शनके बिना सर्वज्ञकी सच्ची पहिचान नहीं होती। धर्मका मूल सम्यग्दर्शन है। वस्तु-स्वरूपका निर्णय अवश्य करना चाहिये। एक द्रव्य दूसरेका कुछ फेरफार नहीं कर सकता, सब द्रव्योंकी पर्यायें क्रमबद्ध हैं, उपादानकी योग्यताकी सामर्थ्यसे कार्य होता है। कार्यके समय निमित्त होता ही है। व्यवहार अभूतार्थ व निश्चय भूतार्थ है। और इन्हीं मूल तत्त्वोंका भेद विज्ञान सहित हृदयंगम करना सच्चा पुरुषार्थ है, ऐसे अध्यात्मके गहन विषयोंको अति रोचक सहज रूपसे जब स्वामीजी समझाते हैं तब हृदय गद्‌गद होकर स्वतः नत मस्तक हो जाता है। मुझे स्वामीजीके प्रवचनोंसे नई प्रेरणा मिली। परिणामस्वरूप यथासम्भव प्रत्येक वर्ष सोनगढ़ जाकर शिक्षणवर्गमें सम्मिलित होता हूं।

'सपूतके पांव पालनेमें ही नजर आते हैं'–यह कहावत आपके अध्यात्मप्रवण जीवनको चरितार्थ करती है। आपके ही पुनीत सान्निध्यसे सोनगढ़ तीर्थधाम बन गया है।

राजकोटके सुप्रसिद्ध एडवोकेट व जैनधर्मके महान् पंडित श्री रामजीभाई प्रमुख सर्व-पारिवारिक व्यवसायसे मुंह मोड़कर स्थायी रूपसे स्वामीजीके निकट सम्पर्कमें ऐसे शोभते हैं, जैसे सूर्यकिरणोंका सान्निध्य पाकर विकसित कमल शोभता है।

सम्यग्दर्शनको व्याख्या करते समय जो उद्गार स्वामीजीके प्रगट होते हैं वे स्वामीजीके सम्यग्दर्शनप्राप्तिकी घोषणा करते हैं। मेरी जैन धर्मके प्रेमियोंसे प्रार्थना है कि वे सोनगढ़ पधारकर देशनालब्धि प्राप्त करें।

७५ वां जन्मोत्सव हीरक जयंतीमहोत्सवके पावन सुअवसर पर ज्ञानके पुंज अध्यात्मयोगी पूज्यश्री कानजी स्वामीके पदकमलोंमें नमस्कार कर अति श्रद्धापूर्वक श्रद्धांजलि अर्पित करता हूं।

लक्ष्मीचन्द बरैया, लश्कर

---

## वर्तमान युगकी महान विभूति

महाविनाशके भय और आशंकासे आच्छादित इस युगमें एक ऐसे विशुद्ध आध्यात्मिक संतकी हीरक जयन्ती मनाना, जिसके पास भौतिक दृष्टिसे कुछ भी नहीं है और जो केवल आत्मिक शक्तियोंको ही अपना सर्वस्व मानता है, एक महान् ऐतिहासिक महत्त्वकी बात है।

किन्तु महान् दुखकी बात है कि आजका भारतीय समाज, मुख्यतः जैन समाज, अपनी प्राचीन गौरवमयी आध्यात्मिक संस्कृतिको भूलकर भौतिकवादकी चकाचौंधसे न केवल आकृष्ट ही हुआ है वरन् उसकी ओर अपना सब कुछ भूलकर सरपट भागा जा रहा है। फिर भी सम्पूर्णतः निराश होनेकी आवश्यकता नहीं, क्योंकि आज भी हमारे बीच यथार्थ ज्ञानसूर्यकी एक जाज्वल्यमान किरणके रूपमें एक ऐसा महान् व्यक्तित्व विद्यमान है जो हमें शाश्वत सुख-शान्तिके मार्गका दिग्दर्शन प्रभावशाली रूपमें करा रहा है।

जो आत्मा निःस्पृही है, जिसका अपने आत्मिक गुणोंके अतिरिक्त और कुछ भी नहीं है और जो निरन्तर राग द्वेषकी कालिमाको धोकर अपनी आत्माको स्वच्छ और निर्मल बनानेके कार्यमें ही संलग्न है, ऐसे महान् व्यक्तित्वको इस बातसे कोई मतलब नहीं कि कौन उनकी आलोचना करता है और कौन उनकी हीरक जयन्ती मनाता है। पूज्य स्वामीजीकी हीरक जयन्तीका यह अपूर्व आयोजन वास्तवमें हमारी उन पवित्र भावनाओं और विचारोंका प्रतीक है जो पूज्यश्रीके माध्यमसे हमारे हृदयमें जाग्रत हुई हैं। पूज्य स्वामीजीकी आत्मस्पर्शी वाणी द्वारा हमें अपने वास्तविक स्वरूपका मात्र ज्ञान ही नहीं हुआ है वरन् अपने उस अनन्त ज्ञान-दर्शनमयी पदको प्राप्त करनेकी अपूर्व आकांक्षा भी हमारे हृदयमें उत्पन्न हुई है। उसीको अधिकाधिक दृढ़ करने और सत्य पथकी ओर निरंतर अग्रसर होते रहनेकी सत्प्रेरणा प्राप्त करनेके प्रयास स्वरूप ही हम पूज्य स्वामीजीकी जयन्ती इतने अधिक उत्साहपूर्ण वातावरणमें मना रहे हैं।

यह भी एक संयोगकी ही बात है कि आपका जन्म दिगम्बर कुलमें नहीं हुआ तथा आपने अपने प्रारम्भिक जीवनमें स्थानकवासी सम्प्रदायके एक सर्वाधिक प्रभावशाली साधुपदको

प्रतिष्ठित किया। किन्तु वहां भी आपकी आत्माको शान्ति नहीं मिली। संयोगवश आपका परिचय भगवान कुन्दकुन्दाचार्य द्वारा प्रणीत समयसार, प्रवचनसार आदि महान् आध्यात्मिक ग्रन्थोंसे हुआ और उस समय उनका गम्भीर अध्ययन करनेके पश्चात् आपने अनुभव किया कि वस्तुस्वरूपका यथार्थ प्ररूपण यदि कहीं है तो वह केवल दिगम्बर शास्त्रोंमें ही है। आत्मोन्नतिके पथिकको आत्माके उत्कर्षका सत्य मार्ग मिल गया। आपने उसी समय प्रगट रूपमें दिगम्बरत्वको स्वीकार किया। इस परिवर्तनकालमें आपको अनेक प्रकारके भौतिक लालच दिये गये, अनेक प्रकारसे आतंकित भी किया गया, किन्तु सत्य मार्गका यह महान् पथिक अपने परिवर्तित यथार्थ मार्ग पर हिमालयकी भाँति अडिग रहा। यह भी कम आश्चर्यकी बात नहीं कि अपने पूर्व प्रधानाचार्यके विशेष गौरवपूर्ण पदको ठुकरा कर आपने जिस दिगम्बरत्वको स्वीकार किया उसी दिगम्बर समाजके अधिकांश विद्वानों एवं प्रतिष्ठित व्यक्तियों द्वारा आपका घोर विरोध किया गया किन्तु मोक्षमार्ग के असाधारण राहीको पूर्वोक्त बाधायें भी विचलित न कर सकीं।

आपने अधिकाधिक दिगम्बर शास्त्रोंके अध्ययन द्वारा–सर्वज्ञदेवद्वारा कथित वस्तुतत्त्वको आत्मसात् कर मानवसमाजके कल्याण हेतु जैनधर्मके महत्त्वपूर्ण गूढ़तम विषयोंका विवेचन अपनी ओजस्वी वाणीद्वारा अत्यंत सरल रूपमें जनसाधारणके समक्ष रखा। आपकी कल्याणमयी वाणीको सुनकर अनेक श्रोताओंने वस्तुतत्त्वका यथार्थ ज्ञान प्राप्त किया और सहस्रोंकी संख्यामें स्त्री-पुरुषोंने एक मात्र सत्य मार्ग दिगम्बरत्वको सहर्ष स्वीकार किया। यह हमारी समाजके लिये बहुत ही हर्षकी बात है कि जहां गुजरात एवं सौराष्ट्र प्रान्तमें दिगम्बरत्वका सम्पूर्ण रूपसे लोप हो चुका था, आज हजारोंकी संख्यामें दिगम्बर जैन भाई एवं बहिनें दृष्टिगोचर हो रहे हैं। वहां कई भव्य एवं विशाल दिगम्बर जैन मन्दिरोंका भी निर्माण हो चुका है। दिगम्बरके प्रचार एवं प्रसारकी यह पवित्रधारा आज भी अच्छे रूपमें प्रवाहित हो रही है। कहनेकी आवश्यकता नहीं कि आज दिगम्बर धर्मकी जो आशातीत एवं सर्वांगीण प्रभावना हुई है और हो रही है उसका एक मात्र श्रेय पूज्य श्री कानजी स्वामीको ही है।

विद्वत्ताकी दृष्टिसे जब हम विचार करते हैं तो प्रतीत होता है कि बहुत काल बाद पूज्य श्री कानजी स्वामी ही ऐसे व्यक्ति हुये हैं, जिन्होंने दिगम्बर जैन शास्त्रोंके मर्मको भलीभांति हृदयंगम किया है। यह निर्विवाद सत्य है कि आज जैन समाजमें शास्त्रस्वाध्यायके द्वार तत्त्वज्ञान प्राप्त करनेकी जो प्रवृत्ति बढ़ रही है वह पूज्यश्रीकी ही सद्प्रेरणाका प्रतिफल है। संभवतः हम इस बातसे अपरिचित नहीं हैं कि पंडित टोडरमलजीके पश्चात् समाजमें शास्त्रस्वाध्यायकी प्रवृत्तिका निरन्तर ह्रास होता गया, जिसका परिणाम यह हुआ कि जैन समाज न केवल अपने महत्त्वपूर्ण सिद्धान्तोंसे वंचित रहा वरन् उसमें अज्ञानवश अनेक विपरीत मान्यताओं एवं धारणाओंका जन्म होता गया जो आज से कुछ वर्ष पूर्व तक समाजमें फलती

फलती रहीं। सौभाग्यवश एक महान् क्रान्तिकारी आत्माके रूपमें पू. श्री कानजी स्वामीका अभ्युदय हुआ। जिन्होंने अपनी सरस किन्तु निर्भीक वाणी द्वारा समाजमें एक महत्त्वपूर्ण क्रान्तिको जन्म दिया। जिसके फलस्वरूप समाजने उक्त आत्मघाती भूलको अनुभव किया। हर्षकी बात है कि पूज्यश्रीकी अलौकिक प्रेरणाको प्राप्त कर समाजमें पुनः शास्त्रस्वाध्याय द्वारा वस्तुस्वरूपको समझनेकी अभिरुचि जाग्रत हुई और परिणामस्वरूप अनेक मिथ्या मान्यताओं एवं धारणाओंसे हमको मुक्ति मिली। जैसे जैसे और अधिक स्वाध्यायकी रुचि बढ़ेगी; समाज उतना ही अधिक सत्य मार्गकी ओर अग्रसर होता जायगा। स्पष्ट है कि आजसे कुछ वर्ष पूर्व तक हम जैन होते हुये भी जैनत्वसे दूर होते जा रहे थे। किन्तु पूज्यश्रीका ही यह परम उपकार है कि हम आज उन आत्मघाती प्रवृत्तियोंका परित्याग कर आत्मकल्याणकी ओर अग्रसर होनेका प्रयास कर रहे हैं।

पूज्यश्रीके विरोधियोंका मुख्य आक्षेप यह है कि आपके प्रवचनोंमें मुख्यतः निश्चय धर्मका ही प्ररूपण होता है और व्यवहार धर्मको अर्थात् दया-दान-व्रत आदि शुभ भावोंको हेय बताया जाता है। संसारी गृहस्थ जीवोंको तो व्यवहार धर्मका उपदेश ही उपादेय है, अन्यथा व्यवहार धर्मका सर्वथा लोप हो जायगा।

जब हम उक्त शंका पर गंभीर एवं निष्पक्ष दृष्टिसे विचार करते हैं तो स्पष्ट प्रतीत होता है कि यह न केवल निराधार आक्षेप है वरन् वास्तविकताके भी सर्वथा विपरीत है। वस्तुतः धर्मके यथार्थ स्वरूपका ज्ञान न होना ही भव भ्रमणका मूल है। जिनेन्द्र भगवानने स्पष्ट कहा है कि 'वत्थुसहाओ धम्मो' आत्माका स्वभाव ही धर्म है। विश्वके समस्त दर्शनोंसे जैन दर्शनकी यही एक महान् विशेषता है कि उसने जड़ शरीरकी क्रियाओंको तो क्या आत्माके शुभ भावोंको भी उसका वास्तविक धर्म नहीं माना है। दुर्भाग्यवश हम जैन धर्मानुयायी भी आजसे कुछ वर्षों पूर्व तक अपने महान् आचार्योंके अमूल्य उपदेशोंको भूलकर दया-दान-व्रत आदि शुभ भावों तथा विवेक शून्य जड़ शरीरकी क्रियाओंमें ही धर्म माने हुये थे। पूज्य श्रीने हमें अपनी इस मिथ्या मान्यताका परिज्ञान कराया। रूढ़िवादियोंके द्वारा प्रबल विरोध किये जाने पर भी केवल मानव कल्याणकी भावनासे प्रेरित होकर आपने हमें धर्मकी सत्य परिभाषाका ज्ञान कराया। आपने बताया कि सत्य एक ही होता है। निश्चय धर्म और व्यवहार धर्म इस प्रकार धर्म दो नहीं हैं। निश्चय धर्म ही एक मात्र यथार्थ धर्म है। व्यवहार धर्म तो उपचरित है, जो वस्तुतः धर्म नहीं है, किन्तु प्रयोजनादि वश उसमें धर्मका उपचार किया जाता है। हमारे पूज्य आचार्योंने तत्त्वदृष्टिसे निश्चय धर्मको संवर-निर्जरा तत्त्व तथा व्यवहारको आस्रव-बंध तत्त्व कहा है। इसी प्रकार हेय और उपादेयकी दृष्टिसे भी उन्होंने निश्चयको उपादेय तथा व्यवहारको हेय कहा है।

पूज्य स्वामीजीके आध्यात्मिक प्रवचनोंकी सर्वाधिक विलक्षणता यह है कि आप कभी भी श्रोताओंसे किसी वस्तुके त्याग करनेका अथवा कोई व्रत आदि ग्रहण करनेका आग्रह नहीं

करते। किन्तु आपके प्रवचनोंमें शुद्धात्माके स्वरूपका तथा हमारी वर्तमान पर्यायका इतना मार्मिक एवं हृदयस्पर्शी चित्रण होता है कि श्रोतागण उसी समय आत्मविभोर हो जाते हैं। उनके हृदयमें अपने शुद्ध स्वरूपको प्राप्त करनेकी तीव्र आकांक्षा जाग्रत हो जाती है और पर पदार्थोंके प्रति सहज उदासीनताका भाव उत्पन्न हो जाता है। आपके अलौकिक प्रवचनोंका ही यह शुभ परिणाम है कि अभीतक अनेक नवयुवक भाई एवं बहिनोंने आत्मकल्याण हेतु अखंड ब्रह्मचर्य व्रतको ग्रहण किया है। देशके बड़े-बड़े व्यापारी, डाक्टर एवं वकील आदि भी पूज्य श्रीके सानिध्यमें बैठकर अपने शेष जीवनका अधिकांश भाग आत्मकल्याणकी साधनामें व्यतीत कर रहे हैं। साथ ही अपनी सम्पत्तिके अधिकांश भागका सदुपयोग धर्म प्रभावनामें कर रहे हैं।

प्रायः यह कहा जाता है कि शिक्षा व्यक्तिको धर्मसे विमुख बनाती है। किन्तु पूज्य श्रीके प्रवचनोंने इस कल्पनाको निराधार सिद्ध किया है। हम स्पष्ट देखते हैं कि आज शिक्षित वर्ग भी स्वामीजीसे विशेष प्रभावित हुआ है। आत्माकी बात आत्माको अवश्य ही स्पर्श करती है। जिसे एक बार भी आपके प्रवचन सुननेका अवसर मिलता है फिर चाहे वह शिक्षित हो अथवा अशिक्षित इतना प्रभावित होता है कि फिर आपके प्रवचन सुननेका एक भी अवसर खोना नहीं चाहता। उसे तत्क्षण यह अनुभव होता है कि आत्माका वास्तविक स्वरूप तो यही है जिसे उसने अभी तक कभी और कहीं भी नहीं सुना है।

आपके अनूठे व्यक्तित्व एवं अलौकिक आत्मिक तेजका ही यह प्रभाव है कि जो भी आपके सम्पर्कमें आता है वह उसी समय आपका श्रद्धालु हो जाता है।

जैन सिद्धांतके प्रचारकी आपकी शुभ भावनाके फलस्वरूप ही सोनगढ़में दि. जैन महा-मुमुक्षुमंडलकी स्थापना हुई। पूज्यश्रीसे प्रेरणा एवं मार्गदर्शन प्राप्त करते हुये आज उक्त मुमुक्षु महामंडल एवं भारतकी विभिन्न शाखाओंके द्वारा जैन तत्त्वज्ञानके प्रचारका कार्य बहुत ही सुव्यवस्थित एवं सराहनीय रूपमें हो रहा है। तत्त्वज्ञानमें अभिवृद्धि करनेवाली बहुमूल्य पुस्तकें आज लागतसे भी कम मूल्य पर उपलब्ध हो रही हैं। पूज्य स्वामीजीके प्रवचनोंका टेपरिकार्डिंग किया जाता है। इससे सबको यह सौभाग्य प्राप्त हुआ है कि पूज्यश्रीसे सैकड़ों मील दूर होते हुये भी हम उनकी अमृतमयी वाणीसे पूरा-पूरा लाभ उठा रहे हैं। वर्षमें दो बार सोनगढ़में पूज्य स्वामीजीके सानिध्यमें जैनदर्शन शिक्षणशिविरका आयोजन किया जाता है। जिनमें जैनदर्शनके अत्यंत गूढ़ एवं गंभीर विषयोंका बहुत ही सरल रूपमें अध्ययन कराया जाता है। साथ ही इस अवसर पर पूज्य स्वामीजीके अमूल्य प्रवचनोंको भी सुननेका सौभाग्य प्राप्त होता है।

पूज्य स्वामीजी उन महान् आत्माओंमेंसे हैं जो न केवल अपना ही कल्याण करते हैं वरन् जिनके द्वारा अनेक भव्य जीवोंका भी आत्मकल्याण होता है। पूज्यश्रीका जैन समाज ही नहीं वरन् समग्र मानव समाज पर जो महान् उपकार है उसे वस्तुतः शब्दोंमें अंकित नहीं किया जा सकता। यदि वास्तवमें हमारे हृदयमें पूज्य स्वामीजीके प्रति श्रद्धा है और हम उनके

महान् उपकारोंसे उऋण होना चाहते हैं तो हमारा यह आवश्यक कर्तव्य है कि हम पूज्य श्रीके द्वारा प्रतिपादित शान्ति एवं सुखके संदेशको विश्वके कोने-कोनेमें फैलायें और स्वयं उस सत्य मार्गका अनुसरण करते हुये संसारके अन्य जीवोंको भी उस पर अग्रसर होनेकी प्रेरणा प्रदान करें।

अन्तमें मैं अपने और भोपालके मुमुक्षु भाइयोंकी समस्त श्रद्धालु भावनाओंको पूज्यश्रीके पवित्र चरणोंमें अर्पित करता हुआ हृदयसे कामना करता हूँ कि पूज्य श्री चिरकाल तक हम संसारी जीवोंको तत्त्वज्ञानका रसास्वाद कराते रहें, ताकि हम जैसे दुखी एवं अज्ञानी जीव आपके द्वारा आत्मकल्याणकी सत्प्रेरणा निरन्तर प्राप्त करते रहें।

सूरजमल जैन
दि. जैन मुमुक्षु मंडल, भोपाल

---

## मार्गद्रष्टा स्वामीजी

श्रद्धेय ! आपकी ८५ वीं जन्म जयन्तीके इस पुनीत अवसर पर हम सनावदके समस्त आबाल वृद्ध अपने श्रद्धा-सुमन अर्पित करते हुए अपने आपको कृतकृत्य अनुभव कर रहे हैं। हे सत्यान्वेषी ! 'जो सत्य है वह मेरा है' यह कथन यदि सही रूपमें कहीं चरितार्थ हो रहा है तो उसके मूर्तिमान प्रतीक आप हैं। पंथका पक्ष, यशका प्रलोभन, सत्ता-प्रतिष्ठाकी चाह जिसके पग नहीं डगमगा सकी, लौकिक प्रलोभन जिसका पथ अवरोध न कर सके, समस्त अपने परायोंका विरोध जिसकी वाणीको कुंठित नहीं कर सका ऐसे हैं आप। हे युगपुरुष ! आप पूर्णताकी ओर अडिग, अचल, अनवरत चले जा रहे हो। हे क्रांतिदूत ! प्रभु वीरकी देशना और भगवान् कुंदकुंदकी वाणीके हार्दको आत्मसात् कर धर्मके जिस शाश्वत यथार्थ स्वरूपको विश्वके समक्ष प्रस्तुत किया है उससे न केवल धर्मके छलसे होनेवाली मिथ्या धारणाओंपर कुठाराघात हुआ है, अपि तु समस्त जैन जगतमें एक वैचारिक क्रान्ति उत्पन्न हो गई है। हे कृपालु ! आपने त्रस्त मानवको अपनी उस अक्षय निधिका साक्षात्कार करा दिया है, जिसके समक्ष विश्वकी महान्से महान् विभूति बड़ेसे बड़ा ऐश्वर्य नगण्य है। आपके कोमल एवं करुणार्द्र हृदयसे प्रस्फुटित वाणी श्रोताओंकी हृत्तंत्रीको सहसा परिस्पंदित कर देती है। हे गुरुवर्य ! अध्यात्मके तलस्पर्शी गूढ़ भावोंको सरस एवं तरल रूपमें रखनेकी जो अद्भुत क्षमता और अबोध मूढ़ प्राणियोंको सन्मार्ग दर्शनकी उत्कट अभिलाषा आपकी वाणीमें सुननेको प्राप्त हुई वह अन्य बिरले ही संतोंमें पाई जाती है।

हमारी यह भावना है कि पूज्य श्री कानजी स्वामी चिरकाल तक हमारे बीच रहें और आपके द्वारा प्रज्वलित मशालका पावन आलोक मार्गद्रष्टा बन कर हम भूले भटकोंका मार्ग सदा सर्वदाके लिये प्रशस्त करता रहे।

सदस्य, मुमुक्षु मंडल, सनावद

## शत-शत वन्दन

श्री परम कृपालु गुरुदेवकी हम बालकों पर सदासे अपार कृपा रही है। उन्होंने हमें संसारसे पार होनेका उपाय बतला कर हमारा महान् उपकार किया है। इस हेतु हमारा उनके चरणोंमें शत-शत बन्दन।

कँवरलाल सनावद

---

## वे स्वयं समयसार हैं

संयोगवश अथवा हमारे सद्भाग्यसे परम पूज्य श्री कानजी स्वामीके दर्शन करने, सत्संग में रहने एव उनके उपदेशामृत पान करनेका शुभ अवसर हमें कई बार मिला है और अवर्णनीय आनन्द प्राप्त हुआ है। उनके दर्शनोंसे ऐसा प्रतीत होता है मानो वे स्वयं समयसार हैं।

कल्याणके सर्वश्रेष्ठ निमित्त भगवान् सर्वज्ञ वीतरागदेव हैं। उन्होंने सर्व प्रकारके कर्म शत्रुओंको पराजित कर अपनी आत्माके सर्वश्रेष्ठ हितका साधन किया है। उन परमात्माके वचन ही शरणभूत हो सकते हैं। अज्ञान, अल्पज्ञता और राग द्वेषसे पीड़ित प्राणी उन्हींकी शरण लेकर अपना उद्धार कर सकते हैं ऐसे वीतराग भगवानके द्वारा निरूपित मार्ग ही वस्तुका यथातथ्य निरूपण करनेवाला है। उसमें जाति, कुल और पर्यायका कोई भेद नहीं। जो समझे और यथानुरूप आचरण करे वही उनका अनुयायी है। उन्ही सर्वज्ञदेवकी वाणीका प्रसाद श्री परमपूज्य कानजी स्वामीको प्राप्त हुआ है, अतएव स्वामीजीके द्वारा प्रतिपादित सत्यका अनुभव निःसन्देह प्राणी मात्रके लिये कल्याणकारी है।

हँसमुख आकृति, शांत स्वभाव और तेजस्वी प्रतिमा तो आपकी है ही, नियमित दैनिक चर्या और प्रत्येक कार्य ठीक समय पर करनेकी प्रवृत्ति भी आपकी विशिष्ठ है। आपका एक क्षण भी व्यर्थ नष्ट नहीं होता। उपदेशके समय अत्यन्त सूक्ष्म विषयको भी सरल और सरस शैलीसे श्रोताओंको प्रिय सम्बोधनोंके साथ आप भलीभाँति समझा देते हैं। श्रोतागण भी आपके श्रीमुखसे बहती हुई पावन ज्ञान-गंगामें अवगाहनकर आत्मविभोर हो उठते हैं।

जिन्होंने स्वयं तत्त्वज्ञान तथा निजआत्माको भलीभाँति समझ लिया है और जो जिज्ञासुओंको सत्यका दिग्दर्शन कराते रहते हैं एवं भूले भटके अल्पज्ञ मानवोंको सही मार्ग दिखाते हैं ऐसे इस युगके परमोपकारी महान् संत परम पूज्य श्री कानजी स्वामीकी ७५ वीं मंगल वर्षगांठ पर हम शत शत वंदन करते हुए हृदयसे कामना करते हैं कि जन-जन आपके अध्यात्मवादके सत्य मार्गसे लाभान्वित होकर निज कल्याण करे।

भगवानदास शोभालाल सागर

# अनोखा व्यक्तित्व

बम्बईके उपनगर दादरमें वहाँकी सहृदय जैन समाजने इस युगके महान् आध्यात्मिक संत श्री कानजी स्वामीका ७५ वाँ जन्मोत्सव बड़े समारोहसे मनानेका आयोजन किया है; यह सुनकर मुझे भी उत्साह हुआ कि पूज्यश्रीके चरणोंमें सादर श्रद्धाञ्जलि अर्पित करूँ।

जैन धर्म किसीकी बपौती नहीं है। वह तो प्राणिमात्रका धर्म है। नृशंस शेर, भील, नौला, शूकर, अंजन चोर जैसे जीव भी स्वरूपको पहिचान कर सुख प्राप्त कर लेते हैं और कुलपरम्पराके जैन भी भेदज्ञान प्राप्त किये बिना अनन्त भव तक भटकते हैं। दि० जैनधर्मके कट्टर विरोधी विद्यानन्दिस्वामी, इन्द्रभूतिके जीवोंने अपने चिरकालीन एकान्त पक्षपातका त्याग करके देवागमस्तोत्र या त्रैकाल्यं द्रव्यषट्कं आदि श्लोक मात्रका रहस्य पाकर साधकदशा प्राप्त की। ऐसे उन निकट संसारी जीवोंमें एक जीव श्री कानजी स्वामी हैं, जिन्होंने अध्यात्मरसके स्रोतको वेग देनेवाले भगवान् कुन्दकुन्द आचार्यके ग्रन्थराज श्री समयसाररूपी सागरमें डुबकियाँ लगाकर अनेक भाव रत्नोंको ढूँढ़कर तथा अपनी हृदय मंजूषामें भरकर मुक्त हस्तसे भव्य जीवों को अपनी भावभरी वाणीद्वारा वितरितकर अतीव प्रशंसनीय कार्य किया है।

मैं प्रायः प्रतिवर्ष ग्रीष्मावकाशमें उनके स्वानुभवपूर्ण उपदेशामृतका पिपासु बनकर सोनगढ़ जाता हूँ। करीब ४० दिन ठहरता भी हूँ। मुझे तो वहाँ उनके आदर्श जीवनकी पवित्र झलकियाँ अमित तोष उपजाती हैं। आपने अपनी प्रखर प्रतिभासे भौतिक युगकी अन्धकारमय जगती तलपर दबी हुई अध्यात्मधाराको प्रवर्तित कर उसमें नवजीवन भरा है, जिसके फल स्वरूप भारतके हर कौनेमें निश्चयके साथ व्यवहारधर्मके पालनेका रहस्य प्रकट हुआ है। शान्ति एवं संतोषके मानसरोवररूप इस महापुरुषके पास बाहरी विघ्न बाधाओंकी चिन्ता न करके मैं ही क्या, आफ्रिका आदि विदेशोंसे भी अनेक मुमुक्षुरूप हंस स्वानुभवरूप मुक्ताओंको चुगनेके लिये आते हैं और परम संतोष प्राप्त करते हैं।

जिनके अनुग्रहसे ही आज प्रातःस्मरणीय आचार्यकल्प पं. टोडरमलजी द्वारा बताई गई निश्चय और व्यवहारकी संधिके अनुसार निर्भयताके साथ प्रतिपादन करनेवाले और सुननेवाले अनेक जीव दृष्टिगोचर हो रहे हैं। स्थान स्थान पर स्वाध्यायमंडल स्थापित किये जा रहे हैं। जिनमें अनेक मान्य ग्रन्थोंका बड़ी तत्त्व जिज्ञासापूर्वक अनेक भाई-बहिन अध्ययन एवं स्वाध्याय करते हैं। श्रावण और गर्मीके दिनोंमें सोनगढ़में लगनेवाली क्लासोंमें तो पाश्चात्यधारामें बहनेवाले अनेक नवयुवक नवयुवतियोंको सुयोग्य सदाचारी अध्यापकों द्वारा शिक्षा दिलवाकर जैनधर्मकी महती प्रभावना कर रहे हैं, जो बड़े बड़े विश्वविद्यालयोंसे भी नहीं हो सकती।

इस अध्यात्मधाराकी पावन गंगाका शुद्ध मिष्ट शीतल जल आस्वादन करनेको मिला जिससे प्रभावित होकर ऊंची शिक्षा प्राप्त अनेक धनकुबेरोंकी वयस्क कन्याएँ सादा जीवन बिताकर अपने मनुष्य जन्मको सफल बना रही हैं।

मैं अन्तःकरणपूर्वक भावना करता हूँ कि श्रद्धेय श्री कानजी स्वामीकी ७५ वीं वर्षगांठ सार्थक हो और वे चिरकालतक पाँचवें परम पारिणामिक भावका सदैव प्रकाश करते रहें। मैं श्रद्धावनत होकर उनके चरणोंमें श्रद्धाञ्जलि अर्पित करता हूँ।

देवचन्द्र जैन साहित्याचार्य, सहारनपुर

---

## मंगल-कामना

जीवनके कुछ ऐसे क्षण होते हैं जो भुलाये नहीं भूलते। इस दृष्टिसे पूज्य श्री कानजी स्वामीके दर्शन और संनिधिका क्षण मेरे लिए सबसे अधिक मूल्यवान् है। जैन परम्परामें वे इस कालकी सबसे महान् विभूति हैं। वे युगपुरुष हैं। उनके पवित्र उपदेशों और संनिधिको प्राप्त कर मेरे समान असंख्य प्राणियोंको सन्मार्गका दर्शन हुआ है। जब बम्बईमें श्री भगवान् सीमन्धर स्वामीके पंचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सवके समय मैंने उनके सर्व प्रथम दर्शन किये तो तत्काल भांप लिया कि ये हम संसारी इतर जनोंसे विलक्षण कोई अपूर्व विभूति हैं। इसके बाद कई दिनों तक दोनों समय मैं उनके सम्यक् उपदेशोंका पान करता रहा। इससे मुझे निश्चय हो गया कि वे उपदेश इतर जनों द्वारा दिये गये उपदेशोंके समान कोई साधारण उपदेश नहीं हैं। वे करुणासे प्रत्येक श्रोताको भर देते हैं और आत्मप्राप्तिके सम्यक् मार्गका निर्देश करते हैं। ऐसी स्फुट वाणी सुननेके लिए बड़ा भाग्य चाहिए।

ऐसे महापुरुषके अल्पकालीन समागमसे मनमें यह भाव बार-बार आने लगा कि यदि एकबार इस युगपुरुषके संघके साथ चरण मेरे घरमें पड़ जाँय तो मेरा और मेरे कुटुम्बका जन्म सफल हो जाय। अपनी इस जिज्ञासा वश मैंने इस दिशामें प्रयत्न चालू किया। मालूम हुआ कि कुछ काल बाद ही संघ सहित पूज्यश्री गुरुदेवका बुंदेलखण्डकी तीर्थयात्राके लिए प्रयाण होनेवाला है और उस समय पूज्यश्री खैरागढ़ वेदी प्रतिष्ठाके समय पधारेंगे। यह समाचार जानकर मेरे हर्षका पारावार न रहा। तत्काल मैं श्रद्धेय पूज्य श्री पं. फूलचन्दजीको साथ लेकर पूज्य महाराजश्रीके चरणोंमें उपस्थित हुआ। मुझे पूरी तरहसे निवेदन करनेमें संकोच हो रहा था कि पूज्यश्रीने मेरे अभिप्रायको समझ कर बड़े स्नेहसे मेरे घरको पुनीत करनेकी स्वीकृति दी। मै धन्य हो गया। मुझे अपने घरमें ऐसे महापुरुषके आतिथ्यका लाभ तो मिला ही। साथ ही मेरी जीवन नौका भी मार्ग पर आ गई। मैं ऐसी पवित्र विभूतिका मंगल-गान किन शब्दोंमें करूँ। यही मंगल कामना है कि वे अपने मोक्षमार्गोपयोगी उपदेशों द्वारा मेरे समान सब मुमुक्षुजनोंको मार्गदर्शन करते हुए चिरकाल तक इस भूतलकी शोभा बढ़ाते रहें।

(सेठ) सिंघई भागचन्द डोंगरगढ़

---

# विनम्र श्रद्धांजलि

यद्यपि आत्मा टंकोत्कीर्ण ज्ञायक स्वभाव है तथापि अनादि कालसे अपने ज्ञातृत्वभावको भूलकर मोहकर्मका निमित्त पाकर विभाव परिणमन करता हुआ चतुर्गतिमें भ्रमणका पात्र हो रहा है। जिस प्रकार कोई मनुष्य अपनी निधिको भूल दरिद्र हुआ यत्र-तत्र भटकता फिरता है, उसी प्रकार यह आत्मा अपनी स्वभाव परिणतिको भूल पंच परावर्तनरूप संसारमें दुःखी हुआ भ्रमण कर रहा है, अपने अज्ञानवश वह भूल गया है कि सुख आत्माका गुण है, वह उसीमें प्रगट होगा, धन-धान्य स्त्री-पुत्रादि परिकरमें नहीं। फिर भी यह अपनी भूलसे विवश है।

परमोपकारी पू. श्री कानजी स्वामी परम पुरुषार्थी महापुरुष हैं। उन्होंने मोहाच्छादित दृष्टिको छोड़ अन्तर्दृष्टि प्राप्त की है। श्री भगवान् कुन्दकुन्दके समयसारका सार हृदयंगम करते ही आपके हृदयमें उथल-पुथल मच गई और वस्तुस्वरूपका विचार करनेके लिये आपका पुरुषार्थ जाग उठा, जिसके बलसे ही आपने पूर्व संचित मिथ्यात्व पर विजय प्राप्त की और उसके फलस्वरूप दिगम्बर धर्म स्वीकार किया।

जैनागमकी विवेचना निश्चय और व्यवहार अथवा द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक नयको लेकर हुई है, उसके पारस्परिक विरोधका परिहार करनेके लिये आचार्योंने स्याद्वादकी पद्धतिको अपनाया है। हम और हमारे स्वाध्याय मुमुक्षु मंगल उसी स्याद्वादकी पद्धतिसे जैन सिद्धांतोंका प्रचार एवं आत्मकल्याण साधनेमें जागरूक हैं यह पूज्य स्वामीजीका हम सब पर महान् उपकार है। इस हेतु हम परमोपकारी पूज्य कानजी स्वामीके प्रति अपनी विनम्र श्रद्धांजलि समर्पित करते हैं। वे दीर्घायु हों और चिरकाल तक निश्चय एवं व्यवहारनयके सामञ्जस्य द्वारा हम सबका पथ प्रदर्शन करते रहें।

सिंघई डालचंद सराफ, मथुराप्रसाद समैया
श्री. दि. जैन. मुमुक्षु मंडल (सागर)

---

# श्रद्धा-सुमन

धन्य भाग्य अहो आज कहान गुरुजीका जन्मोत्सव दिन वधाऊँ। आज हीरोंके थाल भरी भाव साथ........धन्य हो उजमबाके नंद दुलारे। धन्य हो मोती कुलचंद! धन्य उस उमराला गाँवकी धूलि और धन्य आज वैशाख शुक्ल द्वितियाकी मंगलकारी घड़ियाँ, जब कि जैनधर्मके शासन स्तंभ कहान गुरुजी इस भरतक्षेत्रमें पधारे। जिस पवित्र-पुरुषके स्मरण मात्रसे ही रोमांच उल्लसित हो जाते हैं, हृदय गद्गद् हो उठता है, मस्तक श्रद्धासे झुक जाता है।

अहो, इस वसुंधराका भी कैसा सद्भाग्य है जब कि इस पर अनंत तीर्थंकर, अनंत

केवली, उतने ही समर्थ आचार्य और मुनिराज विचरे। परन्तु वह तो अतीत कालकी बात है। किन्तु जब कभी हमें इस महा आत्मज्ञानी संतके पावन दर्शन, वाणी–श्रवण एवं सुवर्णपुरीमें रहनेका सौभाग्य मिलता है तो मानों इस धरणीका भाग्य खिलखिलाकर हँसता हुआ नजर आता है और मानों कहता है देखो सीमंधर लघुनंदनके प्रतापसे हमारे तो सदा चौथा काल वर्त रहा है।

भव्योंके कोई अचिंत्य पुण्य प्रतापसे अध्यात्मके गगनमें मानों नूतन सूर्य उदित हुआ है। आजके इस संक्रामक युगमें, जब कि इन्द्रियजनित ज्ञान प्राप्तिके और वैज्ञानिकताकी घुड़-दौड़के बीच आध्यात्मिकता लुप्त सी हो गई थी, जैनधर्मके, बचे–खुचे अनुयायी भी सांप्रदायिक झगड़ोंसे फुरसत नहीं पाते थे, एक अजोड़ घटना बनी–कहान प्रभुका इस धर्मरस विहीन भूमि पर अवतरण, जिन्होंने सांप्रदायिक कलहोंको तोड़ कर तीर्थंकर प्रभुकी दिव्यध्वनि रूपी रत्नोंको संजो–संजोकर माला पिरोई। स्वयं आत्मदर्शन प्राप्तकर मुक्तिका मार्ग जगतके समक्ष खुला कर दिया और भव्योंको आह्वानन किया—आओ–आओ, तुम्हारा आत्मा तत्व अद्‌भुत, अनुपम, बेहद सामर्थ्यवान् है। उस निधिको ज्ञानचक्षुसे देखो।

हमारे पुण्योदयसे ही भगवान् कुंदकुंद और अमृतचंद्राचार्यके पश्चात् परिपाटीक्रमसे कहान प्रभुने आगमके रहस्योंको खोलकर वीरप्रभुकी वीर हाँक सुनाई। आचार्योंके हृदय कपाट खोल कर जनताके सामने रख दिए। जो अनंत तीर्थंकरोंने प्रकाशित किया, जो सीमंधरप्रभुकी दिव्यध्वनिमें गूँजता है, जिन भावोंको गणधरदेवने आगममें भर दिया वही भाव आज कहान गुरुके मुखचन्द्रसे खिरी अमृतसुधासे प्राप्त हो रहे हैं।

गुरुदेवने श्रुतज्ञानका तो प्रपात बहाया है। एक बारभी शुद्ध चित्तसे उस ज्ञान स्रोतमें स्नान कर लिया जाय तो भवजलधिका किनारा मिले बिना न रहे।

आज केवल भारतमें ही नहीं, परंतु विश्वके हर कोनेमें जहां कहीं मुमुक्षु जनोंका वास है, घर–घरमें गुरुवरके संदेशकी चर्चा हो रही है।

उस पावन पुरुषकी मूर्ति इतनी प्रभावशाली है कि एक बारके दर्शन से ही लोग प्रभावित हो जाते हैं। अंतरंगकी पवित्रता और बहिरंगसे पुण्यका तेज टपक पड़ता है। वे वर्तमानमें विश्वकी अजोड़ विभूति हैं। इस महान् युगप्रणेताकी हीरक–जयन्तिके महोत्सव पर हम किन किन भावोंसे उनका अभिनंदन करें। हृदयमें भाव समा नहीं रहे हैं, शब्दों द्वारा पूरी अभिव्यक्ति हो नहीं सकती। मात्र अपने भाव सुमनोंसे श्रद्धांजलि अर्पण करते हुए करोड़ करोड़ प्रणाम उन पवित्र चरणकमलोंमें अर्पित करते हैं।

कुमारी रूपा खारा रांची

---

# हार्दिक अभिनन्दन

हे अध्यात्मस्वरूप मानसरोवरके राजहंस ! युगों युगोंकी कर्मशृंखलाओंसे वेष्ठित भव्य-जीवोंके मुक्तिपथप्रदर्शक ! हम आपश्रीका हार्दिक अभिनन्दन करते हैं ।

हे आत्मधर्मका ओजस्वी शंखनाद फूंककर चैतन्य तत्त्वका प्रतिपादन करते हुए जिनवाणीको प्रतिभाशाली बनानेवाले आर्यश्रेष्ठ ! हम आपश्रीका हार्दिक अभिनन्दन करते हैं ।

हे आत्मज्योतिके देदीप्यमान दिवाकर, धर्मके निरपेक्ष द्रष्टा, अजातशत्रु, मूर्तिमान अहिंसक-क्रांतिके कर्ता ! हम आपश्रीका हार्दिक अभिनन्दन करते हैं ।

हे दशलक्षणधर्मके मर्मज्ञ, ज्ञानयज्ञके प्रमुख रित्वज, सरल, निश्छल, मानवताके अवतार ! हम आपश्रीका अभिनन्दन करते हैं ।

सुधासिन्धु-सा गहन गंभीर विश्वशांतिका अमर संदेश वसुधाके कण-कणमें प्रसारित करनेवाले आपश्रीका हार्दिक अभिनन्दन करते हुए आपके दीर्घायु होनेकी कामना करते हैं ।

मुमुक्षु जन नारायणगढ़

---

# श्रद्धाके फूल

ऐसे पुरुष जो ढूंढ़ने पर शायद आज भी मिल जावें जो आजन्म ब्रह्मचारी रहे हों, अथवा भरी जवानीमें सांसारिक सुखोंको लात मार कर साधु बन गये हों, परन्तु किसी सम्प्रदायके मुनिपदसे भी अधिक सर्व पूज्य परम गुरु और महान् आचार्यपद पर बीसों वर्षों तक रहकर समस्त मान बढ़ाईको ठोकर मारना इस मान प्रतिष्ठाके युगमें साधारण बात नहीं है । मैं देखता हूँ कि श्री कानजी स्वामी अपने जन्म सम्प्रदाय स्थानकवासी आकाशके परम प्रतापी सूर्य थे, मान, सत्कार, विनय उनके चरण चूमते थे, सम्प्रदायके सब भाई-बहिन उन पर अपनी आँख बिछाये रहते थे और उनके एक इशारे पर सब कुछ बलिदान करनेको तैयार रहते थे, केवल इसलिये कि वे वहाँ सच्ची शान्तिका मार्ग न खोज सके और यह जानते हुए भी कि नये सम्प्रदायमें उनको वह मान्यता और आदर मिलना बड़ा कठिन है, बिना किसी व्यक्तिकी प्रेरणाके मुनि जैसे महान् पदको त्याग कर दि. सम्प्रदायके श्रावक बन गये । यह है उनके मार्दव धर्मका एक छोटासा दृष्टान्त । दि. जैन धर्ममें उनकी हार्दिक रुचि और सच्ची लगनसे प्रभावित होकर मैं आज उनको श्रद्धांजलि भेट करने पर गौरव अनुभव करता हूँ ।

दिगम्बरदास जैन मुख्तार सहारनपुर

---

## श्रद्धारूपी पुष्पांजलि

मुझे आजका दिन महान् मंगलरूप प्रतीत होता है कि परम पावन विश्ववन्द्य तथा चैतन्य तत्त्वके महान् उपासकके लिए दो शब्द लिखनेका मुझे यह सुअवसर प्राप्त हुआ है। वे पावन पुरुष कौन हैं ? वे हैं पूज्य श्री कानजी स्वामी । इस समय वे अध्यात्म जगतमें सौराष्ट्र या भारतको ही नहीं, समस्त विश्वको अध्यातमका दिव्य सन्देश देते हुए हीरेके समान सुशोभित हो रहे हैं ।

महामनाकी अद्‌भुत वीतराग मार्गको प्रकाशित करनेवाली स्याद्वादगर्भ अमृतवाणीको मैं नहीं जानता था और नहीं जानता था जैनधर्मके मर्मको ही। फिर भी मानता था अपने आपको दिगम्बर धर्मका परम उपासक । नहीं मालूम थी जैन धर्मकी परिभाषा। किन्तु भुला दिया वह मिथ्या अभिमान इस महामनाके दिव्य सन्देशने और बतला दिया कि जैनधर्म तो यह है । वह क्या है, अब पूछिए तो मैं दृढ़तासे कहता हूँ कि वह है निज आत्माकी प्रज्वलित ज्योति-स्वरूप सम्यक् रत्नत्रय और उसका उपासक ही सच्चा जैन कहलानेका दावा कर सकता है । ऐसे अद्‌भुत ज्ञानी पूज्य महामना स्वामीजीके दिव्य सन्देशको धैर्यके साथ जिन पुरुषोंने सुना है उनकी आत्मा धन्य है ।

मेरी सतत यही भावना है कि ऐसे महाज्ञानी पूज्य स्वामीजीकी अमृतवाणीका लाभ युग-युग तक विश्वको मिलता रहे। विश्वशान्तिका यकीनन सच्चा मार्ग यही है। मैं उनके पुनीत चरणोंमें अपनी श्रद्धारूपी पुष्पांजलि अर्पण कर धन्यभाग्य मानता हूँ ।

उग्रसेन बंडी उदयपुर

---

## श्रद्धाभाजन पूज्य स्वामीजी

हे पूज्य स्वामी जी ! आपका विचार आते ही परम कल्याणकारी श्री मद्देवाधिदेव जिनेन्द्र भगवानका, उनके द्वारा प्रतिपादित भवोदधि तारक, अनन्त भय निवारक श्री स्याद्वाद वाणीका तथा मोक्षमार्गके साधक परम निर्ग्रन्थ दि. मुनिवरोंका ध्यान आ जाता है । अनेक भव्य जीवोंके हृदय-कमल इस प्रकार खिल उठते हैं जैसे सूर्योदय होने पर कमल ।

स्वामिन्! आपके ही द्वारा इस पामरको इस दुःषम कालमें अनादि कालसे अप्राप्य अखंड अनन्त सुखदायी वीतराग-विज्ञानके प्रति उत्कंठा जागृत हुई है ।

हे महापुरुष ! कषाय भावमें मग्न, इन्द्रिय विषयोंसे संतप्त मानसिक शान्तिसे विहीन प्राणियोंके लिए आपके द्वारा दिया गया प्रवचनामृत ही अमृतपान तुल्य परमौषधि है ।

हे पूज्यवर ! आपने विघ्न बाधाओंकी परवाह नहीं करते हुए श्री दि. जैन शासनमें

श्रद्धा, सेवा व रुचिका परिचय दिया है। वह सब दि. जैन कहलानेवाले सबके लिए अभिनन्दनीय, अनुसरणीय व वन्दनीय है।

पूज्यवर! आपकी ७५ वीं शुभ वर्ष गांठ पर मैं अपनी नम्र श्रद्धा अर्पित करता हूँ। मुझे विश्वास है कि आपके द्वारा प्रदर्शित परम वीतरागी मार्गपर चलकर मेरे समान भव्य जीव शीघ्र ही परमोत्कृष्ट सिद्ध दशा प्राप्त करेंगे।

सुरेन्द्रकुमार दिल्ली

## श्रद्धाके दो पुष्प

श्री कानजी स्वामी जैन समाजके एक जाने माने सन्त पुरुष हैं। वर्तमानमें जैनधर्मके उद्धारका जितना अधिक कार्य आपके द्वारा हो रहा है, शायद ही किसी अन्य व्यक्ति द्वारा हो रहा हो।

आपके आध्यात्मिक प्रवचन एक अमूल्य निधि हैं। उनका जितना ही अधिक पारायण तथा मनन करते हैं उतनी ही आत्मानुभूति होती है। खेद है कि समाजके कुछ स्वार्थी तत्त्व ऐसे महान् सन्त पर भी कीचड़ उछालनेका प्रयत्न करते हैं, किन्तु उनका यह कार्य सूर्य पर धूल फेंकनेके समान है। अथवा मैं यह कहूँ कि कृतघ्नताकी परकाष्ठा है तो अत्युक्ति नहीं होगी।

ऐसे महान् सन्तके ७५ वें जन्म दिवस पर जैन समाज ही नहीं अपि तु अन्य भी कृतज्ञता ज्ञापन हेतु अपनी श्रद्धांजलि प्रस्तुत करें तो यह सर्वथा उचित ही है। इस परम पुनीत अवसर पर मैं स्वयं भी श्रद्धाके दो पुष्प उनके चरणोंमें नतमस्तक होकर प्रस्तुत कर रहा हूँ। ऐसी महान् विभूति जनकल्याण हेतु चिरकाल तक हमारे मध्य विराजमान रहे ऐसी मेरी हार्दिक कामना है।

भँवरलाल पाल्यिका जैनदर्शनाचार्य, जयपुर

## चिरंतन सत्यका उद्घोषक सन्त

आज जैन समाजका परम सौभाग्य है कि उसको अनेक दशकोंके पश्चात् एक सत्पथ प्रदर्शक निःस्वार्थी सन्त मिला, जिसने जैनागमके हार्दको समझकर देश–विदेशके लक्ष–लक्ष मानवोंमें ज्ञानकी ज्योति जागृत की है और जिन्होंने धर्मका अन्तर्रहस्य खोज कर हमारे समक्ष रखा है। जिसके फल स्वरूप पोपडमवादका दिवाला निकल चुका है। धर्मकी ध्वजा फरफर फहरा रही है; सत्यकी देवदुंदुभिका तुमुल नाद सुनाई दे रहा है।

उस सन्तके पथमें अनेक बाधाओं और विकट संकटोंका भयावह तूफान आया जो उस अडिग सन्तके समक्ष बाधक न बनकर साधक बन गया। कविने कहा भी है:—

कौन वहां बाधक हो सकता जहां अटल संकल्प महान्।
खड़ा हिमालय भी हो पथमें हट जायगा दे व्यवधान॥

जिस सौराष्ट्र देशने भारतकी आजादीके लिए महात्मा गांधी जैसा राष्ट्रीय सन्त दिया उसी पावन भूमि सौराष्ट्रने आत्माकी आजादीका सन्मार्गदर्शी पूज्य श्री कानजी स्वामी जैसा धार्मिक सन्त दिया है। इन दोनों सन्तोंने स्वार्थी तत्त्वों द्वारा बिछाये गये जाल और संकटोंकी ओर तक भी मुड़कर नहीं देखा। आज इस वैज्ञानिक युगमें जनता सत्य और असत्यकी परख करने लगी है। यही कारण है कि आज सत्य ज्ञानका दीपक एकसे दूसरा प्रज्वलित होता हुआ प्रकाशित होता ही चला जा रहा है। अतः इस भौतिकवादी युगमें भी यह चिर अध्यात्मवादी भारत देश सत्यकी ज्योतिसे पुनः जगमगा उठा है।

आज जिसकी कृपासे मोक्षमार्गकी मूलभूत आध्यात्मिक तत्त्वचर्चाका इतना व्यापक प्रचार हो चुका है कि उसे समझनेके लिए सहस्रों मानवोंमें तत्त्वकी जिज्ञासु प्रवृत्ति जाग्रत हो उठी है। सैकड़ों वर्षके बाद सत्यका निर्भीक प्रवक्ता और तत्त्वान्वेषी सन्त इस भारत भूमि पर अवतरित हुआ है जिसने आगमका रहस्य और आचार्योंके हार्दको समझकर जैन दर्शनका वैज्ञानिक दृष्टिकोण आज हमारे समक्ष प्रस्तुत किया है। अतः तत्त्वजिज्ञासुगण उस महान् आध्यात्मिक सन्तके चिरकृतज्ञ रहेंगे।

मुझे भी उस सन्तकी छत्रछायामें सत्यका प्रकाश मिला है, अतएव कृतज्ञतावश उनकी इस पावन हीरक जयन्तिके शुभावसर पर अपनी कोटि-कोटि श्रद्धांजलियां अर्पित करता हुआ शुभ कामना करता हूं कि दीर्घ काल तक उनकी छत्रछायामें सत्यका दीपक प्रज्वलित होता रहे।

प्रकाश हितैषी शास्त्री, दिल्ली

---

## कोटि-कोटि वंदन हो

मैं एक अबोध बालिका हूँ। मेरा जन्म जैन दशा हूमड़ जातिमें हुआ, पर मुझे कुछ भी मालूम नहीं था कि जैन किसको कहते हैं, द्रव्य कितने हैं, अस्तिकाय कितने हैं। जब मैं प्रतिष्ठा-महोत्सवमें जामनगर गई तब मुझे पूज्यश्रीके दर्शन और प्रवचनका लाभ मिला। द्रव्य-गुण-पर्यायके विवेचनकी अद्भुत रीति सुनते ही हृदय काँप उठा। मुझे मालूम हुआ कि निज शुद्धात्मद्रव्यके आश्रयसे मिथ्यात्व-राग-द्वेषको जीतनेवाली शुद्ध परिणति जिसने प्रगट की वही सच्चा जैन है। जितने अंशमें रागादिका नाश किया उतने अंशमें वह

जैन है। जैनत्वका प्रारम्भ निश्चय सम्यग्दर्शनकी प्राप्तिसे होता है। मैंने जाना कि द्रव्य ६ हैं, मैं एक जीव द्रव्य हूं, मुझमें अनन्त गुण हैं और अनन्त पर्याय हैं। वर्तमान पर्याय जितना मेरा स्वरूप नहीं है। मैं त्रिकाल ज्ञानस्वरूप चेतनापुंज परम तत्त्व हूं। अध्यात्म-तत्त्वसे ओत-प्रोत यह उपदेश पूज्य गुरुवरके प्रतापसे ही प्राप्त हुआ, वे धन्य हैं।

वे इस पंचम कालमें सत्यका झंडा फहरा रहे हैं ऐसे महान् पुरुष अमर हों और हम उनके सन्निकट रहकर ज्ञान प्राप्त करें। अध्यात्मयोगी गुरुदेवको कोटि-कोटि वन्दन हो। श्री गुरुदेवके चरणोंमें यही मेरी श्रद्धांजलि है।

दीपकुँवर उदयपुर

---

## विनयांजलि

अकर्ता भावकी श्रद्धा छोड़ कर्ताभावमें विलीन हुए, श्रावक, साधु, त्यागी, व्रती, पंडित, कवि, लेखक, वक्ता आदि सभीका मानस दूसरोंसे प्रभावित हो गया था। परन्तु परके कर्ता-भावमें सच्चा वैराग्य कहां? यह जीव परका कर्ता भी बना रहे और उसे वैराग्य भी हो जाय, दोनोंका मेल अशक्य है। किन्तु अकर्ताभाव देकर पूज्य श्री कानजी स्वामीने मुमुक्षुओंके मनमें (ज्ञानमें) वैराग्यके बीज बोये हैं और वीतरागताका मार्ग प्रशस्त किया है।

हे इस युगके महात्मा शुद्धात्मानुभवी पूज्य गुरुदेव! आप अपनी हीरक-जयंती पर दि. जैन तारण समाजकी ओरसे विनयांजलि स्वीकार करो।

अ. भा. दि. जैन तारण समाज

---

## सादर प्रणाम

स्वामिन्! आजसे सात वर्ष पूर्व जब आप परम पावन श्री सम्मेदशिखरजी तीर्थधामके वंदनार्थ ससंघ पधारे थे तब मैं आपके दर्शनार्थ शिवगंज उपस्थित हुआ था। वहाँ सर्व प्रथम आपका मांगलिक प्रवचन सुना। पश्चात् कुछ समय आपके सन्निकट रहनेका अवसर मिला, तबसे मुझे यह निश्चय हो गया है कि प्राणी भले ही जैन कुटुम्बमें उत्पन्न हुआ हो, किन्तु जब तक वह छह द्रव्य, सात तत्त्व, नव पदार्थ, पंचास्तिकाय, द्रव्य-गुण-पर्याय आदिके स्वरूपको जानकर प्रत्येक द्रव्यकी स्वतन्त्रता स्वीकार नहीं करता तब तक वह सच्चा जैनी कहलानेका अधिकारी नहीं है।

स्वामिन्! आपका पवित्र उपदेश मेरे रग-रगमें समा गया है। मैं इस पुण्य वेलामें आपको प्रणाम करता हूँ। आप चिरकाल तक हमारे मध्य रहें यह मेरी मंगल कामना है।

चन्द्रसेन बंडी, उदयपुर

## मंगल - कामना

जिन्होंने वस्तुस्वरूपस्पर्शिनी, वस्तुस्वातंत्र्यकी दर्शक, मुमुक्षुओंको वास्तविक मोक्षका मार्ग बतलानेवाली, सर्वज्ञ त्रिलोकीनाथके हार्दको प्रगट करनेवाली, अपनी अनुपम दिव्यवाणीके द्वारा, जिसमें भोगोंकी चकाचौंधमें जीव मार्गसे भ्रष्ट हो रहे हैं ऐसे इस दग्ध कलिकालमें भी, चतुर्थकाल सदृश धर्मका प्रचार किया है, तथा जो वस्तुके सत्य स्वरूपद्वारा जिज्ञासु जनोंको जैनधर्मका रहस्य हृद्गत कराके मोक्ष पथमें अनवरत लगा रहे हैं और जिनकी अल्पकालीन संगतिसे ही पंडित मान्यताका नकली दुरभिमान छिन्न-भिन्न होकर मुझमें तत्त्वके यथार्थ स्वरूपको समझनेकी शक्ति प्रगट हुई है, जिन्होंने धर्मके नाम पर किये जारहे जड़ क्रियाकांडोंका भंडाफोड़ कर दिया है और जो निर्भीकतासे निश्चय रत्नत्रयके निरूपण द्वारा अनादिकालसे व्यवहारमूढ़ जनोंको मार्गस्थ बना रहे हैं ऐसे परम उपकारी युगप्रभावक, बाल ब्रह्मचारी चित्स्वरूप-विहारी पूज्य श्री कानजी स्वामीकी ७५ वीं जन्म जयन्तीके शुभ अवसर पर उनके पुनीत चरण-कमलोंमें विनम्र श्रद्धांजलि अर्पित करता हुआ उनके चिरकाल तक धर्मामृत पान कराते रहनेकी मंगल कामना करता हूँ।

गेंदालाल जैन शास्त्री, बूंदी

---

## श्रद्धा-सुमन

परमातमका ध्यान लगा कर जान लिया संसार असार।<br>
ऐसे गुरु कानजी स्वामीको नमन हमारा शत-शत बार॥

उपदेशामृत निश्चयनयका नित-प्रति पान कराते हैं।<br>
दर्शनकर उनका नर-नारी जीवन सफल बनाते हैं॥

शिवमारगकी चिर-समाधिमें रमते स्वयं रमाते हैं।<br>
भूले जगमें संसारीको बन्धन-मुक्त कराते हैं॥

समयसारका अध्ययन करके आतमज्ञान जगाया है।<br>
नतमस्तक हो वैद्यराजने श्रद्धा-सुमन चढ़ाया है॥

वैद्यराज भगवानदास जैन, सागर

---

## अध्यात्मप्रचारके अपूर्व स्रोत स्वामीजी

पूज्य श्री कानजी स्वामीके दर्शनके लिये आजसे दस वर्ष पूर्व मैं सोनगढ़ गया था। श्री स्वामीजी महाराजके बारेमें परिचय मुझे श्री सर सेठ हुकमचन्दजीसे प्राप्त हुआ था। उस वक्त

मैं करीबन एक हफ्ते तक सोनगढ़ रहा। उसके बाद मैं दो बार और गया हूँ। स्वामीजीका आध्यात्मिक विषय पर बड़ी ही सुन्दरतासे प्रवचन हुआ करता है। उनके उपदेशका मुझ पर बहुत बड़ा प्रभाव पड़ा। श्री स्वामीजी बड़े ही प्रतिभाशाली महापुरुष हैं। उनका गौरांग महाप्रभु जैसा तेजस्वी चेहरा, उन्नत ललाट उनकी महानताके दर्शक हैं। उनकी शांत मुद्रा व प्रतिभाके दर्शनसे मेरे मनको बड़ी शांति मिली है। उनकी आवाज बड़ी व साफ है। उनके हजारों लाखों भक्त हैं। बड़े लोगोंने उनके प्रभावसे जिन मंदिरोंका निर्माण किया है। मैं जब तक सोनगढ़में था, उच्च भावनाओंसे मेरा मन भरा रहता था।

सोनगढ़में हमेशा करीबन ५००–७०० जैन-अजैन बन्धु स्वामीजीका भाषण सुननेके लिए आया करते थे और आते रहते हैं। करीबन २००–२५० भाई-बहिन वहां स्थाई रूपसे रहते हैं। वहांके जिनमंदिर व स्वाध्यायभवन अतिसुंदर ढंगसे बने हुए हैं। वे हमेशा स्वच्छ रहते हैं। वहां श्री महिलाश्रम भी एक आदर्श संस्था है। वहाँ रहनेवाले प्रायः ब्रह्मचर्यसे रहते हैं। आत्मधर्म नामक एक धार्मिक पत्रिका वहांसे निकलती है। उस पत्रिकाद्वारा लोगोंको आध्यात्मिकताका सच्चा ज्ञान मिलता है। वहां प्रकाशन कार्यालय है और वहांसे अच्छे अच्छे आध्यात्मिक ग्रन्थ निकला करते हैं। मैं बंबई प्रतिष्ठामें एक बार गया था। वहांका प्रबंध व अनुशासन बहुत ही ठीक था।

श्री कानजी स्वामीजी महाराज एक महान् विभूति हैं। लेकिन हमें यह कहते हुए सख्त अफसोस होता है कि जैन समाजके कई पंडित उनकी भी आलोचना और विरोध करते हैं। मैं उनके जन्म दिवस पर उनको प्रणाम करता हूँ व अपनी श्रद्धा प्रकट करता हूँ। मुझे विश्वास है कि उनके जरिये जैनधर्मका आध्यात्मिक विषय पर प्रचार होगा। लोगोंके जीवनका स्तर ऊंचा उठेगा।

चिरंजीलाल बड़जाते वर्धा

---

## मंगल–मार्गदर्शन

अध्यात्मक्रान्तिके प्रणेता एवं स्वतंत्रताकी अमर ज्योति जलानेवाले अध्यात्मप्रहरी श्री कहानजी स्वामीके ७५ वें जन्मजयन्ती समारोह पर हार्दिक अभिनन्दन।

आपकी परमागमसे परिपूर्ण स्वानुभवसे विभूषित दिव्य अनुपम वाणीको श्री दिगम्बर जैन स्वाध्याय मन्दिर सोनगढ़ आदिने झेल कर विश्वके कोने-कोनेमें पहुंचाई है। उसके द्वारा एवं साक्षात् आपके मुखारविन्दसे निकली हुई अनुपम ध्वनिसे वस्तुतत्त्वके यथार्थ स्वरूपके साथ आत्माके ज्ञानानन्द स्वरूपका जो हमें दिग्दर्शन हुआ है वह अनूठा है। उसकी प्राप्तिकी निरन्तर वृद्धिके लिये हमारी शुभ कामना है कि आपकी साक्षीमें वह मंगल मार्गदर्शन निरन्तर मिलता रहे।

चतरमालादेवी जैन, गुना

## अजोड़ महात्मा

आज समस्त जैन जगतके पवित्र, निर्दोष, एवं अध्यात्मरससे परिपूर्ण महान् व्यक्तियोंमेंसे यदि परम श्रद्धेय श्री कानजी स्वामीके समूचे जीवनका अध्ययन किया जाये तो समस्त विश्व इस तथ्यको स्वयं स्वीकार करेगा कि इस महान् आत्माका बाल्यावस्थासे लेकर इस अवस्था तकका समूचा जीवन निष्कलंक और अध्यात्ममार्गकी ओर निरन्तर प्रगति कर रहा है। यूं तो जैन समाजमें महान् त्यागी, तपस्वी एवं वैरागी आत्माओंका सदैव ही सद्भाव रहा है, परंतु वर्तमान कालमें प्रत्येक प्रकारसे विशुद्ध भावनाओंसे ओत-प्रोत और द्रव्य-गुण-पर्यायकी स्वतंत्रताका उद्घोष करनेवालोंमें आज कानजी स्वामी अपने समयके अजोड़ महात्मा हैं।

अतः इस महान् आत्माकी आज ७५ वीं वर्षग्रन्थिपर यह श्रद्धाके कोमल पुष्प अर्पण करते हुए हम महिला समाजको अत्यन्त हर्ष हो रहा है और तीव्र कामना है कि इस महान् आत्माकी ऐसी हजारों वर्ष ग्रन्थियां संसार मनाता रहे।

महिला मण्डल, गुना

---

## सम्यगुपदेष्टा पूज्य स्वामीजी

आजका युग वैज्ञानिक माना जाता है। प्रत्येक मनुष्य प्रत्येक बातको वैज्ञानिक तरीकेसे सोचना और समझना चाहता है। किन्तु उस पर जड़ शक्तिका इतना गहरा प्रभाव है, जिसके कारण वह इस सोचने–समझनेवाली शक्तिके निधानभूत आत्मतत्त्वकी ओर आँख उठाकर भी नहीं देखना चाहता है। ऐसे भौतिक प्रधान युगमें श्री समयसारादि ग्रन्थोंका स्वाध्याय और मनन कर पूज्य श्री कानजी स्वामीने निज विभवसे इस मानवको जो दृष्टि दी है वह अपूर्व है। प्रत्येक व्यक्तिकी स्वतन्त्रता क्या वस्तु है इसे कौन जानता था। पण्डित, त्यागी जो देखो, निमित्तके पचड़ेमें पड़े हुए थे। अणुबमका निर्माण हुआ। मानवने सोचा यह मनुष्यकी करामात है। उसके बाद हाइड्रोजन बम बना। उसमें भी इसने अपनी शक्तिकी महिमाका दर्शन किया। उसे नहीं मालूम था कि पुद्गलमें ऐसी अचिन्त्य शक्तियाँ भरी पड़ी हैं। जो पुद्गल एक समयमें चौदह राजु तक गमन करनेकी शक्ति रखता है उससे अणुबम या हाइड्रोजन बम बन जाना क्या बड़ी बात है। यह पूज्यश्रीके सम्यक् उपदेशोंका ही प्रभाव है कि ऐसे निकृष्ट कालमें भी हम उस सत्यका दर्शन करनेमें समर्थ हुए हैं जिसके मनन, अध्ययन और धारण करनेसे प्रत्येक संसारी आत्मा अजर–अमर पदका अधिकारी होता है।

मैं उनके पुनीत चरणोंमें उनके द्वारा किये गये इस लोकोत्तर उपकारके लिए अपनी नम्र कृतज्ञता ज्ञापन करता हुआ मंगल–कामना करता हूँ कि हम सब मुमुक्षुजन चिरकाल तक उनके सदुपदेशोंसे लाभान्वित होते रहें।

केवलचन्द पाण्ड्या गुना

# अभियान

सह न सका जो मिथ्या-मतकी सीमाका जीवनमें बन्धन
सह न सका अवरुद्ध वहाँ जो बढ़ने लगा हृदयका स्पंदन।
एक दिवस अंतर-रवि जागा, पुण्य जागरण वेला आई,
जिसकी ज्ञान-चेतनाने रे! चिर-निद्रासे ली अंगड़ाई।
जिसकी करवटसे संशयका चिर सिंहासन डोल चला रे।
पाखंडोंके महल ढहाता, लो रोको तूफान चला रे॥

'निखिल विश्व पथ पाये' हियमें करुणाका संसार समेटे,
अपनी एक श्वासमें रे! जो संशय-तमका मरण लपेटे।
जिसकी प्रज्ञाके प्रतापसे कर्तृवादको थी हैरानी,
अरे! मृतकको मिली चेतना सुन जिसकी कल्याणी वाणी।
रे! अणु-अणुकी आजादीका शंखनाद जो फूंक चला रे।
पाखंडोंके महल ढहाता, लो रोको! तूफान चला रे॥

बोली दुनियां "अरे! अरे!! अरे!!! मात-पिताका धर्म न छोड़ो,
जिसमें तुमने जन्म लिया है उस पथसे अब मुंह मत मोड़ो।
हरी-भरीसी कीर्ति-लता है दिग्दिगंतमें व्याप्त तुम्हारी,
यह लो! यह लो!! सिंहासन लो लेकिन रक्खो लाज हमारी।
रे तुम्हारे इस निश्चयसे भूतल पर भूचाल मचा रे"!
पाखंडोंके महल ढहाता लो रोको! तूफान चला रे॥

उत्तर मिला "धर्म-शिशु जननीके अंचलमें नहिं पलता है,
और पिताकी परंपरासे बँधकर धर्म नहीं चलता है।
अरे! लोककी सीमाओंको छोड़ धर्मका स्पंदन चलता,
ज्ञान-चेतनाके अंचलमें प्यारा धर्म निरंतर पलता।
सिंहासन क्या, धम देहकी ममता तक तो छोड़ चला रे"!
पाखंडोंके महल ढहाता, लो रोको! तूफान चला रे॥

प्राणोंका भीषण संकट भी उसका पथ नहिं मोड़ सका रे,
कोटि-कोटि आँसूका वर्षण उसका व्रत नहिं तोड़ सका रे।
रे उत्तुंग हिमाचल सा बेरोक बढ़ा वह अपने पथ पर,
जिसने उसके पथको रोका, झुका उसीका मस्तक भूपर।
पर्वतने भी उसे राह दी, खंड-खंड हो वज्र गिरा रे!
पाखंडोंके महल ढहाता, लो रोको तूफान चला रे॥

जिसको राह मिली उसको अब चाह रही क्या शेष बताओ,
जिसको थाह मिली उसको पर्वाह रही क्या शेष बताओ ।
उसने युगकी धारा पलटी, वह अध्यात्म क्रांतिका स्रष्टा,
एक दिव्य संदेश विश्वका 'चेतन केवल ज्ञाता-दृष्टा' ।
अरे ! मुक्तिके सुंदर-पथका करता वह जय-घोष चला रे !
पाखंडोंके महल ढहाता, लो रोको तूफान चला रे ॥
अरे ! वीरके जन्म दिवस पर भारतका अभिशाप मिट गया,
अरे वीरके जन्म दिवसमें एक नया इतिहास जुड़ गया ।
अंधकारमें युग सोता था, घुटती थी जीवनकी श्वासें,
पानीमें भी पड़े हुए थे अरे मौन युग-युगके प्यासे,
तेरा पावन पुनर्जन्म, यह वसुधाका वरदान बना रे !
पाखंडोंके महल ढहाता, लो रोको तूफान चला रे ॥

---

## हार्दिक अभिनन्दन

जो स्वयं अभिनन्दनस्वरूप हैं उनके प्रति अभिनन्दनके भाव होना सौभाग्यपूर्ण है। जिन्होंने शुद्धात्माके अनुभवकी रीति बताई, भव्य जनोंको धर्मके सम्मुख किया, जो स्वयं सम्यग्-दर्शनरूपी जहाज पर आरूढ़ हैं, संसार समुद्र पार कर मोक्ष-लक्ष्मीके भाजन बननेवाले हैं, उन आध्यात्मश्रीका हम सब हार्दिक अभिनन्दन करते हैं।

जिन्होंने स्वयं अनेकान्तस्वरूप वस्तुको समझ कर भव्य जनोंको उसका अमृत पान कराया है, वे अनेकान्त बोधक पूज्य श्री स्वामीजी हमारे द्वारा नित्य स्मरणीय हैं।

जो भव्याम्बुजोंको विकसित करनेके लिए रवि समान हैं, जिनकी वाणी सर्व सन्देहको मेटनेवाली है; वस्तुके शुद्ध स्वरूपका निरूपण करनेवाली है उन गुरुश्रीका हम हार्दिक अभिनन्दन करते हैं। जिन्होंने निश्चय-व्यवहारस्वरूप वस्तुको समझकर निश्चयभूत वस्तुका आश्रय लिया है उन नयबोधकश्रीका हम हार्दिक अभिनन्दन करते हैं।

जिन्होंने पुण्य-पापरूप विकारी भावोंको हेय समझ कर शुद्धात्मस्वरूप परम तत्त्वका आश्रय लिया है उनके प्रति हमारा हार्दिक अभिनन्दन है। जो निरन्तर स्वाध्यायमें लीन रहते हैं, आत्मबोधक प्रवचन करते हैं उन श्रीको हमारा हार्दिक अभिनन्दन है।

जिनके उपदेशामृतको सुनकर समस्त जैन समाजमें धार्मिक भावना जागृत हुई, धर्मकी यथार्थताका बोध हुआ उन परम आध्यात्मोपयोगी अध्यात्म-वक्ता मंगलमूर्ति करुणा धारी गुरुदेव श्री कानजी स्वामीका हम सब हार्दिक अभिनन्दन करते हैं।

दि. जैन मुमुक्षु मण्डल राघौगढ़ (गुना)

# अपने आत्माकी प्यास बुझायें

वास्तवमें मनुष्यके सम्पूर्ण जीवनका अस्तित्व त्यागके रूपमें समझना है । जीवन स्वयंमें एक अंत या ध्येय नहीं है, बल्कि एक साधन है । मनुष्यका ढांचा उन्नतर ढांचेके लिए अभिप्रेत है । यदि इसका विकास सही तरीके पर न किया जाये तो उसका निर्माण गलत रास्तोंपर होगा ।

मैं देखता हूँ कि धर्मके प्रति लोगोंका आकर्षण घटता जा रहा है। उसका कारण है, आधुनिक विज्ञानके आविष्कारोंकी तीव्र चकाचौंध । एक तो अध्यात्मविद्या सभी लोगोंमें और प्रायः सभी कालोंमें गूढ़ एवं रहस्य विद्या बनकर रही है । दूसरे भौतिक विज्ञानने धर्मकी अभिव्यक्तिके माध्यमको अत्यन्त कमजोर बना दिया है। धर्मके सिद्धांत भले ही शाश्वत हों, किन्तु उन सिद्धांतोंकी अभिव्यक्तियां क्रमबद्ध विकास चाहती हैं, क्योंकि यह युग भौतिक युग है. अतः आवश्यकता है कि आज यथा संभव पारिभाषिक शब्दोंसे परे ऐसे मनोवैज्ञानिक और विश्लेषणात्मक ढंग पर आत्मतत्त्व (जैनधर्म)के मर्मको रखे जानेकी, जिससे मनुष्यको उसके जीवनका यकीनन दर्शन एक नजरमें हो सके, वह अपने जीवनकी रूपरेखा सही शकलमें समझ सके। लोग आज भी ऐसा समझते हैं कि यह बहुत कठिन काम है, परन्तु नहीं, इसी दृष्टिसे अब हम जैन आगममें मान्य चार अनुयोगोंके स्वरूप पर विचार करते हैं। सबसे पहिले प्रथमानुयोगको लें। इस धर्म-कथानुयोगमें प्रधानतया पुण्य-पापका फल दिखलाते हुए प्रत्येक प्राणीको धर्मपर आरूढ़ किया गया है । जीव पापभाव और पुण्यभावको छोड़कर अन्तमें आत्माकी प्राप्तिके लिए पुरुषार्थ करता है, यही इसका प्रधान कार्य है।

दूसरे नम्बर पर आता है चरणानुयोग। इसमें प्रधानतया बाह्य साधनोंके (जो रागके कारण हैं) त्यागका ही वर्णन है, क्योंकि संसारमें बाह्य सामग्रीके प्रति रागभाग रखते हुए परम पदकी प्राप्ति हो नहीं सकती। बाह्य सामग्री राग कभी कराती नहीं तो भी कारणमें कार्यका उपचार कर त्यागका उपदेश देना इस अनुयोगकी शैली है। लोकका सर्व बाह्य व्यवहार चरणानुयोग पर चलता है । अभक्ष्यत्याग, व्रत-नियमग्रहण, देवदर्शन, पूजन करना, दान देना आदिका अभिप्राय वीतराग भाव करानेसे है।यदि सब कुछ छोड़ने पर भी वीतराग भाव न हुआ तो बाह्य त्याग मात्रसे शान्ति न मिलेगी ।

तीसरा है करणानुयोग। यह प्रधानतया कर्मप्रकृतिद्वारा आत्मपरिणामका और तीन लोककी रचनाका ज्ञान कराता है । यह कर्म और नोकर्मको निमित्तरूपसे स्वीकार करता हैं । इस लिए कर्मप्रकृति जिस परिणामसे बँधती है उस परिणामसे विरत होनेका उपदेश करता है । कर्मप्रकृति हमें दुख देती है यह भी कथन मात्र उपचार है । कर्म तो जड़ है। वह आत्माको दुख नहीं दे सकता । वास्तवमें आत्मा अपने रागादिक परिणामोंसे

दुखी है। आत्माके रागादि परिणामोंका और कर्मप्रकृतियोंका निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्ध है। सामान्यतया करणानुयोगमें बतलाया है कि जिस प्रकारके कर्मका उदय होगा उसी प्रकार नैमित्तिक भाव होगा। मिथ्यात्वके उदयमें आत्माकी परिणति मिथ्यात्वरूप होगी सो उसका आशय पूर्वोक्त प्रकार ही है। इसलिए कथन जिस अपेक्षासे हो उसे जानकर जिसकी दृष्टि यथार्थ ( Read Point of view ) है वही जीव सम्यग्दृष्टि है। अनुयोगके ज्ञान बिना उसके अभिप्रायको नहीं जाननेसे शास्त्राभ्यास करते हुए भी अज्ञान बना रहता है। मोक्षमार्गीको इसका ज्ञान अत्यन्त आवश्यक है।

चौथा द्रव्यानुयोग है। इस अनुयोगमें प्रधानरूपसे आत्माकी ओरसे विचार किया जाता है अथवा उपदेश दिया जाता है। जो द्रव्याश्रयी होनेसे यथार्थ है। इसके द्वारा ही आत्मा विशेष कर अपने कल्याणमार्गको सहीरूपमें समझ सकता है। इसी दृष्टिका अवलंबन करनेसे मोह रागादि अशुद्ध पर्यायें और आकुलताएँ विलयको प्राप्त हो जाती हैं। इसमें उपचार कथनको मुख्यता नहीं दी गई है। वास्तवमें जिस कारणसे आत्मा दुखी है उसका यथार्थ दिग्दर्शन इसमें कराया गया है। आत्मा अपने ही कारणसे सुखी और दुखी होता है। आत्माको सुखी दुखी करनेवाला अन्य कोई कारण नहीं हैं अर्हन्त देव, निर्ग्रन्थ गुरु और जिनागम पर हैं। ये आत्माका कल्याण नहीं कर सकते। आत्माका शत्रु मित्र स्वयं आत्मा ही है।

इस प्रकार चारों ही अनुयोग अपनी अपनी पद्धतिसे कथन करते हैं। सबका अन्तिम सार वीतराग-विज्ञानकी प्राप्ति है। इनमें परस्पर विरोध नहीं है। किन्तु नय विवक्षासे कथन है, इसलिए सब अनुयोगोंको नयविवक्षासे स्वीकार करना यही स्याद्वाद और सम्यग्ज्ञान है। द्रव्यानुयोग पर-पदार्थको छोड़नेका उपदेश नहीं देता। वह तो आत्माके जो मिथ्यात्व आदि विभाव परिणाम हैं उन्हींको छोड़नेका उपदेश देता है। इस तरह द्रव्यदृष्टि ही वास्तवमें वह दिव्य दृष्टि है जिसका परिणाम आत्मशान्तिकी उपलब्धि है।

चारों अनुयोगोंके कथनका सार यह है कि शुद्ध, निर्मल, अभेद द्रव्यस्वभावके आश्रयसे धर्मका प्रारम्भ, वृद्धि और पूर्णता होती है। जैनधर्म मोह, राग, द्वेष जीतनेवाला आत्मस्वभाव है। अज्ञान और अंशतः राग-द्वेषका अभाव होने पर निश्चय सम्यग्दर्शन होता है। इसके होने पर चौथे गुणस्थानसे जैनत्वका प्रारम्भ होता है। फिर साधक स्वभावके अवलम्बनके बलसे जितने-जितने अंशमें राग-द्वेषका अभाव होता जाता है उतने उतने अंशमें जैनत्व वृद्धिगत होता जाता है और केवलज्ञान होने पर जैनत्व पूर्णतया प्रगट हो जाता है।

इस तरह चारों अनुयोगोंकी कथन-शैली और उनके कथनकी मर्यादाको समझनेके बाद छह द्रव्योंसे बने इस संसारकी रचना, उनके एक क्षेत्रावगाही होते हुए भी वे द्रव्य-गुण-पर्यायरूपसे कैसे अपनी अपनी स्वतंत्र सत्ता रखते हैं, वे एक द्रव्य दूसरेके द्रव्य-गुण-पर्यायको स्पर्श नहीं करते, अपने-अपने उत्पाद-व्यय-ध्रुवतारूप स्वभावमें ही वर्तते हैं।

सोनगढ़में जाकर मैंने अनुभव किया कि इन सबकी अनुभवपूर्ण कथनशैलीसे जो बोधगम्य वाणी पूज्य श्री कानजी स्वामीके मुखसे सुननेमें आती है वह अन्यत्र दुर्लभ है। उनके द्वारा प्रतिपादित तत्त्वकी सूक्ष्मता पर जब दृष्टि जाती है तो यह सहजमें ही समझमें आ जाता है कि वीतरागता वास्तवमें सच्चा विज्ञान है। जब श्री कानजी स्वामी जैसे योग्य और विशिष्ट व्यक्तित्ववाले महान् आत्माके द्वारा तत्त्वदृष्टि जच जाती है तो मनुष्यका कर्ता–कर्मका अहंकार, पर पदार्थसे ममकार, निमित्ताधीन दृष्टि और राग–द्वेषकी वृत्ति तथा विषयाभिलाषा कुछ क्षणके लिए न मालूम कहां विलीन हो जाते हैं और आत्माके ज्ञाता–दृष्टापनेकी सच्ची आत्मस्थितिकी रुचि जागृत हो जाती है। यह असाधारण कला उन्हींके व्यक्तित्त्वके साथ ओत–प्रोत है।

श्री कानजी स्वामी भगवान् कुन्दकुन्दाचार्य और अमृतचन्द्राचार्यसे क्रमप्राप्त ज्ञानके आलोकमें अध्यात्मविद्या जैसी रहस्य विद्याको अपने विशाल और सूक्ष्म गहरी सूझसे आज सर्व साधारणके लिए स्वभावसुलभ; ग्राह्य और अत्यंत रुचिकर बना रहे हैं और अपनी उल्लासमय अपूर्व प्रवचनकलासे मंत्रमुग्ध कर रहे हैं। किन्तु दुख है कि आज भी हमारे कतिपय भाई " कुछ अन्ध असूझनकी आँखियानमें झोंकत हैं रज राम दुहाई "।

दूसरे शब्दोंमें—

" फ़ानी तिलस्मे राजे हकीकत यह है।
के है तुझ पर तेरी निगाहका पर्दा पड़ा हुआ ॥ "

स्वामी जी जैसे शान्त परम आध्यात्मिक संत पुरुषके सम्बन्धमें ही किसी शायरने कहा है—

खुशनुमा रोशन जमीर, दुनियाँमें वह मीनार है।
रोशनीमें जिसके, मल्लाहोंके बेड़े पार है ॥

मैं चाहता हूँ कि लोग आयें और अपने इस आबेहयातके समुन्दरमें अपनी आत्माकी प्यास बुझायें।

दशरथलाल जैन सिवनी

## कोटिशः मेरा नमन है

वह अखण्डित ज्योति तुम हो, जो सदा निर्धूम जलती।
अंध अन्तरका मिटाती, सत्य को साकार करती।

ज्ञानकी पावन किरण को, आत्मिक मेरा नमन है।
सोनगढ़के संत तुमको, कोटिशः मेरा नमन है।

सत्यद्रष्टा! युगप्रवर्तक! कर रहे तुम क्रांति अद्भुत।
'मूलकी ही भूल'को तुम, हो मिटानेमें समुद्यत।

सत्यसाधक! सौम्यमूरत! आपको मेरा नमन है।
सोनगढ़के संत तुमको, कोटिशः मेरा नमन है।

जागरणकी गा प्रभाती, आत्मा तुमने जगाया।
आत्मासे ही उसे परमात्मा बनना सिखाया।

आत्माके अंशुमाली! आपको मेरा नमन है।
सोनगढ़के सन्त तुमको, कोटिशः मेरा नमन है।

सूक्ष्मद्रष्टा! तुम जनक हो, सत्यके प्रचारकोंके।
आत्मधर्मी! तुम जनक हो, धर्मके प्रसारकोंके।

वस्तुद्रष्टा! धर्मधारी! लीजिये मेरा नमन है।
सोनगढ़के सन्त तुमको, कोटिशः मेरा नमन है।

धर्मरक्षाके लिये तुम हो सदा ही सजग प्रहरी।
डालते हथियार अपने, देख ही तुमको अहेरी।

धर्मरक्षक! कानजीको, आज यह मेरा नमन है।
सोनगढ़के संत तुमको कोटिशः मेरा नमन है।

बांझल 'सहयोगी' शाढ़ौरा (गुना)

---

# मनोदय

सत्पुरुष पूज्य श्री कानजी स्वामी इस युगकी महान् विभूति हैं। उनका शिष्यत्व स्वीकार कर जिन पुण्य पुरुषोंने अपना आत्मकल्याण करते हुए लोकोपकारी हित साधनकी ओर विशेष ध्यान दिया है उनमें सर्व प्रथम जिनका नाम जिह्वापर आता है वे हैं मुमुक्षुओंके अग्रणी श्री रामजी माणिकचन्दजी दोशी एडवोकेट। मूलमें ये राजकोटनिवासी हैं। वकालत करते हुए इनके जीवनका बहुभाग वहीं व्यतीत हुआ है। इनकी अपने व्यवसायमें जितनी अधिक प्रसिद्ध हुई उतनी ही अधिक इनकी न्यायप्रियता भी जनताके आकर्षणका विषय बनी रही। राष्ट्रीयता तो इनमें इतनी अधिक कूट-कूटकर भरी हुई है कि प्रत्यक्ष स्वराज्य आन्दोलनमें भाग न लेने पर भी स्वयं महात्मा गांधी अनेक कठिन प्रसंगोंपर इनके सत्परामर्शको प्रश्रय देते थे। एक बार तो हमारे राष्ट्रके अग्रणी स्वयं वल्लभभाई पटेलने इन्हें इस आशयका पत्र लिखा कि सौराष्ट्रकी देशी रियासतोंको सन्मार्ग पर लानेमें आपके अनुभवपूर्ण नेतृत्वकी देश अपेक्षा करता है। श्री ढेबरभाईका इनके प्रति जो सन्मानका भाव है वह जगजाहिर है। इनके व्यावसायिक जीवन कालमें राजकोट नगरका क्या सामाजिक, क्या राजनैतिक और क्या धार्मिक ऐसी एक भी प्रवृत्ति आपको दृष्टिगोचर नहीं होगी जो इनके सत्परामर्श और नेतृत्वसे वंचित रही हो।

यह है इनके जीवनका पूर्वार्ध। उत्तरार्ध पर दृष्टिपात करनेसे विदित होता है कि जीवनके पूर्वार्धकी अपेक्षा इनके जीवनका उत्तरार्ध कहीं अधिक सफल है। यदि तात्त्विक दृष्टिसे देखा जाय तो जीवनके उत्तरार्धसे पूर्वार्धका कोई मुकाबला ही नहीं। पूज्य स्वामीजीसे आपका सम्पर्क पुराना था, इसलिए जब स्वामीजीने यथार्थको जानकर दिगम्बर परम्पराको स्वीकार किया तब सर्व प्रथम दूसरोंके समान आप भी पन्थव्यामोहके कारण चिन्तित हुए, किन्तु बादमें जब आपने तटस्थ भावसे स्वामीजीके उपदेशोंको सुना तो भीतरसे ऐसा लगने लगा कि अब तक जो कुछ मैंने किया है वह आत्मकार्य न होकर मात्र रागका पसारा है, मेरा आत्मकार्य तो कुछ और ही है। फलस्वरूप आपने अपने सांसारिक प्रपञ्चोंसे मुक्त हो पूज्यश्रीके सानिध्यमें ही अपना डेरा डाल लिया, उसके बाद भूलकर भी राजकोटकी ओर नहीं देखा। आपने अपने जीवनमें जो उत्सर्ग किया है उसकी तुलना नहीं। वकालातका जमा हुआ व्यवसाय छोड़ा, गृहस्थीके भारको हलका किया, अर्जित सम्पत्तिकी योग्य विभागणी कर उसका व्यामोह छोड़ा और छोड़ा पर्यायाश्रित वह अहंभाव जो इस जीवको अनादिकालसे संसारका पात्र बनाये हुए है।

आप सोनगढ़ जाँय और मुमुक्षुजनोंके पितास्वरूप इस पुण्य पुरुषके आन्तरिक जीवनके सम्यक् प्रकारसे दर्शन करना चाहें तो सबसे पहले आप इनके रहनेके स्थानको देखिए। वह क्या है? मामूली आगे-पीछे दो बरामदोंके बीच एक कमरेका एक क्वार्टर। न वहाँ किसी प्रकारकी सजावट दिखाई देगी और न गुजरातियोंके अनुरूप सफाई ही। कमरेमें आपको एक मामूलीसी चारपाई

और एक–दो पुरानी कुर्सियाँ नजर आवेंगी। कोनेमें एकादि चटाई या फटी–पुरानी दरी पड़ी होगी। अन्तके बरामदेमें एक ओर पुराने ढंगका गुसलखाना और दूसरी ओर रसोईकी एक व्यक्तिलायक आवश्यक सामग्री। यह है इनके परिग्रहका परिमाण।

आप यह भी देखना न भूलें कि इनका दिन–रातका समयविभाग क्या है? इसे ठीक तरहसे जाननेके लिए आप आलस्य छोड़कर साढ़े तीन बजे रात्रिमें उठकर इनके निवास स्थान पर जाईए, देखेंगे कि अकेले या कुछ जिज्ञासु मुमुक्षु भाईयोंके साथ इनका स्वाध्याय चल रहा है। समयसार प्रभृति अध्यात्मका ऐसा एक भी ग्रन्थ आपको नहीं मिलेगा जिसका इन्होंने कमसे कम १०–२० बार अनुगम न किया हो। मोक्षमार्गप्रकाशकका स्वाध्याय तो इनका जीवन ही बन गया है। किस पृष्ठकी किस पंक्तिमें क्या विषय आया है यह पूछनेमें आपको कदाचित् देर लगे पर उन्हें पृष्ठ–पंक्तिवार उसे बतलानेमें देर नहीं लगेगी। इस प्रकार इनके २४ घंटेका पूरा समय–विभाग आप बँधा हुआ पाऐंगे।

अब इनके आहार–विहारकी ओर ध्यान दीजिए। ३५ वर्षसे जो रात्रिमें जल न लेनेका नियम लिये हो और उसका निरतिचार पालन करता हो वह रात्रिमें अन्न ग्रहण करेगा यह तो सम्भव ही नहीं है। रात्रिमें इनके अन्न–जल सबके ग्रहणका त्याग है। दिनमें मात्र दो बार भोजन चाहिए, वह भी सादा। न दूध लेते हैं और न चाय–काफी आदी ही। किसी भी कन्दमूल आदिका क्या स्वाद है इसे इन्होंने कभी (जीवनभर) जाना ही नहीं। सोनगढ़का नियम है कि जो श्रावकके आठ मूलगुणोंका पालन नहीं करता वह नामका भी जैनी नहीं। इस तथ्यके दर्शन इनके जीवनमें तो होंगे ही, जितने भी नये पुराने मुमुक्षु भाई हैं उन सबमें आपको यह विशेषता दृष्टिगोचर होगी। प्रतिदिन देवदर्शन और स्वाध्याय करना तो इनका नियमित कार्य है।

अब इनकी अर्हद्भक्तिकी ओर दृष्टिपात कीजिए। अभी दो वर्ष पूर्व इन्हें दोनों ओर हार्निया हो गया था। ८० वर्षको पार करती हुई उम्र, डाक्टरने सलाह दी कि जब तक हार्नियाका आपरेशन नहीं हो जाता, आपको चारपाई नही छोड़नी होगी। देखिए, आपने क्या उत्तर दिया। बोले, जब मैं जिनमन्दिरमें प्रवेश करता हूँ और भगवान् परमात्माकी छविको निहारता हूँ तो मुझे भगवान्‌के गुणोंका स्मरण होते ही आत्माकी प्रतीति दृढमूल होने लगती है। वे ऐसे क्षण हैं जब मेरा उपयोग भीतर जाकर आत्मस्वरूपके अनुशीलनमें लग जाता है, मालूम होता है कि द्रव्य–गुण–पर्यायरूपसे सकल चराचरके ज्ञाता–द्रष्टा भगवान् अरिहन्त परमेष्ठीका जो स्वरूप है वही तो मेरा स्वरूप है और इसप्रकार कुछ क्षणके लिए परका विकल्प छूटकर मेरा उपयोग अन्तर्मुख हो जाता है। डाक्टरसा.! क्या मैं इस रोगके कारण उन क्षणोंमें किये जानेवाले जीवनके इस पवित्र कर्तव्यको त्याग दूँ। आप क्या कहते हैं? मुझसे न होगा। इस अवस्थाके होनेपर भी जब तक मैं सोनगढ़में हूँ, मैं और सबका त्याग

कर सकता हूँ पर जिनमन्दिरमें जाकर श्रीजीकी पूजाका त्याग नहीं कर सकता। आप जानकर आश्चर्य करेंगे कि उन्होंने अपने इस निर्णयका अत्यन्त अशक्त अवस्थाके होने पर भी पूरी तरहसे निर्वाह किया। यह है इनकी अर्हद्भक्ति और है निश्चयमूलक व्यवहारधर्मका अनुसरण।

अब इनके आन्तर जीवन पर प्रकाश डालनेवाले एक उदाहरणकी ओर भी दृष्टिपात कीजिए। सन ४७ की बात है, देशने अपने जन्मसिद्ध अधिकारस्वरूप अपने ही प्रयत्नोंसे स्वराज्य हासिल किया। केन्द्रमें और प्रत्येक प्रदेशमें राष्ट्रीय सरकारका गठन हुआ। स्वराज्य-रूपी सूर्यकी ऊषाका दर्शन सौराष्ट्रको भी सुलभ हुआ। सौराष्ट्र सरकारकी ओरसे आपको आमन्त्रण मिलता है। किसका? किसी मामूली पदका नहीं, हाईकोर्टके प्रधान न्यायाधीश (चीफ जस्टीस) पदका। जानते हो आपने क्या उत्तर दिया। आपने उत्तर दिया, मैं सांसारिक प्रपञ्चसे मुख मोड़कर आत्मकल्याणकी भावनासे इस ओर आया हूँ। अब मेरा पुनः सांसारिक प्रपञ्चमें फंसना सम्भव नहीं है। वह मेरे लिए अपद है। मेरा पद तो चिच्चमत्कार स्वरूप आत्माकी प्राप्ति है। वही मेरा भोजन है, वही मेरा पीना। मेरा उठना-बैठना जो कुछ है, वही है। यह है इनकी लौकिक जीवनसे विरक्तिका सूचक बेजोड़ उदाहरण। उनके जीवनका यह एक ही उदाहरण हो यह बात नहीं है। धर्मका सर्वत्र प्रचार-प्रसार हो और धार्मिक संस्थाओंका ठीक तरहसे संचालन हो इस अभिप्रायसे आप प्रारम्भसे ही एक-दो वर्ष पूर्व तक प्रमुखके पद पर आसीन होकर सोनगढ़ और सोनगढ़से बाहरकी तदाश्रित सभी संस्थाओंका संचालन करते रहे। किन्तु यह जान कर कि मोक्षमार्गमें यह भी उपाधि है, आप उससे भी विरत हो गये हैं।

बाहरसे आपका स्वभाव कठोर लगता है, इसलिए इतर जन आपसे बात-चीत करते समय थोड़े सशंकसे मालूम देते हैं। किन्तु वस्तुस्थिति यह नहीं है। आपने नारियलको तो देखा है। वह बाहरसे जितना कठोर होता है, भीतर उतना ही सरस। ये फालतू और नीति-विरुद्ध बातोंको अणुमात्र भी पसन्द नहीं करते यह जितना सच है, वे तथ्यपूर्ण नीतियुक्त बातोंका उतना ही समादर करते हैं यह भी सच है। एक बार भिण्डके एक भाईने मेरे सामने इनसे प्रश्न किया कि यहाँ सोनगढ़में सब मुमुक्षु भाई पूज्य स्वामीजीको सद्गुरुदेव कहते हैं। किन्तु शास्त्रोंमें इस पदका अर्थ तो वीतराग साधु ही किया है। उन्हें इस पदसे सम्बोधित करना क्या उचित होगा? प्रश्न सीधा हृदयको स्पर्श करनेवाला था। कदाचित् अतत्त्वज्ञ पूज्य स्वामी-जीका भक्त इस प्रश्नको सुनता तो इसे सुनकर उसका अन्तःकरण ही विचलित हो जाता। किन्तु इसे सुन कर भी ये ऐसे शान्त बने रहे जैसे कोई मामूली बात पूछी गई हो। प्रेमसे बोले, भैया! तुम ठीक कहते हो; यदि हम लोग परम वीतराग निर्ग्रन्थ साधुके रूपमें उन्हें सद्गुरुदेव कहें तो नरक-निगोदके पात्र हों। पर जानते हो, हमें जो सन्मार्गदर्शन हुआ उसकी जड़में कौन बैठा है। क्या इसे भुलाया जा सकता है? क्या इसे आप पूज्य स्वामीजीका हमारे ऊपर अनन्त उपकार नहीं मानेंगे। यदि कहो कि बात तो ऐसी ही है तो फिर

हम आत्मविभोर हो कर जब कभी उनके प्रति अपनी कृतज्ञता ज्ञापन करनेके लिए इस दृष्टिसे यदि उन्हें सद्गुरुदेव पदद्वारा भी सम्बोधित करते हैं तो इसमें शास्त्रसे कहाँ बाधा आती है ? अन्तर्दृष्टि होकर विचार कीजिए। इसके बाद भी यदि आपको हमारा दोष दिखाई दे तो हमें समझाईए, हम उसमें सुधार करनेके लिए राजी हैं। कितना स्पष्ट और निश्छल उत्तर। इसमें सन्देह नहीं कि जिन बन्धुओंने पूज्य स्वामीजीके सदुपदेशोंको सुनकर दिगम्बर परम्पराको स्वीकार किया है वे भोगाकांक्षा या लौकिक मानप्रतिष्ठाके कारण इस परम्परामें नहीं आये हैं। जिनका गुरु निर्भय होकर यह उपदेश देता हो कि सम्यग्दृष्टिके लिए इन्द्रासन और चक्रवर्तीकी षट्खण्ड विभूति हेठ है। मुझे तीर्थंकर पदकी प्राप्ति हो ऐसी आकांक्षा भी उसके नहीं होती। अथवा छोड़िए इस बातको, उसके चित्तमें जब मोक्षकी ही चाह नहीं रहती, क्योंकि वह चाहमात्रको रागका पसारा जान हेय मानता है। ऐसी अवस्थामें उनके अनुयायी भोगोंमें फसे रहेंगे और भोगोंको इष्ट जान भोगते होंगे यह कैसे हो सकता है। मैं तो समझता हूँ कि जिन्हें धर्मका भय नहीं, जिनका वात्सल्य अंगसे चित्त सुवासित नहीं वे ही ऐसी अनर्गल बातें लिख कर मुमुक्षु बन्धुओंको बदनाम करनेका व्यवसाय कर सकते हैं, अन्य नहीं।

अब थोड़ा साहित्यसेवाकी दृष्टिसे भी विचार कीजिए। तत्त्वार्थसूत्र पर गुजरातीमें लिखा गया इनका भाष्य सुप्रसिद्ध है। इसका हिन्दी अनुवाद भी मुद्रित हो चुका है। द्रव्यसंग्रहकी गुजरातीमें इन्होंने जो टीका लिखी है वह भी बेजोड़ है। इसका अतिशीघ्र हिन्दी अनुवाद हो जाना लाभप्रद है। आत्मधर्म पत्रमें समय समय पर इनके निबन्ध प्रकाशित होते रहते हैं जो इनके व्यापक अध्ययनके सूचक हैं। ८१ वर्षकी वृद्धावस्था होनेपर भी ये चुप नहीं बैठे रहते। पूरी समाजको लाभ मिले इस भावनासे प्रेरित हो स्वाध्याय-मननके साथ ये उपयोगी साहित्यके निर्माणमें भी सतत जागरूक रहते हैं। यह तो हुई साहित्य-सेवाकी बात। इसी प्रकार समाजकी दृष्टिसे जो इनकी सेवाएँ हैं वे कम महत्त्वपूर्ण नहीं हैं। जबलपुर और पुरुलियाकाण्डके समय इन्होंने अपने प्रभावका उपयोग कर केन्द्रीय और प्रान्तीय सरकारको इस ओर ध्यान देनेके लिए बाध्य किया। भारतके प्रधानमंत्री पं. जवाहरलाल नेहरुको जबलपुर जाना पड़ा और वहाँ उपद्रवियोंके विरुद्ध बोलना पड़ा, जानते हो, यह किसके सत्प्रयत्नका फल है। वे हैं आदरणीय श्री रामजी माणिकचन्दजी दोशी। राज-पुरुषोंमें इनके प्रति जो आदरका भाव है उसका उपयोग ये समाजके हितमें किसी प्रकारका विज्ञापन किये बिना सतत करते रहते हैं। यह है आदरणीय श्री रामजी माणिकचन्दजी दोशीकी जीवनचर्याका संक्षिप्त परिचय। इस समय उन्होंने ८१ वर्ष पूरे कर ८२ वें वर्षमें प्रवेश किया है। फिर भी वे निरलसभावसे आत्मसाधनामें सतत जागरूक हैं यह समाजका भाग्य है। उनकी अमूल्य सेवाएँ समाजको निरन्तर उपलब्ध होती रहें यह मनोदय है।

दूसरे महानुभाव हैं श्री पं. हिम्मतलाल जेठालालजी शाह बी. एस. सी.। ये एक ओर जहाँ आधुनिक साइंसविद्याके निष्णात विद्वान् हैं, दूसरी ओर वहाँ आपने संस्कृत भाषाका

उच्चकोटिका अभ्यास कर अध्यात्मविद्यामें असाधारण विद्वत्ता उपार्जित की है। आप स्वभावसे अत्यन्त सरल, मृदुभाषी, विवेकी और निर्लोभी विद्वान् हैं। अपनी योग्यताके विज्ञापनसे आप कोसों दूर रहते हैं। भाषणकलापर आधिपत्य होते हुए भी आप बोलते बहुत कम हैं। यदि किसी अवसरपर बोलनेका प्रसंग आता भी है तो अन्तमें सोच विचार कर ऐसी बात कहते हैं जो समयोपयोगी होनेके साथ सबको रुचिकर मालूम देती है।

श्रीसमयसार, प्रवचनसार, पञ्चास्तिकाय और नियमसारका आपने कितनी गहराईसे अध्ययन और मनन किया है यह इनके द्वारा इन ग्रन्थोंपर लिखे गये गुजराती अनुवादसे सहज ही लक्ष्यमें आ जाता है। श्रीसमयसार आदि शास्त्रोंपर तो अन्य विद्वानोंके भी हिन्दी अनुवाद थे, इसलिए गुजरातीमें उनका अनुवाद करना कदाचित् उतना कठिन न माना जाय, परन्तु प्रवचनसार जैसे गहन ग्रन्थ और उसकी इतनी ही गहन टीकाका भाषान्तर करना सरल काम नहीं था। इसे तो आपकी अध्ययनशीलताका ही सुपरिणाम कहना चाहिए कि आप इसके गुजराती अनुवादमें भी पूरे सफल हुए हैं। आपकी यह जिनवाणीकी उपासना स्वर्णाक्षरोंमें अंकित करने लायक है।

जहाँ एक ओर आप उत्कृष्ट अनुवादकर्ता हैं वहाँ आप उत्कृष्ट कवि भी हैं। आपने श्रीसमयसार शास्त्रकी जो अध्यात्मरससे ओत-प्रोत स्तुति लिखी है वह आपके इस गुणका ख्यापन करनेमें पर्याप्त समर्थ है। आप केवल वह स्तुति लिखकर ही रह गये हों ऐसी बात नहीं है। उक्त चारों ग्रन्थोंके मूल पाठको आपने गुजराती कवितामें इतने मौलिक ढंगसे ढाला है कि इसका स्वाध्याय करते हुए मूल ग्रन्थोंके पाठ करनेका रसास्वाद आता है।

पहले आप सूरतमें अध्यापनका कार्य करते थे। किन्तु पूज्य स्वामीजीके उपदेशोंसे लाभान्वित हो आपकी रुचि उनके चरणोंमें रहते हुए आत्मकल्याणकी हो गई, इसलिए आप उस स्थानको छोड़कर सोनगढ़ चले आये और वहाँके हाईस्कूलमें अध्यापनका कार्य करने लगे। आपका अपने विषयका असाधारण पांडित्य और सुजनता जगजाहिर है। उससे प्रभावित हो हाईस्कूलके अधिकारियोंकी ओरसे आपको यह छुट्टी मिली हुई है कि प्रति दिन स्कूलके समयमें भी आप पूज्य स्वामीजीके प्रवचन आदि धार्मिक कार्योंमें बिना किसीसे पूछे-ताछे सम्मिलित हो सकते हैं। उस भागमें आम जनता पर पूज्य स्वामीजीका जो प्रभाव है वह भी इसमें कम सहायक नहीं है। आप सोनगढ़में रहते हुए धर्मसाधनके साथ जो परमार्थोपयोगी कार्योंमें निरन्तर संलग्न रहते हैं उसके फलस्वरूप आपकी जितनी भी प्रशंसा की जाय थोड़ी है।

तीसरे महानुभाव हैं श्री खेमचन्दभाई जेठालालजी सेठ। आपकी बचपनसे ही धर्मरुचि प्रसिद्ध है। आपका भाषाविषयक ज्ञान विस्तृत और विशाल है। जहाँ आपको गुजराती भाषापर प्रभुत्व प्राप्त है वहाँ आपने हिन्दी संस्कृत और इंगलिशभाषाका उत्तम प्रकारसे अध्ययन

मननकर उस उस भाषापर भी अधिकार प्राप्त कर लिया है। आपकी हिन्दी भाषा अत्यन्त मजी हुई है। इस कारण जो मुमुक्षु भाई उत्तर प्रदेशसे सोनगढ़ जाते हैं उनसे आप सर्वदा घिरे रहते हैं। आपकी प्रवचनशैलीकी पूरी समाज कायल है। जिस विषय पर आप बोलते हैं उसका हार्द खोलकर रख देते हैं। आपके बोल प्रसिद्ध हैं। विषय कितना ही कठिन क्यों न हो, इन बोलों द्वारा आप श्रोताओंको विषयके अन्तस्तल तक पहुँचाकर उन्हें मन्त्रमुग्ध कर देते हैं। ऊँचेसे ऊँचा ज्ञानी पुरुष भी आपकी इस प्रवचनशैलीसे प्रभावित हुए विना नहीं रहता। जब जब आपका स्मरण होता है, आपकी लालित्यपूर्ण वाणी चित्त-पटलपर अंकित हो जाती है। आप जितने अध्यात्मरसके रसिया हैं उतने ही भाग्यवान् भी हैं। सौभाग्यसे आपको अपने ऐसे तीन बन्धुओं और कुटुम्बका सुयोग मिला हुआ है जो आपको पिताके समान पूज्य दृष्टिसे देखते और मानते हैं। आपका परिवार बड़ा है और सब प्रकारसे सम्पन्न भी। दानशीलतामें भी आपकी और आपके कुटुम्बकी ख्याति है जो यथार्थ है।

प्रारम्भमें आप रंगून (वर्मा) में अध्यापनका कार्य करते थे। किन्तु आपके कुटुम्बकी यह इच्छा जानकर कि सब मिल कर एक साथ रहें, आप कलकत्ता चले आये थे। पूज्य स्वामीजीके सम्पर्कमें आनेका यही समय है। आपका शेष कुटुम्ब तो व्यवसाय निमित्त बम्बई चला गया, किन्तु आपको सांसारिक प्रपञ्चसे उदासीनता हो जानेके कारण आप गुरुचरणोंमें सोनगढ़ ही रहने लगे।

धार्मिक कार्योंमें आपकी रुचि तो है ही। साथ ही पूरा कुटुम्ब भी इन कार्योंमें आपका अनुगामी है बम्बईका मुमुक्षु मण्डल प्रसिद्ध है। उस द्वारा जो धर्म सेवा हो रही है। वह श्लाघनीय है। यह सूचित करते हुए मुझे हर्ष होता है कि प्रारम्भसे लेकर अब तक बम्बई मुमुक्षु मण्डलकी जो प्रगति हुई है उसमें आपका सत्परामर्श विशेष कार्यकारी है। श्री मणिलाल जेठालालजी सेठ आपके द्वितीय भ्राता हैं। उनकी अपनी योग्यता और दानशीलताके कारण बम्बई मुमुक्षुमण्डलको वर्तमान रूप प्राप्त हुआ है। उन्हें मूक समाज सेवक कहना उनके गुणोंके अनुरूप है। वे ही इसके अध्यक्ष हैं। सौभाग्यसे उनके दूसरे भाई भी उनके इस पुनीत कार्यमें योगदान करते रहते हैं। इस मण्डलके श्री चिमनलालजी ठाकरसी प्रभृति अन्य जितने प्रमुख कार्यकर्ता हैं वे भी बड़े उत्साही और लगनसे कार्य करनेवाले हैं। श्री चिमनलालभाई मुमुक्षु मंडल बम्बई और महामंडलके मन्त्री हैं।

एक प्रकारसे समस्त धार्मिक प्रवृत्तियोंका बम्बई केन्द्र (सेन्टर) बन गया है। सब मुमुक्षु मण्डलोंके ऊपर जो मुमुक्षु महामंडल बना है उसके प्रमुख श्री नवनीतलालजी सी. जव्हेरी बम्बईमें ही निवास करते हैं। औद्योगिक क्षेत्रमें इनकी जितनी कीर्ति है, धार्मिक क्षेत्रमें उससे कम नहीं है। इनका जैसा नाम है, ठीक उसीके अनुरूप इनका स्वभाव है।

दृष्टिसम्पन्न, साधुस्वभावी, सद्धर्मप्रभावक इस पुण्य पुरुषका अवलोकन करते ही इनका व्यक्तित्व दूसरोंपर छा जाता है।

इसमें सन्देह नहीं कि इस कालमें दिगम्बर परम्पराकी जो उन्नति दृष्टिगोचर हो रही है वह पूज्य स्वामीजीकी सतत जागरूकताका ही फल है। उनकी छाया बन कर उसे मूर्तरूप देनेवाले पुण्य पुरुषोंमें श्री खेमचन्द भाई अग्रणी हैं। उनके द्वारा समाज और धर्मकी इसी प्रकार सतत सेवा होती रहे यह मंगल कामना है।

इनके सिवा जिनका नाम विशेषरूपसे उल्लेखनीय है वे हैं श्री लालचन्द अमरचन्दजी मोदी राजकोट। सुवक्ता होनेके साथ आप अध्यात्मके प्रतिभाशाली मर्मी विद्वान् हैं। आप प्रायः राजकोट ही रहते हैं। और अपने निजी व्यापारका योग्य रीतिसे सञ्चालन करते हुए नियमतः दोनों समय शास्त्रप्रवचन करते हैं। आपने समयसारादि ग्रन्थोंका अनेकबार स्वाध्याय किया है। आपकी प्रवचनशैली अत्यन्त मजी हुई और अन्तस्तलको स्पर्श करनेवाली है। जब आप प्रवचन करते हैं श्रोतागण आपकी मधुर वाणीको सुनकर आत्मविभोर हो उठते हैं। राजकोटमें अध्यात्मका जो प्रचार हुआ है उसका अधिकतर श्रेय आपकी प्रवचनपटुता और वात्सल्यपूर्ण सरल व्यवहारको देना सर्वथा उचित है। सोनगढ़में आत्मतत्त्वके ज्ञाता जो मूर्धन्य विद्वान् हैं उनमें आप अन्यतम हैं। आपकी पूज्य स्वामीजीके प्रति भक्ति और तत्त्वजिज्ञासा इतनी प्रबल है कि आप अपना व्यापार धन्धा छोड़कर प्रतिवर्ष महीनों सोनगढ़ आकर निवास करते हैं।

उक्त पुण्य पुरुषोंके सिवा और जो महानुभाव गणना योग्य हैं उनमें श्री हिम्मतलाल छोटेलालजी शाह, श्री ब्र. चन्दूलालजी, श्री ब्र. गुलाबचन्दजी, श्री ब्र. हरीलालजी सोनगढ़ तथा श्री बाबुलालजी चुन्नीलालजी मेहता फतेपुर (गुजरात) मुख्य हैं। इनमें श्री ब्र. चन्दूलालजीका वैराग्यमय जीवन विशेष सराहनीय है। गुजराती तो आपकी मातृभाषा ही है। साथ ही आपने संस्कृत और इंगलिश भाषाका भी अच्छा अध्ययन किया है। कौन वषय किस ग्रन्थमें कहाँ आया है, इस सम्बन्धी आपका परिचय प्रशंसायोग्य है। जागरूक रह कर पूज्य स्वामीजीकी सेवामें संलग्न रहना यह आपका प्रधान व्रत है। पूज्य स्वामीजीकी सेवासे आप वञ्चित रहते हों ऐसी परिस्थिति एक तो आप उपस्थित ही नहीं होने देते। कदाचित् ऐसा प्रसंग उपस्थित होता भी है तो बहुत ही कम। यहाँ मैंने अन्य जिन महानुभावोंका उल्लेख किया है वे भी अपना विशिष्ट स्थान रखते हैं। तथापि प्रसंगसे श्री बाबुलालजी मेहताके व्यक्तित्व पर थोड़ेमें प्रकाश डाल देना समयोपयोगी है। कुटुम्ब और सम्पत्तिकी दृष्टिसे जहाँ आप भाग्यवान् हैं वहाँ आपकी धार्मिक रुचि विशेष सराहने योग्य है। तत्त्वके विश्लेषण करनेमें आपको बुद्धि और वाणी दोनोंका समान अधिकार मिला है। जहाँ भी आप जाते हैं आपके वक्तृत्व और धार्मिकतासे प्रभावित होकर पूरी समाज आपकी अनुयायी हो जाती है। उम्र अभी बहुत थोड़ी है, फिर भी आपने पूज्य स्वामीजीके पास सपत्नीक आजीवन ब्रह्मचर्य व्रतको स्वीकार कर समाजके सामने नया आदर्श उपस्थित किया है। दानशीलताका आपका गुण विशेष है।

यह उत्साही और कर्मठ तत्त्वस्पर्शी युवक पूज्य स्वामीजीका आशीर्वाद प्राप्त कर पूरी तरह धर्म और समाजका सेवामें अपना जीवन लगा दे यह भावना है।

मैं चाहता हूँ कि मैं इस निबन्धके अन्तमें उन दो बहिनोंकी भी चरचा कर दूँ जिनके प्रति सब मुमुक्षु भाई बहिनें बड़ी श्रद्धा और आदरभाव रखते हैं। वे हैं बहिन श्री चम्पाबहिन और शान्ताबहिन। इनमें बहिन श्री चम्पाबहिन श्री पंडित हिम्मतलालजीकी ज्येष्ठ भगिनी हैं और बहिन श्री शान्ताबहिन श्री मुकुन्दरायजी संयुक्तमंत्री श्री दिगम्बर जैन मुमुक्षु मण्डल बम्बईकी ज्येष्ठ भगिनी हैं। इन दोनों बहिनोंका स्वभाव चन्दनसे भी शीतल और अमृतके समान मधुर है। सोनगढ़में जितनी भी मुमुक्षु बहिनें और आजीवन ब्रह्मचर्य व्रतसे भूषित कुमारिकाऍं निवास करती हैं उन सबको इन दोनों बहिनोंकी सघन और शीतल छायाका सुयोग मिला हुआ है। जितना इन दोनों बहिनोंका गौरवपूर्ण जीवन है उतनी ही ये प्रकृतिसे भद्र और दयालु हैं। यदि सोनगढ़में कोई भाई या बहिन किसी कारणसे आर्थिक या किसी दूसरे संकटमें पड़ जाता है तो उसके उस संकटको दूर करना ये अपना प्रधान कर्तव्य मानती हैं। इनका आतिथ्य भी सराहनीय है। आपसमें इन दोनों बहिनोंमें प्रेम तो ऐसा है मानो एक माके उदरसे दोनों बहिनें युगलरूपमें जन्मी हैं। जब ये दोनों बहिनें भावविभोर होकर अर्हद्भक्तिमें तल्लीन होती हैं, समा बंध जाता है। कोयलकी 'कुहू, कुहू' में जो मिठास है वह इनके गलेकी अपनी विशेषता है। ऐसा उत्तम स्वर पाकर भी ये दोनों बहिनें उसका उपयोग मात्र अर्हद्भक्तिमें करती हैं, अन्य लौकिक व्यासंग इनको छूकर भी नहीं गया है। समयसारादि महान् ग्रन्थोंका स्वाध्याय कर इन्होंने जो आत्मज्ञान प्राप्त किया है उसका उपयोग ये दोनों बहिनें स्वाध्याय और परहितमें करती रहती हैं। फिर भला आत्मकल्याणकी इच्छुक ऐसी कौन बहिन होगी जो यह न चाहे कि उन जैसा आध्यात्मिक जीवन सबको सुलभ हो।

सोनगढ़में घर–घरमें जो ब्रह्मचर्यकी महिमा स्पष्टतः परिलक्षित होती है उसमें जहाँ पूज्य स्वामीजीका ब्रह्मनिष्ठ त्यागमय जीवन अपना अचिन्त्य प्रभाव डालता है वहाँ इन दोनों बहिनोंके ब्रह्मचर्यसे ओत–प्रोत सादगीपूर्ण जीवनसे कम शिक्षा नहीं मिलती।

यह तो है जो महानुभाव सोनगढ़में रहते हैं और जिनका सोनगढ़से सम्बन्धित संस्थाओंसे सम्बन्ध है उनमेंसे कुछ धर्मबन्धुओंका परिचय। किन्तु अब हम एक ऐसे महानुभावके जीवन पर संक्षेपमें प्रकाश डालनेवाले हैं जिन्होंने पूज्य श्री स्वामीजी द्वारा प्रतिपादित तत्त्वज्ञानको जीवनमें ढाला है और जो घरमें रहते हुए भी उससे ऐसे भिन्न होकर रहते हैं जैसे जलसे भिन्न कमल रहता है। वे हैं धर्मवत्सल श्रीमान् दीपचन्दजी सेठिया सरदारशहर। ये खानदानी रईस हैं। सरदारशहरमें इनकी बहुत बड़ी पुराने ढंगकी कोठी है। बड़ा कुटुम्ब है। व्यापार–धन्धा भी उत्तम प्रकारसे चलता है। परन्तु इन्होंने जितना भी व्यावहारिक प्रपञ्च है उस सबसे अपना नाता तोड़कर अपने जीवनको सद्गृहस्थोचित अध्यात्मरससे इतना अधिक ओत–प्रोत बना लिया है कि जिसे देखकर कोई भी गृहस्थ अपने जीवनको उस साँचेमें ढालना चाहेगा।

रत्नकरण्ड आदि श्रावकाचारोंमें गृहस्थ धर्मका जो निरूपण हुआ है उसके ये प्रतिबिम्ब हैं। घरमें रहते हुए भी इन्होंने उससे प्रवृत्तिमूलक सब प्रकारका सम्बन्ध तोड़ लिया है। दान-पुण्य लायक थोड़ीसी सम्पत्ति रखकर शेष सम्पत्तिसे अपना स्वामित्व हटा लिया है। व्यापारमें लाभ हो या हानि, इन्हें कोई चिन्ता नहीं। एक कुटुम्बको परस्पर किसप्रकार मिलकर रहना चाहिए, इसके लिए इनका घर पूरे जैन समाजके लिए उदाहरण है। प्रातःकाल ब्राह्ममुहूर्तमें सब कुटुम्ब जाग जाता है, बहिनें मिल कर मंगलगीत गाती हैं, छोटी बड़ीको प्रणाम करती हैं, बड़ी छोटीको आशीर्वाद देती हैं, कुटुम्बके सब भाई-बहिन मिलकर सेठियाजीके पास जाकर उनका आशीर्वाद प्राप्त करते हैं, घरमें आनेवाले किसी भी अभ्यागतका मंगलगीत द्वारा स्वागत किया जाता है, भोजनके तैयार होने पर कुटुम्बके सदस्यों और अतिथियोंको मंगलगीत द्वारा ही भोजनके लिए आमंत्रित किया जाता है, सब बहिनोंके वस्त्र-गहने आदि बटे हुए नहीं है, एक कमरेमें व्यवस्था है, वहाँसे जिसे जो पहिनना हो, स्वतंत्रता है, घरके किसी भी सदस्यका बाल-बच्चा क्यों न हो, उसकी सब प्रकारकी सम्हाल जो वहाँ उपस्थित होता है अपना बाल-बच्चा जानकर करता है। यह है कुटुम्बके सब सदस्योंका वर्तन और उसके अधिष्ठाता देवता हैं आदरणीय सेठियाजी, जिन्हें स्वाध्याय, तत्त्वचिन्तन और तत्त्वगोष्ठीके सिवा अन्य किसी बातसे प्रयोजन नहीं है।

यद्यपि इनका जन्म स्थानकवासी कुटुम्बमें हुआ है। किन्तु अब ये और इनका पूरा कुटुम्ब दिगम्बर होगया है। सरदारशहर और उसके आस-पास दिगम्बर जैनोंका अभाव है। परन्तु अब इनके धर्माचरण और माध्यस्थ्य वृत्तिसे प्रभावित होकर अनेक कुटुम्ब दिगम्बर हो गये हैं। इतना ही नहीं, इनकी तत्त्वज्ञानभरी अध्यात्मवृत्तिका इस ओर इतना अधिक प्रभाव है कि इनके सम्पर्कमें आनेके बाद पूरे एक वैष्णव कुटुम्बने दिगम्बर धर्मको स्वीकार कर लिया है और आशा है कि उस क्षेत्रमें भी अतिशीघ्र दिगम्बर मन्दिरोंका निर्माण होने लगेगा। अधिक क्या लिखूं, इतना ही लिखना पर्याप्त है कि इनकी परिणतिको अनुभव कर यदि इन्हें सम्यग्दृष्टि सद्गृहस्थ कहा जाय तो उसमें अणुमात्र भी अत्युक्ति नहीं है।

जिनका शिष्यत्व स्वीकार कर उक्त महानुभावोंने निर्मल आत्मजागृतिकी छटाका अवलोकन किया है और कर रहे हैं वे हैं हम सबके अभिनन्दनीय पूज्य श्री कानजी स्वामी। मैं समझता हूँ कि उक्त महानुभावोंके परिचय स्वरूप पूर्वमें जो कुछ लिखा गया है वह प्रकारान्तरसे पूज्य स्वामीजीके प्रति मेरी श्रद्धाका ही सूचक है। पूज्य स्वामीजी उसी मार्गके अनुरूप तत्त्वज्ञानका सब संसारी जनोंको पान कराते हैं जो परम भट्टारक तीर्थंकरोंकी दिव्य देशनाका सार है और जिस पर चलकर अनन्त भव्यात्माओंने सिद्धत्व पद प्राप्त किया है, कर रहे हैं और करेंगे। पूज्य स्वामीजी द्वारा ऐसे अनुपम तत्त्वज्ञानका लाभ सबको चिरकाल तक मिलता रहे इस मंगलकामनाके साथ उनके प्रति श्रद्धा व्यक्त करनेके लिये बम्बईमें होनेवाली पूज्यश्रीकी हीरक जयन्ती सब प्रकारसे सफल हो यह मनोदय है।

फूलचन्द्र सिद्धान्तशास्त्री वाराणसी

# असीम श्रद्धाके दो पुष्प

पूज्य श्री गुरुदेव आज इस विशाल भारतके ही नहीं बल्कि सारे विश्वके आत्मार्थी महान् सन्त हैं। वर्तमान कालमें आपके द्वारा सच्चे दिगम्बर जैनधर्मकी पताका फिरसे सारे भारतवर्षमें फहरा रही है। हम अब तक केवल भक्तिमार्ग एवं बाह्य क्रियाको ही सच्चा धर्म समझ रहे थे, किन्तु आपने द्रव्यानुयोगकी सच्ची व्याख्या समझाकर यह स्पष्ट कर दिया है कि शुद्ध नयका आश्रय करनेसे ही यथार्थ धर्मकी. प्राप्ति होती है। जो आपके परिचयमें आता है उस पर आपकी अपूर्व प्रतिभाका अमिट प्रभाव पड़े बिना नहीं रहता। इस अवस्थामें भी आपकी स्मरणशक्ति इतनी प्रखर है कि जो व्यक्ति एकबार भी आपके परिचयमें आता है उसे वर्षोंकी बात आप तिथि-बार सहित बतला देते हैं।

जब आप हमारे पूर्वज पंडित वर्ग श्री टोडरमलजी, राजमल्लजी, सदासुखजी, दौलत रामजी आदि विद्वानोंका हमें दिग्दर्शन कराते हुए कहते हैं कि ढूंढार देशमें (जयपुर नगर के आसपास) कैसे-कैसे सद्‌गृहस्थ ज्ञानी पंडित हो गए हैं, जिन्होंने दिगम्बर जैन धर्मका वह सार खींचा है कि गागरमें सागर भर दिया है तब मेरा चित्त श्रद्धासे उनके चरणोंमें झुक जाता है। मेरी तो यही मंगल-कामना है कि पूज्य श्री हमारे बीच चिरकाल तक विराजमान रहें और भव्य जीवोंको नित्य सच्चे आत्मधर्मका स्वरूप समझाकर उन्हें सच्चे मोक्षमार्गमें लगावें।

भँवरलाल साहु "प्रभाकर" अशोकनगर (जयपुर)

---

# मंगल-कामना

परम श्रद्धेय आदरणीय स्वामीजीका महान् उपकार है, जिन्होंने जब कि सर्व साधारणकी धर्मकी ओरसे रुचि हटती जारही थी तथा जैनियोंमें भी धर्मग्रन्थोंके अध्ययनकी बात तो दूर रहो नाम तक लोग नहीं जानते थे ऐसे समयमें महान् आध्यात्मिक दृष्टिकोण देकर महान् ग्रन्थोंके अध्ययन मननकी ओर सर्व साधारणको आकर्षित किया है। यदि स्वामीजी समयसार प्रवचनसार आदि ग्रन्थोंको इतनी गहराईसे अध्ययन करके खुलासा न करते तो यह अज्ञान जनता उनके रसके आस्वादनसे वंचित ही रह जाती। विदिशामें स्वाध्याय मंडलकी स्थापना व निर्मिति तथा प्रातः प्रवचन होनेकी प्रेरणा सोनगढ़से ही प्राप्त हुई है उसके लिए विदिशा स्वाध्याय मंडल स्वामीजीका अत्यंत आभारी है।

स्वामीजीकी ७५ वीं जयन्तीके अवसर पर विदिशा स्वाध्याय मंडल अपनी हार्दिक श्रद्धांजलि अर्पित करता हुआ स्वामीजीके दीर्घायु होनेकी मंगल-कामना करता है।

स्वाध्याय मंडल विदिशा

---

# हार्दिक-श्रद्धांजलि

परम पूज्य आचार्य श्री कुन्दकुन्द स्वामीके आध्यात्मिक ज्ञानका वर्तमानमें प्रचार व प्रसारका जो कार्य हुआ व हो रहा है उसका महान् श्रेय परम आदरणीय पूज्य श्री कानजी स्वामीको ही है। बड़े बड़े महान् विद्वानोंने भी समयसार आदि जैसे आध्यात्मिक ग्रंथोंका मनन स्वामीजीके द्वारा प्रकाशमें लाये जानेके बाद ही किया है।

वर्तमान युगमें पढ़े-लिखे नवयुवकोंको कार्य मार्गपर लगानेके लिए ये आध्यात्मिक ग्रन्थ ही सहायता कर सकते हैं। स्वामीजीका जितना उपकार माना जाय थोड़ा है।

पूज्य स्वामीजी चिरायु होवें और अधिक प्रचार व प्रसार करें ऐसी हमारी मनोकामना है। इस हीरक जयन्तीके महान् अवसरपर मैं स्वामीजीके चरणोंमें अपनी हार्दिक श्रद्धांजलि अर्पण करता हुआ उनके लिए मंगल-कामना करता हूँ।

नन्दकिशोर जैन एडवोकेट, विदिशा

---

# महत्त्वपूर्ण योगदान

२१ वीं सदीमें दिगम्बर जैनधर्मके प्रभावकोंमें श्रद्धेय श्री कानजी स्वामीका सर्वोच्च स्थान है। दिगम्बर जैनधर्म स्वीकार करनेके बाद लगभग २० वर्ष तक अपनी प्रवृत्तियाँ प्रायः गुजरात तक ही सीमित रखीं, किंतु उनके अध्यात्मसे परिपूर्ण प्रवचनोंकी किरणें भारतके कोने-कोनेमें पहुँचने लगीं, इससे समस्त जैन समाजमें आध्यात्मिकताकी जागृति होने लगी। वे सन १९५७ में तीर्थराज सम्मेदशिखरजीकी यात्राहेतु गुजरातके बाहर अन्य प्रदेशोंमें भी गए तबसे जैन समाजका बच्चा-बच्चा उनका नाम जानने लगा।

उनके नियमित प्रवचनोंसे ज्ञान और प्रेरणा प्राप्त कर अनेक स्थानोंपर भारतके बाहर भी, पहली बार दिगम्बर जैन मंदिर बने और मुमुक्षुमंडल स्थापित हुए, जिनके सदस्य अपने लौकिक कर्तव्योंका निर्वाह करते हुए ज्ञानकी साधनामें तत्पर रहते हैं।

इसी परंपरामें कलकत्ताका मुमुक्षुमंडल भी है। इस मंडलके सदस्यों तथा अपनी ओरसे श्रद्धेय कानजी स्वामीके ७५ वें जन्म दिवसपर उन्हें सादर श्रद्धांजलि अर्पित करते हुए मुझे उनके दृढ़ता, निर्भीकता, आत्मरुचि, जिनभक्ति आदि अलौकिक गुणोंका सहसा स्मरण हो आता है। वे गुण जैसे हम सबके लिए प्रेरणास्पद रहे हैं वैसे ही औरोंके लिए भी रहेंगे।

उनके इन गुणोंके कारण ही उनके प्रशंसकों एवं समर्थकोंकी संख्या अल्प समयमें लाखोंतक पहुँच गई है। जो उनके उपदेशोंसे प्रभावित होकर स्थान स्थान पर दिगम्बर जैनधर्म एवं ज्ञानकी आराधनामें लगे हुए हैं। किंतु यह सब कुछ होते हुए भी उन्होंने कभी अपनी प्रभा-

वकताका गर्व नहीं किया, जो उनकी महानताका परिचायक है। इस प्रकार उन्होंने दिगम्बर जैनधर्मकी प्रभावनामें महत्त्वपूर्ण योगदान दिया है।

इस पुनीत अवसर पर उनके प्रति पुनः श्रद्धांजलि समर्पित करते हुए मैं कामना करता हूँ कि वे दीर्घजीवी होकर स्व एवं परके कल्याणमें साधक बनें एवं अंतमें निःश्रेयस सुखको प्राप्त करें।

ताराचंद गंगवाल प्रमुख
श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, कलकत्ता

---

## हार्दिक - श्रद्धांजलि

मैं प्रशममूर्ति श्री कानजी स्वामीके सत्समागमसे इस निर्णयपर पहुँचा हूँ कि आपके द्वारा प्रतिपादित तत्त्वप्रवचनसे ज्ञानका प्रकाश और शान्तिसुधाका आस्वाद आता है। आपको चन्द्रमाकी उपमा देना इसलिए उचित नहीं, क्योंकि चन्द्रमा तो बाह्य प्रकाश और शान्तिका दाता है, किन्तु आपके द्वारा प्रतिपादित तत्त्वकी प्राप्तिसे आत्मदर्शन और अतीन्द्रिय आनन्द मिलता है।

आपने अपना सम्पूर्ण जीवन आध्यात्मिक रसके पानमें बिताते हुए मुमुक्षुजनोंके सामने अपूर्व आदर्श उपस्थित किया है। उससे लोगोंको निःसन्देह स्फूर्ति और चेतना मिली है। आपकी सरल विमल मूर्तिके सामने ऐसा कौन व्यक्ति है जो विनम्र न हो जाय। आपकी विद्वत्ता, दिगम्बर जैनधर्मके प्रति प्रगाढ़ श्रद्धा हम संसारी जीवोंके लिए आदर्श और अनुकरणीय है। मेरे लिए, यह परम सौभाग्य है कि मुझे आपश्रीके प्रति हार्दिक श्रद्धांजलि अर्पित करनेका पुनीत अवसर प्राप्त हुआ।

राजेन्द्रप्रसाद जैन, कलकत्ता ७

—o—

## मंगलस्वरूप स्वामीजी

पूज्य श्री कानजी स्वामीकी ७५ वीं पुण्य जयन्तीकी पुण्य वेलामें उनके सातिशय आध्यात्मिक व्यक्तित्वके प्रति श्रद्धापूर्वक हृदयसे श्रद्धांजलि समर्पित करता हूँ।

इस कालमें तो अध्यात्मका एक प्रकारसे लोपसा हो गया। पण्डितगण शास्त्रोंमें यदि इस विषयका कोई प्रकरण आता तो आप खुद पढ़ते और केवल बाहरी क्रियाका ही उपदेश देते, अध्यात्मको छूते तक नहीं। आखिर पुण्य उदयसे आपने तमाम पृथिवीपर आध्यात्मका डंका बजा दिया। जगह जगह अध्यात्मकी ही चरचा होने लगी। रंगून और आफ्रिकामें भी स्वाध्यायमन्दिरोंकी स्थापना हो गई और हो रही है। सौराष्ट्रका तो नकसा ही बदल गया है।

यह जो कुछ हुआ और हो रहा है उसके मूलमें पूज्य स्वामीजीकी वह अनुपम देन है जिसके विना यह अज्ञानी प्राणी संसारका पात्र बना रहता है। अतएव ऐसे मंगलस्वरूप स्वामीजीके चरणोंमें मैं बार-बार प्रणाम करता हुआ भावना करता हूँ कि उनकी पावन वाणी चिरकालतक समाज और राष्ट्रका निरन्तर मंगल करती रहे।

भागचन्द पाटनी कलकत्ता ७

---

## संयम के अन-थके चरण

तुम ज्ञानमयी हो साधु, अन्तस के अन्वेषक,
साधक तुम ऐसे आई साधना स्वयं पास।
शिवमारग के हो राही जीवन के दर्शन,
मिल गया भटकते मानवको अभिनव प्रकाश ॥

तुम स्वोन्मुख यह शिक्षा लेता तुमसे चेतन।
मंगलमय ज्योतिपुंज, तुम्हें शत-शत वन्दन ॥

आसान नहीं, अंतस को श्रद्धा मय करना,
आसान नहीं, औरों को श्रद्धा से भरना।
पर योगी, योग तुम्हारा ऐसा दृढ़ सशक्त,
व्यवधानों को ही स्वयं पड़ा तुमसे डरना ॥

तुम वह दानी हो जिसने मनको दिये नयन
मंगलमय ज्योतिपुंज, तुम्हें शत-शत वन्दन ॥

सत्यार्थ विवेचक, निर्विकार चारित्रपुंज,
चिंतन प्रबुद्ध हे परमपूज्य ! पावन अनूप।
सम्पत्ति तुम्हारी एक आत्मका ध्यानमात्र,
प्राप्तव्य एक अविरुद्ध शुद्ध चेतन स्वरूप ॥

हे विनत वन्दना, संयम के अन-थके चरण।
मंगलमय ज्योतिपुंज, तुम्हें शत-शत वन्दन ॥

श्री जिनेश्वरदास जैन एम. ए., साहित्यरत्न, सरदारपुर

---

## परमोपकारी महापुरुष

इस युगमें पूज्य श्री कानजी स्वामी दिगम्बर जैनधर्मके महान् प्रभावक महापुरुष हैं। उनका जैसा तात्त्विक ज्ञान, उनका जैसा सत्य प्रेम और उनकी जैसी वीतराग सर्वज्ञ देव द्वारा प्ररूपित दिगम्बर जैनधर्मके प्रति प्रगाढ़ आस्था अन्यत्र सहज सुलभ नहीं है। उनमें परोपदेशे पाण्डित्यका तो दर्शन ही नहीं होता। दि. जैनागमोंका गहराईसे मन्थन कर उन्होंने जिन तथ्योंको विश्वके समक्ष प्रस्तुत किया है वे मोक्षमार्गकी रीढ़ हैं।

प्रथम तो वे कहते हैं कि जड़-चेतन प्रत्येक द्रव्य स्वभावसे उत्पाद-व्यय ध्रुवस्वभाव-वाला होनेके कारण उनकी प्रत्येक पर्याय क्रमबद्ध ही होती है। मैं स्वमें और अन्यमें फेर-फार कर सकता हूँ यह मात्र कषायका उन्मेष है।

उनका यह भी उपदेश है कि जब तक यह संसारी प्राणी स्वभाव सन्मुख हो पुरुषार्थ नहीं करता तब तक उसे आत्मधर्मकी प्राप्ति होना दुर्लभ है। देव, गुरु, शास्त्र पर हैं, बाह्य क्रिया पुद्गल द्रव्यकी पर्याय है। उनसे इसे आत्मधर्मकी प्राप्ति होगी यह सोचना बालूसे तेल निकालनेके समान है।

प्रत्येक कार्यमें निमित्तको स्वीकार करके भी वे दृढ़तापूर्वक कहते हैं कि कार्य तो उपादानसे ही होता है, निमित्तसे त्रिकालमें नहीं होता। जिसको लक्ष्य कर जीवमें रागादि परिणामकी और पुद्गलोंमें स्कन्ध पर्यायकी उत्पत्ति होती है उसमें कर्तानिमित्त या करण निमित्तका व्यवहार होता है इतना अवश्य है। निमित्तकी यही निमित्तता है। उसे अन्य द्रव्यमें फेर-फार करनेवाला मानने पर तो वह निमित्त कर्ता न रह कर उपादान कर्ता हो जायगा।

आगममें मोक्षमार्गका दो प्रकारसे निरूपण हुआ है यह देख कर बहुतसे अज्ञानी जीव निश्चय मोक्षमार्गके समान व्यवहार मोक्षमार्गको भी यथार्थ मोक्षमार्ग मानते हैं। पूज्य स्वामीजी करुणाभावसे उन्हें समझाते हैं—हे भव्यो! यथार्थमें मोक्षमार्ग एक ही है, दो नहीं। जैसे घीका संयोग देख कर मिट्टीके घड़ेको घीका घड़ा कहनेकी लोकमें परिपाटी है उसीप्रकार निश्चय मोक्षमार्गके साथ देव-गुरु-शास्त्रकी श्रद्धा आदिरूप विकल्प देखकर उसे भी मोक्षमार्ग कहनेमें आता है। वह यथार्थ मोक्षमार्ग नहीं।

प्रति समय प्रत्येक कार्यकी उत्पत्ति स्वभाव, नियति (निश्चय-उपादान) पुरुषार्थ, स्वकाल और निमित्त इन पाँचका समवाय होने पर होती है यह वस्तुव्यवस्थाके अनुरूप जिनागम है। जिन्होंने ऐसा निर्णय कर स्वभाव सन्मुख होनेका अनन्त पुरुषार्थ किया वही शिवमार्गका पथिक होनेका अधिकारी है, अन्य नहीं। अत एव प्रत्येक प्राणीको निमित्तका विकल्प छोड़ कर एकमात्र स्वभावसन्मुख होनेका पुरुषार्थ करना चाहिए। कार्य-कारणपरंपरामें यह पूज्य स्वामीजीकी वाणीका सार है। जो तथ्यको नहीं समझते वे भले ही उन पर एकान्तका दोषारोप करें। परन्तु

विचार कर देखने पर विदित होता है कि उनका प्रत्येक उपदेश अनेकान्तगर्भ होता है। मोक्षमार्गमें यद्यपि वे निमित्तका निषेध करते हैं सो वहाँ करणनिमित्त और कर्तानिमित्तका ही निषेध जानना चाहिए, आश्रय निमित्तका नहीं। उनकी वाणीका सार यह है कि जैसे गमन करते समय धर्म द्रव्यकी उपासना नहीं करनी पड़ती। किन्तु गमन करते समय वह स्वयं निमित्त हो जाता है। इस प्रकार गमनमें जो स्थान धर्मद्रव्यकी निमित्तताका है वही स्थान मोक्षमार्गमें सब निमित्तोंका है। करणनिमित्त और कर्तानिमित्त उसे कहते हैं जिसके लक्ष्यसे कार्य होता है। परन्तु जब कि मोक्षमार्गमें एकमात्र 'स्व'का ही लक्ष्य होता है ऐसी अवस्थामें यहाँ अन्य द्रव्य करणनिमित्त और कर्तानिमित्त बने और तब मोक्षमार्गकी प्राप्ति हो यह कहना मात्र वावदूकपना ही कहा जायगा।

इस प्रकार पूज्य स्वामीजीने आगमका अनुगम कर ऐसे अपूर्व तथ्य जगतके सामने प्रस्तुत किये हैं जिनकी यथार्थ श्रद्धा करनेसे ही संसारी प्राणी कल्याणभाक् हो सकता है। वे इस कालके परमोपकारी महापुरुष हैं। उनका लाभ हम मुमुक्षु जनोंको चिरकाल तक मिलता रहे यह मंगल-कामना है।

बंशीधर शास्त्री, एम. ए., बजबज

---

## उनकी वाणी अमर हो

पूज्य श्री सत्पुरुष कानजी स्वामी जगतमें फैले हुए अज्ञानान्धकारको दूर करनेमें चैतन्य भानु हैं। उन्होंने जनमानसमें नई क्रान्तिको जन्म देकर हजारों मानवोंकी जीवनदिशा बदल दी है। उनका उपदेश है कि देह, मन, वाणी, आठ कर्म तथा पुण्य और पापरूप विकारी भावोंसे भिन्न निज ज्ञायकतत्त्वका स्वानुभवरूप श्रद्धान, ज्ञान और चारित्र ही धर्म है। धर्म प्राप्तिका कारण भी यही है, जो स्वोन्मुख पुरुषार्थ करनेसे ही प्राप्त होता है। उसकी प्राप्ति केवल काललब्धि, भवितव्य और कर्मोंके उपशम आदि पर अवलम्बित नहीं है।

यह उपदेश वे अपने मनसे देते हों यह बात नहीं है। किन्तु जो मार्ग तीर्थंकर भगवान् और उनके मार्गका अनुसरण करनेवाले आचार्य बतला गये हैं उसे ही पूज्य स्वामीजी स्वानुभव, आगम और युक्तिसे बतला रहे हैं। वे अपनी अनुभवपूर्ण वाणीद्वारा इस संसारी प्राणीको उसके निज स्वरूपका भान कराते हुए कहते हैं—द्रव्यदृष्टिसे अन्तर्मुख होकर देख, तुझे ज्ञात होगा कि तुझमें और सिद्धोंमें अणुमात्र भी अन्तर नहीं है। सिद्धोंमें जो है वह तेरा स्वभाव, और जो सिद्धोंमें नहीं है वह तेरा स्वभाव नहीं। सिद्ध ज्ञाता-दृष्टा हैं तू भी ज्ञाता-दृष्टा है। वे विश्वको साक्षीभूत हो कर जानते-देखते हैं, रागसे भिन्न स्वभावदृष्टिसे देखेगा तो तू भी अपनेको एकमात्र ज्ञाता-दृष्टा अनुभवेगा। अन्य सब रागका उन्मेष है।

पूज्य स्वामीजी पवित्रताकी साक्षात् मूर्ति हैं। इस युगके वे क्रान्तिकारी महापुरुष हैं। उन्हें दुनिया क्या कहती है, उनके पीछे आती है या विरोध करती है इसकी चिन्ता नहीं। कदाचित् मेरु डिगे तो भले ही डिग जाओ, परन्तु विश्वमें ऐसी कोई शक्ति नहीं जो उन्हें आत्मश्रद्धासे डिगा सके। वह उनका सर्वस्व है। उनके द्वारा जैन जगतका महान् उपकार हो रहा है। इस पामर सेवक 'प्राण' पर उनका जो उपकार है वह शब्दातीत है। अनेक भव धारण करके भी 'मैं प्रत्युपकार करूँ' ऐसी मुझमें सामर्थ्य नहीं! मैं उनकी ७५ वीं वर्षगाँठ पर श्रद्धांजलि अर्पित करता हुआ भावना करता हूँ कि पूज्य स्वामीजी चिर काल तक जयवन्त रह कर हम मुमुक्षुओंको यथार्थ मार्ग दिखलाते रहें। उनकी वाणी अमर हो।

प्राणलाल मगनलाल शाह (रा. भा. र.), अहमदाबाद

---

## विनम्र श्रद्धांजलि

पूज्य श्री कानजी स्वामी इस युगके उन महापुरुषोंमेंसे हैं, जिनके बारेमें कुछ लिखना सूर्यको दीपक दिखाना है। सत्यकी खोजमें आपने धन, गृहवासको तो छोड़ा ही, किन्तु वस्तु स्वरूपको प्राप्त होते ही स्थानकवासी समाजमें बढ़ती हुई अपनी उस महती प्रतिष्ठाका भी परित्याग कर दिया, जो अत्यन्त दुर्लभ है। इस कालके वे युगपुरुष हैं। जिन्होंने हजारोंकी तादादमें दूसरोंको दिगम्बर जैन बनाकर कल्याणके मार्ग पर लगाया वे पूज्य श्री कानजी स्वामी ही हैं। साथ ही इस बीच ऐसा कोई युगप्रवर्तक महापुरुष नहीं हुआ जिसने ऐसा महान् कार्य किया हो। यह सब कुछ होते हुए भी आप अत्यन्त सरल, उदाराशय, पूर्णतया उदासीन, परम अर्हद्भक्त एवं प्रभावक सन्त हैं। आपका अपना न कोई निजी सम्प्रदाय है, न संघ या संस्था। आप पुरातन आचार्य कुन्दकुन्दके बतलाये हुए मार्गको ही निस्पृह भावसे प्रशस्त कर रहे हैं। यही आपश्रीका सब कुछ है।

पूज्य श्री कानजी स्वामीमें पर्वत जैसी दृढ़ता, समुद्र जैसी गम्भीरता, आकाश जैसी निर्मलता और पुष्प जैसी कोमलता है। हमारा सौभाग्य है कि हम सबके बीच वे विराजमान हैं। उनकी इस हीरक जयंती समारोहके अवसर पर मैं स्वयं तथा इन्दौर दिगम्बर जैन मुमुक्षु मण्डलकी ओरसे उन्हें विनम्र श्रद्धांजलि समर्पित करता हूँ और उनके शतायु एवं सहस्रायु होनेकी कामना करता हूं।

प्रकाशचन्द पाण्ड्या मंत्री
श्री दिगम्बर जैन मुमुक्षु मण्डल, इन्दौर

---

# एक प्रकाशमान् दीपस्तम्भ

पूज्य श्री कानजी स्वामीके सम्बन्धमें कुछ बोलना अथवा लिखना अपने आपमें गौरवप्रद है। समयके लम्बे प्रवाहमें जब कि लोग पुण्य और पुण्यके कार्योंको ही धर्म मानने लगे थे और अनेक विद्वानोंके दिमागमें भी भ्रम घर कर चुका था, जिसके कारण धर्मके असली स्वरूप तक दृष्टिका पहुंचना एक असाध्य प्रयास सा लग रहा था, और जब रूढ़ि ही धर्मके नाम पर पुजने लगी थी तब सोनगढ़में श्रद्धेय श्री कानजी स्वामी एक प्रकाशमान् दीपककी तरह प्रगट हुए। पूज्य श्री कानजी स्वामीने धर्मके मर्मका (उसके असली स्वरूपका), धर्म प्राप्तिमें सम्यग्दर्शनकी आवश्यकता और उसकी महत्ताका, जीवकी क्रिया, जड़की क्रिया और विकारकी क्रियाका, द्रव्यकी स्वातंत्र्यताका, अर्हत् भक्तिकी आवश्यकता और उसकी महत्ताका, आदि-आदि अनेकों गूढ़, अध्यात्मिक गुत्थियोंका जिस सरलता, स्वाभाविकता, सुबोधिता एवं स्पष्टताके साथ प्रांजल भाषामें विश्लेषण एवं विवेचन किया है, यह जैन धर्मके आधुनिक इतिहासमें बेमिशाल है।

यह पूज्य श्री कानजी स्वामीके बोधगम्य एवं स्पष्ट विश्लेषण और विवेचनका प्रसाद है कि अध्यात्म जैसा गूढ़ एवं पुरुषार्थ साध्य विषय जन-जनकी अपनी वस्तु बन रहा है और उनकी रुचि अध्यात्मकी ओर तेजीसे बढ़ रही है। शिक्षित वर्गकी धर्म परसे उखड़ती हुई आस्था फिरसे जड़ पकड़ने लगी है।

कई विद्वानोंका यह खयाल था कि अध्यात्मका विषय जन-साधारणके लिये वर्जित है और किन्हीं विशिष्ट व्यक्तियोंके लिये ही अध्ययन एवं साधनाका विषय हो सकता है। ऐसे विचारवालोंके लिये पूज्य श्री कानजी स्वामीका अध्यात्मका (निश्चय दृष्टिका) हृदयस्पर्शी एवं सरल और इसलिये अतुलनीय विवेचन जहां एक ओर ललकार है, वहां दूसरी ओर शांति एवं आत्मिक सुखका अमर सन्देश है।

निश्चय और व्यवहार दृष्टियां अनादिकालीन हैं और अनंतकाल तक रहेंगी। संसारमें जीवके साथ ये स्वाभाविक और आवश्यक हैं। इन दृष्टियोंके संबंधकी गलत समझ और गलत धारणा दर्शनमें मिलावट पैदा कर देती है। इन सबका नतीजा होता है भ्रम और अनिश्चय, जो बढ़ते बढ़ते विपरीतताको पनपाते हैं और विनाशका सबलतम कारण बन जाते हैं। दर्शनकी इस विपरीतताके आवरणको हटानेके और स्वोन्मुखताके अपूर्व पुरुषार्थको जगानेके लिये तीर्थंकरोंकी दिव्यध्वनि भगवान् कुन्दकुन्दाचार्यके विलक्षण प्रयत्नोंके सिवाय भी अनेकों आचार्यों एवं मनीषियोंने यथासम्भव प्रयत्न अतीत कालमें किये हैं। जैनदर्शन और जैनधर्मके वास्तविक प्रचार एवं प्रसारके लिये प्राचीन कालमें जो महत्कार्य श्रीमद् अमृतचन्द्राचार्यने किया है, कुछ वैसा ही कार्य, इस बीसवीं सदीमें, मेरी नम्र रायमें, पूज्य श्री कानजी स्वामी कर रहे है।

'अज्ञानतिमिरांधानां ज्ञानांजनशलाकया 'को आलम्बन लेकर अंधकारमय वातावरणमें एक

प्रकाशमान् दीप स्तंभकी भांति वर्तमानमें पूज्य श्री कानजी स्वामी द्वारा हमारा मार्ग प्रशस्त हो रहा है।

यह अत्यन्त हर्षका विषय है कि ऐसे असाधारण विलक्षण सत्पुरुष पूज्य श्री कानजी स्वामीका उनकी ७५ वीं वर्ष ग्रन्थिके सुअवसर पर श्री दिगम्बर जैन मुमुक्षु मण्डल, बम्बईने उनके अभिनन्दनार्थ हीरक जयंती महोत्सवके आयोजनका सराहनीय निश्चय किया है। ऐसे पुनीत कार्यमें भाग लेनेके सौभाग्य पर किसे गर्व न होगा। इस अवसर पर मेरी यही हार्दिक भावना है कि श्रद्धेय श्री कानजी स्वामी शतायु हों और हम सबको उनके अमृतमय उपदेश सुननेका अमूल्य लाभ सदैव मिलता रहे।

इन्दौरीलाल बड़जात्या बी. ए., एल. एल. बी., एडवोकेट, इन्दौर

---

## शत–शत बार करूँ अभिनन्दन

जैनधर्मके सच्चे ज्ञाता शिवमारग–अन्वेषक हैं,<br>
उर विशाल करुणामय जिनका, जीवदयाके पोषक हैं।<br>
नाविक हैं भव सिंधु–भँवरके तिरते और तिराते हैं,<br>
अमृतसा झरता है मुखसे ऐसे वैन सुनाते हैं॥

स्वयं आप आध्यात्मतीर्थ हैं, उच्चकोटिका मिलता चिन्तन।<br>
युगसृष्टा ज्योर्मय युगके, शत–शत बार करूं अभिनन्दन॥

नहीं व्यर्थका शब्दाडम्बर, गागरमें सागर होता,<br>
परम वीर निर्भीक अहिंसकको कब किसका डर होता।<br>
जीव मात्रका हितचिन्तन ही उनके जीवनका स्तर,<br>
जिनवाणीमय, जनकल्याणक, ओजस्वी है जिनका स्वर॥

न्यायोचित सिद्धान्तवादका क्रम लेकर हो युग सम्वर्धन।<br>
युगसृष्टा ज्योतिर्मय युगके, शत–शत बार करूँ अभिनन्दन॥

श्री जेठमल 'जैनबन्धु', नारायणगढ़ (म. प्र.)

---

# समयसारके अद्भुत ज्ञानी

श्री सत्पुरुष आध्यात्मिक शिरोमणि पू. श्री कानजी स्वामीजी महाराज एक महान् पुरुष हैं। आपकी गणना महान् सन्त पुरुषोंमें होती है। आप उच्चकोटिके ज्ञानी हैं। आपकी वाणीमें ओज है। एकान्त वातावरण ही आपको अत्यधिक प्रिय है। सरलता व स्वाभाविकता आपके जीवनमें झलकती है। एक बार सर सेठ हुकमचन्दजी इन्दौरवालोंने बहुत बड़ी सभामें कहा था कि यदि हमें सत्य दि. जैन धर्मका वास्तविक स्वरूप जानना है तो इस युगके सच्चे जैनधर्मके प्रचारक सोनगढ़के सन्तका साक्षात्कार करना चाहिए। इस सत्पुरुषकी भगवान् कुन्दकुन्द आचार्यदेवके प्रति प्रगाढ़ श्रद्धा है। समयसार आपके जीवनमें टपक रहा है। जिस समय आपको इस ग्रन्थराजके प्रथम बार दर्शन हुए उस समय वे आत्मविभोर हो उठे। सैकड़ों बार उस ग्रन्थराजका मनन पूर्वक अवलोकन किया। जङ्गलों और गुफाओंमें जाकर इस महान् ग्रन्थराजके प्रत्येक भावको अपने हृदयमें उतारा। आपकी महान् आत्मा आचार्यदेव कुन्दकुन्दकी तथा श्री समयसारकी भक्तिमें झंकृत हो उठी। आप श्री समयसारके अद्भुत ज्ञानी हुए। हमने स्वर्णपुरीमें मानस्तम्भ प्रतिष्ठाके शुभावसर पर भगवान्के वैराग्य कल्याणकके समय आम्रवनमें स्वामीजीको प्रवचन करते हुए देखा कि पूज्यश्रीके नेत्रोंसे एक तेज प्रकाशित हो रहा है। कभी दृष्टि बाहर आती है तो बोलते बोलते अन्तर्लीन हो जाती है। वह अनुभव मुझे ही नहीं हुआ, कितने ही अन्य बन्धुओंने, जो पासमें ही बैठे थे, यह अनुभव किया।

इस महान् आत्माके प्रभावसे सौराष्ट्रमें ही नहीं, समस्त भारतमें आज आध्यात्मिक लहर दौड़ गई है। सहस्रोंकी संख्यामें भाई-बहिनोंने इनके अनुयायी होकर दिगम्बर जैनधर्मको धारण किया और कर रहे हैं। साधारण जन ही नहीं, बड़े बड़े वकील और धनाढ्य पुरुष भी अपने पूर्वके संस्कारोंका मोह छोड़ कर इनके अनुयायी बन गये। इससे स्वर्णपुरीके भण्डारमें अनेकों अनमोल मोती प्रगट हुए। यथा सौराष्ट्रके प्रमुख वयोवृद्ध श्री रामजी भाई दोशी वकील अपनी हजारों रुपये मासिक आयकी वकालत छोड़कर वर्षोंसे सोनगढ़में अपना पुनीत जीवन व्यतीत कर रहे हैं। भाई हिम्मतलालजी, जो कई ग्रन्थोंके टीकाकार तथा प्रसिद्ध लेखक हैं, महाराजश्रीके अनन्य भक्त हैं। ब्र. सेठ. खेमचन्द्रजी जैसे रत्न, जिनके कंठमें सरस्वती वास करती है, महाराज श्रीके अनन्य उपासक हैं। महाभाग्यशालिनी बहिन श्री चम्पाबेन और शान्ताबेन, जिनकी मुखाकृतिसे सौम्यता टपकती है, सोनगढ़में ही निवास करती हैं। और भी अनेकों भव्य आत्माएँ यहाँ रहकर अमृतके भरे कुंडमें गोता लगाकर अनेक अमूल्य निधियाँ प्राप्त कर रहे हैं। यह सोनगढ़ ही है कि जहां अनेकों बालिकाएँ विलासता भरे इस युगमें ब्रह्मचर्य पूर्वक अपना सादा जीवन व्यतीत कर रही हैं।

धन्य हैं सत्पुरुष श्री कानजी स्वामी जो इस काल की महान् निधि हैं। हमारा

महान् सौभाग्य है कि ऐसे सत्पुरुषके हमें दर्शन हुए तथा उनके श्रीमुखसे प्रवचन सुननेका सौभाग्य प्राप्त हुआ। मैं निश्चितरूपसे यह कहे विना नहीं रह सकता कि सत्पुरुष श्री कानजी स्वामीजी महाराज वर्तमान युगकी महान् आत्मा हैं तथा जैन आचार्योंके अन्तरंग भावोंको दर्शा रहे हैं। अतः इस महान् आत्माका कोटिशः आभार मानकर उनकी पचहत्तरवीं जन्म–जयन्तीके शुभावसर पर हार्दिक अभिनन्दन करते हुए अपनी नम्र श्रद्धांजलि अर्पित करता हूँ। वे चिरकाल तक हम सब मुमुक्षुओंको मोक्षमार्गका अमर सन्देश देते रहें।

जिनेश्वरप्रसाद जैन, सहानपुर

---

## शत–शत बार प्रणाम

पूज्य श्री कानजी स्वामी द्वारा जैन–दर्शनका तथा मुख्यतया अध्यात्मका जिस सरल शैली एवं सुलझी हुई प्रणालीसे विशद स्पष्टीकरण हुआ, उससे जनतामें क्रान्ति फैल गई। सहस्रों भूले–भटके मार्ग पर आ गये। जो नहीं आये वे भी पूज्यश्रीकी तात्त्विक बुद्धिका लोहा मानते हैं। जिस तत्त्वको अब तक न सुना था, और न समझा ही था, मात्र या तो केवलीके ज्ञानमें प्रत्यक्ष था, या श्रुतज्ञानके भंडारमें परोक्ष था; अथवा कुंदकुंदादि बड़े बड़े महर्षियोंने जिस तत्त्वका अनुभव किया था, साधारण जनता तो क्या बड़े बड़े मनीषी भी अध्यात्मरसको नहीं समझ पा रहे थे, पूज्यश्रीने उन तत्त्वोंका सार समझकर निज आत्माका ही भला नहीं किया, हम जैसे व्यवहारमूढ़ जनोंको मार्ग दिखाकर जन–जनको जाग्रत कर दिया। अतः परमोपकारी आत्मज्ञानीको शत शत प्रणाम।

अमरचन्द जैन, कानपुर

---

## श्रद्धा-कुसुमांजलि

परमादरणीय! प्रशममूर्ति सत्पुरुष पूज्य श्री कानजी स्वामीका जैन समाज पर महान् उपकार है। पूज्यश्रीने श्रुत–सागरका मंथन करके साररूप, सरल एवं प्रभावोत्पादक जो ज्ञानामृत जन–मनको दिया, उससे जिज्ञासु पिपासुओंकी तृषा शान्त हुई।

आदर्शवक्ता पूज्यश्रीकी सुरुचिकर वाणीसे जो तत्त्वका संदेश प्रसारित हुआ उसने हम मुमुक्षुओंके ज्ञाननेत्र खोल दिये। पूज्यश्रीका जितना भी आभार माना जावे थोड़ा है।

मुमुक्षु मंडल, कानपुर

---

# "दिव्य संदेश वाहक"

पूज्य श्री कानजी स्वामीसे विश्वको एक नई दिशा मिली है। विश्वके लोगोंमें जो आत्माके बारेमें सोचनेकी रीति थी उसमें परिवर्तन हुआ है। अध्यात्मके विषयको केवल मात्र पंडितों एवं त्यागीवर्गके अध्ययन एवं मननका विषय माना जा रहा था। उसी अध्यात्मको आपने सर्व साधारणको अध्ययन एवं मननका विषय बनाया है।

जिस समय अध्यात्म साहित्यको हमारे उच्च विद्वान् नहीं समझ सकनेके कारण हमें प्रचलित लोक मान्यताओंमें ही भुलाकर, कोरे विधि-विधान एवं शारीरिक क्रिया-काण्डमें उलझाकर, पुण्यको धर्मका रूप देकर, पुण्यकी चाहमें ही फंसा रहे थे उस समय आप ही गुरुवरश्रीने हमपर कृपा करके "वस्तु-तत्त्व" को दिखाया, जिसमें जड़वादमूलक कोरे विधि-विधानको कोई स्थान नहीं, कोई सन्मान नहीं। पूज्यश्रीने चैतन्य सरोवरका दर्शन कराया है। जिस चैतन्य सरोवरका अमृत पान कर कोई प्यासा रहता नहीं, और पीते-पीते अघाता भी नहीं।

गुरुदेवश्री जो दिव्यसंदेश सुना रहे हैं वह एक अनुभवपूर्ण संदेश है। वह तर्क व युक्तिसे संगत है। गुरुदेवश्रीके अनन्य उपकारको किस भाँति चुकाया जाय। उसे चुकानेका मात्र एक ही रूप है और वह है उनके द्वारा बताये गये मार्गपर चलना।

अन्तमें श्रद्धाके सुमन समर्पित करते हुए मैं हृदयसे यही प्रार्थना करता हूँ कि पूज्यश्रीका दिव्य-संदेश युग-युग तक विश्वके वातावरणमें गूँजता रहे, एवं पूज्यश्रीकी दिव्य वाणी सत्-साहित्य बनकर आत्मपिपासुओंको युग-युग तक आत्मशान्ति प्रदान करती रहे।

सज्जनलाल बंडी, उदयपुर

---

# वर्तमान युगकी महान् देन

पूज्यश्री सत्पुरुष कानजी स्वामीजी महाराज वर्तमान युगकी महान् देन हैं। उन्होंने अध्यात्म जगतमें जो क्रान्ति की है वह अपूर्व है।

अनादि कालसे यह जीव धर्मके यथार्थ स्वरूपको भूला हुआ है और पूजा, पाठ, दया, दान, एकाशन, उपवास आदि मात्र बाह्य आचारको ही धर्म मानता आ रहा है। हम साधारण लोगोंकी चर्चा ही क्या, अपवादस्वरूप कतिपय विद्वानोंको छोड़कर सबकी यही दशा है। शरीर भिन्न है और आत्मा भिन्न है। यद्यपि आत्मा और शरीरका व्यवहारसे अन्योन्य अवगाहरूप संयोग है, किन्तु दोनोंका कार्य भिन्न भिन्न है इत्यादि विषयोंको पूज्य स्वामीजीने जन-साधारणके लिए अत्यन्त सरल भाषामें सुलभ कर दिया है। इससे सबको धर्मके मूल रहस्यका ज्ञान हो गया है। अज्ञान-अन्धकारमें पड़े हुए मेरे समान सहस्रों मनुष्योंको जग-

द्रव्य आचार्य कुन्दकुन्द द्वारा प्ररूपित जिनेन्द्रवाणीका रहस्य प्रगट करनेका महान् श्रेय आपश्रीको प्राप्त है। पूज्यश्रीका निमित्त पाकर ही सोनगढ़ एक प्रमुख ज्ञानतीर्थ बन गया है। ऐसे परमोपकारी महान् अध्यात्मक्रान्तिके अग्रणी पूज्यश्रीको पाकर हम धन्य हैं। वे युग-युग तक विद्यमान रहकर हम सबको मोक्षमार्गका सम्यग्ज्ञान कराते रहें यह भावना है।

सनतकुमार जैन, कानपुर

---

## युगपुरुष पूज्य स्वामीजी

मैं पूज्यश्री कानजी स्वामीकी ७५ वीं वर्षग्रन्थिकी पुण्य वेलामें मनाई जा रही हीरक जयन्तीके समय उनका अन्तःकरणपूर्वक अभिनन्दन करता हूं। उन्होंने 'मोक्षमार्गमें पुण्य और पाप दोनों समान हैं' इस तथ्यका वास्तविक ज्ञान कराकर हमें सच्चा मोक्षमार्ग दिखलाया है। वे युगपुरुष हैं। उनके महान् गुणोंके प्रति जितना आदर व्यक्त किया जाय थोड़ा है। मेरी मंगल-कामना है कि वे इस प्रकार भविष्यमें भी हम सब मुमुक्षु जनोंको मोक्षमार्गका ज्ञान कराते हुए चिरकाल तक भूतलकी शोभा बढ़ाते रहें।

बाबुलाल डेरिया बाबई

---

## मंगलमय सुअवसर

पूज्यश्री कानजी स्वामी सत्यान्वेषी महापुरुष हैं। अतएव उनकी इस पावन जन्म-जयन्तीके मंगलमय सुअवसर पर मैं उन्हें प्रणाम करता हूं। पूज्यश्रीकी हीरक जयन्ती सब प्रकारसे सफल हो यह मंगल कामना है।

पवनकुमार जैन, पिलानी

---

## चैतन्यरत्न पूज्य स्वामीजी

हे चैतन्यरत्न पूज्य स्वामीजी जब आपको 'समयसार जी' प्राप्त हुआ तब आपने उसका स्वाध्याय कर बार-बार अपूर्व शांतिका अनुभव किया। उसी समय आपको यह अनुभव हुआ कि सच्चा धर्म दिगम्बर धर्म ही है।

हे ब्रह्मचारिन्! जीवनके इन क्षणोंमें जब मानव यौवनके क्षणिक उन्मादमें विलासताको ही अपने जीवनकी सहचरी बना लेता है तब आपने अपने भर यौवनमें ब्रह्मचर्य अंगीकारकर भौतिक भोगविलासको एक कठोर चुनौती दी। आजके स्वरूपभ्रांत मानवके लिए आपका यह आदर्श विधेय और उपादेय है।

हे दिव्य संदेश वाहक ! वर्तमान कालमें आपसे युगको एक नई दिशा मिली है। चिरविस्मृत थी वह वीतरागियोंकी वीतराग वाणी; जिससे आपकी भाव सृष्टि हुई। वह वाणी सचमुचमें सुख और शांतिका गहन सरोवर है। उसे पीकर कोई प्यासा रहता नहीं और पीते पीते अघाता नहीं। हे युगपुरुष! आप इस युगके अद्भुत वरदान हैं। आप विश्वकी महान् विभूति हैं व एक महान् कलाकार हैं। आप शास्त्रके मंच पर बैठकर धारावाही प्रवचन द्वारा जब महान् वैराग्यजनक, हृदयस्पर्शी वर्णन करते हैं तब कैसे भी पत्थर हृदयवाला व्यक्ति क्यों न हो, संसारसे उसका चित्त सहज ही उदासीन हो जाता है।

अत एव आपश्रीकी ७५ वीं हीरक जयंतीके शुभ अवसर पर हमारी आन्तरिक भावना है कि आपश्रीका दिव्य संदेश युग-युगतक विश्वके वातावरणमें गूँजता रहे और आपश्रीकी दिव्य वाणीकी लड़ियाँ सत्-साहित्यकी कड़ियोंमें समृद्ध होकर अमृतकी झड़ियोंके समान शांति पिपासुओंको युग-युग तक शांतिका मधुर पेय पिलाती रहें।

जैन समाज मुमुक्षु मण्डल, खण्डवा

---

## १४ वर्ष पूर्वके संस्मरण

शुद्धात्मपदकी सेवना सदा सुनिर्ग्रन्थ मार्गमें।
वह सुपंथी सत्पुरुषको मेरी हो वंदना ॥

यह हमारा सौभाग्य है कि हमें परम पूज्य आत्मार्थी सत्पुरुष श्रीमद् कानजी स्वामीका निकटसे दर्शन करनेका सबसे प्रथम अवसर सन १९४८ में प्राप्त हुआ। हम कुटुम्बसहित करीब २५ व्यक्ति महाराजजीके दर्शनार्थ सत्समागमके लाभकी इच्छा वश सोनगढ़ गये। हम स्वामीजीके प्रवचन सुन कर गद्गद् हो गये। हमें सच्चा आत्मबोध प्राप्त हुआ व हमारी जीवनदशा पलटी। मेरा सारा कुटुम्ब धन्य हो गया। मेरे वे धर्मपिता हैं। मैं उनके पवित्र चरणोंमें अपने श्रद्धा-सुमन अर्पण करता हुआ अपनेको कृतकृत्य मानता हूँ।

रायसाहब प्रेमचन्द्र चम्पालाल, खण्डवा

---

## सच्चे परमार्थ दृष्टा स्वामीजी

दिगम्बर जैनधर्मका सच्चा स्वरूप क्या है वह पूज्यश्री कानजी स्वामी भले प्रकारसे समझाते हैं। वे बड़े गौरवके साथ कहते हैं कि संसार सागरसे पार करनेवाला यदि कोई धर्म है तो दिगम्बर जैनधर्म ही है। स्वामीजीके महान् आध्यात्मिक प्रवचनोंसे सौराष्ट्र प्रान्त ही नहीं, समस्त देश जाग्रत हुआ है। पूज्य गुरुदेवके उपदेशोंका मुख्य वजन सम्यग्दर्शन पर है।

स्वामीजी कहते हैं—सम्यग्दर्शन अपूर्व अलौकिक वस्तु है। सिद्ध भगवान् जैसा अतीन्द्रिय आनन्दका स्वाद सम्यग्दृष्टिने अपने आत्मामें चख लिया है। एक सेकंडके सम्यग्दर्शनमें अनन्त भवका नाश करनेकी ताकत है। सम्यग्दर्शनके होते ही जीव निःशंक हो जाता है। वह जानता है कि अब मेरे संसारका अन्त निकट आ गया है, अल्प कालमें मेरी मुक्ति होगी। सम्यक्त्वीको अपने आप अपना निर्णय होता है, दूसरेको पूछना नहीं पड़ता है। सम्यग्दृष्टिको तीन कालकी आपदाएँ एकत्रित होकर भी सम्यग्दृष्टिपनेसे डिगा नहीं सकतीं। वह तो सिंहवृत्ति होता है। स्वामीजी सच्चे परमार्थदृष्टा हैं, मेरी वन्दना स्वीकार हो।

फकीरचन्द्र जैन, वकील, खंडवा

---

## पुण्य व पवित्रताके संगम गुरुदेव

पूज्य गुरुदेव कानजी स्वामी द्वारा धर्मकी जो प्रभावना हो रही है उसे देखकर थोड़ी देरके लिए तो तीर्थंकर भगवानका विरह भी भूल जाता है। सौराष्ट्रमें जहाँ दिगम्बरोंका नाम निशान भी नहीं था वहाँ जगह जगह जिन मंदिर बने हैं, समोसरण व मानस्तम्भोंका निर्माण हुआ है। पूज्यश्रीने इस पंचम कालमें धर्मकी अपूर्व जागृति की है। यह काल निश्चय ही हमारे इतिहासका स्वर्णिम अध्याय माना जायेगा। पूज्य गुरुदेव जहाँ भी पधारते हैं उनके स्वागतके लिए जनसमूह पलक पांवड़ बिछा देता है।

पूज्य गुरुदेव एक महान् विख्याति प्राप्त महापुरुष हैं। उनके प्रवचनरूपी आपरेशन इतने बारीक होते हैं कि देश-विदेशके लोग उनसे लाभ उठाकर आन्तरिक निरोगताका अनुभव करते हैं।

अन्तमें पुण्य व पवित्रताके संगम स्वरूप अपने गुरुदेवके प्रति उनके पवित्र जन्म दिवस पर अपनी पुष्पांजलि अर्पित करते हुए मंगल-कामना करता हूँ कि वे हम मुमुक्षुओंको सद्धर्मका उपदेश देते हुए इस धराधामको सुशोभित करते रहें।

(डा.) धर्मचन्द्र जैन, खंडवा

---

## हार्दिक श्रद्धांजलि

उन समस्त प्राणियोंके लिए, जो वास्तवमें शाश्वत सुख प्राप्त करनेकी अभिलाषा रखते हैं, वह शुभ दिन परम सौभाग्यका अवसर है जिस दिन भारतके महान् आध्यात्मिक संत पू. श्री कानजी स्वामीकी जन्म जयन्ती असीम उत्साहके वातावरणमें मनाई जायगी। पूज्यश्रीका मुमुक्षु समाज पर जो महान् उपकार है उसे शब्दोंमें व्यक्त नहीं किया जा सकता। निसंदेह

यह एक अपूर्व बात है कि पंचम काल जैसे इस जघन्य अवनतिके कालमें हमें पूज्यश्रीका समागम प्राप्त हुआ और उनके द्वारा सर्वज्ञप्रणीत जिनवाणीके रहस्यको समझनेका अवसर मिला।

संसारी जीव यदि दुखी है तो उसका कारण जड़कर्म अथवा कोई भी निमित्तादि पर पदार्थ नहीं हैं। जीवकी दुखित अवस्थाका कारण एक मात्र उसीका अज्ञान भाव है। अपने द्रव्य, गुण, पर्यायसे अनभिज्ञ यह जीव पर पदार्थोंको निमित्त बनाकर स्वयं अपनेमें सुख-दुखको उत्पन्न करता है। वह चाहे तो स्वयं ही अपने स्वानुभवके आश्रयसे अज्ञान जनित विभाव भावोंका विनाश कर अक्षय अविनाशी सुखको प्राप्त कर सकता है।

इसप्रकार हमारे आत्मविश्वासको जाग्रत करनेवाले एवं अपने स्वानुभूतिजन्य ज्ञान-किरणोंसे शाश्वत सुखके पथको आलोकित करनेवाले इस महान् संतकी हीरक जयन्तीके पवित्र अवसर पर भोपाल मुमुक्षु मंडलके सब भाई-बहनें पूज्यश्रीके पावन चरणोंमें अपनी हार्दिक श्रद्धांजलि अर्पण करते हुए कामना करते हैं कि पूज्यश्री युग-युग तक इस भारत भूमिपर विद्यमान रहें और सत्यकी इस अखंड ज्योतिद्वारा मोक्षपथको निरंतर आलोकित करते रहें।

श्री दि० जैन मुमुक्षु मंडल, भोपाल

---

## पुरानी स्मृतिके आलोकमें

हमारे देशकी महान् विभूति, पूज्यश्री कानजी स्वामी जैसे अध्यात्मवेत्ता निर्भय वीरका उत्पन्न होना हमारे लिए महान् गौरवकी बात है। मैंने बारीकीसे उनके आन्तरिक जीवनकी परख कर यह अच्छी तरहसे जान लिया है कि भयभीत होना उन्होंने अपने जीवनमें कभी सीखा ही नहीं है। उनकी जीवनीके पृष्ठ हमारे सामने स्पष्ट हैं। वे वीतराग विज्ञानके महान् उपासक और सच्चे प्रचारक हैं। जिस प्रकार एक वैज्ञानिक अपनी निरन्तर साधना द्वारा अपने लक्ष्य तक पहुँचना चाहता है उसी प्रकार पूज्य स्वामीजी अरिहन्तपदकी प्राप्तिके लिए आत्मसाधनामें अग्रसर हो रहे हैं।

वेदीप्रतिष्ठाके सुअवसर पर मई सन १९६३ ई. में पूज्य स्वामीजीका दूसरीबार संघ सहित भोपाल शुभागमन हुआ। इसके पूर्व धार्मिक क्लासें लगी, श्री खेमचन्दभाई और श्री लालचन्दभाईके धार्मिक प्रवचन हुए। बड़ा आनन्द रहा। पूरा मई माह धार्मिक जागृतिमें व्यतीत हुआ। पश्चात् स्वामीजीके पधारने पर आपके प्रभावशाली आध्यात्मिक प्रवचन सुननेका सौभाग्य प्राप्त हुआ। संसारी जीवका मुख्य लक्ष्य सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति है। इसके बिना सब निरर्थक है। अपनेको पहिचानो, परसे ममत्वबुद्धि हटाओ, जीव और पुद्गल पृथक्-पृथक् हैं, उनकी परिणति भी अलग-अलग हैं, आत्मानन्दको प्राप्त करो। यह पूज्यश्रीके प्रवचनोंका सार है।

पूज्य स्वामीजीके इन मार्मिक प्रवचनोंको बहुत दूर-दूरसे भारतके अनेक प्रान्तोंसे

मुमुक्षु भाईयोंने हजारोंकी संख्यामें आकर सुना। उससे जो लाभ हुआ वह वचनातीत है।

ऐसे महापुरुषकी हीरक जयन्तीके शुभ अवसर पर मेरी मंगल-कामना है कि उनके द्वारा विश्वके प्राणी मात्रको कल्याणका मार्ग प्राप्त होता रहे, हिन्दू, मुसलमान सभी कोई विना किसी जातिभेदके आत्मकल्याणका मार्ग प्राप्त करते रहें। पूज्यश्रीका सत्संग हमारी कई पीढ़ियोंको प्राप्त होता रहे यही उनके प्रति हार्दिक भावना है।

गुलाबचन्द पांड्या, भोपाल

---

## अभिनन्दन

भोपालमें पूज्यश्री स्वामीजीके प्रवचन सुननेके बाद मैंने दूसरे दर्शनोंका भी अध्ययन किया। उससे मुझे निश्चय हो गया कि कोई भी दर्शन जैनदर्शनके समान तथ्य पेश नहीं कर पाया है।

अत्यन्त ही सौभाग्य की बात है कि जैनधर्मका अध्यात्म जो कि शास्त्रोंमें सुस्ताने लगा था और पंडितोंको छोड़कर साधारणतया कोई समझता नहीं था, एक महापुरुषद्वारा पूरे वेगसे प्रकाशमें आया है। उस महापुरुषकी वाणीको सुन कर ऐसा लगता है कि किसी जंगलमें आग लगी हुई है। तमाम पशु पक्षी त्राहि-त्राहि कर रहे हैं, किन्तु कुछ पक्षी जंगलके एक कोनेमें खड़े शांत हैं, सुखी हैं। सबको बुला कर कह रहे हैं-'आओ भाई, इधर आओ, इधर शांति है-सुख है। इधर जंगलकी आग असर नहीं कर सकती।' कुछ पक्षी आते भी हैं, किन्तु अधिकतर अपनी व्याकुलतामें ही खोए हुए हैं। वे शांत और सुखी पक्षी और कोई नहीं सोनगढ़के परम आध्यात्मिक पुरुष कानजी स्वामी और उनके शिष्य ही हैं। ये महापुरुष ही विश्वके जलते हुए मनुष्योंको कुछ ही क्षणोंमें पूरी पूरी शांति प्रदान कर सकते हैं।

बेहद प्रसन्नताकी बात है कि हम उन्हीं महापुरुषकी हीरक जयंती मनाने जा रहे हैं। हम जो अभिनन्दन ग्रंथ भेट करेंगे वह एक तो क्या करोड़-करोड़ ग्रंथ भी मानव पर उनका किया हुआ एहसान नहीं उतार सकते। उनकी पूरी प्रशंसा नहीं कर सकते। फिर भी हम लोगोंको ऐसे शुभ भाव आना स्वाभाविक ही है।

वास्तवमें अध्यात्म ही जीवनमें शक्ति और सुखका संचार करता है। अध्यात्म ही जीवनका सर्वोपरि है, सर्वस्व है-सब कुछ है। यह एक शाश्वत सत्य है जिसे झुठलाया नहीं जा सकता। हीरक जयंतीके महान् पर्व पर मैं भी अभिनन्दनके हारमें एक और पुष्प लगा कर स्वयंको कृतार्थ समझता हूँ।

प्रकाश झांझरी, कंठाल, उज्जैन

---

# अहोभाग्य

जब कि हमारा जैन समाज देहाश्रित क्रियाकाण्डमें भी मोक्षमार्ग मान कर उसे करते रहनेमें ही मनुष्य पर्यायकी सार्थकता समझे बैठा है। ऐसे समयमें इस अविवेककी बुनियादको जड़से उखाड़कर पूज्य श्री कानजी स्वामीने सही मोक्षमार्गका दिग्दर्शन कराया है। आप जैसे महान अध्यात्मज्ञानी पुरुषका अवतार इस युगका परम सौभाग्य है। आपकी समझानेकी शैली जितनी सुगम सरल एवं अलौकिक है उतनी ही हितकारी एवं मोहक है।

हमारा अपना अहोभाग्य है कि आप जैसे महान् जैनधर्मके विशिष्ठ तत्त्ववेत्ताके जीवनकालमें हमें मनुष्य पर्याय प्राप्त हुई है, यह हृदय आपके इस असीम उपकारके प्रति विनयवंत होता हुआ श्रद्धांजलि अर्पित करता है।

तुलसीराम धगड़ा, अनोपचंद मूलजी, खारा, रांची

---

# अपूर्व प्रभावनायोग

जीवनके प्रारम्भसे ही पूज्य श्री स्वामीजी सत्यकी खोजमें थे। मुझे अपने आत्मस्वरूपकी प्राप्ति कैसे हो इसके लिये उन्होंने स्थानकवासी सम्प्रदायमें साधुपद स्वीकार किया। सम्प्रदायके सब शास्त्रोंका अध्ययन किया। किन्तु स्वामीजी जो चाहते थे, उसकी प्राप्ति वहाँ न हुई। स्वभावसे उनकी कोरे कियाकांडमें रुचि नहीं थी। वे बराबर अनुभव करते थे कि बिना अध्यात्मको समझे आत्माका उद्धार नहीं। ज्ञानयज्ञका प्रारम्भ तो किया पर उसमें तृप्ति न मिली। स्वाध्यायके साथ भूख बढ़ने लगी। जो मैं चाहता हूँ वह कहाँ मिले, कैसे मिले यही सवाल उन्हें बराबर टोचने लगा।

प्रकृतिका नियम है कि यदि किसी गुरुतर कार्यके लिए दृढ़ अध्यवसाय किया जाय तो उसका मार्ग अवश्य मिलता है। हुआ भी ऐसा ही। पूर्वभवका संस्कार ही समझिए। लम्बी प्रतीक्षाके बाद भगवान् कुन्दकुन्द प्रणीत श्री समयसार श्रुत उनके हाथ लग गया। उन्होंने उसका स्वाध्याय प्रारम्भ किया। उन्होंने पढ़ा—हे आत्मन्! तूने संसार सम्बन्धी कामभोग सामग्री सब कुछ प्राप्त की, एक बार नहीं अनन्त बार प्राप्त की। यदि प्राप्त नहीं किया तो एकमात्र परसे भिन्न अपने आत्मस्वरूपको प्राप्त नहीं किया। उन्होंने भीतरसे अनुभव किया कि यह कोई अलभ्य वस्तु है। यदि मेरा कल्याण होगा, भवबन्धनका अन्त होगा तो इसीसे होगा। इतना समझते ही उनके आनन्दका पारावार न रहा। वे सब भूल गये। खाना भूल गये, पीना भूल गये, सम्प्रदायका नशा उतरने लगा। अन्य सबको भूल कर वे इस महान् श्रुतके अभ्यासमें एकचित्त हो कर लग गये। भक्त आकर कहते-स्वामिन्! जनता चातकके समान आपश्रीके उपदेशामृतका पान करनेके लिए लालायित हो रही है। थोड़ा झांक कर देखिए तो, कितनी

भीड़ उमड़ी चली आ रही है। पहले तो स्वामीजी अनसुनी करते, किन्तु विशेष आग्रह होने पर कहते—भाई ! आज मेरा चित्त स्वाध्यायमें है, अमुक हैं, अमुक हैं। उनसे प्रवचनके लिए कहिए। तात्पर्य यह कि उन्होंने श्री समयसार परमागमके मिलने पर उसका स्वाध्याय ही अपना प्रधान कर्तव्य बनाया और उसके तलस्पर्शी अनुभव—मनन द्वारा बन सका उतना रसपान किया। आज भी पूज्य गुरुदेवकी यही स्थिति है। ज्यों ही वे एकान्त पाते हैं, श्री समयसार परमागमके रसामृतपान द्वारा साक्षात् समयसार बन जाते हैं। यह है उनकी अन्तरात्मपरिणतिका सच्चा जीवन परिचय। वे दिगम्बर परम्पराके अनुयायी हो गये और उनकी वाणी भी उसीके अनुरूप निकलने लगी। 'अध्यात्म, अध्यात्म, अध्यात्म' एकमात्र यही उनके प्रवचनोंका विषय बन गया। उनके जीवनमें जो उथल—पुथल हुई, उनकी वाणीको सुनकर वह उथल—पुथल बाहर भी होने लगी। इससे वे घबड़ाए नहीं। परिणाम यह हुआ कि अन्तमें उनकी अध्यात्मवाणीका सबने लोहा मान लिया और उसका फलरूप यह दिखलाई दिया कि मेरे (कान्तिलालके) समान हजारों व्यक्ति सम्प्रदायके मोहसे मुक्त हो आत्मपन्थी (दिगम्बर) बन गये। यह है पूज्य गुरुदेव श्री कानजी स्वामी और उनकी वाणीका चमत्कार। एक बार भी जिसे उस वाणीका लाभ मिलता है उसके हृदयके कपाट खुल जाते हैं।

धन्य हैं वे महात्मन्, धन्य है उनकी वाणी और धन्य है उनका आत्मधर्म स्वीकार। हे परम करुणानिधि गुरुदेव ! मुझे शरण दो। जब तक मैं अपने अन्तस्तमको दूर कर आत्म-लाभ न कर लूँ, आपका चरणसानिध्य मिलता रहे यही मेरी आपश्रीके चरणोंमें प्रार्थना है। मेरा यह भी मनोदय है कि आपश्रीका अपूर्व प्रभावनायोग चिरकालतक समस्त विश्वको उपलब्ध होता रहे। हे युगनिर्माता महात्मन् ! आपश्रीके चरणोंमें मेरा बार—बार प्रणाम है।

कान्तिलाल हरिलाल शाह, बम्बई

## सोनगढ़ तीर्थक्षेत्र एक अध्यात्म विद्यालय

यह श्री पूज्य कानजी स्वामीकी तपस्या, वैराग्यपूर्ण जीवन और सम्यग्ज्ञानका ही फल है कि सोनगढ़ वर्तमान कालमें एक जंगम तीर्थक्षेत्र बन गया है। पूज्य स्वामीजीका व्यक्तित्व इतना सौम्य और प्रभावकारी है कि उनके सम्पर्कमें आनेवाले किसी भी व्यक्तिका उनके प्रति श्रद्धा, आदर और पूज्यताका भाव हो जाता है। उनके अध्ययनकी विशालता और गम्भीरता तथा प्रवचनशक्तिकी मनोमोहकता उसमें चार चाँद लगा देती है।

यों तीर्थ अनेक हैं और उनकी अपनी विशेषता है। किन्तु इस कालमें जो सोनगढ़को तीर्थका रूप मिल रहा है उसका कारण अन्य है। कितने ही आलसी और अनियमित व्यक्ति वहाँ क्यों न आवे, वहाँके नियमित और आकर्षक कार्यक्रमोंको देखकर वह स्वतः ही उत्साही

और नियमित हो जाता है। उसके हृदयमें धर्मकी जो ज्योति जगती है वह फिर सदा काल जगती ही रहती है, बुझाये नहीं बुझती। वहाँ आनेवाले किसी भी व्यक्तिको यह नहीं कहा जाता कि तुम्हें यह करना है और यह नहीं करना है। किन्तु वहाँके वातावरणका जो बनाव है उसे देख समझ कर वह आनेवाला व्यक्ति स्वयं पुरानी आदतोंको छोड़कर सुमार्ग पर चलने लगता है।

कितने ही भाई अपना घरबार छोड़कर वहाँ रहने लगे हैं। क्यों ? न तो वहाँ किसी प्रकारका चमत्कार है और न जादू-टोना ही। वहाँ आनेवालेके लिए किसी प्रकारका लौकिक प्रलोभन नहीं दिया जाता। फिर भी लोग अपना कारभार और कुटुम्ब छोड़कर वहाँ रहते हैं। इसका कारण है। वह यह कि वह आत्माकी नियमित शिक्षाका एक अनुपम केन्द्र बन गया हैं। अनादि कालसे अज्ञानमें पड़े हुए इस प्राणीको जिस शिक्षाकी आवश्यकता है वह वहाँ मिलती है और बिना बाधाके वहाँ मिलती रहेगी। अतएव मेरा विश्वास है कि सोनगढ़ न केवल तीर्थक्षेत्र है, किन्तु वह अध्यात्मकी शिक्षा देनेवाला अनुपम विद्यालय भी है। और उसके अधिष्ठाता हैं आत्मयोगी सत्पुरुष श्री कानजी स्वामी। उनके इस हीरकजयन्ती महोत्सवकी पुण्य बेलामें मैं उन्हें अतिनम्रतापूर्वक प्रणाम करता हूँ। मेरी मंगल कामना है कि उन्होंने जिस तीर्थका प्रवर्तन किया है वह यावच्चन्द्र-दिवाकरौ चिरस्थायी हो।

त्रिलोकचन्द जैन साहित्य-सिद्धान्तशास्त्री
A. M. M. S. (B. H. U.)
प्रधानाचार्य चिकित्सक आयुर्वेदान्वेषण गवेषणाकेन्द्र जामनगर

## श्रद्धाके सुमन

हे गुरुवर ! आपका हम पामर प्राणियोंपर महान् उपकार है। आपने हमपर करुणाकर हमें अपनी प्रभुता बताकर पर्यायमें होनेवाली अनादिकालीन पामरताको श्रद्धानमेंसे दूर किया। हमें चैतन्यनिधि अनन्त गुणोंकी खान बताकर परमार्थ लक्ष्मीकान्त बना दिया। पूज्यश्रीके इस महान् उपकारको हम कभी नहीं भूल सकते।

आपने सौराष्ट्र ही नहीं, भारतके कोने कोनेमें अध्यात्मका प्रवचन तथा प्रसार कर सुपात्र जीवोंको नवचेतना दी। विदेशोंमें भी आपकी अध्यात्मकिरण फैली, जिसमें मुमुक्षु जीवोंको शाश्वत सुखके स्थान मोक्षका पथ सुस्पष्ट हो गया। हमें आपकी हीरक जयन्ती मनाते हुए अत्यन्त हर्ष हो रहा है। आप चिरायु हों, विश्वके प्रत्येक प्राणीमें शांति प्रस्थापित कर उनका मानवजन्म सफल बनावें। आपकी १०० वर्षीय जन्मजयंती मनानेका महान् सौभाग्य हमें प्राप्त हो। हम सब मुमुक्षु भाई बहिन इस सौभाग्यकी प्रतीक्षा करते हुए अन्तमें आपके चरणोंमें श्रद्धाके सुमन समर्पण करते हैं।

दि० जैन मुमुक्षुमण्डल, मलकापुर

## श्रद्धासुमनांजलि

श्रीमान् परम पूज्य सद्धर्मप्रभावक, अध्यात्मयोगी, सत्पथानुयायी परमोपकारी श्री कानजी स्वामीका जितना भी गुणगान करें थोड़ा है। गुणियोंका गुणगान करनेके लिये वही योग्य है जो स्वयं गुणवान् हो, निर्दोष हो। तथापि हम स्वामीजीका गुणानुवाद करनेके लिये प्रयास कर रहे हैं। इसका कारण पूज्यश्रीमें अतिभक्ति ही हमें प्रेरित कर रही है। उनसे मुझे अपने जीवनमें जो लाभ हुआ है उसीका फल है कि वर्तमानमें मैं अपनेको इस रूपमें पाता हूँ। उनका मेरे ऊपर अनन्त उपकार है। वास्तवमें यह हमारे लिये महान् गौरवकी बात है कि पूज्यश्रीने भगवान् कुन्दकुन्द प्रभृति आचार्योंके भावोंको समझकर अपने जीवनमें उनका घोलनकर उन्हें मूर्तरूप दिया और अपूर्व शांतिका आस्वादन कराया। आपने कहा धर्म *एक अलौकिक अपूर्व चीज है; मोक्षमार्ग वीतरागमय है, रागमय नहीं, राग तो संसारमार्ग है।* जो संसारका कारण है वह मोक्षका कारण कदापि नहीं हो सकता। जिस तरह अशुभ राग संसारका कारण है उसी तरह शुभ राग भी संसारका ही कारण है। पूजा, भक्ति, शास्त्र-स्वाध्याय, पंच महाव्रत, २८ मूलगुणोंके पालन करनेका शुभ भाव व्यवहार है, किन्तु व्यवहार निश्चय पूर्वक ही होता है। अर्थात् जिसे निश्चय मोक्षमार्ग याने निजात्माका यथार्थ श्रद्धान ज्ञान तथा निजात्मामें ही रमणता-स्थिरता होती है उसे ही पूर्वोक्त सच्चा व्यवहार होता है, अन्यथा वह सब व्यवहाराभास है। शरीरमें तीव्र रोग होना वह दुःखका कारण नहीं है, आत्माके विभाव भाव ही दुःखके कारण हैं। लौकिक दुःखमें यदि मैं समता नहीं रखूंगा तो मुझे कर्मका बंध होगा ऐसा समझकर समता भाव रखना सच्ची समता नहीं है, इस तरहके हजारों न्याय पूज्यश्रीने शास्त्रसभाओंमें जिज्ञासुओंको अपूर्व शैलीसे समझाये। स्पष्ट है कि आज भारतमें मुख्यरूपसे मोक्षमार्गके सत्य प्रवक्ता कोई हैं तो श्री कानजीस्वामी ही हैं।

*पूज्य स्वामीजीके किये हुए उपकार अपार हैं। आपका जितना भी आभार माना जाय* थोड़ा है। आज आप ही हम जैसे भव्य जीवोंको मोक्षमार्गकी नैयामें बिठाकर मोक्षरूपी नगरीको पहुंचानेके लिये नाविक समान कार्य कर रहे हैं।

आपके द्वारा जो धर्मकी प्रभावना हो रही है उसे देखकर आनन्दसे चित्त हिलोरे लेने लगता है। यह कहते हुए अतिशयोक्ति नहीं होगी कि आपने इस पंचम कालमें अपूर्व ढंगसे *तीर्थकी प्रभावना की है, क्योंकि जहांपर दिगम्बरका नाम निशान तक न था, भगवानके दर्शन करना* दुर्लभ था वहां आज जगह जगह दिगम्बर जैन मन्दिर समवसरण मन्दिर व मानस्तंभ बन गये हैं।

अंतमें पूज्यश्रीके प्रति मैं अत्यंत विनय पूर्वक अपनी श्रद्धा सुमनांजलि अर्पण करते हुए स्वामीजी दीर्घायु बन इसी तरह धर्मामृत वर्षा करते हुए भव्य जीवोंको मोक्षमार्गका उपदेश देते रहें और सभी भारतवासी तथा अन्य देशवासी जैन व जैनेतर नित्य उसका लाभ लेते

रहें यही मंगल–कामना करते हुए पूज्यश्रीके पवित्र चरण–कमलोंमें इस हीरक–जयन्तीके पुनीत अवसर पर वंदन करता हूँ ।

मधुकर जैन, मलकापुर

---

## अनन्त उपकारी पूज्य स्वामीजी

जब कि आज समस्त विश्व भौतिकताकी ओर अविरत गतिसे बढ़ रहा है, सर्वत्र विलासताका ताण्डव हो रहा है, जिसके प्रभावसे कोई भी मानव–हृदय अछूता नहीं रहा है, धार्मिक मान्यताएं खण्डित हो रही हैं, चारों ओर अज्ञान अँधेरा फैला हुआ है। ऐसे समयमें जिस सन्तने सूर्यके समान प्रकाश दिया, उन श्री पूज्य कानजी स्वामीके प्रति किन शब्दोंमें श्रद्धा व्यक्त करें ।

आज तक हम क्रियाकाण्ड, पूजापाठ, व्रत–उपवासादि शुभ क्रियाओंको ही धर्म मान लौकिक समृद्धि हेतु ही रत रहे हैं। अतः पूज्य कुन्दकुन्दके शब्दोंमें हमारा धर्म भोगके निमित्त (धम्मं भोगणिमित्तं) ही था। परमार्थकी सिद्धिकी ओर हमारा लक्ष्य ही न गया था। हमारे लक्ष्यको चिच्चमत्कार मात्र ज्ञानस्वभाव आत्माकी ओर खींचकर, हम जो मूलमें ही भूल कर बैठे थे, उसको सुधारकर सन्मार्ग पर लगानेवाले हे स्वर्णपुरीके सन्त! हम आपका अनन्त उपकार मानते हैं।

असंयोगी आत्मतत्त्वसे अपरिचित हम आजतक परको ही सुख–दुखका कारण मान, अनुकूल संयोग मिलाने एवं प्रतिकूल संयोगोंको दूर करनेके विकल्पजालमें ही उलझे हुए थे। असंयोगी आत्मतत्त्वके आनन्दामृतमें निरन्तर निमग्न रहनेवाले हे गुरुवर ! यदि आप हमें 'नित्यं कर्मकलंकपंकविकलो देवः स्वयं शाश्वतः'का ज्ञान न कराते तो शायद हम अपना मानुष भव यों ही व्यर्थ खो देते। हे अनन्त उपकारी ! हम आपका बार बार अभिनन्दन करते हैं।

मुमुक्षु मण्डल अशोकनगर, गुना

---

## कोटि–कोटि साधुवाद

इस जड़शक्तिके विकास युगमें मानव निज आत्मशक्तिको भूलने लगा था तथा नरसे नारायण बननेकी प्रतिभाको अचम्भा मानने लगा था । कोटि कोटि साधुवाद पूज्य आध्यात्मिक सन्त श्री कानजी महाराजको हैं, जिन्होंने आत्मशक्तिके महत्त्वशील सिद्धान्तको विकाश प्रदान करके मानवसमाजका भारी कल्याण किया है ।

लक्ष्मीचन्द्र जैन एडव्होकेट, अशोकनगर, गुना

---

# तुमको मेरा शत बार नमन

इस स्वर्णिम जन्म जयन्ती पर,
तुमको मेरा शत बार नमन।

वैशाख शुक्ल छियालिस को,
सम्यक् विद्या का बजा तूर्य,
भारत पावन उमराला में,
तुम उदित हुए दैदीप्य सूर्य।
वह सूर्य, ज्ञान किरणें जिसकी,
कर रहीं आज सम्यक् प्रकाश,
हम अन्ध कूप मण्डूकों को
बतलातीं, "सच्चा आत्मभास"

अब आत्मभासके लिए देव,
भर दी तुमने अविराम लगन।
इस स्वर्णिम जन्म जयन्ती पर,
तुमको मेरा शत बार नमन।

भ्रम की राहों में भटक भटक,
मिथ्याको धर्म समझते थे,
बड़-बाबा, बाबा, तात सभी,
थे जैनी, यों हम जैनी थे।
वह जैनी जिनका मोक्षमार्ग,
था क्रियाकांड यम के भ्रम में,
पाया तब तुमने धर्म तत्त्व-
श्री समयसार परमागम में।

अस्तु, तुम्हारे चरणों में,
अर्पित श्रद्धा, तन, मन, चेतन।
इस स्वर्गिम जन्म-जयन्ती पर,
तुमको मेरा शत बार नमन।

—प्रेमकुमार जैन, कानपुर

## श्रद्धाके सुरभित प्रसून

जिन्होंने इस कलिकालमें नित्य विषयरसमें निमग्न और अतृप्त पामर प्राणियोंको अध्यात्म-सुधारस पिलाकर तृप्त किया तथा क्रमबद्ध पर्यायका स्वरूप समझाकर अनन्त आकुलताओंसे मुक्त किया उन अध्यात्मयोगी, समरसी श्री कानजी स्वामीके चरण-कमलोंमें मेरे श्रद्धाके सुरभित प्रसून सादर सविनय समर्पित हैं।

हे महान् परमोपकारी सन्त आपका अभिनन्दन मैं किस प्रकार करूं। आपका सच्चा अभिनन्दन तो समयसारस्वरूप आप स्वयं ही हैं। पूज्य कुन्दकुन्दके हार्दको खोल कर और उसे हमारे सामने हस्तामलकवत् रख आपने अपने आत्म-रसमें डूबी हुई वाणीद्वारा भ्रमजालमें फँसे हुए और अथाह अज्ञान-तिमिरमें खोये हुए अनेक प्राणियोंके साथ मुझे भी उबारकर जो सच्चा धर्मका स्वरूप बता सन्मार्ग पर लगाया है, उसके प्रति चिर ऋणी मैं आपके प्रति अनन्य श्रद्धासे अभिभूत हो आपका बार बार अभिनन्दन करता हूँ।

अमोलकचन्द बन्धु, अशोकनगर

---

## हम गुणग्राहक बनें

श्री पूज्य स्वामीजीके पास हम लोगोंको सर्व प्रथम स्वर्गीय श्रीमन्त सर सेठ सा. इन्दौरसे ले गये थे। इस बातको लगभग १८ वर्ष हो गये। तबसे बिम्बप्रतिष्ठाके निमित्त मुझे कई बार जानेका सुअवसर मिला। स्वामीजीके व्यक्तित्व व ब्रह्मचर्यके तेजसे सभी प्रभावित हैं। उनके पास कोई जादू या मंत्र-तंत्र नहीं है। उनकी वाणी व ज्ञानका ही माहात्म्य है, जिससे हजारों व्यक्तियोंके जीवनमें परिवर्तन आया-उन्हें सन्मार्ग मिला। समयसार आदि आध्यात्मिक ग्रंथोंका रहस्य स्वामीजीने बतलाया, उससे सम्यग्दर्शनका स्वरूप स्पष्ट हुआ, आध्यात्मिक ग्रंथोंके स्वाध्यायकी रुचिका प्रचार बढ़ा, विद्वानों व समाजके कान खुले, विद्वानोंमें परस्पर चरचाका अवसर आया। श्रीपूज्य पं. टोड़रमलजीके समय भी उनके विरोधी थे और आज भी स्वामीजीके विरोधी हैं। पर हमें परिस्थितिका अध्ययन कर माध्यस्थ्यभाव रखने पर ही लाभ मिल सकेगा।

हम श्रीमद् राजचंद्रजीके समयको और स्वामीजीके समयको देखें। स्वामीजीने जिस दृढ़ता और कष्टसहिष्णुताका परिचय दिया है वह स्मरणीय है। हम गुणग्राहक बनें, सहनशील बनें और शनैः शनैः अपने समाजको न घटा कर बढ़ानेकी ओर समुद्यत रहें। साथ ही अपने यहाँकी कमीको देखकर सुधार करनेका प्रयत्न करें।

वास्तवमें सोनगढ़ और सौराष्ट्रके अन्तरंगको देखा जाय तो हर समदृष्टिवालेको वहाँके दि. जैन बन्धुओंमें धार्मिक श्रद्धा, वात्सल्य और नियमित जीवन ही दिखलाई देगा। सर्वत्र-

स्वाध्यायकी ओर प्रवृत्ति मिलेगी। सोनगढ़के महिलाश्रमकी प्रमुख व सौराष्ट्रके महिला-समाजकी पूज्य बहिनश्री बहिन चम्पाबहिन और शान्ताबहिनका आदर्श जीवन सराहनीय है। सौराष्ट्रकी दानप्रणाली भी अनुकरणीय है, जिसमें ग्रंथोंका मूल्य कम करनेके लिए रकम ली जाती है। यह साहित्य प्रचारका मुख्य साधन है।

स्वामीजीकी हीरक-जयन्तीके अवसर पर मैं स्वामीजीके चिरायु होनेकी कामना करता हुआ उनके द्वारा जिनशासनकी उत्तरोत्तर प्रभावना होती रहे यह आशा करता हूँ।

नाथूलाल शास्त्री इन्दौर

---

## सदा काल जयवन्त हों

पूज्यश्रीका अभिनन्दन सच्चे आत्मदर्शी ज्ञानीका अभिनंदन है, आत्मदर्शी ज्ञानीका यथार्थ अभिनंदन होनेसे ही वास्तवमें आत्मकल्याण हो सकता है।

पूज्यश्रीने वर्तमानमें जो महान् उपकार भव्य जीवों पर किया है वह हम शब्दों द्वारा व्यक्त नहीं कर सकते। फिर भी हृदयमें अपने परम उपकारीके प्रति भक्तिका भाव पात्र जीवोंको आये विना रहता नहीं। पूज्यश्री संसारसे पार होनेके लिए एक मात्र उपाय सम्यग्दर्शन ज्ञान-चारित्रकी एकताको बतलाते हैं। किन्तु उसकी प्राप्ति देवका निर्णय किये विना हो नहीं सकती। जो जीव देवका निर्णय करता है उसके निर्णयमें देव-गुरु-धर्मका, सात तत्त्वोंका, द्रव्य-गुण-पर्यायका, निमित्त-नैमित्तिकसम्बन्धका, निश्चय-व्यवहारका, चारों अनुयोगोंका, क्रमबद्ध-पर्यायका, उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यका, सत्का, कारण-कार्यका, छह द्रव्योंकी स्वतंत्रता आदिका निर्णय हो ही जाता है और उसे सम्यग्दर्शनकी भी प्राप्ति हो जाती है। तभी देवका निर्णय सच्चा कहलाता है। इस निर्णयमें पूज्यश्री ही निमित्त हैं। भेदज्ञानको प्रगट करनेवाली उनकी वाणीका यह भाव है कि मैं इन तत्त्वोंको सम्यक् प्रकारसे जान सका हूँ। जिस जीवने देवका यथार्थ श्रद्धान कर लिया है उसे मोक्षके स्वरूपका और अपनी आत्माके स्वभावका अवश्य पता होना चाहिए, क्योंकि जो देवका स्वरूप है, वही मोक्षका स्वरूप है, वही मेरी आत्माका स्वभाव है। देव कैसे बना ? संवर-निर्जरा करके बना। किसका अभाव करके बना? आस्रव-बन्ध व पुण्य-पापका अभाव करके बना। उसमें कौन कौन निमित्त हैं ? इस प्रकार मात्र देवका स्वरूप जान लेनेसे सात तत्त्वोंका, अपनी आत्माका, सच्चे देव-गुरु-शास्त्रादिका सच्चा निर्णय हो जाता है। यही बात भगवान् कुन्दकुन्दाचार्यने प्रवचनसार ८० वीं गाथामें कही है—

जो अरहंत (देव)को द्रव्यरूपसे, गुणरूपसे, पर्यायरूपसे जानता है वह अपनी आत्माको जानता है और उसका मोह अवश्य नाशको प्राप्त होता है।

जिस जीवने देवका स्वरूप जाना, उसने यह भी जाना कि निमित्तके कारण नैमित्तिक नहीं है। देव-गुरु-शास्त्रके कारण ज्ञान नहीं हुआ है और ज्ञान हुआ इसलिए देव-गुरु-शास्त्रको

आना पड़ा ऐसा भी नहीं है। दो द्रव्योंकी वर्तमान विवक्षित पर्यायोंमें एकको निमित्त कहना और दूसरेको नैमित्तिक कहना उपचारमात्र है। नैमित्तिक कार्यके होनेमें निमित्त अकिंचित्कर है। कार्य अपने उपादानसे स्वयं ही हुआ है। उसमें अन्य द्रव्यकी विवक्षित पर्याय निमित्त है यह व्यवहार है। निमित्त जितने भी हैं चाहे वे प्रेरक हों या उदासीन, कार्यके प्रति सब धर्म द्रव्यके समान ही हैं।

पूज्यश्रीका कहना है कि जो जीव ज्ञानको आत्मोन्मुख करके ज्ञानस्वभावका निर्णय करता है उसके निर्णयमें (१) सर्वज्ञकी श्रद्धा आ गई, (२) उसे सच्चा भेदज्ञान होकर सम्यग्दर्शनकी प्राप्ति हो गई, (३) मोक्षमार्गका पुरुषार्थ प्रारम्भ हो गया, (४) उसने पूरे जैन शास्त्रको जान लिया, (५) उसने देव–गुरु–शास्त्रको यथार्थरूपसे पहिचान लिया, (६) पांचों समवायका स्वीकार हो गया, (७) योग्यता ही सच्चा कारण है यह ज्ञान हो गया, (८) वह निश्चयसे श्रुतकेवली बन गया। पूज्यश्रीका यह भी कहना है कि सम्यग्दर्शनसे ही धर्मकी शुरुआत होती है। सच्चे सम्यग्दृष्टिके पुण्यसे धर्म होता है ऐसी खोटी मान्यता छूट जाती है। वह तो निरन्तर स्वरूपकी प्राप्तिके लिए ही उद्यमवन्त रहता है। ऐसे सद्धर्मके परम प्रकाशक गुरुदेव कानजी स्वामी सदाकाल जयवन्त हों।

कैलाशचन्द्र जैन बुलंदशहर

## इस युगके श्रेष्ठ युगपुरुष

प्राणियोंके लिए यह अध्यात्मविद्या ही एक मात्र आधारभूत नौका है। निश्चय व व्यवहार दोनों नय उसकी पतवार हैं, सम्यग्दर्शन चतुर खेवटिया व भेदविज्ञान कुतुबनुमा है। अहिंसा अनेकान्त व आराधनाके तिरंगे ध्वजको फहराता हुआ वीतरागतारूपी प्रवाहद्वारा यह जहाज इस संसारी जीवको शिवपुरीमें पहुंचाता है। किन्तु वर्तमान युगमें विलासताकी अधिकता व तत्त्वज्ञानमें उपेक्षावृत्तिके कारण अध्यात्मका पौधा सूख रहा था, पक्षांध व अंध विश्वासके कारण उसकी जड़ें खोखली हो रही थीं। आपने अनुभवरूपी निर्मल जलके सिंचन द्वारा वस्तुस्वरूपकी स्वतंत्रताका दिग्दर्शन कराते हुए उसकी जड़ोंको मजबूत किया है। जिससे यह पौधा पुनः सरस होकर भारतमें अध्यात्मविद्याकी विजय पताका फहरा रहा है। अध्यात्म-दर्शनके लिए आप इस युगके श्रेष्ठ युगपुरुष हैं।

हे भव्यजनोंके हृदयकमल! ५ वर्ष पूर्व प्रथम बार आपका इस उदयपुर क्षेत्रमें पदार्पण हुआ, जिससे आपके द्वारा इस क्षेत्रमें आकुलतारूपी पिपासासे तृषित व्यक्तियोंको तत्त्वामृत पान करनेका परम सौभाग्य प्राप्त हुआ। आपकी सरल सुस्पष्ट भाववाही दिव्य देशनारूपी किरणोंकी प्रभासे प्रभावित होकर यहाँके जिज्ञासुओंका हृदयकमल विकसित हो उठा। उसीके फलस्वरूप यहाँ भी मुमुक्षुमण्डलकी स्थापना हुई और दिन–दिन वह पौधा जैनधर्म

के मार्मिक सिद्धान्तोंके उद्देश्योंकी पूर्तिमें वृद्धि करता जा रहा है। इसको परम श्रेय आपश्रीको ही है। अतएव आपकी इस ७५ वीं हीरक जयंती महोत्सवके उपलक्ष्यमें उदयपुरका मुमुक्षु मण्डल आपका हार्दिक अभिनन्दन करता हुआ पुनीत पावन कर-कमलोंमें अपनी अगाध श्रद्धाके सुमन समर्पित करता है। आप तथा आपकी वीतराग वाणी सदा जयवन्त रहे, विश्वव्यापी हो।

श्री दि. जैन मुमुक्षु मण्डल, उदयपुर.

## हृदयोद्गार

आज हमारा परम भाग्य है कि हम ऐसे परमोपकारी आध्यात्मिक महान् सन्तके दर्शन कर उनकी पवित्र वाणीका लाभ ले रहे हैं। बिना संसार निकटताके यह सुयोग नहीं मिल सकता। मनुष्यभव और जैनधर्मकी सफलता और सार्थकता यही नहीं कि हम दान, पूजा, व्रतादिद्वारा पुण्योपार्जन कर स्वर्गादि संपदा प्राप्त करें। यह तो इतर जन भी मंद कषायसे प्राप्त कर लेते हैं। किन्तु हमको तो इस भवमें अपूर्व सत्समागमसे मोक्ष प्राप्तिके साक्षात् कारण सम्यग्दर्शन तथा उसके संस्कारकी नींव डालनी है। इस निकृष्ट कालमें हमें सचमुच यह अच्छा सुयोग प्राप्त हुआ है। जैनधर्मके मर्मकी बात हमें ज्ञात हुई है। अभी तक हम बाह्य क्रियाकांडमें ही धर्म समझ संतोष मान रहे थे। किंतु आपकी शरणमें आनेके बाद यह ज्ञान मिला कि इतना मात्र ही मनुष्यका कर्तव्य नहीं है।

अपने विज्ञान घन चैतन्यका भान करो। शरीर, धन, कुटुम्बादिकी भिन्नता तो जग-जाहिर है। इसे तो इतर जन भी जानते हैं। तुम जैन हो तो मिथ्यात्व, राग, द्वेषको जीतो। रागादि भावोंसे यह चैतन्य तत्त्व जुदा है। तुम्हारा मात्र जो त्रिकाली ज्ञायक (ज्ञाता दृष्टा) स्वभाव है, वही तुम्हारा सच्चा धन है। इसीका स्मरण, ध्यान और मनन करो। एक बार आनेके बाद और रुचिपूर्वक शांतिसे श्रवण कर तत्त्वदृष्टि करनेके बाद तो विरोध जैसी कोई बात ही नहीं है। श्रीमद् राजचन्द्रजीने कहा है कि "ज्ञानी पुरुषके चरणोंमें मनका स्थापन करना प्रथम कठिन पड़ता है, किन्तु वचनकी अपूर्वतासे तथा उस वचनका विचार करनेसे तथा ज्ञानीको अपूर्व दृष्टिसे देखने पर मनका झुकाव होना सरल है। अमूल्य मनुष्य भव बीतता जा रहा है पर वृत्ति और पर कथा में। इससे न आत्मकल्याण हो सकता है और न धर्मकी प्राप्ति, वृद्धि और स्थिति हो सकती है। जगतकी चिंता न करके अपने जीवनके अमूल्य क्षणोंको बीतता हुआ देखकर अब इस सत्समागम संतवाणीका लाभ उठा लेनेमें ही जीवनका सार है।

हम परमोपकारी पूज्य स्वामीजीकी हीरक जयन्ती महोत्सव मनाने तथा उनकी सेवामें अभिनंदनग्रंथ समर्पण करनेमात्रसे कृतज्ञ नहीं हो सकते, क्योंकि इस सम्मान व यशकी उन्हें कोई चाह नहीं। जिन्होंने पहले बड़े बड़े मान प्रतिष्ठा, वैभवादिको धर्मके आगे तुच्छ समझ

त्याग दिया, सत्य धर्मके लिये अपने प्राणों तककी बाजी लगा दी, स्वयंका आत्मधर्ममें स्थितीकरण कर अपने आत्मबल अनुभव और प्रभावद्वारा सत्यका दर्शन कराया। जिनकी वाणीमें और आचार्योंकी वाणीमें कोई अन्तर नहीं, सच्चा हार्द पकड़ा, सदा एक ही बात कही, क्योंकि सत्य सदा सत्य है, वह कभी बदलता नहीं, ऐसे परमोपकारी संतका किन शब्दोंमें अभिनंदन किया जाय। ऐसे अवसरपर श्रीमत् राजचन्द्रका दोहा स्मरण आता है—

क्या प्रभु चरण तने धरूं, आत्मासे सब हीन।
ते तो प्रभुजी आपियो, वर्तुं चरणाधीन ॥

अंतमें परम पूज्य स्वामीजीकी भक्तिसे प्रेरित हो कर उनके चरणोंमें अगणित वंदना करती हुई इस महोत्सव पर श्रद्धांजलि अर्पित करती हूँ और कामना करती हूँ कि सद्धर्मकी दिनों दिन उन्नति होती रहे।

हीराबाई जैन (इन्दौर) सोनगढ़

---

## अपूर्व लाभ

करीब १४ वर्ष पूर्व वस्तुविज्ञानसार नामकी पुस्तिका जैन स्वाध्याय मंदिर; सोनगढ़से प्राप्त हुई थी। स्वाध्याय करते हुए पूज्य गुरुदेव श्री कानजी स्वामीके यथार्थ ज्ञानका प्रारंभिक परिचय मिलनेसे ही हमारे मुमुक्षु मण्डलके सब भाई-बहिनोंमें सर्व प्रथम सादि-अनंत मंगलका सुप्रभात हुआ। अनंतर गुरुदेवके प्रत्यक्ष समागमसे यथार्थ आत्मज्ञान प्राप्त हुआ। वही हम सबका अपूर्व लाभ है।

पूज्य गुरुदेवका हम सबके ऊपर महान् उपकार है, जिसे हम अत्यन्त अल्प शब्दोंमें सविनय प्रगट करनेका साहस कर रहे हैं—

हे पूज्य गुरुदेव! हमारे अज्ञानरूपी अंधकारमें आपके द्वारा सम्यग्ज्ञानरूपी दीपज्योतिके प्रज्वलित करनेसे हम मुमुक्षु भाई-बहिनोंको आगमका यथार्थ-ज्ञान प्राप्त हुआ। निमित्त-नैमित्तिकसंबंध, क्रमबद्ध पर्याय और उपादान-निमित्त आदि उच्चतम तत्त्वोंका क्या रहस्य है यह समझमें आया। हे जिनेश्वरके लघुनन्दन! इस महान् दुर्धर कालमें ऐसी प्रत्यक्ष आत्महितकी बात आपके सिवा अन्य और कहीं इस जगतमें नहीं सुनाई पड़ती। प्रत्यक्ष त्रिलोकीनाथ तीर्थंकरके विरहमें आपका दिव्य उपदेश इस जगतको आत्मशांति-प्रदान करनेमें सदा अग्रेसर बने यह मंगल कामना है। हे सज्ज्ञानप्रवर्तक! हम आपकी स्तुति करनेमें और आपका गुणानुवाद करनेमें असमर्थ हैं। आपके द्वारा सुगम शैलीमें प्रतिपादित तत्त्वोंका यथार्थ निर्णय करना ही आपकी सच्ची स्तुति और भक्ति है। पुण्य करते करते धर्म होगा यह विपरीत मान्यताका आपके सदुपदेश द्वारा अंत हुआ। हे जगदुद्धारक सन्त! धन्य गुरुदेव, धन्य हमारा सफल मानवजीवन, गुरुदेवकी वाणी इस पृथ्वी तल पर सदाके लिए अमर रहे।

श्री दिगम्बर जैन मुमुक्षु मंडल, अकोला

## यह अखंड ज्योति जलती रहे

मैं जन्मसे दिगम्बर हूँ। किन्तु जैन किसको कहते हैं, जैनधर्म क्या है और उसकी प्राप्तिका उपाय क्या है, इस बारेमें सर्वथा अज्ञान अंधकारमें पड़ी हुई थी। कुल–आम्नायके अनुसार रूढ़ि धर्मकी श्रद्धा थी, किन्तु वीतराग धर्मका स्वरूप समझमें नहीं आनेसे उसके प्रति भीतरसे आकर्षण नहीं था। इस कारण बाह्य क्रियाकांड भी दिखावटी ही था। जब गुरुदेवका भाग्यवशात् उदयपुरमें पदार्पण हुआ और उनकी आत्मस्पर्शिनी वाणीका श्रवण करनेका अवसर प्राप्त हुआ तब भेदविज्ञान व वीतरागतासे भरपूर स्याद्वादवाणी सुनते ही मेरा हृदय गद्‌गद् हो उठा। वस्तु परिपूर्ण स्वतंत्र है तथा चैतन्यमूर्ति आत्मा वर्णादि व रागादिसे अत्यन्त भिन्न निराकुल शांति व आनन्दका भंडार है। उसकी दृष्टि व शरणतामें ही धर्मकी प्राप्ति होती है। बाह्य क्रियाकांडमें धर्म नहीं। वह तो रागभावके साथ पुद्‌गलकी क्रिया है जो संसार परिभ्रमणका कारण है। यह बात ज्ञात होते ही मुझे सहसा परम सत्यके प्रति अपूर्व रुचि बढ़ने लगी। आज उसीका परिणाम है कि मैं निरन्तर स्वाध्याय करती हूँ एवं जिनेन्द्र परमात्माके दर्शन, पूजन व भक्तिमें अधिक समय तक बैठने पर भी अरुचि नहीं होती। क्रियाकांड शुभास्रव होते हुए व हेय जानते हुए भी जब तक अपने शुद्ध स्वरूपकी प्राप्ति नहीं हो जाती उसमें स्वच्छन्दता नहीं आती। यह सब आप ही की अध्यात्मरससे ओत–प्रोत वीतराग वाणीके श्रवण करनेका प्रताप है। इसमें वंडी उग्रसेनजीका पूर्ण सहयोग है। वे स्वानुभव द्वारा इसी परमामृत प्राप्तिकी प्रेरणा करते रहते हैं, अतः मैं आपके इस जयन्ती दिवसपर श्रद्धांजलि देते हुए मंगल–कामना करती हूँ कि आप जयवन्त हों, आपकी वाणीका प्रचार विश्वव्यापी हो तथा यह अखण्ड ज्योति जलती रहे।

भँवरकलादेवी, उदयपुर

—०—

## कोटि–कोटि वन्दना

जब पूज्य श्री कानजी स्वामीका आत्महितैषी वीतराग दिगम्बर सनातन धर्मकी ओर लक्ष्य गया तो आपके ज्ञाननेत्र खुल गए। ज्यों ही आपने अनादिनिधन परम वीतरागी संतोंको पहिचाना तो अपूर्व अनुपम आत्महितकी ओर लग गए। आपने अप्रतिहत पुरुषार्थसे चैतन्य प्रभुके दर्शन किए। अहो निश्चित है कि आप अखण्ड स्वभावके आश्रयसे शिव रमणीको वरेंगे। उस समय चैतन्य प्रभुके असंख्यात प्रदेशोंमें केवलज्ञानका अखंड प्रकाश प्रदीप्त होगा। शिवभगवान्‌की तरह अतीन्द्रिय आनन्दसागरमें केलि करेंगे।

आज स्वर्ण अवसर है कि पूज्य गुरुदेवके प्रतापसे आत्मानुभवी पूज्य दीपचन्द्रजी सेठिया सर्वोत्तम आत्मार्थी उत्पन्न हुए हैं। वे एक मात्र आत्मस्वभावकी ओर अग्रसर हो

रहे हैं। परम श्रद्धेय शांति भाई, रामजी भाई, खेमचन्द्र भाई आदि एकमात्र स्वरूप प्राप्तिका ही पुरुषार्थ कर रहे हैं। सोनगढ़ पूज्य गुरुजीके निवाससे स्वर्णपुरी बन गया है।

मेरी आन्तरिक भावना है कि आप दीर्घायु हों। भवसागरके खेवटिया परम कृपालु गुरुदेवके समीप आत्मानुभवका पुरुषार्थ निरन्तर बढ़ता रहे। इसी भवमें चैतन्य प्रभुके निर्विकल्पप्रतीति पूर्वक दर्शन हो जाएँ, ऐसे परम आदर पूर्वक इस परम पावन हीरक जन्म जयन्ती महोत्सव पर हार्दिक बधाई देता हुआ मैं अपनी श्रद्धांजलि अर्पित करता हूँ। अहो परम वीतराग स्वभावके समर्थक गुरुदेवके चरणोंमें कोटि–कोटि वन्दना।

भँवरलाल अग्रवाल उदयपुर

## गुरुदेव शतायु हों

संसारमें जैनधर्मका डंका बजानेवाले और आत्मकल्याणकी राह दिखानेवाले जो महान् सत्पुरुष हैं, ७५ वीं वर्ष ग्रन्थिके उपलक्ष्यमें हम जिनकी हीरक-जयन्ती मना रहे हैं उन पूज्य गुरुदेव श्री कानजी स्वामीका हम बार–बार अभिनन्दन करते हैं। वर्तमान समयमें ऐसे आध्यात्मिक संतकी भारतवर्षको अत्यन्त आवश्यकता थी, जिसकी पूर्ति श्री गुरुदेवके द्वारा हो रही है। जैन समाज तो ऐसे आध्यात्मिक संतको पाकर अपनेको धन्य अनुभव समझता है।

पूज्य श्री गुरुदेवके अनुग्रहसे इस उज्जैन नगरमें एक स्वाध्याय मंदिर बन गया है। उसका उद्घाटन पूज्य श्रीके कर–कमलों द्वारा मिती ज्येष्ठ सुदी ११ संवत २०२०को हुआ। उसी समय ऊपरकी मंजिलमें श्री जिन मंदिरका शिलान्यास भी पूज्य श्री गुरुदेवके कर–कमलों द्वारा हुआ है। यह सारा श्रेय पूज्यश्रीको ही है। इसलिए हम उज्जैनके मुमुक्षु मण्डलके सदस्य इस जयन्ती महोत्सवके उपलक्ष्यमें पूज्य श्री गुरुदेव कानजी स्वामीका बारम्बार अभिनन्दन करते हैं और कामना करते हैं कि धर्मकी ऐसी प्रभावना करनेवाले गुरुदेव शतायु हों।

जैन मुमुक्षु मण्डल, उज्जैन

## सादर श्रद्धाजलि

भारतवर्षका यह परम सौभाग्य है कि जब जब मानव सत्–पथसे विचलित होता है तब तब कोई न कोई दिव्य आत्मा इस पर अवतरित होता है। पूज्य श्री कानजी स्वामी उनमेंसे एक हैं।

जिस प्रकार सूर्यके प्रकाशसे घना अन्धकार स्वयं दूर हो जाता है उसी प्रकार स्वामीजीने ज्ञानरूपी सूर्यसे मानवके अज्ञानरूपी अन्धकारको दूर किया। अध्यात्म जगतका यह क्रांतिकारी

संत दीर्घायु हो, जिससे युगों-युगोंतक मानव व मानवसमाजको आपके ज्ञानका आलोक मिलता रहे। ऐसी हृदयमें भावना करता हुआ श्रद्धासे युक्त होकर पूज्य श्री गुरुदेवके चरणोंमें सादर श्रद्धांजलि अर्पित करता हूँ।

रजनीकान्त दोशी, उज्जैन

---

## श्रद्धा-सुमनांजलि

परम पूज्य संत श्री कानजी स्वामीका हीरक जयन्ती महोत्सव मनाया जा रहा है। यह परम प्रसन्नताका विषय है।

संकल्प-विकल्पकी दशा सांसारिक दशा है, जिसे जैन सिद्धान्तकी दृष्टिसे अज्ञानका फल कहा जाता है। इस दशामें विवाद व मतभिन्नता हो सकती है। किन्तु इस दशासे ऊपर अध्यात्म दशा होती है। इस दशामें संकल्प-विकल्पोंका व विवाद तथा मतभेदोंका अंत हो जाता है।

पूज्य स्वामीजीका जीवन तथा उनकी चर्या व उनका उपदेश अध्यात्म पर आधारित है। अतः मेरा मत है कि पूज्य स्वामीजीका प्रवचन व उनके सिद्धांत विश्वके लिये ग्राह्य हैं। उनसे देश ही में नहीं विश्वमें सांप्रदायिक विवाद समाप्त होकर मतभेदोंकी समाप्तिके साथ प्रेम व सत्यका प्रसार हो सकता है।

पूज्य श्री स्वामीजी सत्यरूपमें संत हैं। इस युगका सौभाग्य है कि हमें उनका सानिध्य प्राप्त हुआ है। तीर्थप्रवर्तक संतके चरणारविन्दोंमें मैं संक्षिप्तमें यह श्रद्धा सुमनांजलि अर्पित कर रहा हूँ।

अनन्तराज वैद्य, उज्जैन

---

## अपूर्व शिक्षा

जिन्होंने ज्ञायकस्वभाव आत्माका अनुभव कर हमें ज्ञानमार्ग पर चलनेकी अपूर्व शिक्षा दी, ऐसे परम वीतराग मार्गके उपदेष्टा पूज्य श्री गुरुदेव कानजी स्वामीके चरणोंमें विनम्र भावसे श्रद्धांजलि अर्पित करता हुआ मंगल-कामना करता हूँ कि उनकी पावन हीरक जयन्ती हमारे समान भूले-भटके प्राणियोंको सन्मार्गका दर्शन करानेमें समर्थ हो।

ज्ञानचन्द जैन, दिल्ली

## सत्पुरुष कानजी स्वामी

ओ शांति-सुधा के महासिंधु !
ओ जिनशासन के प्रिय महंत ।
ओ महामना ! शुचि सौम्य-मूर्ति !
ओ सत्यनिष्ठ ! सत्पुरुष संत ॥

सम्यक्त्व दीप ले हाथों में
मिथ्यात्व अंधेरा किया दूर ।
जिनवाणी अमृत - धारा को
मानव-मानस में दिया पूर ॥

अध्यात्म-ग्रंथ के स्वाध्यायी
हो पूर्ण प्रवक्ता समयसार ।
षट्पाहुड़ प्रवचनसार आदि
ग्रंथों के पूरे जानकार ॥

कह रहा कौन तुम श्वेताम्बर
हो किन्तु दिगम्बर परम संत ।
तुम महापुरुष प्रतिभाशाली
गौरव-गरिमायुत ज्ञानवंत ॥

अनूपचन्द न्यायतीर्थ, साहित्यरत्न, जयपुर

---

## भक्ति पुष्पांजलि

हे सत्यात्मन् ! आपश्रीके विना इस घोर अज्ञान-अन्धकारमें पड़े हुए पामर प्राणियोंको जिनदेवका यह दिव्य सन्देश कौन देता कि इस देहरूपी देवलमें भगवान् आत्मा विराजमान है । वस्तुतत्त्वका यथार्थ निर्णय करनेपर वह सहज लीलामात्रमें प्रगट हो जाता है । वास्तवमें देखा जाय तो यह धर्मके जिज्ञासु जीवोंके लिए धर्मप्राप्तिके धर्मकालका उदय हुआ है ।

हे जिनेश्वरदेवके लघुनन्दन सत्पुरुष श्री कानजी स्वामी ! आपश्रीकी अमर वाणी विश्वके कल्याणमें निमित्त बनकर चिरकालतक शाश्वत अतीन्द्रिय आत्मतत्त्वका दिग्दर्शन कराती रहे । इस हेतु पूज्यश्रीकी ७५ वीं जन्मजयन्ती पर दीर्घायु होनेकी कामना करता हुआ पूज्यश्रीके पुनीत चरणकमलोंमें भक्ति-पुष्पांजलि सादर समर्पित करता हूँ ।

चाँदमल गांधी उज्जैन

## महान् सन्त श्री कानजी स्वामी

सन्त पुरुष पूज्य श्री कानजी स्वामी सोनगढ़के ही नहीं, बल्कि वर्तमान युगमें विश्वके आध्यात्मिक सन्तोंमें प्रमुख सन्त हैं। उनका जीवन पवित्रताका प्रतीक है। उनमें किसी भी प्रकारके अहंकार-ममकार या रोष-तोषको स्थान नहीं है। उनके जीवन-निर्माणका आधार श्रीसमयसार शास्त्र है।

स्वामीजीका लक्ष्य मोह-ममता और आदर-सम्मानसे परे है। उनका जीवन सर्वज्ञके लघुनन्दन जैसा है। वे सबके मध्य रहकर भी अलिप्त हैं। उन्हें एक ऐसा प्रकाशपुंज मिला है जिसकी अलख ज्योति ज्ञानरूपी घटमें निरन्तर जलती रहती है।

स्वामीजीके लिए व्यवहार, निमित्त, पुण्य और पूजापाठ कुछ भी महत्त्वशील नहीं हैं यह समझकी भूल है। उनका कहना क्या है इसे समझना चाहिए। उनका कहना है कि यदि उन्हें आत्मकल्याणका मार्ग जान उनमें उलझ जाते हैं तो आत्माका उद्धार होना संभव नहीं है। स्वामीजी केवल यात्रा, पूजापाठ ही नहीं करते, बल्कि मंदिरनिर्माण एवं प्रतिमा-स्थापत्य आदिमें भी पूर्ण रुचि दिखलाते हैं। इसके सैकड़ों उदाहरण सामने हैं।

दि. जैन धर्मके महान् प्रचारक पूज्य श्री स्वामीजी अद्वितीय सन्त हैं। ऐसे संतके प्रति मैं अपनी पुनीत श्रद्धांजलि अर्पित करता हुआ कामना करता हूँ कि सत्पुरुष पूज्य स्वामीजी दीर्घायु बनकर भगवान् महावीरके पवित्र शासनकी चमत्कारिक प्रभावना करते रहें।

सत्यन्धरकुमार सेठी उज्जैन

---

## सन्त श्री कानजी स्वामी

गुजरात प्रांतसे पूरे भारतमें जैनधर्म-ध्वजाको फैलानेवाले अध्यात्मयोगी संत श्री कानजी स्वामीका ७५वां जन्मोत्सव मनाते हुए प्रत्येक जैनबन्धु गर्वका अनुभव करता है। आपने हजारों-लाखों जैनबन्धुओंको सन्मार्ग प्रदर्शन कराकर जैनसमाज तथा जैनधर्मको गौरवान्वित किया है। जहाँ लोग धर्मके मूल रहस्योंको भूल रहे हों, सिद्धान्तकी विवेचना जिनके ज्ञानको छू न गई हो ऐसे समुदायमें तर्कपूर्ण एवं उपयोगी भाषणों द्वारा क्रांतिकारी परिवर्तन ला देना सहज कार्य नहीं है।

स्वामीजी आध्यात्मिक योगी तथा मूर्धन्य विद्वान् हैं। आपकी विद्वत्ताका फल है कि गुजरात-सौराष्ट्रके गांव-गांवमें जैनबन्धु आपको श्रद्धाकी दृष्टिसे देखते हैं। ऐसे महान् सन्त स्वामीजीकी दीर्घायुकी कामना करता हुआ मैं उनके चरणोंमें प्रणाम निवेदन करता हूँ।

मोतीलाल जैन 'विजय' कटनी

श्री दि. जैन स्वाध्याय भवन, उज्जैन

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, उज्जैन

श्री १००८ आदिनाथ भगवान् दि. जैन गंजमंदिर, अशोकनगर

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, जयपुर

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, गुना

श्री दि. जिनमंदिर, राघौगढ़

श्री दि. जैन स्वाध्याय भवन, गुना

श्री १००८ पार्श्वनाथ भगवान्, गुना

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, खंडवा

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, भोपाल

श्री दि. जैन मंदिर, खंडवा

श्री १००८ पार्श्वनाथ भगवान्, खंडवा

श्री १००८ महावीर भगवान्, मलकापुर

श्री दि. जिनमंदिर व रत्नत्रय भगवान्, बजरंगगढ़

श्री पार्श्वनाथ दि. जैनमंदिर (कांचमंदिर) इन्दौर

श्री १००८ जिनेन्द्र भगवान्, इन्दौर

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, इन्दौर

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, मलकापुर

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, अशोकनगर

श्री तिलकनगर ( इन्दौर )के नूतन दि. जिनमंदिरके शिलान्यास प्रसंग पर उपस्थित पू. श्री कानजीस्वामी व मिश्रिलालजी गंगलाल आदि (वीर सं. २४८९)

शिलान्यास करते हुए पू. स्वामीजी, इन्दौर

श्री दि. जिनमंदिर व शांतिनाथ भगवान्, भोपाल

श्री पंचायती दि. जिनमंदिर, भोपाळ

श्री प्रतिष्ठा महोत्सवके समय भव्य जिनेन्द्ररथयात्रामें
पू. श्री कानजीस्वामी (श्रुतपंचमी : वीर सं. २४८९), भोपाल

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, सनावद

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, सागर

श्री पार्श्वनाथ दि. जिन मंदिर, सागर

श्री १००८ शांतिनाथ भगवान्, सागर

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडल, दावनगेरे

श्री दि. जैन मुमुक्षु मंडळ, बिदिशा, भेलसा

## शासन प्रभावक स्वामीजी

मेरा परिवार सदैवसे स्थानकवासी श्वेताम्बर सम्प्रदायका पुजारी रहा है। पंडित पवनकुमारजीके सम्पर्कसे आपश्रीकी (स्वामीजीकी) धर्मामृतभरी दिव्य देशना श्रवण करनेका मुझे जब प्रथम बार सौभाग्य प्राप्त हुआ तो अध्यात्मवादके गूढ़ तत्त्वोंसे भरपूर वीतराग वाणीके मधुर स्वर कानमें पड़ते ही मेरी हृद्‌तन्त्रीका एक एक तार आनंद विभोर होकर झंकृत हो उठा। वस्तु स्वातंत्र्यका ढिंढोरा पीटनेवाले भेदज्ञान व वीतरागी वचनामृत पान करनेसे मुझमें एक नवचेतना व अदम्य उत्साह जागृत हुआ। आपश्रीकी सम्यग्ज्ञानरूपी सूर्यकी किरणें मेरे अन्तस्तलमें पहुँचने लगीं और हृदयरूपी कमलकी कली भ्रान्तिरूपी मुर्झाहट छोड़कर तत्त्वज्ञानमें केलि करनेके लिये विकासित होने लगी। इस प्रकार मेरे जीवनकी कायापलट करनेका परम श्रेय आपश्रीको है। मैं आपका उपकार किन शब्दोंमें व्यक्त करूँ। ऐसे परम श्रद्धेय अध्यात्मदर्शी, समयसारमर्मज्ञ, चैतन्य-विहारी पूज्य स्वामीजीके ७५ वें जयन्ती महोत्सव पर उनका हार्दिक अभिनन्दन पूर्वक मंगल बधाई समर्पित करते हुये अत्यंत हर्षोत्फुल्ल एवं गौरवान्वित होता हूँ।

देवीलाल मेहता, उदयपुर

---

## स्व-परकल्याणभाजन स्वामीजी

जिन आचार्योंने पूर्वमें तत्त्वोंका सूत्ररूपमें विवेचन किया है, आगेके टीकाकारोंने उन सूत्रोंका उनके रचयिता आचार्योंका मथितार्थ स्पष्ट करते हुए ही विस्तृत टीकाऐं लिखी हैं। श्री कानजी स्वामीने अध्यात्मवाद व वस्तुस्वरूपको इसी प्रकारसे समझा है और इसी प्रकारसे उसका विवेचन अपने प्रवचनोंमें करते हैं। स्वामीजीमें आत्मस्वरूपका निश्चय और व्यवहार दृष्टिसे आगमानुसार विश्लेषण करके विवेचन करनेकी अद्‌भुत विचक्षण प्रतिभा है।

वर्तमान शताब्दियोंमें इस प्रकार सरल, सुबोध व वैज्ञानिक ढंगसे अध्यात्मवादका विवेचन करनेवालोंमें पं. टोडरमलजी, पं. बनारसीदासजी आदि महानुभावोंके समान श्री कानजी स्वामीका भी एक विशिष्ट स्थान है। मैं उनके ७५ वें जन्म दिवसपर उनको हार्दिक बधाई देता हूँ। मेरी आन्तरिक भावना है कि वे शतायु हों और स्व-पर कल्याणके भाजन हों।

रूपचंद जैन गार्गीय पानीपत

---

## कमनीय कामना

यह जानकर अत्यन्त प्रसन्नता हुई कि बम्बईके उपनगर-दादरमें श्री कहान नगर को-ऑ. हाउसिंग सोसायटी द्वारा निर्मित श्री कहान नगरके अन्तर्गत श्री दिगम्बर जैन मुमुक्षु मंडल, बम्बईकी ओरसे निर्मित श्री दिगम्बर जैन मंदिर तथा समवसरण मंदिरके पंचकल्याणक प्रतिष्ठा महोत्सवके सुअवसर पर पूज्य श्री स्वामीजी महाराजकी ७५ वीं वर्ष गाँठ हीरक जयंती

महोत्सवके रूपमें विराट आयोजनके साथ मनाने तथा स्वामीजीके उपकारोंके प्रति कृतज्ञता एवं विनय प्रदर्शित करनेके लिये एक अभिनन्दन ग्रन्थ भेंट करनेका निश्चय किया गया है। शासन नायक श्री भगवान जिनेन्द्रदेवकी स्तुति वंदना करते हुए मेरी यही कमनीय कामना है कि हीरक जयन्ती नायक पूज्य श्री कानजी स्वामी दीर्घजीवी हों और समस्त विघ्न बाधाओंको जीतते हुये अपनी अमृतमय हित-मित वाणीद्वारा प्राणीमात्रको कल्याणभूत पवित्र जिनागमका रसास्वादन कराते रहें।

सौभाग्यमल दोशी एम. बी. होमियो, अजमेर

## आध्यात्मिक सन्त कानजी स्वामी

यह मेरा परम सौभाग्य है कि अध्यात्मयोगी सत्पुरुष पूज्य श्री कानजी स्वामीकी ७५ वीं जन्म जयन्तीके हीरक-जयंती महोत्सवके पावन शुभ अवसर पर मुझे अपनी श्रद्धांजलि अर्पित करनेका सुअवसर प्राप्त हुआ।

मुझे पूज्य स्वामीजीके दर्शन करनेका व प्रवचन सुननेका जबसे अवसर मिला तभीसे मेरी अध्यात्मकी ओर रुचि हुई और फिर सोनगढ़ जाकर भी आपके सान्निध्यमें रहनेका सौभाग्य मिलनेसे एक नई चेतना मिली। परमें कर्तृत्वकी मान्यताके कारण जो आकुलताएं होती थीं वे ज्ञातास्वभावकी प्रतीतिके पुरुषार्थ द्वारा निराकुलतामें परिवर्तित होगई और एक नये प्रकारके अलौकिक आत्मिक सुख व शांतिका संचार हुआ, जो जीवनमें प्रतिक्षण वर्तता रहता है। कल्याणका मार्ग बताकर हमारे ऊपर महान उपकार करनेवाले ऐसे परमोपकारी आध्यात्मिक संत श्री कानजी स्वामीके प्रति अपनी श्रद्धांजलि अर्पित करता हूं और कामना करता हूं कि आप चिरायु होकर हम सब मोक्षार्थी जीवोंको मोक्षमार्ग दिखलाते रहें।

लादुलाल पहाड़िया प्रमुख मुमुक्षु मंडल मदनगंज-किशनगढ़

## श्रद्धांजलि

पूज्य श्री गुरुदेव कानजी स्वामी एक महान् सन्त तथा धर्मके सच्चे नेता हैं। उन्होंने हम संसारी जीवोंको मोक्षमार्गका सच्चा ज्ञान कराकर हमारे ऊपर महान् उपकार किया है। मेरी मंगल कामना है कि पूज्य श्री स्वामीजी हम सब संसारी प्राणियोंको सुदीर्घ काल तक मोक्षमार्गका उपदेश देते रहें। यही हमारी उनके चरणोंमें सच्ची श्रद्धांजलि है।

खेमचंद दुलीचंद जैन, खैरागढ़

## बोलो श्री गुरुदेवकी जय जय जय

'लो देखो यह सोनगढ़ आ गया,' साथी यात्रियोंने रेलमें बैठे बैठे कहा। सहसा मेरे मुंहसे निकल पड़ा 'नहीं-नहीं, ऐसा नहीं है, सोनगढ़ तो जहां है वहीं है।' लेकिन

हम सब सोनगढ़ आ गये '। स्टेशन पर उतरते ही ताँगा करके सीधा मैं उस क्षेत्रमें पहुँच गया जहाँ सत् पुरुष कानजी स्वामी विराजमान थे। ऐसा अद्भुत रूप, ऐसी सौम्य मुद्रा, ऐसे क्षमाके सागर, देखते ही मस्तक झुक गया, प्रणाम करके समीप ही बैठ गया। एक बार पहले स्वामीजी उज्जैन पधारे थे तब भी दो दिन लगातार दर्शन पाये थे। फिर भी ऐसा मालूम पड़ता था कि पहिली बार ही दर्शन हो रहे हैं। शरीरकी कान्ति मानो चन्द्रमाकी चाँदनी खिली है। हृदयमेंसे आवाज आती है—अरे आत्माकी शुद्ध ज्योतिकी प्रभावना करनेवाले संत पुरुषकी अन्तःकरणमें निरन्तर शुद्ध शुद्ध शुद्ध, कर्ममलसे मुक्त, पूर्ण पवित्र परम आत्मापर दृष्टि लगी है। उसीके फलस्वरूप बाहर भी उज्वल चाँदनी खिली है, यह अन्दर और बाहरकी सन्धि है।

दूसरे दिन प्रवचन शुरू होता है—पूर्णताकी दृष्टि रखी तो पूर्णता मिलेगी, लौकिक दृष्टि रखनेवाला अलौकिक पुरुष नहीं बन सकता। अनादि कालका मिथ्यात्व छोड़ो, तत्त्वोंकी समझ करो, तुम्हारा रत्न तुम्हारे पास है, ज्ञान, दर्शन, सुख, आनन्द वीर्य आदि अनन्त गुणोंका अखण्ड पिंड आत्मा तुम स्वयं ही हो, उसकी श्रद्धा करो, उसको दृष्टिमें लो।

वैसी अपूर्व वाणी सुननेको मिली। ऐसे वचन आज तक सुने ही नहीं। सुने होते तो कल्याण हो जाता। स्वामीजीकी अपूर्व प्रज्ञा संस्कारके कारण स्वरूप मिथ्यात्वको छैनीकी तरह छेदनेमें लगी थी। मत-मतान्तरकी जो मिथ्या मान्यता चली आ रही है उस पर ज्ञानघन-हथौड़ा पड़ रहा था।

मोक्षमार्गको प्रदर्शित करनेवाली यह अनुपम वाणी थी, जिसे मैंने अपने हृदयमन्दिरमें अंगीकार किया। नित्य ज्ञान और आनन्दका जो भंडार है, जिसमें विपत्तिके लिए पाँव देनेको जगह नहीं है उस निर्मल स्वभावका मैं नित्य अनुभव करता हूँ, वही तो मेरा निज भाव है, वही जीवका भाव है, वही जीवके दर्शन हैं, वही आत्माके दर्शन हैं और वही परमात्माके दर्शन हैं। इस प्रकार जिस समय जीव अपने उपयोगको स्वभावसे फिसलने नहीं देता है, चिदानन्दमें उपयोगको जोड़ता है वही काल वीतरागताका है। उसमें जितनी अधिक देर तक स्थिरता होती जाती है उतनी वीतरागता बढ़ती जाती है, उसीका नाम धर्म है। इस तरह धर्मवृद्धि होती है, यही मोक्षमार्ग है और यही मोक्षकी क्रिया है। आजतक जो बात कहीं भी सुननेको नहीं मिली, ऐसी अपूर्व बात यहाँ सुननेको मिली। सत् पुरुषके सत्संग करनेका आनन्द आ गया। पन्द्रह दिनके सत्संगमें वह आनन्द आया जिसका वर्णन करनेकी ताकत इस लेखनीमें नहीं है। ऐसा आनन्द तो प्रत्यक्ष दर्शनमें ही आ सकता है। वास्ते मैं अपने अनुभवसे लिख रहा हूँ कि जिसको ऐसा अपूर्व आनन्दका स्वाद लेना हो, एक बार सत्पुरुष पूज्य श्री कानजी स्वामीका प्रत्यक्ष सत्संग जरूर करे और अपने आत्माको प्राप्त करनेका पुरुषार्थ करे। ओं शान्ति शान्ति शान्ति। बोलो श्रीगुरुदेवकी जय जय जय।

खेमचन्द जैन उज्जैन

## समर्पित

रवि शशि जब लों रहे विश्वमें वहे गंग–यमुनाकी धार ।
चिरजीवी हो 'कान्ह' तुम्हारी मने जयन्ती इसी प्रकार ॥
आत्मसाधनाकी हितकारी मिले साधना तुमसे मीत ।
वीतराग विज्ञान–विभूषित बनें विश्व–जन प्रेम पुनीत ॥
जिनदर्शनकी ज्योति जगाते मिथ्यातमको करते दूर ।
सहजानन्दी सुख बरसाकर समतारस भर दो भरपूर ॥
खिले ज्ञान–फुलवारी घर घर परम अहिंसा मंगलकार ।
श्रद्धासे 'सौभाग्य' समर्पित तुम्हें आज यह हीरक–हार ॥

# अनेकान्तवाद

सिद्धान्तरत्न, सिद्धान्ताचार्य पं. कैलाशचन्द्रजी सि. शास्त्री, वाराणसी

जैनदर्शन एक द्रव्य पदार्थ ही मानता है और उसे इस रूपमें मानता है कि उसके माननेपर इसे दूसरे पदार्थके माननेकी आवश्यकता नहीं रहती। श्री कुन्दकुन्दाचार्यने अपने प्रवचनसारमें द्रव्यका लक्षण इस प्रकार किया है—

अपरिच्चत्तसहावेणुप्पादव्वयधुवत्तसंजुत्तं ।
गुणवं च सपज्जायं तं दव्वं ति वुच्चंति ॥ ९५ ॥

जो अपने अस्तित्वस्वभावको न छोड़कर उत्पाद, व्यय, और ध्रुवत्वसे संयुक्त है एवं गुण तथा पर्यायका आधार है उसे द्रव्य कहा जाता है॥ ९५॥

आशय यह है कि गुण और पर्यायके आधारको द्रव्य कहते हैं। ये गुण और पर्याय द्रव्यके ही आत्मस्वरूप हैं, इस लिये किसी भी दशामें द्रव्यसे जुदे नहीं होते। द्रव्यके परिणमनको पर्याय कहते हैं। पर्याय सदा कायम न रहकर प्रतिक्षण बदलती रहती है। इससे द्रव्य सदा एकसा न रहकर रूपान्तरमें परिणत होता रहता है। और अनुवृत्ति तथा व्यावृत्तिका साधन गुण कहलाता है। इन गुणोंके कारण द्रव्य सजातीयसे मिलते हुए और विजातीयसे विभिन्न होते हैं। इसीसे जैनदर्शनको न्याय-वैशेषिकदर्शनकी तरह सामान्य और विशेष नामक पदार्थोंके माननेकी आवश्यकता नहीं हुई, क्योंकि द्रव्य सामान्य–विशेषात्मक है।

एक ही वस्तुकी पूर्व पर्याय और उत्तर पर्यायमें पाये जानेवाले साधारण स्वभावको सामान्यात्मा या द्रव्यात्मा कहते हैं। जैसे स्थास, कोश, कुसूल घट आदि पर्यायोंमें मृत्तिका अनुस्यूत रहती है। इस अपने साधारण स्वभावसे न तो वस्तुका उत्पाद होता है और न विनाश, क्योंकि स्थास आदि पर्यायोंमें मृत्तिकाका अन्वय स्पष्ट देखा जाता है। किन्तु विशेषात्मा अर्थात् पर्यायकी अपेक्षा वस्तु उत्पन्न होती है और नष्ट होती है। जैसे मृत्पिण्डमें पूर्व–पूर्व पर्यायकी अपेक्षा विनाश और उत्तरोत्तर पर्यायोंकी अपेक्षा उत्पाद भी देखा जाता है।

शायद कहा जाये की अन्वयदर्शन भिन्न ज्ञानका विषय है और विशेषदर्शन भिन्न ज्ञानका विषय है अतः वस्तुसे उत्पाद–विनाशमात्र तथा स्थितिमात्र पदार्थान्तर हैं। किन्तु ऐसा कहना ठीक नहीं है, क्योंकि उत्पाद–विनाशमात्र और स्थितिमात्र वस्तुके एकदेश होनेसे वे क्रमसे पर्यायार्थिक नय और द्रव्यार्थिकनयके विषय हैं। वस्तु न केवल उत्पाद–विनाशमात्र है और न केवल स्थितिमात्र है। किन्तु उत्पाद–व्यय–ध्रौव्यात्मक है। और वह प्रमाणका विषय है। इसीसे तत्त्वार्थसूत्रमें 'उत्पाद–व्यय–ध्रौव्ययुक्तं सत्' ऐसा कथन किया गया है। और यह कथन युक्तिसिद्ध है। वस्तु उत्पाद–व्यय–ध्रौव्यात्मक है, क्योंकि वह कृतक भी है और अकृतक भी है। इस युक्तिमें हेतु असिद्ध नहीं है, क्यों कि उत्तर पर्यायका उत्पाद पूर्वपर्यायके त्यागका अविनाभावी

है। अर्थात् पूर्व पर्यायको छोड़े बिना उत्तर पर्यायकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। और उत्तर पर्यायकी उत्पत्ति स्वकालमें होकर भी कालादि निमित्तसापेक्ष होती है। इसीसे उसे कृतक कहा जाता है। किन्तु वस्तुमें सदा रहनेवाला द्रव्यरूप परसापेक्ष नहीं होता, इसलिये वह अकृतक है।

कोई भी चेतन या अचेतन वस्तु न तो सर्वथा उत्पन्न ही होती है, न सर्वथा विनष्ट ही होती है और न सर्वथा ध्रुव ही रहती है। पर्यायरूपसे उत्पन्न और नष्ट होनेवाली वस्तु ही द्रव्यरूपसे ध्रुव देखी जाती है। उत्पाद, व्यय और ध्रौव्य परस्परमें अविनाभावी हैं, व्यय और ध्रौव्यके बिना केवल उत्पाद नहीं हो सकता, इसी तरह व्यय और उत्पादके बिना केवल स्थिति भी संभव नहीं है। और न स्थिति तथा उत्पादके बिना केवल विनाश ही सम्भव है। इनमें से एकके भी अभावमें वस्तुका अस्तित्व बन नहीं सकता। अतः जैनदर्शनमें द्रव्य वस्तु उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यात्मक ही है। इस तरह सामान्य-विशेषात्मकका फलितार्थ होता है उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यात्मक और उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यात्मकका फलितार्थ होता है नित्यानित्यात्मक।

तथा वस्तु केवल सत्स्वरूप ही नहीं है। वह असत्स्वरूप भी है, क्योंकि वस्तुका वस्तुत्व स्वरूपके उपादान पर ही कायम नहीं है। किन्तु पररूपके त्यागपर भी कायम है। उदाहरणके लिये घटका अस्तित्व केवल उसके स्वरूपके ग्रहण पर ही अवलम्बित नहीं है। किन्तु पटादिके स्वरूपोंको नहीं अपनाने पर भी अवलम्बित है। सारांश यह है कि घट सर्वात्मना सत् नहीं है, केवल स्वरूपसे सत् है। यदि सर्वात्मना सत् माना जायेगा तो उसे पट, मठ आदि भी मानना पड़ेगा। चूंकि वह केवल घट है, अन्य कुछ भी नहीं है; अतः कहना होगा कि घट जहां स्वरूपसे सत् है वहाँ पररूपसे असत् भी है। इस तरह प्रत्येक वस्तु न केवल सदात्मक है और न केवल असदात्मक है, किन्तु सदसदात्मक है। इसीसे स्वामी समन्तचन्द्राचार्यने आप्त-मीमांसामें कहा है—

सदेव सर्वं को नेच्छेत स्वरूपादिचतुष्टयात्।<br>
असदेव विपर्यासान्न चेन्न व्यवतिष्ठते ॥ ३ ॥

समस्त चेतन और अचेतन वस्तुको स्वद्रव्य, स्वक्षेत्र, स्वकाल और स्वभावकी अपेक्षासे सत् तथा परद्रव्य, परक्षेत्र, परकाल और परभावकी अपेक्षासे असत् कौन नहीं स्वीकार करता। यदि ऐसा नहीं माना जायगा तो वस्तुव्यवस्था नहीं बन सकती।

अतः प्रत्येक वस्तु अनेकान्तात्मक या अनेक धर्मात्मक है। और ऐसा माननेके कारण जैनदर्शनको अनेकान्तवादी दर्शन कहा जाता है तथा जैन दर्शनसे भिन्न इतर सब दर्शन एकान्तवादी कहे जाते हैं। जैसे बौद्धदर्शन क्षणिकैकान्तवादी है, बौद्धदर्शनका अवान्तर भेद योगाचार विज्ञानाद्वैतवादी है, माध्यमिक शून्यैकान्तवादी है, सांख्य नित्यैकान्तवादी है, न्याय-वैशेषिक भेदैकान्तवादी है। किन्तु जैनदर्शन इन एकान्तवादोंका निरसन करके भी नित्य क्षणिक आदि धर्मोंको सर्वथा अस्वीकार नहीं करता। उसकी अनेकान्त दृष्टिके अनुसार जो वस्तु पर्यायदृष्टि

क्षणिक है वही वस्तु द्रव्यदृष्टिसे नित्य है। तथा जो वस्तु द्रव्यदृष्टिसे नित्य है वही पर्यायदृष्टिसे क्षणिक है। इसी तरह न कोई वस्तु सर्वथा सत् है और न कोई वस्तु सर्वथा असत् है। जो असत् है वह एक अपेक्षासे सत् भी है और जो सत् है वह किसी अपेक्षासे असत् भी है। जो अभेदरूप है वह किसी अपेक्षासे भेदरूप भी है।

ऐसे भी दर्शन हैं जो परस्पर विरोधी दो धर्मोंको स्वतंत्ररूपसे मानते हैं। जैसे भाट्ट और मीमांसक भावैकान्त और अभावैकान्तको स्वतंत्ररूपसे मानते हैं। किन्तु जैनदर्शन तो प्रत्येक वस्तुको उभयरूप मानता है। अतः द्रव्यदृष्टिसे वस्तु नित्य ही है और पर्यायदृष्टिसे वस्तु अनित्य ही है। इस प्रकारके एकान्तवादोंके युक्तिपूर्वक एक ही वस्तुमें घटित होनेका नाम ही अनेकान्तवाद है। अतः अनेकान्तवादमें इस प्रकारके सापेक्ष एकान्तवादोंको स्थान है। उन्हें सम्यक् एकान्त कहते हैं। एकान्त दो प्रकारका है—सम्यक् एकान्त और मिथ्या एकान्त। प्रमाणके द्वारा निरूपित वस्तुके एकदेशको सयुक्ति ग्रहण करनेवाला सम्यक् एकान्त है और एक धर्मका सर्वथा अवधारण करके अन्य धर्मोंका निराकरण करनेवाला मिथ्या एकान्त है। इसी तरह अनेकान्त भी दो प्रकारका है—सम्यक् अनेकान्त और मिथ्या अनेकान्त। एक वस्तुमें युक्ति और आगमसे अविरुद्ध अनेक विरोधी धर्मोंको ग्रहण करनेवाला सम्यक् अनेकान्त है। तथा वस्तुको तत्, अतत् आदि स्वभावसे शून्य कहकर उसमें अनेक धर्मोंकी मिथ्या कल्पना करनेवाला मिथ्या अनेकान्त है। सम्यक् एकान्त और सम्यक् अनेकान्त जैनदर्शनको मान्य हैं। सम्यक् एकान्तको नय कहते हैं और सम्यक् अनेकान्तको प्रमाण कहते हैं। इस तरह अनेकान्तवादी जैनदर्शन अनेकान्तको भी अनेकान्तरूपसे ही मानता है, उसमें भी एकान्तवाद नहीं है। स्वामी समन्तभद्राचार्यने स्वयंभूस्तोत्रमें ऐसा ही कहा है। यथा—

अनेकान्तोऽप्यनेकान्तः प्रमाणनयसाधनः।
अनेकान्तः प्रमाणात्ते तदेकान्तोऽर्पितान्नयात्॥

अनेकान्तवादको सापेक्षवाद भी कहते हैं, क्यों कि वस्तुमें पाये जानेवाले विभिन्न धर्मोंका व्यवहार अपेक्षाभेदसे किया जाता है। यहां उसे और भी स्पष्ट करनेके लिये अकलंकदेवने एक वस्तुको अनेकात्मक बतलाते हुए जो उपपत्तियां दी हैं उन्हें उद्धृत करते हैं—

१ वस्तु एक होकर भी अनेकात्मक है, क्यों कि वह अभावसे विलक्षण है। 'अभूत' 'नहीं है' आदि अभावमें कोई भेद नहीं पाया जाता। किन्तु भावमें तो अनेक धर्म और अनेक भेद पाये जाते हैं। भावमें ही जन्म, सद्भाव, परिणाम, वृद्धि, हानि और विनाश देखे जाते हैं। तथा सत्त्व, ज्ञेयत्व, द्रव्यत्व, मूर्तत्व या अमूर्तत्व, चेतनत्व या अचेतनत्व, अनादिनिधनत्व आदिकी दृष्टिसे अनेकात्मक है।

२ अनेक शक्तियोंका आधार होनेसे वस्तु अनेकात्मक है। जैसे घी स्निग्ध है, तृप्तिकारक

है, वृद्धिकारक है, अतः अनेक शक्तिवाला है। अथवा, जैसे घड़ा जलधारण आदि अनेक शक्तियोंसे युक्त है।

३ एक ही घड़ा अनेक सम्बन्धियोंकी अपेक्षा पूर्व–पश्चिम, दूर–पास, नया–पुराना, समर्थ-असमर्थ, देवदत्तकृत, चैत्रस्वामिक, संख्या, परिमाण, पृथक्त्व, संयोग और विभागादिके भेदसे अनेक व्यवहारोंका विषय होता है। उसी तरह अनन्त सम्बन्धियोंकी अपेक्षा आत्मा भी उन उन अनेक पर्यायोंको धारण करता है। अथवा जैसे अनन्त पुद्गल सम्बन्धियोंकी अपेक्षा एक ही प्रदेशिनी अंगुली अनेक भेदोंको प्राप्त होती है वैसे ही जीव भी कर्म और नोकर्मविषयक उपकरणोंके सम्बन्धसे जीवस्थान, गुणस्थान, मार्गणास्थान आदि अनेक पर्यायोंको धारण करता है। प्रदेशिनी अंगुलीमें मध्यमाकी अपेक्षा जो भिन्नता है वही अनामिकाकी अपेक्षा नहीं है, प्रत्येक पररूपका भेद जुदा जुदा है। तथा मध्यमाने प्रदेशिनी अंगुलीमें ह्रस्वत्व उत्पन्न नहीं किया है (मध्यमासे प्रदेशिनी छोटी होती है)। यदि ऐसा संभव होता तो असंभव खरविषण (गर्धवसींग) में) भी ह्रस्वत्व उत्पन्न होजाना चाहिये था। और न वह ह्रस्वत्व स्वतः ही था, यदि ऐसा होता तो मध्यमाके अभावमें भी इस ह्रस्वत्वकी प्रतीति होनी चाहिये थी। सारांश यह है कि अनन्त परिणामी द्रव्य ही उन उन सहकारी कारणोंकी अपेक्षा उन उन रूपोंसे व्यवहारमें आता है।

४ एक ही घडेके रूपादि गुणोंमें अन्य द्रव्योंके रूपादि गुणोंकी अपेक्षा तरतमभाव व्यक्त होता है और इसलिये वह अनेक है। उसी तरह एक जीवमें भी अन्य जीवोंकी अपेक्षा तरतमता व्यक्त होती है, अतः वह अनेकरूप है।

५ मिट्टी आदि द्रव्य भूत, वर्तमान और भविष्यकालके भेदसे उन उन कालोंमें और और पर्यायरूप होता है। जीव भी अतीत आदि कालोंके भेदसे अनन्त रूपोंको धारण करता है।

६ घट एक कालमें द्रव्यदृष्टिसे पार्थिवरूपसे उत्पन्न होता है, जलरूपसे नहीं। देशदृष्टिसे यहां उत्पन्न होता है, पटना आदिमें नहीं। कालदृष्टिसे वर्तमान कालमें उत्पन्न होता है, अतीत अनागत कालमें नहीं। भावदृष्टिसे बड़ा उत्पन्न होता है, छोटा नहीं। यह उत्पाद अन्य सजातीय घट, किंचित् विजातीय घट, पूर्ण विजातीय पटादि तथा द्रव्यान्तर आत्मा आदिके अनन्त उत्पादोंसे भिन्न होनेके कारण उतने ही प्रकारका है। इसीप्रकार उस समय नहीं उत्पन्न होनेवाले द्रव्योंकी ऊपर नीची तिरछी लम्बी चौड़ी आदि अवस्थाओंसे भिन्न होनेके कारण भी वह उत्पाद अनेक प्रकारका है। इसी तरह जलधारण, आहरण, हर्ष, भय, शोक, परिताप आदि अनेक अर्थक्रियाओंमें निमित्त होनेसे अनेक प्रकारका है। उसी समय उतने ही उस उत्पादके प्रतिपक्षभूत व्यय होते हैं, क्योंकि जब तक पूर्व पर्यायका विनाश नहीं होता तब तक नूतन पर्यायका उत्पाद नहीं हो सकता। उत्पाद और विनाशकी प्रतिपक्षभूत स्थिति भी उतने ही प्रकारकी है, क्योंकि स्थितिके विना उत्पाद और व्यय नहीं हो सकते। उत्पत्ति, विनाश और स्थितिरूप होनेसे भी एक वस्तु अनेकात्मक होती है। (तत्वार्थराजवर्तिक अ. ४के अन्तिम सूत्रके आधारसे)

इस तरह अकलंकदेवने विविध अपेक्षाओंसे एक वस्तुको अनेकात्मक सिद्ध किया है। किन्तु इसका यह मतलब नहीं है कि वस्तुके सब धर्म आपेक्षिक ही होते हैं। और स्वतः वस्तु कुछ होती ही नहीं है। वस्तुका स्वरूप तो स्वतःसिद्ध होता है। किन्तु धर्म और धर्मीका अविनाभाव पारस्परिक अपेक्षासे ही सिद्ध होता है। जैसे सामान्यका स्वरूप स्वतःसिद्ध है। किन्तु वह विशेषसापेक्ष अन्वयप्रत्ययसे जाना जाता है। उसी तरह विशेषका स्वरूप भी स्वतःसिद्ध है। किन्तु वह सामान्यसापेक्ष व्यतिरेक प्रत्ययसे जाना जाता है। तथा जैसे कर्ताका स्वरूप कर्मसापेक्ष नहीं है। और न कर्मका स्वरूप कर्तासापेक्ष है। यदि ऐसा माना जायेगा तो परस्पराश्रित होनेसे दोनोंका ही अभाव हो जायगा। किन्तु कर्ता और कर्मका व्यवहार परस्पर-सापेक्ष है। इसीतरह प्रमेय और प्रमाणका स्वरूप स्वतःसिद्ध है। किन्तु उनमें जो ज्ञाप्य-ज्ञापकव्यवहार है वह परस्परापेक्ष है। इस तरह समस्त धर्म-धर्मीभूत पदार्थोंका स्वरूप तो स्वतःसिद्ध है। किन्तु व्यवहार परस्परसापेक्ष होता है। अतः सापेक्षवादमें भी एकान्त नहीं है, उसमें भी अनेकान्त दृष्टिका प्रसार है।

आप्तमीमांसा कारिका ७३–७४

जिस प्रकार आचार्य कुन्दकुन्दने द्रव्यको उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यसे युक्त तथा गुण-पर्यायवाला कहा है उसी प्रकार तत्त्वार्थसूत्रकारने भी कहा है। तत्त्वार्थसूत्रके 'गुणपर्ययवद्द्रव्यम्' (५–४७) इस सूत्रकी व्याख्यामें अकलंकदेवने यह शंका उठाई है कि 'गुण' संज्ञा अन्य दर्शनोंकी है। जैनदर्शनमें तो दो ही तत्त्व हैं—द्रव्य और पर्याय। इसीसे मूल नय भी दो ही माने गये हैं—द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक। यदि गुण भी होता तो उसको विषय करनेवाला तीसरा मूल नय भी होता। किन्तु वह है नहीं, इसलिये गुणका अभाव होनेसे 'गुणपर्ययवद् द्रव्यम्' ऐसा कथन करना ठीक नहीं है।

इस आशंकाका समाधान करते हुए अकलंकदेवने शास्त्र और युक्तिके आधारसे गुणको पृथक् सिद्ध करके भी आगे गुण और पर्यायको एक भी मान लिया है। आचार्य विद्यानन्दिने भी अपने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें उक्त सूत्रकी व्याख्यामें गुण और पर्यायके पृथक् अस्तित्वको लेकर शंका उठाई है। किन्तु उसका समाधान करते हुए उन्होंने अनेकान्तवादकी मौलिक प्रक्रिया का उद्घाटन किया है। उन्होंने लिखा है—

> गुणवद्द्रव्यमित्युक्तं सहानेकान्तसिद्धये।
> तथा पर्यायवद्द्रव्यं क्रमानेकान्तवित्तये॥

सहानेकान्तकी सिद्धिके लिये 'गुणवद्द्रव्यम्' कहा है, और क्रमानेकान्तके ज्ञानके लिये 'पर्यायवद्द्रव्यम्' कहा है।

इसका आशय यह है कि अनेकान्तके दो प्रकार हैं—एक सहानेकान्त और एक क्रमानेकान्त। जैसे एक मनुष्यमें नाना सम्बन्धोंके कारण एक साथ एक ही समयमें पितृत्व,

पुत्रत्व, भ्रातृत्व, भागिनेयत्व आदि नाना धर्म रहते हैं। वह पुरुष किसीका पुत्र है, किसीका पिता है, किसीका भाई है, किसीका जामाता है। इसमें कोई विरोध नहीं ह इसीतरह वस्तुमें एक साथ अनेक धर्म रहते हैं। इसीको सहानेकान्त कहते हैं। और वस्तुमें परस्परमें विरोधी प्रतीत होनेवाले धर्मोंके कालक्रमसे अस्तित्वको क्रमानेकान्त कहते हैं। जैसे जीवमें मुक्त और संसारी या सर्वज्ञ और अल्पज्ञ पर्यायें कालक्रमसे होती हैं। अब यदि कोई जीव वर्तमानमें मुक्त है तो उसमें इस प्रकार अनेकान्त घटित होगा कि वर्तमानकी अपेक्षा वह मुक्त है और अतीत कालकी अपेक्षा संसारी है। इस तरह वस्तुके कुछ धर्म तो ऐसे होते हैं जो उसमें युगपद् रहते हैं और कुछ धर्म ऐसे होते हैं जो उसमें कालक्रमसे रहते हैं। अतः वस्तु सह-अनेकान्तरूप भी है और क्रमानेकान्तरूप भी है।

अनेकान्तवादके सम्बन्धमें दो बातें खासतौरसे ध्यान रखने योग्य हैं। प्रथम तो एक वस्तुमें एक साथ ऐसे भी अनेक धर्म रहते हैं जिनमें परस्परमें कोई विरोध प्रतीत नहीं होता। जैसे आत्मामें सत्ता, सुख, चैतन्य आदि धर्म रहते हैं, इनमें कोई विरोध नहीं है, अतः ऐसे अविरोधी धर्मोंको एक साथ एक वस्तुमें माननेका नाम अनेकान्तवाद नहीं है। किन्तु एक वस्तुमें प्रतिपक्षी अनेक धर्मोंके स्वरूपका युक्ति और आगमसे अविरुद्ध निरूपण करनेका नाम अनेकान्तवाद है। जैसे सत्–असत्, नित्य–अनित्य, एक–अनेक, भेद–अभेद आदि।

दूसरी बात यह है कि अनेकान्त एक ही वस्तुगत होता है, नाना वस्तुगत नहीं होता। जैसे पर्यायोंकी क्रमबद्धताका प्रश्न है तो कुछ पर्यायें क्रमबद्ध होती हैं और कुछ पर्यायें अक्रमबद्ध होती हैं यह अनेकान्तवाद नहीं है। किन्तु जो पर्यायें क्रमबद्ध हैं वे ही युक्तिसे अक्रमबद्ध भी हैं, यह अनेकान्तवाद है। यहाँ अक्रमका अर्थ बिना क्रमके जब कभी भी होना नहीं है। क्रमका प्रतिपक्षी है सह या युगपद्। उसीके अर्थमें अक्रम शब्दका प्रयोग किया जाता है। जैसे अकलंकदेवने अपने लघीयस्त्रयमें लिखा है—

अर्थक्रिया न युज्येत नित्य–क्षणिकपक्षयोः।<br>क्रमाक्रमाभ्यां भावनां सा लक्षणतया मता ॥८॥

यहां अक्रमका अर्थ टीकाकार प्रभाचन्द्र तथा अभयचन्द्र आदिने युगपद् ही किया है। विद्यानन्दिने भी क्रमानेकान्तका प्रतिपक्षी सहानेकान्त रखा है। 'क्रमवर्तिनः पर्यायाः सहवर्तिनो गुणाः।' यहां भी क्रमका प्रतिपक्षी सह है, उसीके अर्थमें अक्रम शब्दका प्रयोग किया जाता है। अतः जहाँ भी अक्रम शब्द आया हो वहाँ उसका अर्थ सह या युगपत् करना ही ठीक है।

## अनेकान्तवादपर दोषारोपण—

अनेकान्तवादके विरोधमें संभवतया सर्वप्रथम वेदान्तदर्शनके 'नैकस्मिन्नसंभवात्' सूत्रके द्वारा आक्रमण किया गया है। आज भी एक ही वस्तुको नित्य–अनित्य, एक–अनेक आदि

परस्पर विरोधी प्रतीत होनेवाले धर्मोंका आधार माननेमें सबसे बड़ी यही आपत्ति दी जाती है की ऐसा होना असंभव है कि जो नित्य है वही अनित्य कैसे हो सकता है। जैन दार्शनिक ग्रन्थोंमें अनेकान्तवादपर आरोपित आठ दोषोंका उपपादन और निराकरण इस प्रकार पाया जाता है।

जैन वस्तुको भेदाभेदात्मक मानते हैं, किन्तु ऐसा माननेमें संशय आदि आठ दोष आते हैं। वस्तुको भेदाभेदात्मक मानने पर यह सन्देह होता है कि वस्तुमें किस अपेक्षासे भेद है और किस अपेक्षासे अभेद है। अतः संशयनामक प्रथम दोष आता है। तथा जहां भेद है वहां अभेद नहीं हो सकता और जहां अभेद है वहां भेद नहीं हो सकता, क्योंकि भेद और अभेदमें शीत और उष्णकी तरह विरोध है। अतः विरोध नामका दूसरा दोष आता है। तथा अभेद एकरूप होता है और भेद अनेकरूप होता है। ये दोनों एक ही आधारमें नहीं रह सकते। अतः वैयधिकरण नामका तीसरा दोष आता है। तथा वस्तुको एकान्तसे भेदरूप और एकान्तसे अभेदरूप मानने पर आप जैन लोग जो दोषापादन करते हैं वे दोनों पक्षोंके दोष आप पर लागू होते हैं, क्यों कि आप वस्तुको उभयरूप मानते हैं। इस तरह चौथा उभयनामका दोष आता है। तथा जिस स्वभावसे आप वस्तुमें भेद मानते हैं उसी स्वभावसे अभेदका भी प्रसंग आता है और जिस स्वभावसे वस्तुमें अभेद मानते हैं उसी स्वभावसे भेदका प्रसंग आता है। इस तरह सङ्कर नामका पाँचवाँ दोष आता है। तथा जिस स्वभावसे आप अभेद मानते हैं उसीसे भेद प्राप्त होता है, और जिस स्वभावसे भेद मानते हैं उससे अभेद प्राप्त होता है। इस तरह व्यतिकर नामका छठा दोष आता है। तथा जिस रूपसे भेद माना जाता है उससे कथंचित् भेद प्राप्त होता है, और जिससे अभेद है उससे भी कथञ्चित् अभेद प्राप्त होता है, इस तरहसे अनवस्था नामका सातवां दोष आता है। इन दोषोंके कारण तत्त्वकी प्रतिपत्ति न हो सकनेसे तत्त्वका ही अभाव हो जायेगा। अन्य अनेकान्तोंमें भी इसी प्रकार ये आठों दोष विचार लेना चाहिये। इन दोषोंके कारण अनेकान्तवादकी मान्यता उचित नहीं है।

किन्तु इन दोषोंका उपपादन अनेकांतवादको ठीक तरहसे न समझनेका ही परिणाम है। जो यदि वस्तुमें भेदाभेदकी प्रतीति न हो तो संशय हो सकता है। जैसे अंधेरेमें किसी ऊंचीसी खड़ी हुई वस्तुको देखकर यह संदेह होता है कि यह ठूठ है या मनुष्य है। क्योंकि उसमें न तो ठूंठपनेके विशेष धर्मोंकी प्रतीति होती है और न मनुष्यके धर्मोंकी प्रतीति होती है। किंतु अनेकांतवादमें विशेष धर्मोंकी अनुपलब्धि नहीं है, सभी धर्मोंकी सत्ता अपनी अपनी निश्चित अपेक्षाओंसे स्वीकृत है। वस्तुमें उन उन धर्मोंका प्रतिभास निर्विवाद सापेक्ष रीतिसे बताया गया है।

शंका—वस्तु अस्ति आदि धर्मोंको पृथक् पृथक् सिद्ध करनेवाले हेतु हैं या नहीं। यदि नहीं हैं तो उनका प्रतिपादन करना संभव नहीं है। यदि हैं तो एक ही वस्तुमें परस्पर विरुद्ध धर्मोंकी सिद्धि होनेपर संशय होना ही चाहिये।

समाधान—यदि उन धर्मों में विरोध होता तो संशय होता, किंतु अपनी अपनी अपेक्षाओंसे संभवित धर्मों में विरोधकी कोई संभावना नहीं है। जैसे एक ही देवदत्त भिन्न भिन्न पुत्रादि सम्बन्धियोंकी दृष्टिसे पिता, पुत्र, मामा आदि निर्विरोधरूपसे कहा जाता है वैसे ही अस्तित्व आदि धर्मों के भी एक वस्तुमें रहनेमें कोई विरोध नहीं है। जिस कालमें स्वरूपकी अपेक्षा वस्तु सत् प्रतीत होती है उसी कालमें उस वस्तुमें पररूपकी अपेक्षा असत्त्वकी भी प्रतीति होती है। वस्तुका स्वरूप सर्वथा अस्तित्व नहीं है, अन्यथा स्वरूपकी अपेक्षाकी तरह पररूपसे भी वस्तुकी सत्ताका प्रसंग आता है। और न सर्वथा अभाव ही वस्तुका स्वरूप है। यदि ऐसा हो तो पररूपकी अपेक्षाकी तरह स्वरूपसे भी वस्तुके अभावका प्रसंग आता है। तथा न तो स्वरूपसे भाव ही पर रूपसे अभाव है और न पररूपसे अभाव ही स्वरूपसे भाव है, दोनोंके अपेक्षणीय निमित्त भिन्न भिन्न होते हैं। स्वद्रव्यादिकी अपेक्षासे भावप्रत्यय उत्पन्न होता है और पर द्रव्यादिकी अपेक्षासे अभावप्रत्यय उत्पन्न होता है। और इसप्रकार जब एक वस्तुमें सत्त्व और असत्त्वकी प्रतीति भिन्नरूपसे होती है तब उनमें कैसे विरोध हो सकता है।

शंका—उक्त प्रकारकी प्रतीति मिथ्या है?

समाधान—ऐसा कहना असंगत है, क्योंकि उसका कोई बाधक नहीं है।

शंका—विरोध बाधक है।

समाधान—ऐसा मानने पर परस्पराश्रय नामक दोष आता है, क्योंकि विरोधके होने पर उसके द्वारा बाध्यमान होनेसे उक्त प्रकारकी प्रतीति मिथ्या सिद्ध हो सकती है और उसके मिथ्या सिद्ध होनेसे एकत्र सत्त्व और असत्त्वमें विरोधकी सिद्धि हो सकती है। किन्तु भेद और अभेद अथवा सत्त्व और असत्त्वकी एक ही आधाररूपसे प्रतीति निर्बाध ज्ञानमें होती है, अतः वैयधिकरण नामक दोष भी नहीं है।

तथा उभयदोष भी मिथ्या है, क्योंकि जैनदर्शन परस्परमें निरपेक्ष भेद, अभेद या सत्त्व और असत्त्वको एक वस्तुमें नहीं मानता जिससे उक्त दोष आ सकता। वह तो दोनोंको परस्पर सापेक्ष मानता है और वैसी ही प्रतीति भी होती है। इसी तरह सङ्कर और व्यतिकर दोष भी संभव नहीं है, क्योंकि वस्तुमें दोनों धर्म स्वरूपसे ही प्रतीत होते हैं। अनवस्था दोष भी संगत नहीं है, क्योंकि धर्मी तो अनेकरूप होता है। किन्तु धर्म अनेकरूप नहीं होता, क्योंकि धर्मोंके अन्य धर्म नहीं होते। भेदाभेदमें अभेदरूप तो धर्मी ही होता है और भेदरूप धर्म ही होते हैं। तब अनवस्था कैसे हो सकती है। ऐसी स्थितिमें अभाव नामक दोषकी तो संभावना ही नहीं है, क्योंकि सभीको अनेकान्तात्मक वस्तुका बोध होता है।

इस तरह सत्—असत्, नित्य अनित्य आदि सर्वथा एकान्तवादोंका प्रतिक्षेप करनेवाले अनेकान्तकी प्रतिपत्ति कैसे हो? क्यों कि वस्तु तो अनेकान्तात्मक है और ऐसा कोई शब्द नहीं है जो एक साथ अनेक धर्मोंको कह सके। तथा वक्ता अपने अभिप्रायके अनुसार किसी

एक धर्मकी मुख्यतासे ही वस्तुका कथन करता है; अतः अनेकान्तका सूचक या द्योतक 'स्यात्' शब्द प्रत्येक वाक्यके साथ सम्बद्ध रहता है। उससे सुननेवालेको यह बोध होजाता है कि वक्ता एक धर्मकी मुख्यतासे अनेक धर्मात्मक वस्तुका कथन कर रहा है। अतः अनेकान्तात्मक अर्थको कहनेका नाम स्याद्वाद है। आचार्य समन्तभद्रने स्याद्वादका लक्षण आप्तमीमांसामें इस प्रकार कहा है—

स्याद्वादः सर्वथैकान्तत्यागात् किंवृत्तचिद्विधिः।
सप्तभङ्गनयापेक्षो हेयादेयविशेषकः॥ १०४॥

कथंचित् आदि स्याद्वादके पर्याय शब्द हैं। यह स्याद्वाद सर्वथा एकान्तवादका त्यागकर अनेकान्तवादको स्वीकार करके हेय और उपादेयका भेद करते हुए सप्तभंगीनयकी अपेक्षासे सत्-असत् आदिका कथन करता है।

जिस तरह स्वामी समन्तभद्रने आप्तमीमांसाके द्वारा अपने समयके एकान्तवादोंका निरसन करके अनेकान्तवादकी व्यवस्था की, उसी तरह आजके एकान्तवादोंको निरसन करके हमें भी अनेकान्तवादकी व्यवस्था करनी चाहिये। अनेकान्तदृष्टिसे वस्तुतत्त्वकी समीक्षा करने पर किसी प्रकारका विरोध रहना संभव नहीं है। जहां एकान्तवाद है वहीं विरोध है।

---

## जैनधर्मका प्राण अहिंसातत्त्व

विद्वद्रत्न पं. जगन्मोहनलालजी सि. शास्त्री कटनी

अहिंसा जैनधर्मका प्राण है। शास्त्रमें और लोकमें यह प्रसिद्ध है कि किसी भी प्राणीको न मारना, न सताना, बंधनमें न डालना, उसे किसी भी प्रकार मानसिक, वाचिक या कायिक पीड़ा न पहुंचाना ही अहिंसा है।

मुख्यतः अहिंसाकी आधार शिलापर धर्मके 'साधुधर्म' और 'श्रावकधर्म' ये दो भेद किये गए हैं। हिंसाका निवृत्तिरूप चारित्र ही अहिंसा है। जैनधर्म चारित्रप्रधान धर्म है।

यद्यपि चारित्रके पूर्व सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञानका होना अनिवार्य है तथापि धर्मकी पूर्णता चारित्रके पूर्ण होने पर ही होती है। साधु अपने जीवनको अहिंसाके सांचेमें ढाल लेता है। गृहस्थ अणुव्रती है। वह यद्यपि एकदेश संयमका अधिकारी है तथापि उसका सर्वाङ्गीण प्रयत्न जीवनको पूर्ण अहिंसक बनानेकी ओर ही रहता है। वह किसी भी प्राणीको मारने, सताने, पीड़ा पहुंचानेका संकल्प नहीं करता, फिर भी अनिवार्य गार्हस्थिक कार्योंमें हिंसा हो जाती है, क्योंकि प्रत्याख्यान कषायका सद्भाव होनेसे उसके पूर्ण चारित्र परिणामका होना सम्भव नहीं है।

गृहस्थके लिए अहिंसाका स्वरूप भिन्न हो ऐसी बात नहीं है, किन्तु गृहस्थकी अहिंसा अपने सामाजिक, राष्ट्रीय और गार्हस्थिक उत्तरदायित्वको निभाते हुए चलती है, अतः उसे

'अणु अहिंसा' का नाम दिया गया है। जो हिंसा गृहस्थ जीवनमें न चाहते हुए भी होती है, उसे कुछ लोग अहिंसाका नाम देते हैं, पर यह सत्य नहीं है। हिंसा किसी भी स्थितिमें हिंसा रहेगी, अहिंसा नहीं हो सकती। वह गृहस्थ जीवनकी अशक्यता हो सकती है, पर अहिंसा नहीं।

आत्महितके मार्गमें चलनेवाले व्यक्तिके लिए पूर्ण अहिंसाका विधान है। यही राजमार्ग है। इस मार्गपर चलनेमें असमर्थ व्यक्तिके लिए गृहस्थधर्मकी एकदेश अहिंसा अपवादमार्ग है। अहिंसा जीवमात्रका स्वभाव है, अतः धर्मकी परिभाषामें उसे पूर्ण स्थान प्राप्त है। प्राणी मात्र यह नहीं चाहता कि मुझे कोई मारे या सतावे, या पीड़ा देवे। तब उसका यह कर्तव्य हो जाता है कि वह दूसरे प्राणियोंके साथ सत्प्रवृत्ति करे। हिंसाका मूल स्रोत अपनी आत्मामें उदित होनेवाले विकारी परिणाम हैं। क्रोध-लोभ-मोहरूप परिणाम ही असत् प्रवृत्तिका मूल कारण है। असत् परिणाम भावहिंसा और असत् प्रवृत्ति ही द्रव्यहिंसा है। प्राणिवध तो उस हिंसाके फलस्वरूप होता है, अतः प्रमादवश किसी भी प्राणीका घात हो जानेसे यह अनुमान होता है कि प्रवर्तककी असत् प्रवृत्ति हुई और असत् परिणाम उस दुष्प्रवृत्तिका कारण है।

एक प्रश्न है कि यह जगत् जीवराशिसे भरा हुआ है। इसमें सावधानीपूर्वक कितनी ही प्रवृत्ति क्यों न की जाय, उन अदृष्ट जीवोंकी या अनायास पग आदिके संयोगको प्राप्त हुए जीवोंकी हिंसाको बचाना शक्य नहीं है जो हमारे श्वासोच्छ्वास हाथ-पैर हिलाना भोजन-पान आदि क्रिया द्वारा सहज ही मृत्युको प्राप्त हो जाते हैं। यह एक जटिल प्रश्न है जो जगत्के सामने सूर्यके प्रकाशकी तरह स्पष्ट है। इसका समाधान भगवान् गृद्धपिच्छने तत्त्वार्थ-सूत्रमें किया है। वे लिखते हैं—

प्रमत्तयोगात् प्राणव्यपरोपणं हिंसा।

अपनी असावधानीसे जो प्राणघात होता है वह हिंसा है।

उक्त कथन द्वारा द्रव्य-भाव दोनों प्रकारकी हिंसाका प्रतिपादन करते हुए भी आचार्यने भावहिंसाको प्रधान या मूलभूत हिंसा स्वीकार किया है। द्रव्यहिंसा उसके कारण हिंसा व्यपदेशको प्राप्त होती है। इसलिए सावधानीपूर्वक कार्य करनेवाले साधुके शरीरके निमित्तसे यदि किसी प्राणीकी मृत्यु हो जाय तो उन्होंने साधुको अहिंसक माना है। साथ ही असावधानी करनेवाले असत्परिणामी व्यक्तिके हाथसे एक भी प्राणीकी मृत्यु न हुई हो तो भी उसे हिंसक माना है। यही कारण है कि साधु आहार-विहार आदि सब प्रकारकी प्रवृत्तिमें सावधानी बरतनेके कारण अहिंसक है। संसारमें जितने देहधारी प्राणी हैं वे सकर्मा होनेसे अपने अपने कर्मके अनुसार देह धारण करते हैं और उसकी अवधि पूर्ण होनेपर उसे त्यागते हैं। जन्म-मृत्युका यह क्रम अनादि है। मृत्युका बाह्य निमित्त कुछ भी हो, वह अनिवार्य है। इस अटल

नियमको स्वीकार करनेपर एक दूसरा प्रश्न उठता है कि जब प्राणियोंकी मृत्यु अनिवार्य है तो जो दूसरेके बधमें अपनी असावधानीके कारण निमित्त होता है वह हिंसक क्यों? दूसरे प्राणी अपने आयुकर्मके सद्भावमें जीवित रहते हैं और उसका क्षय होने पर मरते हैं। जब यह जीवन-मरणका नियम है तब वस्तुतः न तो कोई उनका हिंसक है और न कोई उनकी रक्षा कर सकता है। आचार्य कुंदकुंदने भी समयसारके बंधाधिकारमें यही प्रतिपादन किया है। ऐसी अवस्थामें अन्य सब अहिंसक ही हैं, उन्हें न तो हिंसाके फलस्वरूप पापबन्ध होना चाहिए और न दया या रक्षाभावके फलस्वरूप पुण्यबन्ध ही होना चाहिए।

उत्तर यह है कि भगवान् कुन्दकुन्दने जो लिखा है वह प्राणीके मिथ्या अहंकारको छुड़ानेके लिए लिखा है। अज्ञानी प्राणी परका कर्त्ता स्वयंको मानता है और अपना कर्ता भी परको मान लेता है। परके कर्तृत्वके मिथ्याभावके कारण वह अपने कर्तृत्वको भूला हुआ है और अपनी भूलको न समझ पानेसे अपराधसे मुक्त नहीं हो पाता। इसलिए उन्होंने सिद्धान्तका रहस्य खोला है। वे लिखते हैं कि जीव अपने असत् परिणामका स्वयं कर्ता होनेसे स्वयं हिंसक है। भले ही उसके फलस्वरूप परकी मृत्यु हुई हो और उसमें वह निमित्त हुआ हो। किसीकी मृत्युको निमित्त बन जाने मात्रसे हिंसक नहीं है, हिंसक वह इसलिए है कि उसका निज उपादान विकारी हुआ है। अपने विकारी उपादानकी ओर दृष्टिपात न करने वाला परकी हिंसाकी निमित्तताको बचाने मात्रसे अपनेको अहिंसक मानकर धोखेमें पड़ता है, पर वह तो अपने विकारी परिणामोंके कारण उस समय भी हिंसक है। श्री अमृतचन्द्र आचार्यने समयसारकी नं. २६२ की गाथाकी टीकामें यह स्पष्टीकरण किया है। वे लिखते हैं—

परजीवानां स्वकर्मोदयवैचित्र्यवशेन प्राणव्यपरोपः कदाचित् भवतु कदाचिन्मा भवतु। य एव हिनस्मि इत्यहंकाररसनिर्भरः हिंसायामध्यवसायः स एव निश्चयतः बन्धहेतुः, निश्चयतः परभावस्य प्राणव्यपरोपणस्य परेण कर्त्तुमशक्यत्वात्।

अपने अपने कर्मके उदयकी विचित्रतासे पर जीवोंका घातक कभी हो या कभी न हो, दोनों संभव हैं। 'मैं मारता हूं' ऐसा जो अंकाररससे भरा हुआ हिंसा परिणाम है वह परिणाम ही परमार्थसे कर्मबन्धका कारण है। निश्चयसे दूसरेके प्राणक घात दूसरा नहीं कर सकता।

तात्पर्य यह है कि अपने हिंसक परिणामोंसे जीव हिंसक है और पापबन्ध करता है। परका घात होना, न होना उसके आयु कर्मके सद्भाव और क्षयपर अवलम्बित है। परके घातमें हमारी योगप्रवृत्ति निमित्त हो जाती है सो निमित्तको कर्त्ता कहना उपचार है, परमार्थ नहीं।

यहां एक प्रश्न उपस्थित हो सकता है कि यदि अपने ही रागादि भाव बंधके कारण हैं, पर नहीं तब परके त्यागका उपदेश चारित्र धारण हेतु क्यों दिया जाता है? 'तू परकी हिंसा मत कर, स्थावर-जंगम प्राणियोंपर दया कर' ऐसा शास्त्रोंमें उपदेश है। क्या यह उपदेश मिथ्या है?

उत्तर यह है कि उपदेश मिथ्या नहीं है। किन्तु ऐसा उपदेश व्यवहार दृष्टिसे किया गया है। व्यवहार दृष्टिसे जो उपदेश किया जाय उसे व्यवहारनयसे असत्य कहना ठीक नहीं है, क्योंकि इससे निमित्तका ज्ञान हो जाता है। इसीसे ऐसा कथन व्यवहार कथन बोला जाता है। पर पदार्थ हमारे राग-द्वेष परिणामका निमित्त बन जाता है। इसलिए उसके त्यागका उपदेश है। पर इसका यह अर्थ नहीं है, कि निमित्तको ही परमार्थतः कर्त्ता मान लिया जाय। परमार्थतः बन्धका कर्त्ता तो आत्माका विकारी भाव ही है। परके त्यागके मूलमें निजके विकारी भावोंके त्यागका अभिप्राय निहित है।

परका स्वीकार ही राग भावसे होता है, अतः परके त्यागके लिए उससे रागभाव हटाना ही होगा। दोनों कथनोंमें विवक्षाका अन्तर है, परमार्थतः यह आत्मा विकारी भावका हेय जान उससे निवृत्त हो जाय यह उसका तात्पर्य है। अतएव चारित्रका इच्छुक पुरुष वस्तुतः राग-द्वेषको दूर करनेका ही इच्छुक है। वस्तुतः पर-पर है, स्व नहीं, अतः स्वका परमें, और परका स्वमें प्रवेश ही नहीं होता, तब कर्तृत्व कैसे होगा। आप अपने विकारी परिणामके कर्त्ता हैं; उसीसे बंधक हैं। अन्य पदार्थ अपने परिणमनका कर्त्ता है। अपने विकारके त्याग कर स्वरूपरमण निश्चयतः चारित्र हैं और परका त्याग व्यवहारतः चारित्र है। अन्तरंग कषायके त्यागसे ही बाह्य चारित्र चरितार्थ है, अन्यथा नहीं। इसका स्पष्टीकरण करते हुए वे लिखते हैं—'अध्यवसानमेव बंधहेतुः न तु बाह्यवस्तु, तस्य बंधहेतोः अध्यवसानस्य हेतुत्वेन एव चारितार्थत्वात्। किमर्थं तर्हि बाह्यवस्तुप्रतिषेधः, अध्यवसानप्रतिषेधार्थः। अध्यवसानस्य बाह्यवस्तु आश्रयभूतं स्यात्।' अध्यवसानभाव ही बंधका कारण है, न कि बाह्य वस्तु। बाह्य वस्तु अध्यवसानभावका निमित्त हो सकता है जो कि बंधका कारण है।

प्रश्न—तो बाह्य वस्तुके त्यागका उपदेश क्यों दिया जाता है?

उत्तर—बाह्य वस्तुके त्यागका उपदेश अध्यवसानके प्रतिषेधके लिए दिया जाता है, क्यों कि अध्यवसानकी उत्पत्तिमें बाह्य वस्तु आश्रय निमित्त होती है।

उक्त कथनसे यद्यपि चारित्रके नाते पर वस्तुके त्यागकी उपयोगिता सिद्ध है पर वह मुक्तिका हेतु नहीं, परका त्याग तो अध्यवसानभावके आश्रय निमित्तको हटानेके लिए है। मुख्यतासे तो अपना अध्यवसान भाव ही दूर करना है जो बंधका साक्षात् हेतु है। बाह्य वस्तुको बंध कारणता हेतुहेतुमद्भावसे है, हेतुभावसे नहीं। इस प्रकार व्यवहार और परमार्थकी स्थितिको ठीक ठीक समझकर जो येन केन प्रकारेण अपने राग-द्वेषादि विकारोंपर विजय प्राप्त कर लेता है वही सच्चा अहिंसक है। स्वामी समन्तभद्रने भी यही कहा है—

रागद्वेषनिवृत्त्यै चरणं प्रतिपद्यते साधुः।
रागद्वेषनिवृत्तेर्हिंसादिनिवर्त्तना कृता भवति॥

साधु रागादि भावोंको दूर करनेके लिए चारित्रको अंगीकार करते हैं, क्योंकि राग द्वेषकी निवृत्ति होनेपर हिंसादि पाप स्वयं छूट जाते हैं। उक्त उद्धरणोंसे यह सिद्ध है कि बाह्य चारित्र अन्तरङ्ग चारित्रकी प्राप्तिका निमित्त है, पर उसके होनेपर अन्तरंग चारित्र प्राप्त हो भी सकता है और नहीं भी हो सकता है। परन्तु राग-द्वेष पर विजय स्वरूप अन्तरंग चारित्र होनेपर बाह्य चरित्र होता ही है। अतः प्रत्येक जैनको अहिंसा धर्मकी प्राप्तिके लिए मुख्यतासे अपने विकारोंपर विजय प्राप्त करनी चाहिए। यही जैनधर्मका रहस्य है।

---

## श्री वीतरागदेवकी पूजाका रहस्य

श्री खेमचन्द जेठालालजी सेठ सोनगढ़

जिनेन्द्रदेवकी पूजाके प्रारंभमें हम गाते हैं—

उदकचंदनतंदुलपुष्पकैश्चरुसुदीपसुधूपफलार्धकैः।
धवलमंगलगानरवाकुले जिनगृहे जिननाथमहं यजे ॥

मैं जिनमंदिरमें जिननाथको पूजता हूं। जिननाथकी पूजा करनेवाला जीव किसी भी प्रकारके रागको कभी भला नहीं मान सकता। रागको भला माननेवाला जीव वीतराग देवका भजन नहीं करता है, किन्तु मोहका भजन करता है। जब वह कहता है कि 'मैं जिननाथकी पूजा करता हूं', तो फिर अंशतः भी जिन हुए बिना अर्थात् रागकी एकत्वबुद्धि छोड़े बिना कभी भी वीतराग देवकी यथार्थ पूजा नहीं हो सकती।

जिनमंदिर कैसा है? कहते हैं—धवलकारी और मंगलकारी गानके नादसे गूंज रहा हो ऐसा जिनमंदिर है; इसलिए जिनमंदिरमें जानेवाले जीवको चाहिये कि वह जिससे अपने परिणामोंमें उज्वलता होवे, सदा वैसा मंगलकारी गान गावे। इसलिये जिनमंदिरमें जाकर तीव्र कषायका भाव नहीं करना चाहिये, परिणामोंमें आकुलता नहीं करनी चाहिये।

जिननाथकी पूजा किस द्रव्यसे करता हूं? कहते हैं—उदक (जल), चंदन, तंदुल (अक्षत, चावल), पुष्प, चरु (नैवेद्य), सुदीप, सुधूप, फल और अर्घसे करता हूं। पूजा करते समय उस उस द्रव्य द्वारा पूजा करनेका हेतु क्या है उस पर विचार करना चाहिये। दृष्टांतके लिये चंदन और दीपक द्वारा पूजा करते समय हमें कैसा भाव होना चाहिये और उससे हमें क्या बोधपाठ मिलता है उस पर विचार किया जाता है।

### चंदनद्वारा पूजा करते समयकी भावना

(१) जैसे चंदन तप्त वस्तुको भी शीतल बना देता है वैसे ही हे भगवन्! चंदन द्वारा पूजा करते समय मैं भावना भाता हूं कि चंदनसे भी अधिक शीतल ऐसा मेरे आत्माका मैं

सदा आश्रय करूं, जिससे मनके विकल्पके साथ, शरीरके साथ तथा पर पदार्थोंके साथ रहनेवाली एकत्वबुद्धिरूप आधि–व्याधि–उपाधिमय त्रिविध तापका शमन हो कर आत्मपरिणामकी स्वस्थतारूप समाधिकी मुझे प्राप्ति हो।

(२) जैसे चंदनको कूड़ेके ढेर पर रखा जावे, घिसा जावे, जलाया जावे तो भी वह अपने सुगंधमय स्वभावको कभी छोड़ता नहीं, उसको काटा जावे तो काटनेवाली कुल्हाड़ीको भी वह सुगधमय बना देता है वैसे ही हे भगवन्! चंदनद्वारा पूजा करते समय मैं भावना भाता हूं कि बाह्य अनेक प्रकारकी प्रतिकूलतायें आने पर भी मैं उनका ज्ञाता–दृष्टा बना रहूं, मैं अपने ज्ञानमय स्वभावको कभी न छोड़ूं।

(३) चंदनका वृक्ष अति शीतल है इसलिये उसके स्कन्ध, शाखा आदिसे सांप आदि लपटे पड़े रहते हैं। चंदन लेनेका इच्छुक आदमी मयूरको साथमें ले जाता है, उसका केकारव सुन कर चंदन वृक्षसे लपट कर पड़े हुए सांपादि शीघ्रतया चंदन वृक्षको छोड़ कर दूर भाग जाते हैं और वह आदमी चंदनको प्राप्त कर लेता है वैसे ही चंदनके समान शीतल मेरे आत्माकी पर्यायमें मिथ्यात्व तथा क्रोध, मान, माया, लोभ आदि पड़े हुए हैं, लेकिन मेरा आत्मद्रव्य सिद्ध समान शुद्धस्वभावी है ऐसी श्रद्धाके बलसे वे सब नष्ट हो जाओ और मुझे शुद्धताकी प्राप्ति होओ, ऐसी भावना हे भगवन्! चंदन द्वारा पूजा करते समय मैं भाता हूं।

दीपक द्वारा पूजा करते समयकी भावना—

(१) जैसे दीपकमें जब तक तेल (स्नेह) है तब एक वह जलता है उसी प्रकार जब तक मुझमें स्नेह (राग) है तब तक मुझे संसारमें त्रिविध तापसे जलना पड़ेगा–परिभ्रमण करना पड़ेगा। हे भगवन्! दीपकद्वारा आपकी पूजा करते समय मैं भावना भाता हूं कि मैं स्नेह (राग)का सर्वथा अभाव करके संसार परिभ्रमणसे छूट जाऊं।

(२) लौकिक दीपकके लिये तेल, घी, केरोसीन, पेट्रोल, विद्युत् आदि चाहिये, तब तक वह प्रकाशता रहता है। किंतु चैतन्य दीपकके लिये अन्य किसी भी बाह्य पदार्थकी किंचित मात्र भी आवश्यकता नहीं पड़ती है, वह स्वयं प्रकाशमान् है। हे भगवन्! दीपकद्वारा आपकी पूजा करते समय मैं भावना भाता हूं कि मेरा चैतन्यदीपक सदा स्वयं प्रकाशित रहो और अन्य कोई भी परद्रव्य–परभावकी उसे आवश्यकता कभी न हो।

(३) रत्नदीपकके अतिरिक्त जितने भी अन्य लौकिक दीपक हैं वे सब प्रचंड वायु आदिके कारण बुझ जाते हैं, किंतु रत्नदीपक स्वयं प्रकाशमान होनेके कारण वह प्रचंड वायु आदिसे भी बुझता नहीं; वैसे ही मेरे चैतन्यदीपकका प्रकाश अनंत प्रतिकूलताओंसे भी कदापि समाप्त न हो–ऐसी भावना हे भगवन्! दीपकद्वारा आपकी पूजा करते समय मैं भाता हूं।

(४) लौकिक दीपक अन्य दीपकसे जलता हुआ देखा जाता है। हे भगवन्! आप

महान् ज्ञानदीपक हो, दीपकद्वारा आपकी पूजा करते समय मैं भावना भाता हूं कि मेरा छोटासा ज्ञानदीपक सदाकाल अंतरमें प्रकाशमान रहा करो और आपके केवलज्ञानसूर्यसे वह सदा उज्वलित रहा करो।

(५) दीपकका प्रकाश अंधकारका नाश करनेवाला है। अंधकारमें पड़ा हुआ पदार्थ और अंधकार एकरूप प्रतिभासित होते हैं। लेकिन प्रकाश होते ही सब पदार्थ भिन्न भिन्न प्रतिभासित होने लगते हैं वैसे ही ज्ञानदीपकद्वारा मेरे मोहांधकार–अज्ञानतिमिरका सर्वथा नाश हो और पदार्थका स्वरूप जैसा है वैसा ही मेरे ज्ञानमें प्रतिभासित हो–ऐसी भावना हे भगवन्! दीपकद्वारा पूजा करते समय मैं भाता हूं।

(६) दीपकके निकट कोई पदार्थ हो तो दीपक उसको प्रकाश सके, किंतु दूर हो तो न प्रकाश सके-ऐसा नहीं है, उसी प्रकार हे भगवन्! दीपकद्वारा पूजा करते समय मैं भावना भाता हूं कि अन्य ज्ञेय पदार्थ चाहे वे मेरे समीप हों या दूर हों तो भी मैं उनको ज्ञाता होकर सदा जानता ही रहूं, ज्ञेयको भला-बुरा कदापि न मानूं।

(७) दीपकके निकट सोनेका ढेर होवे तो उसका प्रकाश बढ़ जावे तथा कोयलेका ढेर होवे तो उसका प्रकाश घट जावे ऐसा कभी बनता नहीं। दीपक तो उन दोनोंको प्रकाशते हैं; उसी प्रकार मेरे ज्ञान दीपकका प्रकाश अनुकूल पदार्थ होवे तो बढ़ जावे और प्रतिकूल पदार्थ होवे तो घट जावे–ऐसा कभी बनता नहीं, इसलिये हे भगवन्! दीपकद्वारा पूजा करते समय मैं भावना भाता हूं कि सर्व पदार्थोंको मैं स्वज्ञान प्रकाशद्वारा जानता ही रहूं; प्रतिकूलतासे मैं दब जाऊं और अनुकूलतासे मैं गर्वित हो जाऊं–ऐसा कभी न बनो।

(८) जैसे दीपकका प्रकाश धूमसे–कालिमासे भिन्न है वैसे ही हे भगवन्! दीपकके द्वारा पूजा करते समय मैं भावना भाता हूं कि मेरा ज्ञानदीपक सर्व प्रकारकी मोह–रागद्वेषरूप कालिमासे सर्वदा–सर्वथा भिन्न हो।

(९) दीपक स्वभावसे ही स्वपरप्रकाशक है वैसे मेरा ज्ञानदीपक भी स्वभावसे ही स्वपर-प्रकाशक है, इसलिये मैं भावना भाता हूं कि मेरा ज्ञानदीपक सदा काल प्रकाशक ही रहो, अन्य पदार्थ वा मोह–राग–द्वेष आदि भावोंका कर्ता न बनो।

भगवानकी पूजा करते समय हमारी भावना किस प्रकारकी होनी चाहिये ऐसा दर्शानेके लिये पूर्वोक्त उल्लेख किया है उसी प्रकार अन्य द्रव्यद्वारा पूजा करते समय भी आत्महितकी भावना करनी चाहिये, तभी हमारी पूजा यथार्थ और सफल बन सकती है।

जो जीव अपने शुद्ध स्वरूपमें लीन नहीं रह सकता उसको सर्वज्ञ परमात्माकी पूजा, भक्ति आदिका शुभ भाव आए बिना रहता नहीं। किंतु ज्ञानी समझते हैं कि ये भी पुण्य बंधके कारण हैं, उनका भी अभाव कर जब अपने शुद्ध स्वरूपमें लीनता करूँगा तभी निश्चय भावपूजा होगी और यही धर्म है, इसलिये यही करने योग्य है।

तात्पर्य

(अ) वीतरागकी सच्ची पूजा सर्व प्रकारके रागादि भावोंका आदर छोड़ कर वीतराग बननेमें है

(ब) सर्वज्ञकी सच्ची पूजा अल्पज्ञ पर्यायका आदर छोड़ कर सर्वज्ञता प्रकट करनेमें है।

(क) प्रभुकी सच्ची पूजा पामरताका अभाव कर प्रभुता प्राप्त करनेमें है।

---

## जीव और कर्मका सम्बन्ध

श्री प्रकाश हितैषी शास्त्री दिल्ली

जैन परम्परामें कर्म सिद्धान्तका बड़ा महत्त्व है, क्योंकि जीवकी कर्मसापेक्ष अवस्थाका नाम ही संसार है, ऐसा ज्ञान होनेपर कर्मनिरपेक्ष अवस्था ही मोक्ष है ऐसा ज्ञान सहज हो जाता है। यद्यपि 'कर्म' ऐसा कहने पर 'जो किया जाता है वह कर्म' इस व्युत्पत्तिके अनुसार संसार अवस्थामें जीवके विकारी भाव ही उसके कर्म कहे जा सकते हैं, क्योंकि स्वतन्त्र होकर जीव उन्होंको करता है। किन्तु ऐसा नियम है कि जीवके विकारी भाव करने पर विस्रसोपचयरूपसे स्थित कार्मण वर्गणाएँ स्वयं ज्ञानावरणादिरूपसे परिणत होकर आत्माके साथ एक क्षेत्रावगाहरूप सम्बन्धको प्राप्त होती हैं। यतः जीवके विकारी भावोंको निमित्त कर कार्मण वर्गणाएँ ज्ञानावरणादिरूपसे परिणत होकर जीवके विकारी भावोंके होनेमें निमित्त होती हैं, इसलिए इन्हें भी आगममें कर्म कहा गया है। इस प्रकार विचार करने पर कर्मके दो भेद हो जाते हैं—भावकर्म और द्रव्यकर्म। कर्मके इन दो भेदोंका निर्देश करते हुए द्रव्यसंग्रहमें लिखा है—

> बज्झदि कम्मं जेण दु चेदणभावेण भावबंधो सो।
> कम्मादपदेसाणं अण्णोण्णपवेसणं इदरो ॥३२॥

जिन राग, द्वेष, मोहरूप चेतन परिणामोंके निमित्तसे ज्ञानावरणादि कर्मोंका बन्ध होता है वे चेतन परिणाम भावबन्ध है तथा जड़कर्मों और आत्माके प्रदेशोंका परस्पर प्रवेशकर एक क्षेत्रावगाहरूपसे अवस्थित होना द्रव्यबन्ध है।

यहाँ पर जड़कर्म और जीव प्रदेशोंका एक क्षेत्रावगाह हो जाने पर भी जड़कर्मका स्वचतुष्टय जड़कर्ममें है और आत्माका स्वचतुष्टय आत्मामें है। आत्माका एक प्रदेश भी कर्मरूप नहीं होता और जड़कर्मका एक भी परमाणु आत्मारूप नहीं होता। ये दोनों द्रव्य अपने-अपने चतुष्टयमें ही अवस्थित रहते हैं, इसलिए प्रत्येक द्रव्य प्रत्येक समयमें मात्र अपना ही कार्य करता है, अन्यका नहीं यह सिद्ध होता है। आचार्य कुन्दकुन्द इन दोनोंमें परस्पर निमित्त-नैमित्तिकभाव है, कर्तृ-कर्मभाव नहीं यह भेद इसी कारणसे करते हुए लिखते हैं—

एएण कारणेण दु कत्ता आदा सएण भावेण ।
पुग्गलकम्मकयाणं ण दु कत्ता सव्वभावाणं ॥८२॥

इस कारण आत्मा अपने भावोंका कर्ता है, किन्तु पुद्गलकर्मकृत सर्व भावोंका कर्ता नहीं है ॥८२॥

जड़कर्मोंके बन्धके समय जीव मिथ्यादर्शनादि परिणाम करता है, कार्मणवर्गणाओंमें ज्ञानावरणादिरूपसे कर्म परिणमनरूप कुछ भी कार्य नहीं करता है इस विषयको स्पष्ट करते हुए आचार्य अमृतचन्द्र पुरुषार्थसिद्ध्युपायमें लिखते हैं—

जीवकृतं परिणामं निमित्तमात्रं प्रपद्य पुनरन्ये ।
स्वयमेव परिणमन्ते पुद्गलाः कर्मभावेन ॥१२॥

जीवद्वारा किये गये रागादि परिणामोंका निमित्त पाकर उससे भिन्न पुद्गल स्वयं कर्मरूप परिणम जाते हैं ॥१२॥

यदि किसी कपड़ेमें तेल, घी आदि कोई स्निग्ध पदार्थ लगा हो तो वहाँ पर बारीक कूड़ा-करकट इकट्ठा होकर कपड़ेसे संयुक्त हो जाता है। यहाँ पर स्निग्ध पदार्थने कूड़ा-करकटको चिपकानेरूप किसी प्रकारका प्रयत्न नहीं किया है, जड़ होनेसे इच्छा तो कर ही नहीं सकता। किन्तु उड़ता हुआ वह कचरा स्निग्धताका निमित्त पाकर स्वयं संयुक्त हुआ है। ये दोनों पदार्थ एक ही कालमें अपना-अपना ही कार्य कर रहे हैं। इसी प्रकार प्रकृतमें जानना चाहिए। स्वयं आचार्य कुन्दकुन्द इस विषयको स्पष्ट करते हुए प्रवचनसारमें लिखते हैं—

कम्मत्तणपाओग्गा खंधा जीवस्स परिणइं पप्पा ।
गच्छंति कम्मभावं ण हि ते जीवेण परिणमिदा ॥७७॥

जीवकी रागादिरूप परिणति विशेषको पाकर कर्मरूप परिणमनके योग्य पुद्गल स्कन्ध कर्मभावको प्राप्त होते हैं। उनका कर्मरूप परिणमन जीवके द्वारा नहीं किया गया है ॥७७॥

जीव पुद्गल कर्मको नहीं करता है तो कौन करता है यह प्रश्न उठाकर आचार्य अमृतचन्द्र स्वयं लिखते हैं—

जीवः करोति यदि पुद्गलकर्म नैव कस्तर्हि तत्कुरुत इत्यभिशंकयैव ।
एतर्हि तीव्ररयमोहनिवर्हणाय संकीर्त्यते शृणुत पुद्गलकर्म कर्तृ ॥६३॥

यदि जीव पुद्गलकर्मका कर्ता नहीं है तो उसका कर्ता कौन है ऐसी शंका होने पर शीघ्र ही मोह निवारणार्थ आचार्य कहते हैं—सुनो, पुद्गल कार्मणवर्गणा उसका कर्ता है ॥६३॥

जीव पुद्गल कर्मको नहीं करता, इस भावका स्पष्टीकरण समयसार कलशके इस श्लोकसे भले प्रकार हो जाता है—

आत्मभावान् करोत्यात्मा परभावान् सदा परः ।
आत्मैव ह्यात्मनो भावाः परस्य पर एव ते ॥ ५६ ॥

आत्मा सर्वदा अपने भावोंका कर्ता है, और पुद्गलादि पर द्रव्य सर्वदा परभावोंका कर्ता है, इसलिए आत्माके भाव आत्मा ही हैं और परके भाव पर ही हैं ॥ ५६ ॥

इस प्रकार कर्म क्या हैं और उनका जीवके साथ संयोग कैसे होता है यह स्पष्टीकरण हो जाने पर भी प्रश्न यह है कि यह संयोग कबसे चालू है। यह प्रश्न आचार्योंके सामने भी रहा है। आचार्य अमृतचन्द्र इसका समाधान करते हुए समयासर गाथा १०५की टीकामें लिखते हैं—

इह खलु पौद्गलिककर्मणः स्वभावादनिमित्तभूतेऽप्यात्मन्यनादेरज्ञानात्तन्निमित्तभूतेनाज्ञानभावेन परिणमनान्निमित्तीभूते सति संपद्यमानत्वात्पौद्गलिकं कर्मात्मना कृतमिति निर्विकल्पविज्ञानघनभ्रष्टानां विकल्पपराणां परेषामस्ति विकल्पः। सतूपचार एव न तु परमार्थः।

इस लोकमें आत्मा स्वभावसे पुद्गलोंके कर्मरूप परिणमनका निमित्त नहीं है, किन्तु अनादिकालीन अज्ञानके कारण कर्मपरिणामके निमित्तरूप अज्ञानभावसे परिणमन करनेके कारण उसको निमित्त कर पुद्गल कर्मरूप परिणमन करते हैं, इसलिए निर्विकल्प विज्ञानघनसे भ्रष्ट हुए जीवोंके 'जीवने कर्म किया' ऐसा विकल्प होता है। किन्तु आत्माने कर्म किया यह उपचार है, परमार्थ नहीं।

यह वस्तुस्थितिका सूचक वचन है। इसमें बतलाया है कि जीवका स्वभाव तो यह नहीं है कि वह पुद्गलोंके कर्मरूप परिणमनमें निमित्त हो। किन्तु वह अनादि कालसे अज्ञानी है, इसलिए अपने अज्ञानभावके द्वारा इसमें निमित्त हो रहा है। अनादि कालसे जीव–कर्मोंके संयोगका यही कारण है।

वे अज्ञानभाव कौन कौन हैं जिनके कारण जीवका कर्मोंके साथ संयोग होता है इस प्रश्नका समाधान करते हुए आचार्योंने वे पाँच प्रकारके बतलाये हैं–मिथ्यात्व, अविरति, प्रमाद, कषाय और योग। किन्हीं किन्हीं आचार्योंने प्रमादका कषायमें अन्तर्भाव करके मुख्यरूपसे चार कारण बतलाये हैं। श्री षट्खंडागमके वेदनाखण्ड प्रत्ययविधान अनुयोगद्वारमें इसका विचार करते हुए नैगम, संग्रह और व्यवहार नयकी अपेक्षा बन्धके प्राणातिपात, मृषावाद, अदत्तादान, मैथुन, परिग्रह, रात्रिभोजन, क्रोध, मान, माया, लोभ, राग, द्वेष, मोह, प्रेम, निदान, अभ्याख्यान, कलह, पैशून्य, रति, अरति, उपधि, निकृति, मान, (माप), मेय, मोष, मिथ्याज्ञान और मिथ्यादर्शनका निर्देश करके अन्तमें बतलाया है कि ऋजुसूत्रनयकी अपेक्षा प्रकृतिबन्ध और प्रदेशबन्ध योगसे तथा स्थितिबन्ध और अनुभागबन्ध कषायसे होता है।

इसका तात्पर्य यह है कि योगमें जैसी हानि-वृद्धि होती है उसके अनुसार हीनाधिक प्रदेशबन्ध होता है और कषायमें जैसी हानि–वृद्धि होती है उसके अनुसार हीनाधिक स्थितिबन्ध और अनुभागबन्ध होता है। प्रकृतिबन्धमें उत्कृष्ट, अनुत्कृष्ट जघन्य और अजघन्य भेद सम्भव नहीं हैं, इसलिए योगके अनुसार उसका हीनाधिक बन्ध होनेका प्रश्न ही नहीं उठता।

यह निमित्तकी अपेक्षा कारणका विचार है। अन्तरंग कारणकी अपेक्षा विचार करने पर सर्वत्र पर्यायशक्तियुक्त द्रव्यशक्ति ही कार्यकी नियामक है बहिरंग कारण नहीं, क्योंकि एक ही प्रकारके बहिरंग कारणरूप सूक्ष्म लोभके सद्भावमें वेदनीयका बारह मुहूर्त्त, नाम-गोत्रका अंतर्मुहूर्त और शेष कर्मोंका अन्त मुहूर्त्त जघन्य स्थितिबन्ध होता है। या एक ही संक्लेशरूप उत्कृष्ट कषाय के सद्भावमें मिथ्यादृष्टि संज्ञी पञ्चेन्द्रियके दर्शनमोहनीयका सत्तर कोड़ाकोड़ी सागर और चारित्रमोहनीयका चालीस कोड़ाकोड़ी सागर प्रमाण उत्कृष्ट स्थितिबन्ध होता है। इसीप्रकार एक ही योगके सद्भावमें वेदनीयका सबसे अधिक और शेषका अपने अपने स्थितिबन्धके अनुसार उत्तरोत्तर हीन प्रदेशबन्ध होता है। ऐसा क्यों होता है। इसका कोई अन्तरंग कारण अवश्य होना चाहिए, क्योंकि जितने भी कार्य होते हैं वे अपने अपने कारणका अनुविधान अवश्य करते हैं। स्पष्ट है कि बहिरंग कारणके एक होने पर भी कार्योंमें जो यह विशेषता उत्पन्न होती है उसका मुख्य हेतु उस उस कार्यका अन्तरंग कारण ही है, क्योंकि जिसप्रकार एक बहिरंग कारणके रहनेपर युगपत् अनेक कार्योंकी उत्पत्ति देखी जाती है उस प्रकार एक अन्तरंग कारणसे युगपत् अनेक कार्योंकी उत्पत्ति नहीं देखी जाती। कारण कि प्रत्येक उपादान कारण नियत कार्यका ही जनक होता है। अतएव कार्यकी उत्पत्तिका यथार्थ कारण उपादान ही है निमित्त नहीं यह सिद्ध होता है। तथापि विवक्षित कार्यकी उत्पत्तिके समय अन्य एक या अनेक जिन द्रव्योंकी विवक्षित पर्यायोंके साथ उसकी बाह्य व्याप्ति होती है उन्हें भी उस कार्यका कारण कहनेकी लोकपरिपाटी है, क्योंकि अन्य द्रव्योंकी उस प्रकारकी पर्यायोंके साथ बाह्यव्याप्ति होनेके कारण उससे विवक्षित कार्यकी सिद्धि होनेका नियम है। इस लिए उन्हें भी निमित्त मानकर उस कार्यका कर्ता आदि कहा जाता है। इसी तथ्यको स्पष्ट करते हुए पण्डितप्रवर आशाधरजी अनगारधर्मामृतमें लिखते हैं—

> कर्त्राद्या वस्तुनो भिन्ना येन निश्चयसिद्धये ।
> साध्यन्ते व्यवहारोऽसौ निश्चयस्तदभेददृक् ॥१-१०२॥

जिसके द्वारा निश्चय कारककी सिद्धिके लिए वस्तु (उपादान) से भिन्न कर्ता आदि साधे जाते हैं वह व्यवहार है और जो वस्तु (उपादान) से अभिन्न कर्ता आदिको अवलोकता है वह निश्चय है ॥१-१२०॥

श्रीमद्भट्टाकलंकदेवने लघीयस्त्रयके नय-तदाभास अधिकारके श्लोक ६में कारणकी सत्तासे कार्यकी सत्ता है यह स्वीकार किया है। इसकी टीका करते हुए श्री अभयचन्द्रसूरि उपादानको विवक्षित कार्यका जनक बतलाते हुए लिखते हैं—

कया स्वयं कारणसत्तया स्वयं कारणं विवक्षितकार्यजनकं द्रव्यस्वरूपमुपादानं तस्य सत्तया भावेन।

उक्त वचनमें 'विवक्षित' पद ध्यान देने योग्य है। कोई भी उपादान विवक्षित कार्यका ही जनक होता है यह इस पद द्वारा सूचित किया गया है। इसलिए जिनकी यह मान्यता

है कि जब जैसा निमित्त मिलता है कार्य उसके अनुसार होता है यह आगमानुकूल नहीं है। निमित्त बलात् पर कार्यके उपादानमें कार्यको उत्पन्न करता हो ऐसा त्रिकालमें नहीं है। प्रत्येक द्रव्य स्वभावसे परिणमनशील है और उसका वह प्रत्येक परिमणन अपने-अपने उपादानके अनुसार होता है, क्योंकि प्रत्येक कार्यकी अन्तर्व्याप्ति अपने-अपने उपादानके साथ पाई जाती है। निमित्तके साथ कार्यकी बाह्य व्याप्तिका नियम अवश्य है। पर जिस प्रकार एक उपादानके साथ एक कार्यकी अन्तर्व्याप्तिका नियम है उस प्रकार एक निमित्तके साथ एक कार्यकी बाह्य व्याप्तिका नियम नहीं है, इसलिए आगममें निमित्तको मुख्य कारण न स्वीकार कर उपचरित कारण कहा है। निमित्तको उपचरित कारण कहनेका तात्पर्य यह है कि निमित्त कार्यका न मुख्य यथार्थ कर्ता है और न मुख्य (यथार्थ) करण है आदि।

द्रव्यसंग्रहमें आचार्य नेमिचन्द्रने व्यवहारनयसे जीवको पुद्गलकर्मादिकका, अशुद्ध निश्चयनयसे रागादि परिणामोंका तथा शुद्ध निश्चयनयसे शुद्ध परिणामोंका कर्ता कहा है। अब यहाँ थोड़ी देरको अशुद्ध-शुद्ध निश्चयनयके भेदको गौणकर विचार कीजिए—जीव एक है और कार्य दो हैं—एक पुद्गलोंका कर्मपरिणामरूप कार्य और दूसरा अपने परिणामोंको उत्पन्न करनेरूप कार्य। अब यदि जिस रूपमें वह अपने परिणामोंको उत्पन्न करता है उसी रूपसे वह कर्मोंको उत्पन्न करता है ऐसा माना जाय तो अपने कार्यका कर्ता निश्चयनयसे कहलावे और कर्मका कर्ता व्यवहारनयसे कहलावे ऐसा भेद क्यों? जब कि दोनोंको समनरूपसे करनेवाला एक जीव ही है तो दोनोंका कर्ता भी एकरूपसे ही माना जाना चाहिए। फिर यह भेद क्यों? यदि कहो कि एक ही जीव एक जगह निमित्त है और दूसरी जगह उपादान है यह जो भेद है उस भेदको दिखलानेके लिए ऐसा कथन किया गया है तो हम पूछते हैं कि तो फिर जिसरूपसे पुद्गल कर्मोंका कर्ता है उसीरूपसे अपने परिणामोंका कर्ता है यह कथन कहाँ रहा। दोनों स्थलों पर जब कर्तृत्वमें अन्तर है तो वह अन्तर क्या है इसे जानना चाहिए और दोनोंको एक समान माननेकी आदत छोड़ देनी चाहिए।

यदि कहो कि एक द्रव्य दूसरे द्रव्यका उपादान कर्ता नहीं होता ऐसा तो हम मानते हैं पर निमित्त कर्ता तो होता है और इस प्रकार निमित्त कर्ता तथा उपादान कर्ता मिलकर एक कार्यको करते हैं। श्री समयसारजीमें निमित्त उपादान होकर कार्य नहीं करता यह तो कहा है पर निमित्त कर्ताका कहीं भी निषेध नहीं किया। यदि निमित्त कर्ताका निषेध किया होता तो हम भी मान लेते कि कार्य उपादानसे होता है, निमित्त वहाँ अपना कार्य करता हुआ उस द्वारा निमित्त व्यवहारको प्राप्त होता है, किन्तु जब कि समयसारमें भी कार्यमें निमित्तके व्यापारको (२७८-२७९) स्वीकार किया है ऐसी अवस्थामें प्रत्येक कार्यकी उत्पत्ति दोनोंके व्यापारसे माननी चाहिए। कार्यमें निमित्तकी मात्र स्वीकृति मानना शास्त्रसंगत नहीं है। सो इसका समाधान यह है कि यद्यपि शास्त्रोंमें निमित्तको कर्ता आदि भी कहा है और निमित्तसे

कार्य होता है ऐसा भी कहा है इसमें सन्देह नहीं, पर उसका आशय क्या है इसे यदि न समझा जाय तो एक निमित्तकर्ता और दूसरा उपादानकर्ता ये दोनों मिलकर एक कार्यको उत्पन्न करते हैं यह जो आजकल भ्रम हो रहा है वह दूर न होगा। यह प्रश्न आचार्य श्रीअमृतचन्द्रके सामने भी रहा है, इसलिए उसका समाधान करते हुए वे समयसारकलशमें लिखते हैं—

रागद्वेषोत्पादकं तत्त्वदृष्ट्या नान्यद् द्रव्य वीक्ष्यते किञ्चनापि।
सर्वद्रव्योत्पत्तिरन्तश्चकास्ति व्यक्तात्यन्तं स्वस्वभावेन यस्मात् ॥२१९॥

तत्त्वदृष्टिसे देखो तो राग–द्वेषका उत्पन्न करनेवाला अन्य द्रव्य कुछ भी नहीं दीखता, क्योंकि सब द्रव्योंकी उत्पत्ति अपने स्वभावसे ही भीतर अत्यन्त प्रगटरूप शोभित होती है।

प्रकृतमें एक द्रव्य दूसरे द्रव्यका यथार्थ कर्ता नहीं यह साध्य है और प्रत्येक कार्यकी उत्पत्ति उपादानके स्वभावरूपसे होती है यह साधन है। इस द्वारा निमित्त यथार्थ कर्ता नहीं इसकी सिद्धि करके फलितार्थरूपमें उपादान ही यथार्थ कर्ता है इसकी सिद्धि की गई है। आत्मा पुद्गल कर्मादिकका यथार्थ कर्ता न हो कर उपचरित कर्ता है इस विषयको स्पष्ट करते हुए बृहद्द्रव्यसंग्रहमें 'पुग्गलकम्मादीणं कत्ता' इत्यादि गाथाके व्याख्यानके प्रसंगसे लिखा है—

मनोवचनकायव्यापारक्रियारहितनिजशुद्धात्मतत्त्वभावनाशून्यः सन्ननुपचरितासद्भूतव्यवहारेण ज्ञानावरणाद्यष्टकर्मणां आदिशब्देनौदारिकवैक्रियिकाहारकशरीरहारादिषट्पर्याप्तियोग्यपुद्गलपिण्डरूपनोकर्मणां तथैवोपचरितासद्भूतव्यवहारेण बहिर्विषयघटपटादीनां च कर्ता भवति।

मन, वचन और कायके व्यापारसे होनेवाली क्रियासे रहित ऐसा जो निज शुद्धात्मतत्त्व उसकी भावनासे रहित हुआ यह जीव अनुपचरित असद्भूत व्यवहारनयकी अपेक्षा ज्ञानावरणादि द्रव्यकर्मोंका, आदि शब्दसे औदारिक, वैक्रियिक और आहारकरूप तीन शरीरोंका तथा आहार आदि छह पर्याप्तियोंके योग्य पुद्गलपिण्डरूप नोकर्मोंका तथा उपचरित असद्भूत व्यवहारनयकी अपेक्षा बाह्य विषय घट–पट आदिका कर्ता होता है।

यहाँ जीवको कर्म–नोकर्मका कर्ता कहनेमें अनुपचरित असद्भूत व्यवहारनय स्वीकार किया गया है और घट–पटादिका कर्ता कहनेमें उपचरितासद्भूतव्यवहारनयको स्वीकार किया गया है। इसका तात्पर्य यह है कि पुद्गल द्रव्य, उसकी परिणामलक्षण क्रिया और उससे उत्पन्न हुए कर्म–नोकर्मरूप कार्योंसे जीव द्रव्य पृथक् है, उसकी परिणामलक्षण क्रिया भी पृथक् है, उससे उत्पन्न हुआ रागादि परिणाम भी पृथक् है। इसीप्रकार जीवद्रव्य, उसकी परिणामलक्षण क्रिया और उसके रागादि परिणामरूप कार्यसे पुद्गलद्रव्य, उसकी परिणामलक्षण क्रिया और उसके कर्म-नोकर्म आदिरूप कार्यका पृथक् जान लेना चाहिए। फिर भी इनमें एक–दूसरेके आश्रयसे कर्ता–कर्मका व्यवहार किया जाता है, इसलिए ऐसे व्यवहारको असद्भूत व्यवहार

कहा है, किन्तु घट-पटादिकी उत्पत्ति एकक्षेत्रावगाह होकर नहीं होती, इसलिये उक्त असद्भूत व्यवहारमें क्रमसे अनुपचरित और उपचरित विशेषण लगाये हैं। तात्पर्य यह है कि जीव और कर्म-नोकर्म आदिमें अन्तर्व्यापिका अभाव होनेसे जीव उनके आदि, मध्य और अन्तमें व्याप्त होकर उनको करता हो ऐसा तो नहीं है फिर भी अनादिरूढ़ लोकव्यवहारकी अपेक्षा जीवको कर्म, नोकर्म और घट-पट आदिका कर्ता कहा जाता है। इसी बातको स्पष्ट करते हुए श्री समयसारजी गाथा १०६में राजाका दृष्टान्त देकर भलेप्रकार समझा दिया गया है और गाथा १०७में फलितार्थरूपमें यह स्पष्ट कर दिया गया है कि आत्मा पुद्गलद्रव्यके कर्म-नोकर्म आदि कार्योंको उत्पन्न करता है, करता है, बाँधता है, परिणमाता है, ग्रहण करता है यह व्यवहारनयका वक्तव्य है। व्यवहारनयका विशेष स्पष्टीकरण पूर्वमें किया ही है। इसलिए प्रत्येक कार्यकी उत्पत्ति निमित्तसे न होकर वस्तुतः उपादानसे ही होती है ऐसा निश्चय करना चाहिए। इसलिए यद्यपि जीवका कर्मके साथ अपने अज्ञानके कारण अनादि संयोग है पर जीवकी यह संसारकी परिपाटीरूप अवस्था जीवने स्वयं की है, कर्म उसका करनेवाला नहीं। एक कविने बड़े सुन्दर शब्दोंमें इस भावको व्यक्त किया है। वे भगवद्भक्तिमें ओत-प्रोत होकर अपने अपराधको स्वीकार करते हुए लिखते हैं—

कर्म विचारे कौन भूल मेरी अधिकाई।
अग्नि सहे घनघात लोहकी संगति पाई॥

श्रीपण्डित टोडरमलजी इस बातको स्पष्ट करते हुए मोक्षमार्गप्रकाशक (पृ. ३७) में लिखते हैं—

इहां कोउ प्रश्न करै कि कर्म तो जड़ है, किछू बलवान् नाहीं, तिनिकरि जीवके स्वभावका घात होना वा बाह्य सामग्रीका मिलना कैसे संभवे। ताका समाधान—जो कर्म आप कर्ता होय उद्यमकरि जीवके स्वभावकौं घातै, बाह्य सामग्रीकौं मिलावै तब कर्मकै चेतनपनौ भी चाहिए अर बलवानपनौ भी चाहिए। सो तो है नाहीं, सहज ही निमित्त-नैमित्तिकसम्बन्ध है। जब उन कर्मनिका उदय काल होय तिस काल विषैं आप ही आत्मा स्वभावरूप न परिणमै, विभावरूप परिणमैं वा अन्य द्रव्य हैं ते तेसैं ही सम्बन्धरूप होय परिणमैं।...बहुरि जैसैं सूर्यके उदयका काल विषैं चकवा-चकवीनिका संयोग होय तहां रात्रिविषैं किसीनै द्वेषबुद्धितैं जोरावरी करि जुदे किए नाहीं। दिवस विषैं काहूनैं करुणा बुद्धितैं ल्याय करि मिलाए नाहीं। सूर्य उदयका निमित्त पाय आप ही मिलै हैं अर सूर्यास्तका निमित्त पाय आप ही बिछुरैं हैं। ऐसा ही निमित्त-नैमित्तिक बन रह्या है। तैसैं ही कर्मका भी निमित्त-नैमित्तिक भाव जानना।

श्री पण्डित टोडरमलजीके लिखनेका आशय यह है कि जीवके भाव कर्माधीन नहीं, किन्तु यह जीव जब स्वयं अपने उपयोगको बहिर्मुख करके राग-द्वेष करता है तब कर्मोदय निमित्त बन जाता है यह वस्तुस्थिति है। जीवके भाव कर्माधीन हैं यह वस्तुस्थिति नहीं। फिर भी

कर्मोदय और जीवके राग-द्वेषरूप भावोंमें निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्ध है, इसलिए कहा यह जाता है कि जीवके भाव कर्माधीन हैं। सो यह कथनमात्र ही है। यदि कदाचित् इसे कथनमात्र न मान कर यही मान लिया जाय कि संसारी जीवके भाव कर्माधीन ही हैं तो उसका मुक्तिके लिए प्रयत्न करना नहीं बन सकता। किन्तु ऐसा तो नहीं है, क्योंकि काललब्धिका योग मिलते ही जीवका मुक्तिके लिए प्रयत्न भी प्रारम्भ हो जाता है और वह उसमें सफल भी होता है। सो इससे विदित होता है कि प्रत्येक समयमें जीव अपनी शुभ, अशुभ या शुद्धरूप जो भी परिणति करता है उसके करनेमें वह स्वतन्त्र है। जीवकी इस स्वतन्त्रताका उद्घोष करते हुए आचार्य जयसेन प्रवचनसार गाथा ४५ की टीकामें लिखते हैं—

द्रव्यमोहोदयेऽपि सति यदि शुद्धात्मभावनाबलेन भावमोहेन न परिणमति तदा बन्धो न भवति। यदि पुनः कर्मोदयमात्रेण बन्धो भवति तर्हि संसारिणां सर्वदैव कर्मोदयस्य विद्यमानत्वात् सर्वदैव बन्ध एव न मोक्ष इत्यभिप्रायः।

द्रव्यमोहके उदयके भी रहने पर शुद्धात्मरूप भावनाके बलसे जीव यदि मोहरूप परिणत नहीं होता है तो उस समय बन्ध नहीं होता है। यदि कर्मोदयमात्रसे बन्ध होवे तो संसारी जीवोंके सदैव कर्मोदयके विद्यमान रहनेसे सदैव बन्ध ही होगा, मोक्ष नहीं होगा यह उक्त कथनका अभिप्राय है।

यह तो सुविदित है कि सातवें आदि गुणस्थान निर्विकल्प समाधिके हैं। वहाँ भय, मैथुन और परिग्रहसंज्ञाका सद्भाव नहीं बन सकता। फिर भी आगममें इन गुणस्थानोंमें यथा योग्य इन संज्ञाओंको स्वीकार किया है। इसलिए यह प्रश्न हुआ कि आगेके गुणस्थानोंमें ये संज्ञाऐं कैसे बन सकती हैं? तब आगममें यह उत्तर दिया गया है कि इनके निमित्त कारणरूप भय आदि कर्मोंकी उदय-उदीरणा आगे होती है, इसलिए कारणमें कार्यका उपचार करके ये संज्ञाऐं सातवें आदि गुणस्थानोंमें स्वीकार की गई हैं। यथा—

कारणभूदकम्मोदयसंभवादो उवयारेण भय-मेहुण-परिग्गहसण्णा अत्थि।

यह आगमका अभिप्राय है। इससे यह भलीभाँति सिद्ध हो जाता है कि जैसा कर्मका उदय हो, जीवको उससे उपयुक्त होना ही पड़े ऐसा एकान्त नियम नहीं है। जीव कर्मोदयसे उपयुक्त हो या न हो इसमें उसकी स्वतन्त्रता है। आचार्य जयसेनने उक्त वचन लिख कर इसमें सन्देह नहीं कि जीवकी इस स्वतन्त्रताका उद्घोष कर संसारी जीवके लिए मोक्षका द्वार खोल दिया है।

इस प्रकार जीव और कर्मके संयोगका क्या तात्पर्य है इसका संक्षेपमें यहाँ खुलासा किया।

# जैनदर्शनका महत्त्व

श्री सुदर्शनलालजी जैन एम. ए., दमोह

जैनदर्शनका विश्वके दर्शनोंमें महत्त्वपूर्ण स्थान है। ईश्वरवादका निषेधकर जहाँ इस दर्शनने निमित्तकी कार्योत्पत्तिमें अपारमार्थिकता स्वीकार की है वहाँ यह दर्शन कार्योत्पत्तिमें उपादानको मुख्य हेतुरूपसे स्वीकारकर स्वावलम्बनके आधारसे प्रत्येक द्रव्यकी स्वतन्त्रताका उद्घोष करता है।

यह दर्शन न तो वस्तुके सर्वथा सत्पक्षको ही स्वीकार करता है और न असत्पक्षको ही। जो वस्तु स्वद्रव्यादिकी अपेक्षा सत् है वही वस्तु परद्रव्यादिकी अपेक्षा असत् भी है। स्वामी समन्तभद्र आप्तमीमांसामें कहते हैं—

सदेव सर्वं को नेच्छेत् स्वरूपादिचतुष्टयात्।
असदेव विपर्यासान्न चेन्न व्यवतिष्ठते॥

ऐसा कौन परीक्षक या लौकिक पुरुष है जो स्वरूपादि चतुष्टयकी अपेक्षा सब पदार्थोंको सत्स्वरूप ही स्वीकार नहीं करे और पररूपादि चतुष्टयकी अपेक्षा असत्स्वरूप ही स्वीकार नहीं करे, क्यों कि ऐसा नहीं मानने पर पदार्थोंकी व्यवस्था ही नहीं बन सकती।

इसी प्रकार एक-अनेक, नित्य-अनित्य और तत्-अतत् आदिके विषयमें भी जान लेना चाहिए। इस दर्शनको अनेकान्तदर्शन कहनेका कारण भी यही है। इस दर्शनमें जीव, पुद्गल, धर्म, अधर्म, आकाश और काल इन द्रव्योंकी व्यवस्था इसी आधार पर की गई है।

यह जैनदर्शनकी पृष्ठभूमि है। इस आधारसे जब हम जीवके संसारी और मुक्त इन भेदोंपर दृष्टिपात करते हैं तो विदित होता है कि जीवकी क्रमसे होनेवाली ये दो अवस्थाएं (पर्याय) हैं। उनका उपादान कारण वही स्वयं है। उसने अपने अज्ञानके कारण पर द्रव्यमें एकत्वबुद्धि की, अर्थात् राग (मिथ्यात्व-राग-द्वेष)के कारण पर द्रव्यको अपना लक्ष्य (निमित्त) बनाया, इसलिए उसे विकारी पर्याय (संसार)का पात्र होना पड़ा। यदि वह आकुलतारूप विकारी पर्यायसे मुक्ति पाना चाहता है तो उसका प्रधान कर्तव्य है कि वह भूतार्थरूपसे जीवादि नौ पदार्थोंका स्वरूप जानकर पर द्रव्यको लक्ष्य बनानेके स्थानमें यदि अपने ज्ञायक स्वभाव आत्माको लक्ष्य बनाये तो नियमसे उसके विकारी पर्यायके स्थानमें अविकारी (स्वभाव) पर्यायकी उत्पत्ति होगी। भगवान् कुन्दकुन्द समयसारमें कहते हैं—

सुद्धं तु विजाणंतो सुद्धं चेवप्पयं लहइ जीवो।
जाणंतो दु असुद्धं असुद्धमेवप्पयं लहइ॥

जो सकल उपाधिसे रहित आत्माको अनुभवता है वह नियमसे शुद्ध आत्माको प्राप्त

होता है और जो निमित्तादिकी उपाधि युक्त (विकारी) आत्माको अनुभवता है वह नियमसे अशुद्ध आत्माको प्राप्त होता है।

मोक्ष जैनदर्शनके अभ्यास और तदनुरूप आचरणका साक्षात् फल है। जो इसे समझकर स्वावलम्बी बनता है वही मोक्षका पात्र होता है।

## अभावचतुष्टय

श्री. पं. सूर्यनारायणजी उपाध्याय, जैन-बौद्ध-मीमांसादर्शनाचार्य, एम. ए.
प्राध्यापक दर्शन-विभाग श्री स्या. म. वि. वाराणसी

अभाव क्या है और उसका पदार्थ व्यवस्थामें क्या स्थान है इस तथ्यका निर्देश करते हुए आचार्य समन्तभद्रने युक्त्यनुशासन (कारिका ५८)में उसे वस्तुके धर्मरूपसे स्वीकार करते हुए कहा है—'भवत्यभावोऽपि च वस्तुधर्मः।' इससे यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि जिस प्रकार वैशेषिक दर्शनमें अभावको भावरूप पदार्थोंसे भिन्न नीरूपस्वभाव सर्वथा स्वतन्त्र पदार्थ स्वीकार किया है उसप्रकार जैनदर्शन उसे नीरूपस्वभाव स्वतन्त्र पदार्थ स्वीकार नहीं करता। जैनदर्शनमें विवक्षाभेदसे उसका अस्तित्व स्वीकार करनेका यही कारण है। उदाहरण स्वरूप जीवद्रव्यको लीजिए—'जीव है' ऐसा कहने पर प्रश्न होता है कि वह किस अपेक्षासे है। उत्तर होगा—स्वद्रव्यादिकी अपेक्षासे है। पुनः प्रश्न होता है कि जिस प्रकार वह स्वद्रव्यादिकी अपेक्षासे है उसी प्रकार क्या वह पर द्रव्यादिकी अपेक्षासे भी है तो कहना होगा कि नहीं, पर द्रव्यादिकी अपेक्षासे वह नहीं है। इस प्रकार जैसे एक जीव स्वद्रव्यादिकी अपेक्षासे अस्तिरूप और परद्रव्यादिकी अपेक्षासे नास्तिरूप सिद्ध होता है वैसे ही लोकमें अपना अपना पृथक् पृथक् स्वतन्त्र अस्तित्व रखनेवाले जितने भी पदार्थ हैं वे भी स्वद्रव्यादिकी अपेक्षासे अस्तिरूप हैं और परद्रव्यादिकी अपेक्षासे नास्तिरूप सिद्ध होते हैं। जैनदर्शनमें अभावको भावान्तरस्वभाव स्वीकार करनेका यही कारण है। अनेकान्तका स्वरूपनिर्देश करते हुए आचार्य अमृतचन्द्र समयसारकी टीकामें कहते हैं—'तत्र यदेव सत् तदेव असत्।' सो उनके इस कथनसे भी उक्त अर्थकी ही पुष्टि होती है। इसी तथ्यको स्पष्ट करते हुए आचार्य समन्तभद्र आप्तमीमांसामें कहते हैं—

> सदेव सर्वं को नेच्छेत् स्वरूपादिचतुष्टयात्।
> असदेव विपर्यासान्न चेन्न व्यवतिष्ठते ॥

स्पष्ट है कि जैनदर्शनमें पदार्थको एकान्तसे न तो भावरूप ही स्वीकार किया है और न एकान्तसे अभावरूप ही। किन्तु स्वद्रव्यादिकी अपेक्षा भावरूपसे और पर द्रव्यादिकी अपेक्षा अभावरूपसे उसकी व्यवस्था की गई है।

जनदर्शनमें नीरूपस्वभाव अभाव स्वीकार नहीं है इसका स्पष्ट शब्दोंमें निर्देश करते हुए आचार्य विद्यानन्दि अष्टसहस्री (पृष्ठ ९३)में लिखते हैं—

न हि वयमपि भावादर्थान्तरमेवाभावं संगिरामहे, तस्य नीरूपत्वप्रसंगात्।

इसी तथ्यको दुहराते हुए आचार्य प्रभाचन्द्र न्यायकुमुदचन्द्र (पृ. ४७५)में लिखते हैं—

यत् सर्वथा तुच्छस्वभावं न तद् वस्तु, यथा गगनेन्दीवरम्। सर्वथा तुच्छस्वभावश्च परैरभ्युपगतोऽभाव इति।

इस प्रकार जैनदर्शनमें तुच्छस्वभाव अभावको न स्वीकार कर जितने भी सत्स्वरूप पदार्थ हैं वे भावाभावात्मक स्वीकार किये गये हैं। जिस प्रकार जैनदर्शनमें तुच्छस्वभाव अभावको अणुमात्र स्थान नहीं है उसी प्रकार एकान्तसे भावरूप पदार्थको भी स्थान नहीं है, क्योंकि युक्तिसे विचार करने पर सर्वथा अभावरूप और सर्वथा भावरूप पदार्थकी सिद्धि नहीं होती।

प्रत्येक पदार्थ भावाभावरूप कैसे हैं इसकी यह संक्षेपमें मीमांसा है। पदार्थको एकान्तसे भावरूप मानने पर क्या आपत्तियाँ आती हैं और उनका निराकरण करनेके लिए प्रत्येक पदार्थके धर्मरूपसे अभावको कितने प्रकारका मानना इष्ट है इसका निर्देश करते हुए आचार्य समन्तभद्र आप्तमीमांसामें लिखते हैं—

भावैकान्ते पदार्थानामभावानामपह्नवात्।
सर्वात्मकमनाद्यन्तमस्वरूपमतावकम्॥ ९॥

कार्यद्रव्यमनादि स्यात् प्रागभावस्य निह्नवे।
प्रध्वंसस्य च धर्मस्य प्रच्यवेऽनन्ततां व्रजेत्॥१०॥

सर्वात्मकं तदेकं स्यादन्यापोहव्यतिक्रमे।
अन्यत्र समवाये न व्यपदिश्येत सर्वथा॥११॥

आशय यह है कि यदि पदार्थोंको एकान्तसे भावरूप स्वीकार किया जाता है तो एक तो प्रत्येक पदार्थ सर्वात्मक हो जायगा, दूसरे प्रत्येक कार्य अनादि हो जायगा, तीसरे अनन्त हो जायगा और चौथे किसी पदार्थका कोई निश्चित स्वरूप नहीं बनेगा। आगे यही सिद्ध करके बतलाते हुए वे लिखते हैं—प्रागभावके नहीं मानने पर तो कार्यद्रव्य अनादि हो जायगा, प्रध्वंसाभावके नहीं माननेपर कार्य द्रव्य अनन्तपनेको प्राप्त हो जायगा, अन्यापोहके नहीं मानने पर प्रत्येक पदार्थ सर्वात्मक हो जायगा और अत्यन्ताभावके नहीं मानने पर स्वरूपसांकर्यके प्राप्त होनेसे उसका व्यपदेश करना शक्य नहीं होगा।

यह आचार्य समन्तभद्रका कथन है। इस परसे दो बातें व्यक्त होती हैं–प्रथम तो यह कि जिसप्रकार प्रत्येक पदार्थ भावरूप है उसी प्रकार अभाव भी उसका धर्म है। दूसरी यह कि एकान्तसे भावरूप पदार्थको मानने पर जो चार आपत्तियाँ उपस्थित होती हैं उनका परिहार

करनेके लिए अभावको चार प्रकारका मानना इष्ट है—प्रागभाव, प्रध्वंसाभाव, अन्योन्याभाव और अत्यन्ताभाव।

अब आगे इनके स्वरूपका विचार करना है। आचार्य विद्यानन्दि अष्टसहस्री (पृ १०९) में इनके स्वरूपका विचार करते हुए लिखते हैं—

यदभावे हि नियमतः कार्यस्योत्पत्तिः स प्रागभावः, यदभावे च कार्यस्य नियता विपत्तिः स प्रध्वंसः, स्वभावान्तरात्स्वभावव्यावृत्तिरन्यापोहः, कालत्रयापेक्षाभावोऽत्यन्ताभावः।

आशय यह है कि जिसका अभाव होने पर कार्यकी नियमसे उत्पत्ति होती है वह प्रागभाव है, जिसका अभाव होने पर कार्यका नियमसे नाश होता है वह प्रध्वंसाभाव है, अन्यके स्वभावसे स्वस्वभावकी व्यावृत्ति इतरेतराभाव है और कालत्रयमें जिसका अभाव है वह अत्यन्ताभाव है।

ये चार प्रकारके अभाव हैं। इनके स्वीकार करनेपर जहाँ प्रत्येक द्रव्यकी स्वतन्त्रता परिलक्षित होती है वहाँ प्रत्येक कार्य स्वकालमें होता है यह भी ज्ञात हो जाता है। साधारणतः अन्योन्याभाव और अत्यन्ताभावके स्वरूप पर दृष्टिपात करनेसे ऐसा लगता है कि इन दोनोंमें विशेष अन्तर नहीं है; किन्तु यह बात नहीं है। आप्तमीमांसाका वसुनन्दिदेवागमवृत्ति (कारिका ११)में बतलाया है कि जो वर्तमानमें उसरूप न हो, किन्तु कालान्तरमें उसरूप हो सके ऐसे पुद्गलोंमें इतरेतराभाव होता है। जैसे कुटमे पटका अभाव इतरेतराभाव है, क्योंकि कुट और पट ये दोनों पुद्गलोंकी पर्याय हैं। जो पुद्गल वर्तमानमें कुटरूप हैं वे कालान्तरमें पटरूपसे परिणमित हो सकते हैं और जो पुद्गल वर्तमानमें पटरूप हैं वे कालान्तरमें कुटरूपसे परिणमित हो सकते हैं, इसलिए इन दोनोंमें इतरेतराभाव है। किन्तु जिसका जिसमें तीनों कालोंमें अभाव हो वह अत्यन्ताभाव है। जैसे जीवरूपसे पुद्गलका अत्यन्ताभाव है, क्योंकि तीनो कालोंमें पुद्गल जीवरूप नहीं परिणम सकता। वह वचन इस प्रकार है—

अथेतयोरभावयोः को विशेष इति चेत् कुटे पटाभाव इतरेतराभावः, कादाचित्कालान्तरे तेन स्वरूपेण भवति, शक्तिरूपेण विद्यमानत्वात्। अत्यन्ताभावः पुनः जीवत्वेन पुद्गलस्याभावः कदाचिदपि तत्तेन स्वरूपेण न भवति।

यहाँ इतरेतराभावको स्वीकार कर यह बतलाया गया है कि प्रत्येक पुद्गलद्रव्यमें वर्तमान पर्यायके समान अतीत और अनागत पर्यायें शक्तिरूपसे विद्यमान रहती हैं और अत्यन्ताभावको स्वीकार कर यह बतलाया गया है कि एक द्रव्यका दूसरे द्रव्यमें किसी भी अपेक्षासे प्रवेश सम्भव नहीं है। कार्य-कारणपरम्परामें जहाँ एक द्रव्यकी विवक्षित पर्यायको अन्य द्रव्यकी विवक्षित पर्यायका कारण कहा गया है वहाँ वह मात्र बाह्य व्याप्तिद्वारा विवक्षित कार्यका ज्ञान करानेके लिए ही कहा गया है, इसलिए उसे उपचार कथन ही जानना चाहिए।

इस प्रकार जैनदर्शनमें अभाव और उसके भेदोंका स्वरूप क्या है तथा उनको स्वीकार करनेसे क्या लाभ है इसका संक्षेपमें विचार किया।

# सर्वज्ञता

प्रो. उदयचन्द्रजी जैन एम. ए., दर्शनाचार्य वाराणसी

'सर्वं जानातीति सर्वज्ञः' इस व्युत्पत्तिके अनुसार सर्वज्ञ शब्दका अर्थ है सबको जानने-वाला। 'सर्वज्ञ शब्दमें जो सर्व शब्द है उसका तात्पर्य त्रिकाल और त्रिलोकवर्ती समस्त द्रव्यों और उनकी समस्त पर्यायोंसे है। जो त्रिकाल और त्रिलोकवर्ती समस्त द्रव्यों और उनकी समस्त पर्यायोंको युगपत् हस्तामलकवत् प्रत्यक्ष जानता है वह सर्वज्ञ है। इसी तथ्यको स्पष्ट करते हुए पट्खंडागम प्रकृति-अनुयोगद्वार (सूत्र ५२)में कहा है—

सइं भयवं उप्पण्णणाणदरिसी....सव्वलोए सव्वजीवे सव्वभावे सम्मं समं जाणदि पस्सदि विहरदि त्ति।

इसी तथ्यको स्पष्ट करते हुए आचार्य कुन्दकुन्द प्रवचनसार (गाथा ४७)में लिखते हैं-जो ज्ञान युगपत् सब आत्मप्रदेशोंसे तात्कालिक और अतात्कालिक विचित्र और विषम सब पदार्थोंको जानता है उस ज्ञानको क्षायिक कहते हैं।

प्रश्न यह है कि जीव नियत स्थान और नियत कालमें स्थित होकर भी त्रिकाल और त्रिलोकवर्ती समस्त पदार्थोंको कैसे जानता है? यह प्रश्न आचार्योंके सामने भी रहा है। अब इस प्रश्नके समाधानस्वरूप प्रकृतमें द्रव्यके स्वरूपका विचार करना है। आचार्य समन्तभद्र उसके स्वरूपका निर्देश करते हुए आप्तमीमांसामें लिखते हैं—

नयोपनयैकान्तानां त्रिकालानां समुच्चयः।
अविभ्राड्भावसम्बन्धो द्रव्यमेकमनेकधा ॥

नैगमादि नयों और उपनयोंके विषयभूत भूत, भविष्यत् और वर्तमान कालसम्बन्धी समस्त पर्यायोंके तादात्म्य सम्बन्धरूप जो समुच्चय है उसका नाम द्रव्य है। वह एक होकर भी अनेक है।

इसका आशय यह है कि प्रत्येक द्रव्य वर्तमान पर्यायमात्र न होकर तीनों कालोंकी पर्यायोंका पिण्ड है, इसलिए समग्रभावसे एक द्रव्यके ग्रहण होनेपर तीनों कालोंकी पर्यायोंका ग्रहण हो जाता है। यतः ज्ञानका स्वभाव जानना है, इसलिए वह विवक्षित द्रव्यको समग्र-भावसे जानता हुआ उसकी त्रिकालवर्ती समस्त पर्यायोंको जान सकता है यह सिद्ध होता है

अब इस बातका विचार करना है कि वह विवक्षित क्षेत्रमें स्थित होकर भी तीन लोकवर्ती समस्त पदार्थोंको कैसे जानता है? सो इस प्रश्नका समाधान यह है कि जैसे दीपक विवक्षित क्षेत्रमें स्थित होकर भी क्षेत्रान्तरमें स्थित पदार्थोंको प्रकाशता है उसी प्रकार ज्ञान भी स्वक्षेत्रसे भिन्न क्षेत्रमें स्थित पदार्थोंको जानता है इसमें कोई बाधा नहीं आती। अमृतचन्द्र आचार्य-देवने पुरुपार्थसिद्ध्युपायमें मंगलाचरण करते हुए लिखा है कि वह परम ज्योति (केवलज्ञान)

जयवन्त होओ, जिसमें दर्पणतलके समान समस्त पदार्थमालिका प्रतिभासित होती है। जैसे क्षेत्रान्तरमें स्थित घटादि पदार्थ दर्पणमें प्रतिबिम्बित होते हैं वैसे ही क्षेत्रान्तरमें स्थित घटादि पदार्थ ज्ञानके विषय होते हैं और यह असिद्ध भी नहीं है, क्योंकि आबाल-गोपाल यह प्रसिद्ध है। अतएव जो ज्ञान करण, क्रम और आवरणसे रहित हो वह तीन लोक और तीन कालवर्ती समस्त पदार्थोंको युगपत् जाने इसमें कोई बाधा नहीं आती।

ज्ञानके दो प्रकार हैं—ज्ञानाकार और ज्ञेयाकार। प्रत्येक ज्ञानका जो ज्ञेयाकाररूप परिणमन होता है उसकी विवक्षा न कर मात्र सामान्यरूपसे ज्ञानके देखने पर वह ज्ञानाकार प्रतीत होता है और ज्ञेयाकाररूप परिणमनकी विवक्षामें वह ज्ञेयाकार प्रतीत होता है। इससे सिद्ध होता है कि केवलज्ञानका जो प्रत्येक समयमें परिणमन है वह तीन लोक और त्रिकाल-वर्ती समस्त ज्ञेयाकाररूप ही होता है। केवलज्ञान तीन लोक और त्रिकालवर्ती समस्त पदार्थोंको युगपत् जानता है यह जो आगममें कहा है सो उसका भी तात्पर्य यही है। इससे यह ज्ञात हो जाता है कि जिसने पूरी तरहसे अपने आत्माको जान लिया उसने सबको जान लिया। उसीको दूसरे शब्दोंमें यों भी कहा जा सकता है कि जिसने सबको पूरीतरहसे जान लिया उसने अपने आत्माको पूरी तरहसे जान लिया।

जानना ज्ञानकी परिणति है और वह परिणति ज्ञेयाकाररूप होती है, इसलिए अपने आत्माके जाननेमें सबका जानना या सबके जाननेमें अपने आत्माका जानना आ जाता है। समस्त ज्ञेयोंकी अपेक्षा जब उसका व्याख्यान करते हैं तब वह सबका जानना कहलाता है और ज्ञान परिणतिकी अपेक्षा जब उसका व्याख्यान करते हैं तब वह आत्माका जानना कहलाता है। इससे यह भी ज्ञात हो जाता है कि सर्वज्ञ जानता तो सबको है पर वह तन्मय हो कर नहीं जानता। उदाहरणार्थ एक ऐसे दर्पणको लीजिए जिसमें अग्निकी ज्वाला प्रतिबिम्बित हो रही है। आप देखेंगे कि ज्वाला उष्ण है,परन्तु दर्पणगत प्रतिबिम्ब उष्ण नहीं होता। ठीक यही स्वभाव ज्ञानका है। ज्ञानमें समस्त ज्ञेय प्रतिभासित तो होते हैं, पर ज्ञेयोंसे तन्मय न होनेके कारण ज्ञान मात्र उन्हें जानता तो है, तन्मय नहीं होता।

स्वामी समन्तभद्रने केवलज्ञानकी इस महिमाको जानकर सर्वज्ञताकी बड़े ही समर्थ शब्दोंद्वारा सिद्धि की है। वे आप्तमीमांसामें लिखते हैं—

> सूक्ष्मान्तरितदूरार्थाः प्रत्यक्षाः कस्यचिद्यथा ।
> अनुमेयत्वतोऽग्न्यादिरिति सर्वज्ञसंस्थितिः ॥ ५ ॥

सूक्ष्म (परमाणु आदि) अन्तरित (राम, रावणादि) और दूरवर्ती (सुमेरु आदि) पदार्थ किसी पुरुषके प्रत्यक्ष अवश्य हैं, क्योंकि वे अनुमेय हैं। जो अनुमेय होते हैं वे किसीके प्रत्यक्ष अवश्य होते हैं। जैसे पर्वतमें अग्निको हम अनुमानसे जानते हैं, किन्तु वह किसीके प्रत्यक्ष भी है। इससे सिद्ध होता है कि जो पदार्थ किसीके अनुमानके विषय होते हैं वे

किसीके प्रत्यक्ष अवश्य होते हैं। यतः सूक्ष्म, अन्तरित और दूरवर्ती पदार्थ अनुमानसे जाने जाते हैं, अतः उन्हें प्रत्यक्षसे जाननेवाला भी कोई होना चाहिए। और जो उन्हें प्रत्यक्षसे जानता है वही सर्वज्ञ है।

नियम यह है कि अनुमानज्ञान व्याप्तिज्ञानपूर्वक होता है और व्याप्तिज्ञान प्रत्यक्षज्ञान-पूर्वक होता है, क्योंकि लिंग और लिंगीका कहीं पर प्रत्यक्ष ज्ञान होनेपर ही अन्यत्र व्याप्ति ज्ञानके बलसे अनुमान ज्ञानकी प्रवृत्ति होती है। इसके विना अनुमान ज्ञानकी प्रवृत्ति नहीं हो सकती। यतः सूक्ष्म, अन्तरित और दूरवर्ती पदार्थ अनुमेय हैं, अतः वे किसीके प्रत्यक्ष भी हैं यह सिद्ध होता है और जिसके वे प्रत्यक्ष हैं वही सर्वज्ञ है यह सिद्ध होता है।

इस प्रकार उक्त अनुमान प्रमाणके बलसे सर्वज्ञकी सिद्धि हो जाने पर भी यह विचारणीय हो जाता है कि सर्वज्ञ कौन हो सकता है? आचार्य समन्तभद्रके सामने भी यह प्रश्न था। उन्होंने इसका समाधान करते हुए बतलाया है कि जिसके अज्ञानादि दोषोंके साथ उनके निमित्त रूप ज्ञानावरणादि कर्म दूर हो गये हैं वह निर्दोष और निरावरण होनेसे सर्वज्ञ है, क्योंकि प्रत्येक जीव केवलज्ञानस्वभाव है, फिर भी संसारी जीवके अनादि कालसे अज्ञानादि दोष और ज्ञानावरणादि कर्मोंका सद्भाव पाया जाता है। किन्तु जब उक्त प्रकारके अन्तरंग और बहिरंग दोनों प्रकारके मलोंका क्षय हो जाता है तब त्रिकाल और त्रिलोकवर्ती समस्त पदार्थोंको जाननेमें समर्थ केवलज्ञान प्रगट हो जाता है।

अब प्रश्न यह है कि क्या किसी आत्मामें सम्पूर्ण दोषों और आवरणोंकी सर्वथा हानि सम्भव है? इसके उत्तरमें आचार्य समन्तभद्र कहते हैं कि किसी आत्मामें दोष (अज्ञान, राग, द्वेष और मोह) तथा आवरण (ज्ञानावरणादि कर्म)की पूर्ण हानि सम्भव है, क्योंकि दोष और आवरणकी हानिमें अतिशय देखा जाता है। किसीमें इनकी कम हानि देखी जाती है। दूसरेमें उससे अधिक और तीसरेमें उससे भी अधिक हानि देखी जाती है। इस प्रकार उत्तरोत्तर हानिमें प्रकर्ष देखा जाता है। अतः कोई ऐसा पुरुष भी होना चाहिए जिसमें दोष और आवरणकी हानिका परम प्रकर्ष हो अर्थात् सम्पूर्ण हानि हो। जिस प्रकार सोनेको अग्निमें तपाने पर उसमें विद्यमान अशुद्धता आदि दोष और मलकी हानि होकर वह पूर्ण शुद्ध हो जाता है उसीप्रकार आत्मध्यानरूपी अग्निके द्वारा द्रव्यकर्म और भावकर्मरूपी मलके नष्ट हो जाने पर आत्मा शुद्ध होकर उसके अनन्त ज्ञान, अनन्त दर्शन, अनन्त सुख और अनन्त वीर्य आदि स्वाभाविक गुण पूर्णरूपसे प्रगट हो जाते हैं। तात्पर्य यह है कि यह आत्मा अज्ञानादि दोष और चार घाति कर्मोंका अभावकर सर्वज्ञ और वीतराग हो जाता है। आचार्य समन्तभद्र इसी तथ्यको स्पष्ट करते हुए आप्तमीमांसामें लिखते हैं—

दोषावरणयोर्हानिर्निःशेषास्त्यतिशायनात्।
क्वचिद्यथा स्वहेतुभ्यो बहिरन्तर्मलक्षयः ॥४॥

इस प्रकार किसी आत्मामें दोष और आवरणकी पूर्ण हानिकी सिद्धिपूर्वक सर्वज्ञताकी सिद्धि होने पर यह प्रश्न होता है कि अमुक आत्मामें दोष आवरणकी पूर्ण हानि हो गई यह कैसे समझा जाय ? इसके उत्तरमें आचार्य समन्तभद्र उसी आप्तमीमांसामें लिखते हैं कि जिसके उपदिष्ट वचनोंमें युक्ति और शास्त्रसे बाधा न आवे, समझो वह निर्दोष है। तथा अमुकका वचन युक्ति और शास्त्रसे अविरोधी है यह प्रमाणकी कसौटी पर कसनेसे जाना जा सकता है। स्पष्ट है कि भगवान् अरिहन्त परमेष्ठीके वचनोंमें युक्ति और शास्त्रसे बाधा नहीं आती। इससे ज्ञात होता है कि वे निर्दोष हैं और जो पूर्ण निर्दोष होता है वह सर्वज्ञ होता ही है। उनका वह वचन इस प्रकार है—

स त्वमेवासि निर्दोषो युक्तिशास्त्राविरोधिवाक्।
अविरोधो यदिष्टं ते प्रसिद्धेन न बाध्यते ॥६॥

उक्त श्लोकमें 'युक्तिशास्त्राविरोधवाक्त्व' हेतुसे निर्दोषताकी सिद्धि की गई है और समस्त अरिहन्त परमेष्ठियोंको युक्तिशास्त्राविरोधिवाक् होनेसे निर्दोष सिद्ध किया गया है। उनके वचन युक्ति और शास्त्रसे अविरोधी इसलिए हैं कि उनके द्वारा प्रतिपादित तत्त्वोंमें प्रमाणसे कोई बाधा नहीं आती है।

सर्वज्ञता जैनधर्मका प्राण है। आगम और अनुभवसे तो उसकी सिद्धि होती ही है। आचार्य समन्तभद्रने युक्तिसे भी सर्वज्ञताको सिद्ध कर दिया है। साथ ही उनके परवर्ती अकलंक, विद्यानन्दि, प्रभाचन्द्र और अनन्तवीर्य आदि जितने भी दार्शनिक आचार्य हुए हैं उन्होंने भी दृढ़ताके साथ उसका समर्थन किया है।

सर्वज्ञ है और वह तीन लोक और त्रिकालवर्ती समस्त ज्ञेयोंको युगपत् जानता है यह उक्त कथनका सार है। वह वर्तमान और अतीतको पूरी तरहसे जानता है और भविष्यको अनिश्चितरूपसे जानता है ऐसा कथन करनेवालोंने वास्तवमें सर्वज्ञको ही स्वीकार नहीं किया। और जो सर्वज्ञको स्वीकार नहीं करता वह अपने आत्माके अस्तित्वको कैसे स्वीकार कर सकता है ? आचार्य वीरसेनने धवला पुस्तक १३ में आत्मा पाँच ज्ञानस्वभाव है कि केवलज्ञान-स्वभाव है यह प्रश्न उठाकर उसका समाधान करते हुए लिखा है कि वह केवलज्ञानस्वभाव है। सो उनके इस कथनका यह तात्पर्य है कि जिस आत्मामें ज्ञानकी स्वभाव पर्याय प्रगट हो जाती है उसे अज्ञात ऐसा कुछ भी नहीं रहता। वह अतीत और वर्तमानके समान भविष्यको भी समग्रभावसे जानता है।

# निमित्त–नैमित्तक सम्बन्ध

श्री लालचन्द अमरचन्दजी मोदी राजकोट

आत्माका परपदार्थके साथ भले ही कर्ता–कर्म सम्बन्ध न हो, परन्तु निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्ध तो है न ? ऐसा प्रश्न भी उत्पन्न होता है।

व्याप्य–व्यापकभावसे आत्मा परपदार्थका कर्ता हो तो तन्मयपनेका प्रसंग आता है और जो निमित्त–नैमित्तिकभावसे परपदार्थका कर्ता बने तो नित्यकर्तृत्वका दोष आता है, इसलिए निमित्तकर्ता भी नहीं है।

आत्मा जब स्वयं ज्ञातास्वभावसे च्युत होता है तब रागादि विकारभावरूप परिणमता है। उस समय उस नैमित्तिकरूप रागको स्वस्वभावका आश्रय नहीं है, किन्तु कर्म आदि परपदार्थका आश्रय होता है। इसलिए जिसके आश्रयसे–लक्ष्यसे विकार होता है उस पदार्थको निमित्त कहनेमें आता है। ( प्रत्येक परपदार्थमें स्वभावसे तो ज्ञेयपना है। ) रागादि विकार स्वभावको भूलनेसे उत्पन्न होता है ऐसा न मानकर कर्मके उदयसे विकार होता है ऐसा माननेवाला निमित्त–नैमित्तिकसम्बन्धको भी जानता नहीं, इसलिए उसे आस्रव–बन्धका भी यथार्थ ज्ञान हो सकता नहीं।

रागादि विकारकी उत्पत्ति कैसे होती है इसकी ही जिसे खबर नहीं है उसे उसकी उत्पत्ति कैसे नहीं होती इसकी खबर कहाँसे हो सकती है। इसलिए सर्व प्रथम रागकी उत्पत्तिका यथार्थ कारण क्या है उसे जाननेके लिए एक दृष्टान्त देते हैं—

बम्बई नगरीमें एक धनाढ्य कुटुम्ब रहता था। उस सेठका पुत्र परदेशमें व्यापार करता था। जिस शहरमें व्यापार करता था, उसी शहरमें उसके पिताका मित्र भी रहता था। उसने एकबार बम्बईमें रहनेवाले अपने मित्र सेठके नाम पत्र लिखा कि मुझे पचास हजार रुपयोंकी आवश्यकता है सो आप मेरे पास जो जवाहरात और गहने हैं उन्हें गिरवी रखकर रुपया देनेके लिए यहाँ रहनेवाले अपने पुत्रको पत्र लिखनेकी कृपा करना, जिससे वह रकम मुझे यहाँसे मिल जाय।

उक्त पत्र बम्बईके सेठके पास आनेपर सेठने परदेशमें रहनेवाले अपने पुत्रको लिखा कि मेरा एक मित्र सेठ······वहाँ रहता है। उसे काम चलानेके लिए रुपयोंकी आवश्यकता है। सो उसके पाससे जवाहरात और गहने गिरवी रखकर उसके पेटे पचास हजार रुपया व्याज पर दे देना।

पिताजीकी तरफसे आये हुए इस पत्रको पुत्रने उतावलीसे पढ़ा। कारण कि उसका सिनेमा देखनेके लिए जानेका समय हो गया था। इसलिए उसने उतावलीमें पत्रका पूर्वार्ध न पढ़कर मात्र उत्तरार्ध पढ़ा और गहने गिरवी रखे विना पचास हजार रुपया दे दिये।

कारण कि रुपया दे देनेके लिए उत्तरार्धमें लिखा था। परन्तु 'गहने गिरवी रखकर देना' पूर्वार्धका यह अंश पढ़ा नहीं था।

इसके बाद छह महीना हुए होंगे कि वह आर्थिक दृष्टिसे कमजोर पड़ गया, उसकी पीढ़ी भी बन्द हो गई। तब रुपया देनेवाले सेठके पुत्रको खबर लगी कि पिताजीका मित्र तो कमजोर हो गया और अपना रुपया गया। यह खबर मिलते ही उसने बम्बई अपने पिताको पत्र लिखा कि आपके लिखनेसे जिसे पचास हजार रुपया दिया था वह आपका मित्र आर्थिक दृष्टिसे कमजोर हो गया है और अपना रुपया भी जोखममें आ गया है, कदाचित् बट्टेखाते डालना पड़े ऐसी स्थिति उत्पन्न हो गई है; इसलिए अब क्या करना? इस मतलबका पत्र बम्बईके सेठको मिला। पत्रके मिलने पर पढ़कर उसने विचार किया कि भाई ऐसा कैसे लिखता है। मैंने तो जवाहरात और गहने गिरवी रखकर उसे रुपया देनेको लिखा था। सेठजीने तत्काल परदेश अपने पुत्रको पत्र लिखा कि मेरा पहला पत्र पढ़ो। उसमें मैंने यह वाक्य लिखा है—"जवाहरात और गहने गिरवी रखकर उसके पेटे मेरे मित्रको पचास हजार रुपया देना।" तब पुत्रने उक्त वाक्यवाला पत्र फायलमेंसे निकाल कर पढ़ा। पत्रके पढ़ते ही तत्काल अपनी भूल दिखाई दी कि उतावलीमें पत्र अधूरा पढ़ा था। अल्प विराम तकका पूर्वार्ध पढ़ा नहीं और उत्तरार्धका अधूरा वाक्य पढ़ा। पढ़नेमें भूल हो गई, इससे ऐसा हो गया। जो बराबर पूरा वाक्य पढ़ा होता तो ऐसा नहीं होता।

यह उदाहरण है। इस परसे जो सिद्धान्त फलित होता है वह इस प्रकार है—

सर्वज्ञ वीतराग परमात्माकी वाणीमें ऐसा आया है कि जब जीव अपने ज्ञायक स्वभावको भूलता है—स्वभावसे च्युत होता है तभी वह रागादि विकाररूपसे परिणमता है। उस समय उसका लक्ष्य जिस परपदार्थके ऊपर होता है उसे निमित्त कहा जाता है और रागादिकको नैमित्तिक कहा जाता है।

तथापि अज्ञानी जीव भगवानकी वाणीके 'स्वभावको भूलनेसे राग होता है' इस पूर्वार्धको न पढ़कर 'कर्मके उदयसे राग होता है' ऐसा मानकर एकान्त कर्मके ऊपर रागके कर्तापनेका दोष मढ़ता है। किन्तु भगवानकी वाणीमें आया हुआ 'कर्मके उदयसे राग होता है' यह उत्तरार्ध कथन व्यवहारनयका वचन है। तथापि अज्ञानी जीव एकान्तसे व्यवहारनयके कथनको ग्रहणकर अशुद्ध उपादानरूप निश्चयनयके कथनको छोड़ देता है।

उपादानका कथन यथार्थ है और यथार्थका नाम निश्चय है। निमित्तप्रधान कथन उपचार है और उपचारका नाम व्यवहार है।

इसलिए कर्म-निमित्तके पक्षपाती जीव श्री समयसारजी शास्त्रकी गाथा ३७८-३७९ का आधार देकर कहते हैं कि देखो, इसमें लिखा है कि "जो पर द्रव्य आत्माके रागादिका निमित्त है उसी पर द्रव्यके द्वारा ही शुद्ध स्वभावसे च्युत होता हुआ रागादिरूपसे परिणमाया

जाता है।" यद्यपि पूर्वोक्त शास्त्रवचनमें सुस्पष्ट शब्दोंमें कहा है कि "शुद्ध स्वभावसे च्युत होता हुआ ही" सो इसका तात्पर्य यह है कि जब आत्मा स्वतन्त्रपने स्वयं शुद्ध स्वभावसे च्युत होता है तभी परद्रव्य द्वारा रागादिरूपसे परिणमाया जाता है। इसलिए इस गाथा वचनसे ही ऐसा सिद्ध होता है कि जब जीव स्वयं शुद्ध स्वभावसे च्युत होकर रागादि नैमित्तिक भावरूपसे परिणमता है उस समय रागका जो लक्ष्य होता है ऐसे पर द्रव्यपर रागके निमित्त कर्तापनेका आरोप आता है। इससे यह फलित हुआ कि कर्मके उदयसे राग होता नहीं, परन्तु जब जीव स्वयं शुद्ध स्वभावसे च्युत होता है तब राग होता है।

आत्माका स्वभावदृष्टिसे परपदार्थके साथ निमित्त-नैमित्तिकसम्बन्धका अभाव होते हुए जो स्वभावको भूला है उसीको एक समय पुरता निमित्त-नैमित्तिकसम्बन्ध होता है, अतः आस्रव-बन्ध होता है। और उस आस्रव-बन्धरूप निमित्त-नैमित्तिकसम्बन्धका निरोध-अभाव होते ही संवर, निर्जरा, मोक्ष उत्पन्न होता है।

इसलिए आत्माको स्वभावदृष्टिसे देखनेपर निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्ध नहीं है। परन्तु स्वयंको जानते हुए अपनेमें ज्ञाता-ज्ञेय ऐसा सम्बन्ध चालू रहते हुए पर पदार्थोंके साथ भी ज्ञाता-ज्ञेयपना घटित होता है। स्व-परप्रकाशक स्वभावमें कर्ता-कर्म या निमित्त-नैमित्तिक सम्बन्ध नहीं है।

---

## उपादान-निमित्तविचार

श्री 'युगल' जी, एम. ए., साहित्यरत्न, कोटा

उपादान और निमित्त वस्तुतः किसी एक या पृथक्-पृथक् पदार्थोंके कोई स्थायी नाम नहीं हैं, किन्तु अभिप्राय विशेषसे प्रदत्त दो संज्ञाएँ हैं। विश्वके सभी पदार्थोंपर यह नियम लागू होता है। विश्वके सभी पदार्थ अपनी अपनी स्वाधीन सीमाके अन्तर्गत रहते हुए भी परस्पर पृथक् पृथक् निमित्त-उपादानभावकी सहज शृंखलामें आबद्ध हैं। यथा—

अनन्तर पूर्व पर्याय विशिष्ट प्रत्येक द्रव्यको उपादान कहते हैं (अष्टसहस्री टिप्पण पृ. २११) और उपादानसे होनेवाले कार्योंके साथ उससे भिन्न एक या एकसे अधिक अन्य जिन पदार्थोंकी बाह्य व्याप्ति होती है उन्हें निमित्त कहते हैं। तात्पर्य यह है कि विवक्षित कार्यके साथ जिसकी अन्तर्व्याप्ति होती है उसकी उपादान संज्ञा है और जिसकी बाह्य व्याप्ति होती है उसमें निमित्त व्यवहार होता है (समयसार गाथा ८४ आत्मख्याति टीका)। ऐसा वस्तुस्वभाव है कि प्रत्येक कार्यमें बाह्य आभ्यन्तर उपाधिकी समग्रता होती है। इसी तथ्यको स्पष्ट करते हुए आचार्य समन्तभद्र स्वयम्भूस्तोत्रमें कहते हैं—

बाह्येतरोपाधिसमग्रतेयं कार्येषु ते द्रव्यगतः स्वभावः ।
नैवान्यथा मोक्षविधिश्च पुंसां तेनाभिवन्द्यस्त्वमृषिर्बुधानाम् ॥६०॥

कार्योंमें जो यह बाह्य और आभ्यन्तर उपाधिकी समग्रता है वह आपके मतमें द्रव्यगत स्वभाव है। इसे यदि द्रव्यगत स्वभाव नहीं माना जाय तो जीवोंको मोक्षविधि नहीं बनती। ऐसे अपूर्व तत्त्वका उद्घाटन करनेके कारण ही ऋषि अवस्थाको प्राप्त हुए आप बुधजनोंके द्वारा अभिवन्द्य हैं ॥ ६० ॥

यह कार्य–कारणपरम्पराके अनुरूप वस्तुव्यवस्था है। आगे इसी विषयको उदाहरण देकर स्पष्ट करते हैं। जब कोई छात्र अध्ययन करता है तो कभी विशिष्ट क्रियायुक्त दूसरा व्यक्ति (जिसे लोकमें अध्यापक कहते हैं।) पुस्तक और प्रकाश आदिका उसे सानिध्य होता है और कभी इनमेंसे किसी एकका और प्रदीप आदि अन्य किसीका सानिध्य होता है। यहाँ छात्रका अध्ययन यह कार्य है जो उसके ज्ञानगुणकी विशिष्ट अवस्था ( पर्याय ) है, इसलिए विवक्षित योग्यतासम्पन्न वह ज्ञानगुण उस कार्यका उपादान है, क्योंकि अध्ययनरूप कार्यकी विवक्षित योग्यतासम्पन्न ज्ञानगुणके साथ अन्तर्व्याप्ति है तथा विशिष्ट क्रियायुक्त दूसरा व्यक्ति आदि निमित्त हैं, क्योंकि अध्ययनरूप कार्यकी उन विशिष्ट क्रियायुक्त मनुष्य आदिके साथ बाह्य व्याप्ति है।

अब प्रकृतमें विचार यह करना है कि यह जो छात्रका अध्ययनकार्य हुआ है उसका यथार्थ कारण क्या है? विशिष्ट क्रियायुक्त मनुष्य तो उसका यथार्थ कारण हो नहीं सकता, क्योंकि उसके अभावमें भी अध्ययन देखा जाता है या उसके सद्भावमें भी अध्ययनरूप कार्य नहीं देखा जाता। यही बात प्रकाश आदि पर भी लागू होती है। इतना अवश्य है कि जब जब छात्र अध्ययन करता है तब तब इन सबका या इनमेंसे किसी एकका सानिध्य अवश्य होता है। यही कारण है कि कार्य–कारणपरम्पराके विशारदोंने विवक्षित कार्यमें विशिष्ट अवस्थायुक्त बाह्य सामग्रीके सद्भावको स्वीकार करके भी उसे यथार्थ कारण नहीं कहा। किन्तु ऐसा अनियम विशिष्ट योग्यतासम्पन्न ज्ञानगुण पर लागू नहीं होता, क्योंकि यदि उस छात्रको विशिष्ट योग्यतासम्पन्न ज्ञानगुण प्राप्त न हो तो विशिष्ट क्रियायुक्त इतर मनुष्य आदिका सानिध्य होने पर भी उसका अध्ययन कार्य सम्पन्न नहीं हो सकता, इसलिए मानना होगा कि उस छात्रके अध्ययनरूप कार्यका विशिष्ट योग्यतासम्पन्न ज्ञानगुण ही यथार्थ कारण है, अन्य नहीं।

यहाँ कोई तर्क करेगा कि यद्यपि हम यह मान लेते हैं कि कार्यकी उत्पत्तिमें उपादान कारणका होना आवश्यक है, क्योंकि वह स्वयं कार्यरूप परिणत होता है और इस लिए उसे यथार्थ कारण कहना भी संगत है। पर बाह्य सामग्रीके (जिसमें निमित्तका व्यवहार होता है) न होने पर भी तो कार्य नहीं होता, इसलिए जिस बाह्य सामग्रीके सद्भावमें उपादानरूप

अन्य द्रव्यमें विवक्षित कार्य हुआ है उसे भी तो यथार्थ कारण कहना चाहिए। उसे यथार्थ कारण माननेमें हिचक कैसी ?

समाधान यह है कि जिस बाह्य सामग्रीके सद्भावमें विवक्षित कार्य होता है वह स्वयं तो उस कार्यरूप व्यापार करता नहीं। किन्तु जब अन्य द्रव्यमें विवक्षित कार्य होता है तब उससे भिन्न बाह्य सामग्री अपना दूसरा कार्य करती है। जैसे जब छात्र श्रवण कार्य करता है तब अध्यापक सुनानेकी इच्छा तथा वचन और कायगत चेष्टा करता है। ऐसा तो है नहीं कि छात्र और अध्यापक दोनों ही मिलकर एक द्रव्यगत श्रवणरूप व्यापारमें उपयुक्त होते हों। यही कारण है कि प्रकृतमें अध्यापकके सुनानेकी इच्छा आदिको यथार्थ कारण न कह कर निमित्त (उपचरित) कारण कहा है। विवक्षित बाह्य सामग्रीके सद्भावमें या उसे लक्ष्य कर वह कार्य हुआ इसलिए तो उसे निमित्तरूपसे कारण कहा गया पर वह स्वयं उस कार्यरूप परिणत नहीं हुआ, इसलिए उसमें वह कारणता उपचरित मानी गई। इसीका नाम असद्भूत व्यवहार है। विवक्षित कार्य होते समय ऐसा व्यवहार तो अवश्य होता है पर वह निश्चयस्वरूप (उपादान-उपादेयरूप) न होनेके कारण असद्भूत ही होता है।

अब प्रश्न यह है कि यह व्यवहार असद्भूत ही सही पर यदि ऐसा व्यवहार न हो तो क्या निश्चयस्वरूप उपादान कारण उपादेयरूप (कार्यरूप) परिणत हो सकता है। यदि नहीं, तो ऐसे व्यवहारको भी यथार्थ कारण क्यों नहीं माना जाता। उदाहरणार्थ माना कि समुद्र स्वयं लहररूप परिणत होता है। किन्तु उसका यह कार्य विशिष्ट वायुका योग मिलने पर ही होता है। जब जब समुद्रको विशिष्ट वायुका योग मिलता है तब तब समुद्र तरंगरूपसे परिणत होता है और जब वायुका योग नहीं मिलता तब उसका तरंगरूप कार्य भी नहीं देखा जाता। अतः कार्यकी उत्पत्तिमें जैसे उपादानका होना आवश्यक है उसी प्रकार निमित्तका योग मिलना भी आवश्यक है। इसलिए जैसे यह माना जाता है कि यदि उपादान कारण न हो तो कार्य नहीं होता वैसे यह मानना भी उपयुक्त है कि यदि निमित्त कारण न मिले तो भी कार्य नहीं होता। इसलिए जिसप्रकार कार्यकी उत्पत्तिमें उपादान कारण मुख्य है उसीप्रकार उसमें निमित्त कारणको भी मुख्यता मिलनी चाहिए। कार्यमें दोनोंकी मुख्यता है इस विषयको स्पष्ट करते हुए श्री हरिवंशपुराणमें कहा है—

> सर्वेषामेव भावानां परिणामादिवृत्तयः।
> स्वान्तर्बहिःनिमित्तेभ्यः प्रवर्तन्ते समन्ततः ॥सर्ग ७ श्लो. ५॥

सभी पदार्थोंके परिणाम आदि वृत्तियाँ अपने अन्तरंग निमित्त (उपादान) और बहिरंग निमित्तोंसे सब प्रकारसे प्रवर्तित होती हैं ॥७–५॥

तात्पर्य यह है कि कोई कार्य हो और उसका निमित्त न हो ऐसा तो है नहीं। अतएव प्रत्येक कार्यकी उत्पत्ति आभ्यन्तर और बाह्य दोनों प्रकारके कारणोंसे माननी चाहिए।

यदि इनमेंसे एक भी कारण न हो तो कार्यकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। जैसे समुद्रमें जल तो है पर उसे जब तक वायुका योग नहीं मिलता तब तक तरंगें नहीं उठतीं। या वायुका योग तो है पर शीतका योग पाकर समुद्रका जल यदि बर्फ बन गया है तो भी तरंगें नहीं उठतीं। स्पष्ट है कि प्रत्येक कार्य तभी होता है जब दोनों कारणोंका योग होता है, किसी एकके अभावमें नहीं, अतः प्रत्येक कार्यके प्रति दोनों कारणोंकी मुख्यता है, किसी एककी नहीं।

समाधान यह है कि प्रत्येक कार्य प्रत्येक द्रव्यकी एक पर्याय है, अतः जैन सिद्धान्तके नियमानुसार जिस द्रव्यकी जो पर्याय होती है वह उसीका कार्य होता है। तत्त्वार्थसूत्रमें इसी तथ्यको ध्यानमें रख कर 'उत्पाद–व्यय–ध्रौव्ययुक्तं सत् ॥२९॥ सद्द्रव्यलक्षणम् ॥३०॥' इन सूत्रोंकी रचना हुई है। इसी तथ्यको ध्यानमें रख कर आचार्य कुन्दकुन्द प्रवचनसारमें कहते हैं—

अपरिच्चत्तसहावेणुप्पाद–व्वय–धुवत्तसंजुत्तं ।
गुणवं च सपज्जायं तं दव्वं ति वुच्चंति ॥

जो अपने स्वभावको न छोड़कर उत्पाद–व्यय–ध्रुवत्वसे संयुक्त है तथा गुण–पर्यायवाला है उसे द्रव्य कहते हैं ॥

यह प्रत्येक द्रव्यका स्वरूप है। इसके अनुसार प्रत्येक द्रव्यका कार्य उसकी पर्यायरूप ही होता है, अन्य द्रव्यकी पर्यायरूप नहीं। अतः प्रत्येक कार्यकी उत्पत्तिमें जिनके साथ उसकी बाह्य व्याप्ति है ऐसे अन्य एक या एकसे अधिक द्रव्योंकी पर्यायोंमें निमित्त व्यवहार होने पर भी यथार्थमें उनसे उस कार्यकी उत्पत्ति नहीं होती यह सिद्ध होता है। स्वामी समन्तभद्रने इसी तथ्यको ध्यानमें रख कर यह वचन कहा है कि 'सब कार्योंमें बाह्य और आभ्यन्तर उपाधिकी समग्रता होती है यह द्रव्यगत स्वभाव है।' यहाँ आचार्य समन्तभद्रके इसे द्रव्यगत स्वभाव कहनेका आशय यह है कि प्रत्येक द्रव्य प्रत्येक समयमें परिणमनशील है। अतः उसका प्रत्येक समयमें स्वभावरूप या विभावरूप कोई न कोई परिणाम अवश्य होता है। ऐसा तो है नहीं कि द्रव्यके परिणमनशील होने पर भी जिस समय निमित्त नहीं मिलते उस समय उसका परिणाम रुक जाता हो, उत्पाद-व्ययके सिद्धान्तानुसार द्रव्य प्रत्येक समयमें परिणमन भी करता है और प्रत्येक समयमें जब जब एक परिणामका व्यय करके जिस दूसरे परिणामको वह उत्पन्न करता है तब तब उस परिणामके साथ उसकी अन्तर्व्याप्ति भी रहती है। यह अन्तर्व्याप्तिका नियम है। बाह्य व्याप्तिका नियम भी इसी प्रकार है। अर्थात् प्रत्येक द्रव्यका प्रत्येक समयमें जब जब परिणमनरूप जो कार्य होता है तब तब अन्य एक या एकसे अधिक दो आदि द्रव्योंकी जिन पर्यायोंके साथ उस कार्यकी बाह्य व्याप्ति होती है वे पर्यायें भी उस समय अवश्य होती हैं। कार्यके साथ अन्तर्व्याप्ति और बाह्य व्याप्तिके स्वीकार करनेका यही तात्पर्य है। इन दोनोंके एक कालमें होनेका नियम है और यह तभी बन सकता है जब इसे द्रव्यगत स्वभाव स्वीकार किया जाय। इसलिए किसी एक द्रव्यका कार्य उससे भिन्न दूसरे

द्रव्यसे होता है यह तो त्रिकालमें माना नहीं जा सकता। यही कारण है कि प्रत्येक द्रव्यके प्रत्येक कार्यमें असद्भूत व्यवहारनयसे निमित्तको स्वीकार करके भी उसे उपचरित कारण ही स्वीकार किया है, यथार्थ कारण नहीं।

अब प्रश्न यह है कि यह तो आबाल-वृद्ध प्रत्येक व्यक्तिको स्पष्ट प्रतिभासित होता है कि बाह्य सामग्रीका योग मिलने पर कार्य अवश्य होता है और नहीं मिलने पर नहीं होता। जैसे मिट्टीको कुम्भकार आदिका योग मिलने पर घट अवश्य बनता है और ऐसा योग नहीं मिलने पर नहीं बनता। ऐसी सब मिट्टी समान है जिसमेंसे किसी भी मिट्टीसे कभी भी घट बनाया जा सकता है। किन्तु मिट्टीमें घटके लिए व्यापार करते हुए यदि कुम्भकार अपना व्यापार रोक देता है तो वह घट बननेका कार्य अधूरा रह जाता है और यदि उस मिट्टीमें घट बनानेके अनुरूप वह व्यापार करता रहता है तो उसमेंसे घट कार्य भी निष्पन्न हो जाता है, अतः घटके साथ मिट्टीकी अन्तर्व्याप्तिके रहने पर भी जिस एक या एकसे अधिक कारणोंके साथ उसकी (घटकी) बाह्य व्याप्ति है उसे कुम्भकार आदिके व्यापारको ही कारण रूपसे प्रमुखता मिलनी चाहिए। यथार्थमें कार्यकी उत्पादक बाह्य सामग्री ही होती है, उपादान सामग्री नहीं। उपादानका ग्रहण तो केवल इसलिए किया जाता है कि कार्यकी उत्पत्ति उसमें होती है। उसके ग्रहणका यह तात्पर्य नहीं कि वह अपने कार्यको स्वयं करता है।

यह भी एक प्रश्न है। समाधान यह है कि प्रश्नकर्ताने वस्तुतः उपादान और निमित्तके यथार्थ अर्थको न समझ कर ही यह प्रश्न किया है। हम आगमके अनुसार यह पूर्वमें ही लिख आये हैं कि जिसमें उत्तर कालमें विवक्षित कार्य होता है मात्र उसका नाम उपादान नहीं है। किन्तु विवक्षित कार्यके पूर्व समयमें स्थित विशिष्ट पर्याययुक्त द्रव्यका नाम उपादान कारण है। अब विचार कीजिए कि जिस मिट्टीसे उत्तर कालमें घट बननेवाला है वह खेतमें पड़ी हुई मिट्टी क्या घटका उपादान कारण है। उपादानके उक्त लक्षणके अनुसार यदि वह वास्तवमें घटका उपादान है तो अगले समयमें ही उससे घट कार्य हो जाना चाहिए। परन्तु ऐसा तो होता नहीं। किन्तु मध्यके कालमें असंख्यात पर्यायें (कार्य) होनेके बाद ही उससे घट कार्य निष्पन्न होता है। अतः जिस समयमें उससे घट कार्य निष्पन्न हुआ उसके अनुसार पूर्व समयमें ही उसे घटका उपादान मानना युक्ति और आगम दोनोंसे सम्मत है। केवल अपनी तर्कणाके आधार पर जिस मिट्टीसे घट बना उसके समान प्रतीत होनेवाली सब मिट्टीको घटका उपादान कारण मानना उचित नहीं है।

यह तो उपादानका विचार है। अब निमित्तका विचार कीजिए। कुम्भकार विवक्षित मिट्टीसे घट बनाना चाहता है। उसके लिए वह व्यापार भी करता है। किन्तु प्रथम समयमें वह मिट्टी घट नहीं बनती। दूसरे समयमें भी वह घट नहीं बनती। कुम्भकारका व्यापार घट बनानेके लिए बराबर चालू है पर उसके घट पर्यायके लिए व्यापार करने पर भी असंख्यात समय तक वह मिट्टी घट नहीं बनती। घट उत्पन्न करनेके लिए कुम्भकार कितना ही जोर

(वल) क्यों न लगावे तथापि मिट्टीसे घट पर्याय तक होनेवाली अपनी सब पर्यायोंमेंसे गुजरनेके पहले वह मिट्टी घट नहीं बनती। इस कालमें कुम्भकारका जितना भी व्यापार है वह सब एकमात्र घट बनानेके लिए हो रहा है फिर भी वह मिट्टी नियत पर्यायोंमेंसे जानेके पूर्व घट नहीं बन रहा है। इसका क्या कारण है? कारण स्पष्ट है। बात यह है कि जिस प्रकार मिट्टीके बाद घट तक होनेवाली सब पर्यायोंमेंसे गुजरना उसका सुनिश्चित है उसी प्रकार कुम्भकारका उन पर्यायोंके लिए व्यापार करना भी सुनिश्चित है। न तो मिट्टी अपनी पर्यायोंको आगे-पीछे कर सकती है और न कुम्भकार ही अपने व्यापारके क्रमको बदल सकता है। जिस प्रकारके व्यापारको वह खेतसे मिट्टी लाते समय करता है उस प्रकारके व्यापारको वह घट पर्यायकी निष्पत्तिके समय नहीं करता। और जिस प्रकारके व्यपारको वह घट निष्पत्तिके समय करता है उस प्रकारके व्यापारको वह खेतसे मिट्टी लाते समय नहीं करता। इसका अर्थ हुआ कि खेतसे मिट्टी लानेके समयसे लेकर उसके घट बनने तकके जितने कार्य हैं, कुम्भकारके व्यापार भी उतने ही प्रकारके हैं और इन दोनों प्रकारके व्यापारोंका परस्पर योग है। एकके होने पर दूसरा उसके अनुरूप होता ही है। इसमें फेर-बदल कोई कर नहीं सकता। इसी तथ्यको ध्यानमें रख कर भट्टाकलंकदेवने अष्टशतीमें यह वचन कहा है—

> तादृशी जायते बुद्धिः व्यवसायश्च तादृशः।
> सहायाः तादृशाः सन्ति यादृशी भवितव्यता ।।

भवितव्यता अर्थात जिस कालमें जिस द्रव्यसे जैसा कार्य होना होना है वैसी ही मनुष्यकी बुद्धि होती है, पुरुषार्थ भी वैसा ही होता है और सहायक भी वैसे ही मिलते हैं।

यहाँ भट्टाकलंकदेव भवितव्यको प्रधानता दे रहे हैं। मनुष्यकी बुद्धि, उसके पुरुषार्थ और अन्य सहायकोंको नहीं। ऐसा क्यों, जब कि कार्यकी उत्पत्तिमें आभ्यन्तर सामग्रीके समान बाह्य सामग्रीका होना आवश्यक है। तब फिर यहाँ मात्र आभ्यन्तर सामग्रीको मुख्यता क्यों दी गई है। स्पष्ट है कि भट्टाकलंकदेव स्वयं यह अनुभव करते हैं कि कार्यमें मुख्यता मात्र आभ्यन्तर सामग्रीको है। उसके होने पर बाह्य सामग्री तो मिलती ही है।

जैनागममें बतलाया है कि द्रव्यलिंगके होने पर भावलिंग होना ही चाहिए इसका कोई नियम नहीं। परन्तु भावलिंगके होने पर द्रव्यलिंग होता ही है ऐसा नियम अवश्य है सो इस कथनका भी यही तात्पर्य है कि जब जिस कार्यके अनुरूप आभ्यन्तर सामग्री होती है तब बाह्य सामग्री, जो लोकमें उसकी सहायक कही जाती है, अवश्य मिलती है। इस नियमका अपवाद नहीं है। निश्चय और व्यवहारका ऐसा ही योग है। लोकमें अनादि कालसे जितने भी कार्य हुए, हो रहे हैं और होंगे उन सबमें एक मात्र इसी नियमको लागू समझना चाहिए। यहाँ उपादानकी निश्चय संज्ञा है, क्योंकि वह स्व है और निमित्तकी व्यवहार संज्ञा है, क्योंकि वह पर है। कार्यकी उत्पत्ति स्वसे ही होती है,

परसे नहीं होती । परन्तु कार्य पर द्रव्यकी जिस पर्यायके सद्‌भावमें या उसे लक्ष्य कर होता है उसके द्वारा उस कार्यका ज्ञान करानेके अभिप्रायसे उसमें पराश्रितपनेका व्यवहार अवश्य किया जाता है। यहाँ व्यवहारका लक्षण ही यह है कि जो अन्यके कार्यको अन्यका कहे उसे व्यवहार कहते हैं। स्पष्ट है कि कार्य तो उपादानसे ही होता है; क्योंकि वह उसकी पर्याय है। निमित्तसे नहीं होता, क्योंकि वह उसका परिणाम नहीं । परन्तु निश्चयके साथ व्यवहारकी युति बतलानेके लिए निमित्तसे कार्य हुआ ऐसा व्यवहार अवश्य किया जाता है जो सप्रयोजन होनेसे आगममें ग्राह्य माना गया है।

प्रत्येक मनुष्य क्षायिक सम्यग्दर्शनकी उत्पत्तिका प्रारम्भ केवली और श्रुतकेवलीके पादमूलमें ही करता है ऐसा नियम है। पर इसका इतना ही तात्पर्य है कि जब जब किसी मनुष्यको क्षायिक सम्यग्दर्शनकी उत्पत्ति होती है तब तब ऐसा योग अवश्य होता है। इससे अधिक उसका दूसरा अभिप्राय नहीं। अन्यथा उन सब वेदकसम्यग्दृष्टियोंको क्षायिक सम्यग्दर्शनकी उत्पत्ति होनी चहिए जो केवली और श्रुतकेवलीके पादमूलमें अवस्थित हैं। परन्तु ऐसा नहीं होता। किन्तु जिस मनुष्यके क्षायिक सम्यग्दर्शनको उत्पन्न करनेका पाककाल आजाता है उसीको उसकी उत्पत्ति होती है और योग भी उसीके अनुरूप मिलता है। यदि पाककालको प्रधानता न दी जाय तो वही मनुष्य इन दोनोंके पादमूलमें वर्षोंसे रह रहा है और वेदक सम्यग्दृष्टि भी है। फिर क्या कारण है कि पहले उसकी उत्पत्ति नहीं हुई। इससे सिद्ध है कि प्रत्येक कार्य स्वकालके प्राप्त होने पर ही होता है, अन्य कालमें नहीं। प्रत्येक कार्यकी उत्पत्तिका ऐसा ही योग है, उसे अन्यथा नहीं किया जा सकता।

यद्यपि कार्योत्पत्तिकी यह अमिट व्यवस्था है तथापि यह संसारी प्राणी अपने अज्ञानवश ऐसा मानता है कि 'मैंने अन्य द्रव्यके इस कार्यको किया, मैं चाहूँ तो इसमें उलट-फेर कर दूं आदि।' अरे मूर्ख! तुझमें जब अपनी पर्यायोंमें उलट-फेर करनेकी क्षमता नहीं है तब तूँ दूसरेके कार्योंको करने या उलट-फेर करनेका अहंकार क्यों करता है। स्वामी समन्तभद्र ऐसे अज्ञानी प्राणीके इस अहंकारको भले प्रकार जानते थे। यही कारण है कि वे इसके इस अहंकारको छुड़ानेके अभिप्रायसे कार्य-कारणपरम्पराकी सम्यक् व्यवस्थाका ज्ञान कराते हुए स्वयंभूस्तोत्रमें लिखते हैं—

अलंघ्यशक्तिर्भवितव्यतेयं हेतुद्वयाविष्कृतकार्यलिंगा।
अनीश्वरो जन्तुरहंक्रियार्तः संहत्य कार्येष्विति साध्ववादीः ॥३३॥

आपने (जिनदेवने) यह ठीक ही कहा है कि हेतुद्वयसे उत्पन्न होनेवाला कार्य ही जिसका ज्ञापक है ऐसी यह भवितव्यता अलंघ्यशक्ति है, क्योंकि संसारी प्राणी स्वयं परके कार्य करनेमें या अपनी पर्यायोंमें हेर-फेर करनेमें असमर्थ होते हुए भी 'मैं इस कार्यको कर सकता हूँ' इस प्रकारके अहंकारसे पीड़ित है। किन्तु वह उस (भवतिव्यता)के बिना अनेक सहकारी कारणोंको मिलाकर भी कार्योंके सम्पन्न करनेमें समर्थ नहीं होता ॥३३॥

यहाँ पर आचार्य समन्तभद्र ऐसे अज्ञानी प्राणीके लिए 'जन्तु' शब्दका प्रयोग कर रहे हैं। इससे ज्ञात होता है कि जिस प्रकार लोकमें 'जन्तु' शब्द क्षुद्र प्राणीके लिए प्रयुक्त होता है उसी प्रकार स्वामी समन्तभद्र उक्त प्रकारकी धारणाको भी अति क्षुद्र अज्ञानमूलक मानते हैं। तभी तो उन्होंने ऐसी धारणावाले प्राणीको 'जन्तु' शब्द द्वारा संबोधित किया है।

जिनागममें कार्योंके लिए प्रायोगिक कार्य और विस्रसा का ऐसा दो प्रकारका उल्लेख आया है। वहाँ बतलाया है कि जिस कार्यमें पुरुषका प्रयत्न बाह्य निमित्त है उसे प्रायोगिक कार्य कहते हैं और शेषकी विस्रसा कार्य संज्ञा है। उत्तर कालमें निमित्तकारणोंको दो भागोंमें विभाजित किया गया दृष्टिगोचर होता है-- एक वे जो अपने क्रिया-व्यापार द्वारा निमित्त होते हैं। जैसे वायु आदि। और दूसरे वे जो अपनी मात्र उपस्थितिद्वारा निमित्त होते हैं। इस कारण जैन परम्परामें निमित्तकारणके प्रेरकनिमित्त और उदासीननिमित्त कारण ऐसे दो भेद किये जाने लगे हैं। इस परसे कुछ विद्वान् ऐसा अर्थ करते हुए प्रतीत होते हैं कि जो निमित्त अपनी प्रेरणाद्वारा किसी भी कार्यको नियत समयसे आगे-पीछे कर देते हैं उनकी प्रेरक कारण संज्ञा है और शेषकी उदासीननिमित्त संज्ञा है। प्रेरक कारणके विषयमें अपने इस मन्तव्यको पुष्ट करनेके लिए वे व्यवहारनयकी मुख्यतासे आगममें प्रतिपादित अकालमरण, संक्रमण, उत्कर्षण, अपकर्षण और उदीरणा आदिको उदाहरण रूपमें उपस्थित करते हैं। किन्तु उनका यह कथन निश्चय व्यवहारकी पद्धतिके स्वरूपको न समझनेका ही फल है। आगममें तो यह कथन निमित्तोंकी मुख्यता दिखलानेके लिए ही किया गया है। इसका यदि कोई यह अर्थ करे कि उपादान कारणके अभावमें यदि कोई कार्य केवल निमित्तोंके बलसे हो जायगा तो उसका ऐसा अर्थ करना कार्य-कारणपरम्पराकी अनभिज्ञताका ही सूचक माना जायगा। जब कि आगममें उपादानका यह लक्षण किया है कि अनन्तर पूर्व पर्यायविशिष्ट द्रव्यको उपादान कारण कहते हैं। ऐसी अवस्थामें इस लक्षणके अनुसार उपादान कारणके अभावमें केवल निमित्तके बलसे कोई कार्य हो जायगा यह कैसे माना जा सकता है। अर्थात् नहीं माना जा सकता। अतएव कार्य मात्र उपादानसे ही होता है और जब कार्य होता है तब उसका कोई निमित्त अवश्य होता है यह जो आगमका अभिप्राय है उसे ही यथावत् मानना चाहिए। प्रत्येक कार्यके प्रति सब निमित्त समान हैं इस तथ्यको ध्यानमें रखकर आचार्य पूज्यपाद उक्त अभिप्रायकी पुष्टि करते हुए इष्टोपदेशमें कहते हैं—

> नाज्ञो विज्ञत्वमायाति विज्ञो नाज्ञत्वमृच्छति।
> निमित्तमात्रमन्यस्तु गतेर्धर्मास्तिकायवत् ॥ ३५ ॥

अज्ञ विज्ञताको नहीं प्राप्त होता और विज्ञ अज्ञताको नहीं प्राप्त होता। इतना अवश्य है कि जिसप्रकार गतिक्रियाका धर्मास्तिकाय निमित्तमात्र है उसीप्रकार अन्य सब पदार्थ निमित्तमात्र हैं ॥ ३५ ॥

भट्टाकलंकदेव भी इसी तथ्यको स्वीकार करते हुए तत्त्वार्थवार्तिक ( अ. १ सूत्र. २० ) में कहते हैं—

यथा मृदः स्वयमन्तर्घटभवनपरिणामाभिमुख्ये दण्ड-चक्र-पौरुषेयप्रयत्नादि निमित्तमात्रं भवति। यतः सत्स्वपि दण्डादिनिमित्तेषु शर्करादिप्रचितो मृत्पिण्डः स्वयमन्तर्घटभवनपरिणामनिरुत्सुकत्वान्न घटीभवति, अतो मृत्पिण्ड एव बाह्यदण्डादिनिमित्तसापेक्ष आभ्यन्तरपरिणामसानिध्याद् घटो भवति न दण्डादय इति दण्डादीनां निमित्तमात्रत्वं भवति ।

जैसे मिट्टीके स्वयं भीतर घटभवनरूप परिणामके अभिमुख होने पर दण्ड, चक्र और पुरुषकृत प्रयत्न आदि निमित्तमात्र होते हैं, क्योंकि दण्डादि निमित्तोंके रहने पर भी बालुका बहुल मिट्टीका पिण्ड स्वयं भीतर घटभवनरूप परिणाम (पर्याय) से निरुत्सुक होनेके कारण घट नहीं होता, अतः बाह्यमें दण्डादि निमित्त सापेक्ष मिट्टीका पिण्ड ही भीतर घटभवनरूप परिणामका सानिध्य होनेसे घट होता है, दण्डादि घट नहीं होते, इसलिए दण्डादि निमित्त मात्र हैं ।

उपादान और निमित्त इनकी युति है, इसलिए केवल उपादानसे कार्यकी उत्पत्ति मानने पर एकान्तका प्रसंग आता है यह कहना भी युक्तियुक्त नहीं है, क्योंकि उपादान स्वयं कार्यका प्रागभावरूप है, जब कि निमित्तका उसमें अत्यन्ताभाव है और अनेकान्त दो द्रव्योंमें घटित नहीं होता, क्योंकि प्रत्येक वस्तु स्वयं अनेकान्तस्वरूप होती है । अतः जिसप्रकार स्वरूपकी अपेक्षा कार्यरूप द्रव्यमें निमित्तका अत्यन्ताभाव है उसीप्रकार कारणकी अपेक्षा भी कार्यद्रव्यमें निमित्तका अत्यन्ताभाव है । और जिसका जिसमें अत्यन्ताभाव होता है वह उसका स्वरूप न होनेके कारण न तो कार्य ही होता है और न कारण ही । यही कारण है कि प्रत्येक कार्यमें निमित्तको स्वीकार करके भी उसे व्यवहारहेतु ही कहा है । अतएव प्रकृतमें यही अनेकान्त घटित होता है कि यथार्थ हेतुरूपसे कार्यमें उपादानकी अस्ति है और निमित्तकी नास्ति है । यही कारण है कि व्यवहार पक्षको गौण करके निश्चय पक्षकी मुख्यतासे समयसारमें यह वचन कहा है—

अण्णदविएण अण्णदव्वस्स ण कीरए गुणुप्पाओ ।
तम्हा उ सव्वदव्वा उप्पज्जंते सहावेण ॥ ३७२ ॥

अन्य द्रव्यके द्वारा अन्य द्रव्यके गुण ( विशेषता-पर्याय ) का उत्पाद नहीं किया जाता, इसलिए सभी द्रव्य अपने-अपने स्वभावसे उत्पन्न होते हैं ॥ ३७२ ॥

इसकी टीका करते हुए आचार्य अमृतचन्द्र कहते हैं—

न च जीवस्य परद्रव्यं रागादीनुत्पादयतीति शक्यम्, अन्यद्रव्येणान्यद्रव्यगुणोत्पादकरणस्यायोगात्, सर्वद्रव्याणां स्वभावेनैवोत्पादात् ।

और पर द्रव्य ( द्रव्यकर्म-नोकर्म ) जीवके रागादिकोंको उत्पन्न करते हैं ऐसी शंका नहीं

करनी चाहिए, क्योंकि अन्य द्रव्यके द्वारा अन्य द्रव्यके गुणों (पर्यायों) को उत्पन्न करनेका अयोग है। कारण कि सभी द्रव्योंका स्वभावसे ही उत्पाद होता है।

यह है उपादान और निमित्तकी कार्यके प्रति वास्तविक स्थितिका स्वरूपाख्यान। जो भव्य इसे इसी रूपमें अन्तःकरण पूर्वक स्वीकार करता है वह नियमसे मोक्षभागी होता है।

---

## मुनिधर्म और गृहस्थधर्म

श्री प्रेमचन्द जैन एम. ए., वाराणसी

जैनधर्ममें मोक्षमार्ग पर आरूढ़ व्यक्ति दो भागोंमें विभक्त किये गये हैं—गृहस्थधर्म और मुनिधर्म। गृहस्थधर्म अपवाद मार्ग है और मुनिधर्म उत्सर्ग मार्ग। जो व्यक्ति स्वरूपस्थितिरूप चारित्रके सद्भावमें सविकल्पदशामें २८ मूलगुणों और तदाश्रित बाह्य क्रियाका सम्यक् प्रकारसे पालन करते हैं उनके मुनिधर्म होता है। इनके मिथ्यात्वके साथ तीन कषायोंका अभाव होकर दसवें गुणस्थान तक मात्र संज्वलन कषायका सद्भाव पाया जाता है।

चारित्रके दो भेद हैं—सराग चारित्र और वीतराग चारित्र। तीन कषायोंके अभावमें जो आत्माकी स्वरूपस्थितिरूप वीतराग परिणति होती है उसकी वीतराग चारित्र संज्ञा है। यह आत्माकी स्वभाव परिणति होनेके कारण इसे निश्चय चारित्र भी कहते हैं।

किन्तु इसके साथ छटवें गुणस्थानमें बुद्धिपूर्वक और सातवेंसे दसवें गुणस्थान तक अबुद्धिपूर्वक जो कषायलेशका सद्भाव पाया जाता है वह यद्यपि रागांश है फिर भी वीतराग चारित्रके साथ उसका सद्भाव होनेके कारण उसकी सरागचारित्र संज्ञा है। आचारका प्रतिपादन करनेवाले चरणानुयोगके शास्त्रोंमें मुख्यरूपसे इस सरागचारित्रको लक्ष्य कर मुनिधर्म और गृहस्थधर्मका निरूपण हुआ है। इस परसे यदि कोई बाह्य विकल्परूप या क्रियारूप प्रवृत्तिको मुनिधर्म माने तो यह उसकी सबसे बड़ी भूल है। निश्चय चारित्रके अभावमें ऐसा प्रवृत्तिरूप चारित्र तो इस जीवने अनादि कालसे अनन्त बार प्राप्त किया पर उससे इसे परमार्थकी प्राप्ति नहीं हुई। वह परमार्थकी प्राप्तिका मार्ग भी नहीं है। निश्चय चारित्रकी उसके साथ बाह्य व्याप्ति होनेके कारण वह तो निश्चय चारित्रके ज्ञान करानेका एक साधनमात्र है।

आगममें द्रव्यलिंग और भावलिंग इन दो लिंगोंका निरूपण हुआ है। वहाँ बतलाया है कि जिसके भावलिंग होता है उसके द्रव्यलिंग होता ही है। अर्थात् ऐसा जीव, जिसने तीन कषायोंका अभाव कर दिया है, चरणानुयोगमें बतलाई हुई विधिके अनुसार २८ मूल गुणोंका सम्यक् प्रकारसे पालन करता है, चतुर्मासको छोड़कर ग्राममें एक दिन और नगरमें अधिकसे अधिक पाँच दिन तक रहता है, ४६ दोष और ३२ अन्तरायोंको टालकर आहार

लेता है, स्वाध्यायमें काम आनेवाले एक-दो शास्त्रोंको छोड़कर अधिक शास्त्रोंका संग्रह नहीं करता, यात्रादिके बहाने मोटर, गाड़ी या अन्य किसी प्रकारके परिग्रहको प्राप्त करनेकी चेष्टा नहीं करता और न उनको प्राप्त करनेका उपदेश ही करता है, गर्मी, सरदी और वर्षाजन्य बाधाको दूर करनेके साधनोंको परिग्रहमें परिगणित करके उनका भी उपयोग नहीं करता, गृहस्थों और गृहस्थस्त्रियोंके साथ धर्मोपदेश देने तक ही सम्पर्क रखता है, पन्थसम्बन्धी प्रवृत्तिविशेषको प्रोत्साहन नहीं देता, भगवान् सर्वज्ञ वीतराग द्वारा प्रतिपादित वचनको ही आगम मानता है, स्त्रियाँ गुरु मानकर मुनिके शरीरकी वैय्यावृत्य नहीं कर सकतीं, यह कथा तो दूर रहो, वे जिन प्रतिमाका भी स्पर्श नहीं कर सकतीं और न अभिषेक कर सकती हैं, क्योंकि आगममें गणिनीको भी आचार्यसे कमसे कम पाँच हाथ दूर बैठनेका निर्देश है, वे सम्मुख होकर आचार्यसे धर्मकथा भी नहीं कर सकतीं। यह आगमका अभिप्राय है। इसे ध्यानमें रखकर जो आर्यिका या श्राविकाके साथ किसी भी प्रकारका वार्तालाप नहीं करता और न वैय्यावृत्य कराता है वही २८ मूलगुणोंका सम्यक् प्रकारसे पालन करनेका अधिकारी माना गया है। जिसके भावलिंगके साथ उक्त प्रकारका द्रव्यलिंग पाया जाय वही मोक्षमार्गका साक्षात् अनुसर्ता मुनि होता है, अन्य नहीं, क्योंकि भावलिंगके अभावमें द्रव्यलिंगकी मोक्षमार्गमें कोई कीमत नहीं।

यह संक्षेपमें मुनिधर्म है। जो पूरी तरहसे मुनिधर्मको पालनेमें असमर्थ है और जिसके दो कषायोंका अभाव होकर स्वरूपस्थितिरूप निश्चय चारित्रके साथ पाँच अणुव्रत, तीन गुणव्रत और चार शिक्षाव्रत यह बारह प्रकारका सविकल्परूप बाह्य चारित्र होता है उसके जिनमतमें गृहस्थधर्म माना गया है। ग्यारह प्रतिमाएँ आन्तरिक शुद्धिकी वृद्धिके साथ इन्हीं बारह बातोंका परिवर्धित रूप हैं। मुनिधर्मके सन्मुख हुए भव्यको क्रमशः उनकी प्राप्ति होती है, क्योंकि ऐसा नियम है कि जिसके चित्तमें संसार, शरीर और भोगोंके प्रति संवेग और वैराग्य होकर मुनिधर्मको अंगीकार करनेका भाव होने पर भी जो उसे स्वीकार करनेमें असमर्थ है उसीके गृहस्थधर्म होता है। इसके अधिकारी मनुष्योंके समान तिर्यञ्च भी माने गये हैं।

यह तो मानी हुई बात है कि मोक्षमार्गमें प्रथम स्थान सम्यग्दर्शनको प्राप्त है, क्योंकि 'दंसणमूलो धम्मो' सम्यग्दर्शन धर्मका मूल है ऐसा जिनवचन है। अतएव जो सम्यग्दृष्टि है उसके ही जब पँच परमेष्ठीको छोड़कर लोकमें प्रसिद्ध शासनदेवता आदि अन्य किसीके प्रति आदर-अनुग्रहका भाव नहीं होता, जो आठ मद, तीन मूढ़ता, छह अनायतन और शंकादि आठ दोषोंसे सर्वथा रहित होकर निःशंकित आदि आठ अंगोंका सम्यक् प्रकारसे पालन करता है। ऐसी अवस्थामें जो व्रती गृहस्थ है उसके सविकल्प दशामें मात्र पाँच परमेष्ठीका ही आश्रय रहे, वह शासनदेवता आदिका आदर-सत्कार न करे और न करनेका उपदेश करे यह स्पष्ट ही है।

आगममें आत्माके तीन स्तर बतलाये हैं—बहिरात्मा, अन्तरात्मा और परमात्मा। जो परमें एकत्वबुद्धि करता है और परसे अपना हानि-लाभ मानता है वह बहिरात्मा है। तथा

जो आत्मपरिणतिको कर्मचेतना और कर्मफलचेतनारूप न स्वीकार कर मात्र ज्ञानचेतनारूप अनुभवता है वह अन्तरात्मा है। अन्तरात्माके जघन्य, मध्यम और उत्कृष्ट ये तीन भेद हैं। इन तीनोंमें ज्ञानचेतनारूप अनुभवन क्रियाकी समानता होने पर भी वीतराग परिणतिकी वृद्धिके कारण ही ये तीन भेद हुए हैं। उत्तरोत्तर कषाय हानिके साथ सविकल्प परिणतिकी विचित्रता देखकर बाह्यमें उसके आधारसे यद्यपि उनको अवरित सम्यग्दृष्टि, देशविरत और सकलविरत ऐसा नामकरण किया जाता है पर अन्तरंगमें इसका मूल कारण वीतराग परिणतिकी वृद्धि ही है। परमात्माका अर्थ स्पष्ट ही है। जिसमें कर्मचेतना और कर्मफलचेतनाका सर्वथा अभाव होकर जो मात्र ज्ञानचेतनाका भोक्ता है वह परमात्मा है। मोक्षमार्गमें यह परम साध्य होनेसे परम आदरणीय माना गया है। किन्तु ध्येयकी दृष्टिसे एकमात्र त्रिकाली ज्ञायकभाव ही परम आदरणीय है, क्योंकि उपयोगमें उसका आश्रय लेनेसे ही उससे अभिन्न (तादात्म्य-भावको प्राप्त) अन्तरात्मदशाके बाद क्रमसे परमात्मदशा प्रगट होती है।

इस प्रकार मुनिधर्म और गृहस्थधर्म क्या है इसका संक्षेपमें विचार किया।

---

# क्रमबद्ध पर्याय और पुरुषार्थ

श्री पं. रतनचन्दजी शास्त्री, न्यायतीर्थ, विदिशा

जो उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यसे युक्त है वह द्रव्य है। द्रव्यके इस लक्षणके अनुसार अपने त्रिकाली अन्वयरूप धर्मके द्वारा ध्रुव रहना जैसे प्रत्येक द्रव्यका स्वभाव है उसी प्रकार अपने व्यतिरेकरूप धर्मके द्वारा उत्पाद-व्ययरूपसे परिणमना भी उसका स्वभाव है। यह वस्तुस्थिति है। इसे ठीक तरहसे हृदयंगम करनेपर विदित होता है कि प्रत्येक द्रव्यमें प्रति समय जो नई पर्यायका उत्पाद और पुरानी पर्यायको व्यय होता है वह उसकी योग्यतासे ही होता है, अन्यथा उत्पाद-व्यय द्रव्यका स्वभाव नहीं ठहरता। प्रभाचन्द्र आचार्यके सामने यह प्रश्न आया कि कार्य कारणका जब कोई उपकार नहीं करता ऐसी अवस्थामें कारण प्रतिनियत कार्यको ही क्यों उत्पन्न करता है, सब कार्योंको क्यों नहीं उत्पन्न करता? तब उन्होंने योग्यताको इसका प्रधान कारण बतलाया। उनका वह वचन इस प्रकार है—

तत्रापि हि कारणं कार्येणानुपक्रियमाणं यावत् प्रतिनियतं कार्यमुत्पादयति तावत्सर्वं कस्मान्नोत्पादयतीति चोद्ये योग्यतैव शरणम्।

प्रमेयकमलमार्तण्ड २,७ पृ. २३७

इसका यह तात्पर्य है कि प्रत्येक द्रव्यमें प्रति समय जो कार्य होता है वह उस कालमें उसमें जैसे कार्यको उत्पन्न करनेकी योग्यता होती है उसीके अनुरूप होता है। अब यदि इस

नियमके अनुसार प्रत्येक द्रव्यके तीनों कालोंमें होनेवाली पर्यायों (कार्यों)को फैला कर देखा जाय तो यही मानना पड़ता है कि प्रत्येक द्रव्यकी सब पर्यायें क्रमबद्ध या क्रमनियमित ही होती हैं। उपादान कारणका जो लक्षण किया है उससे भी यही फलित होता है। केवलज्ञानमें तीनों काल और तीनों लोकसम्बन्धी गुण-पर्याययुक्त सब पदार्थ युगपत् प्रतिभासित होते हैं यह कथन भी उक्त तथ्यको ही सूचित करता है।

इस प्रकार युक्ति और आगमसे सब द्रव्योंकी सब पर्यायोंके क्रमबद्ध सिद्ध हो जाने पर कार्य-कारणपरम्पराके क्रमसे अनभिज्ञ व्यक्तियोंके सामने यह प्रश्न खड़ा हो जाता है कि यदि सब द्रव्योंकी सब पर्यायें क्रमबद्ध ही होती हैं तो जब जो होना होगा होगा, पुरुषार्थ करनेकी क्या आवश्यकता? जो महाशय ऐसा प्रश्न करते हैं वे यह तो मानते हैं कि छहों द्रव्योंकी जो स्वभाव पर्याय होती हैं वे क्रमबद्ध ही होती हैं पर साथ ही वे यह भी मानते हैं कि संयोगी अवस्थामें जीव और स्कन्धको जब जैसे निमित्त मिलते हैं उनके अनुसार उन्हें परिणमना पड़ता है। किन्तु इन दो बातोंको मानकर भी वे यह भी मानते हैं कि क्रमबद्ध पर्यायोंके मानने पर पुरुषार्थको माननेकी आवश्यकता नहीं रहती और निमित्तोंको स्वीकार करना निरर्थक हो जाता है।

इस प्रकार उन महाशयोंके ये परस्पर विरुद्ध विचार हैं। आगे इनकी संक्षेपमें मीमांसा करते हैं। सर्व प्रथम तो यह देखना है कि यदि छहों द्रव्योंकी स्वभाव पर्यायें क्रमबद्ध होती हैं तो क्या वे बिना पुरुषार्थके होती हैं। यदि कहा जाय कि उनके होनेमें पुरुषार्थके माननेकी कोई आवश्यकता नहीं है तो यह प्रश्न उपस्थित होता है कि यदि ऐसी बात है तो अरिहन्तों और सिद्धोंके जो अनन्त बल बतलाया है वह किसलिए? क्या अनन्त बलके अभावमें केवल-ज्ञानी तीन लोक और तीन कालवर्ती समस्त द्रव्य-गुण-पर्यायोंको युगपत् जान सकते हैं? करणानुयोगका जिन्होंने स्वाध्याय किया है वे यह अच्छी तरहसे जानते हैं कि जिस जीवके जितने ज्ञान-दर्शनका उघाड़ होता है उसके, उसके अनुरूप वीर्यका भी उघाड़ पाया जाता है। ऐसा नियम क्यों? क्या इससे यह सिद्ध नहीं होता कि अरिहन्त परमेष्ठी और सिद्ध परमेष्ठीकी प्रति समय जो जानने-देखनेरूप परिणति होती है वह पुरुषार्थपूर्वक ही होती है। और जब उनके प्रति समय जानने-देखनेरूप परिणति पुरुषार्थपूर्वक होकर भी वह क्रमबद्ध बन जाती है तो फिर इतर संसारी जीवोंकी परिणति पुरुषार्थपूर्वक होकर भी क्रमबद्ध हो इसमें क्या आपत्ति? सच तो यह है कि जिनमें अनन्त बल है वे तो अपनी परिणति को आगे-पीछे कर नहीं सकते फिर हम संसारी जन, जो हीन बलवाले हैं, अपनी परिणतिको आगे-पीछे कर लेंगे यह कैसा मानना है। थोड़ा वस्तुस्वरूपका विचार कीजिए और उसके बाद निर्णय कीजिए। केवल कल्पनाके आधार पर वस्तुके स्वरूपको माननेकी हट छोड़िये। यहाँ जीव द्रव्यकी मुख्यतासे विचार किया है। पुद्गल स्कन्धों पर भी यही नियम लागू होता

है । उनका पुरुषार्थ उनमें पाई जानेवाली सामर्थ्य है । परिणमन करनेकी ऐसी सामर्थ्य सब द्रव्योंमें होती है । इसी सामर्थ्यको ध्यानमें रखकर आचार्योंने यह वचन कहा है—'न हि स्वतोऽसती शक्तिः कर्तुमन्येन पार्यते ।' जिसमें जो शक्ति न हो वह अन्यके द्वारा नहीं की जा सकती ।

अब रही निमित्तोंकी बात–सो यदि निमित्तोंके बलसे अन्य द्रव्योंमें अन्यथा परिणमन हो सकता है तो फिर न तो पुरुषार्थकी ही बात करनी चाहिए और न मुक्तिकी ही, क्योंकि 'जब जैसे निमित्त मिलते हैं उनके अनुसार दूसरे द्रव्यको बलात् परिणमनां पड़ता है' इस सिद्धान्तके मान लेने पर न तो पुरुषार्थ ही सिद्ध होता है और न मुक्ति ही बनती है। तब तो प्रत्येक द्रव्यका परिणमन मात्र निमित्तोंके आधारसे स्वीकार करना पड़ता है। स्पष्ट है कि यह मान्यता भी अज्ञानमूलक है, वस्तुस्वरूपका अनुसरण करनेवाली नहीं। अतएव यही मानना उचित है कि प्रत्येक द्रव्यका प्रति समय जो भी कार्य होता है वह स्वभाव, उपादान निमित्त, पुरुषार्थ और स्वकाल इन पाँचके समवायमें ही होता है। इससे प्रत्येक द्रव्यकी प्रत्येक पर्याय स्वकालमें क्रमबद्ध होकर भी पुरुषार्थपूर्वक ही होती है यह सिद्ध हो जाता है। इसी तथ्यको सम्यक् प्रकारसे ध्यानमें रखकर पण्डितप्रवर बनारसीदासजीने नाटक समयसारके सर्वविशुद्ध ज्ञान अधिकारमें कहा है—

पदस्वभाव पूरवउदय निहिचै उद्यम काल ।
पच्छपात मिथ्यात पथ सरवंगी शिवचाल ॥

परमार्थदृष्टिसे विचारकर देखा जाय तो क्रमबद्ध पर्यायोंको स्वीकार करनेका सिद्धान्त एक ऐसा अनूठा सिद्धान्त है जिससे परमें इष्टानिष्ट बुद्धिका अभाव होकर स्वभावके अनुरूप अनन्त पुरुषार्थ प्रगट होता है। सच मानिये, संसारी जीवोंके द्वारा इसका स्वीकार वीतरागताकी जननी है। यह व्यक्तिविशेषकी कल्पना न होकर वस्तुस्वरूपके अनुरूप जिनागमका सार है, जिसे तीर्थंकरोंकी वीतरागमयी वाणीमेंसे सम्यग्दृष्टि महापुरुषोंने मन्थन कर विश्वके सामने रख दिया है। वे करुणाभावसे पुकार–पुकार कर कहते हैं–आओ, हे भव्य जीवो! आओ, जिनागमका मन्थन कर उसमेंसे यह अमृत उत्पन्न किया है। इसका पानकर स्वयं अमृत बनो।

# प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और आलोचना

अध्यात्मरत्न श्री रामजी माणिकचन्दजी दोशी, एडवोकेट, सोनगढ़

आत्माके अबन्ध दशाके प्राप्त होनेमें स्वरूपस्थितिरूप चारित्रका जो स्थान है, उसके अंगभूत निश्चय प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और आलोचनाका उससे कम स्थान नहीं है। कालादि भेदकी विवक्षा किये बिना देखा जाय तो निश्चय प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और आलोचना ही चारित्र है। ये तीनों स्वयं निश्चय चारित्रस्वरूप हैं, उससे भिन्न नहीं। ऐसे निश्चय प्रतिक्रमणादिस्वरूप सम्यक्चारित्रकी प्राप्तिके लिए सर्व प्रथम अनादि बन्धनबद्ध इस संसारी जीवको कर्म, नोकर्म और कर्मोंको निमित्तकर होनेवाले भावोंसे भिन्न अबन्धस्वभावी आत्माका स्वानुभूतिस्वरूप सम्यग्ज्ञान होना ही कार्यकारी है। उसके बिना स्वरूपस्थितिरूप चारित्र और उसके अंगभूत निश्चय प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और आलोचनाकी प्राप्ति होना अति असम्भव है। कदाचित् कोई अज्ञानी जीव आत्मस्वरूपका सम्यक् निर्णय हुए बिना बाह्यमें मोह और कषायकी मन्दतावश बाह्य संयमरूप द्रव्यचारित्रको स्वीकार भी करता है तो उसका फल अनन्त संसारकी प्राप्ति ही है। ऐसे जीवको निश्चय प्रतिक्रमण आदिरूप भावसंयमकी प्राप्ति होना तो ऐसे ही असम्भव है जैसे बन्ध्याको सुतकी प्राप्ति होना असम्भव है। वास्तवमें ऐसा द्रव्य-प्रतिक्रमण अप्रतिक्रमण ही है, क्योंकि बिना निश्चयके जो भी व्यवहार होता है वह सच्चा व्यवहार इस संज्ञाको नहीं प्राप्त होता। आचार्य कुन्दकुन्दने ऐसे व्यवहारप्रतिक्रमणको विष-कुम्भ कहा है सो उसका कारण भी यही है, क्योंकि भेदज्ञानका सम्यक् अभ्यास हुए बिना स्वरूपस्थितिरूप चारित्र और उसके अविनाभावी प्रतिक्रमण आदिकी इस जीवमें पर्याययोग्यता ही उत्पन्न नहीं होती। भेदज्ञानका अभ्यास होने पर ही यह जीव मोह और क्षोभ (कषाय)से रहित समपरिणामरूप चारित्रका अधिकारी होता है और तभी इसके सम्यक् प्रतिक्रमणरूप आभ्यन्तर-बाह्य क्रियाका उपाय बनता है।

यह वस्तुस्थिति है। इसके प्रकाशमें यहाँ स्वरूपस्थितिरूप चारित्रके अविनाभावी प्रतिक्रमणादिके यथार्थ स्वरूप पर सम्यक् प्रकाश डाला जाता है। यद्यपि जिनागममें संयमके सरागसंयम ( व्यवहारचारित्र) और वीतराग संयम ( निश्चय चारित्र ) के समान उसके अविनाभावी प्रतिक्रमण आदिके भी दो-दो भेद बतलाये हैं। परन्तु जिस प्रकार संयममें वीतराग संयमकी मुख्यता है, क्योंकि 'सम्' अर्थात् सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान पूर्वक जो स्वरूप स्थितिरूप चारित्र होता है वही आत्माके लिए हितरूप है, अतएव वही उपादेय है। उसके सद्भावमें राग पर्यायरूप जो पाँच महाव्रतोंका धारण करना आदिरूप सरागसंयम कहलाता है वह न तो आत्माके लिए हितरूप ही है और न उपादेय ही है, क्योंकि रागपर्यायरूप होनेके कारण वह तो एक मात्र कर्मबन्धका ही कारण है। सरागसंयमके कालमें यद्यपि संवर-निर्जरा

होती है इसमें सन्देह नहीं, पर उन्हें उस रागपर्यायके साथ रहनेवाली आत्मशुद्धिका ही फल समझना चाहिए, रागपर्यायका नहीं यह स्पष्ट है ।

इस प्रकार संयमके समान प्रतिक्रमणादिमेंसे प्रत्येकके दो दो भेद सिद्ध होने पर वे कौन कौन हैं और उनका स्वरूप क्या है यह बतलानेके पूर्व उनके सामान्य स्वरूपका निर्देश करते हैं—

पूर्वकृत जो अनेक प्रकारके विस्तारवाला ज्ञानावरणादिरूप शुभाशुभ कर्म है उससे जो आत्मा अपनेको दूर रखता है वह आत्मा प्रतिक्रमण है। भविष्यकालका जो शुभाशुभ कर्म जिस भावमें बँधता है उस भावसे जो आत्मा निवृत्त होता है वह आत्मा प्रत्याख्यान है। वर्तमान कालमें उदयागत जो अनेक प्रकारके विस्तारवाला शुभ और अशुभ कर्म है उस दोषको जो आत्मा चेतता है—ज्ञाताभावसे जानता है वह आत्मा वास्तवमें आलोचना है। इस प्रकार जो सदा प्रत्याख्यान करता है, सदा प्रतिक्रमण करता है और सदा आलोचना करता है वह आत्मा वास्तवमें चारित्र है (समयसार ३८३ से ३८६)

यहाँ पर आचार्य महाराजने प्रतिक्रमण आदिको आत्मा कहा है और चारित्र भी उसे ही बतलाया है। कारण यह है कि जिस समय जो आत्मा जिस भावरूपसे परिणमता है उस समय तन्मय होता है।

यह तो सुविदित सत्य है कि प्रत्येक संसारी आत्मामें भूत, वर्तमान और भविष्य तीनों कालसम्बन्धी राग परके लक्ष्यसे ही उत्पन्न होता है, उसका प्रगट या अप्रगट कोई न कोई आश्रयभूत पर द्रव्य अवश्य होता है जिसके आलम्बनसे उसकी उत्पत्ति होती है। इस प्रकार तीनों कालसम्बन्धी राग और उसके निमित्त ऐसे छह भेद होनेसे उनसे निवृत्त होनेवाला स्वरूपस्थितिरूप आत्मपरिणाम भी छह भागोंमें विभक्त हो जाता है। यही कारण है कि प्रकृतमें प्रतिक्रमणादि तीनोंके निश्चय भावप्रतिक्रमण, निश्चय द्रव्यप्रतिक्रमण, निश्चय भावप्रत्याख्यान, निश्चय द्रव्यप्रत्याख्यान तथा निश्चय भावआलोचना और निश्चय द्रव्यआलोचना ऐसे छह भेद हो जाते हैं। तथा इनसे उलटे अप्रतिक्रमण आदिके भी छह भेद हो जाते हैं। प्रतिक्रमण और अप्रतिक्रमण ये परस्परमें विरुद्ध भाव हैं। अप्रतिक्रमण आत्माकी मिथ्याचारित्र या अचारित्र-रूप पर्याय है और प्रतिक्रमण आत्माकी स्वरूपस्थितिरूप चारित्रपर्याय है। यही इन दोनोंमें भेद है। इसी प्रकार अप्रत्याख्यान और प्रत्याख्यान तथा अनालोचना और आलोचनाका स्वरूप समझ लेना चाहिए।

ऐसा नियम है कि द्रव्य और भाव अप्रतिक्रमण, अप्रत्याख्यान और अनालोचनामें रागादिके नित्य कर्तृत्वका प्रसंग आता है, इसलिए उसे छोड़ना ही चाहिए। जो जीव ऐसी श्रद्धा करता है कि 'मैं सम्यग्दृष्टि हूँ, मेरे लिए शुभ राग अच्छा है; उसे नहीं छोड़ना

चाहिए' उसके रागके नित्य कर्तृत्वका प्रसंग आता है। ऐसी श्रद्धावाला जीव कभी भी सच्चा प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और आलोचना नहीं कर सकता।

यहाँ पर रागको छोड़नेका जो उल्लेख किया है सो उसका अभिप्राय इतना ही है कि जिस कालमें यह आत्मा स्वभाव सन्मुख होकर स्वरूपस्थिति करता है उस कालमें रागका स्वयं व्यय हो जाता है, क्योंकि जिस कालमें एक पर्यायका उत्पाद है उसी कालमें उससे पूर्व पर्यायका व्यय है। ऐसी स्थितिमें एक द्रव्यकेद्वारा उससे भिन्न दूसरे द्रव्यका छोड़ना और ग्रहण करना न तो द्रव्यार्थिकदृष्टिसे ही सम्भव है और न पर्यायार्थिक दृष्टिसे ही सम्भव है। इसी तथ्यको ध्यानमें रखकर समयप्राभृतमें आचार्य कुन्दकुन्द कहते हैं—

ण वि सक्कइ धित्तुं जं ण वि मोत्तुं जं य च पर दव्वं।
सो को वि य तस्स गुणो पाउगिओ विस्ससो वा वि ॥४०६॥

जो पर द्रव्य है वह ग्रहण नहीं किया जा सकता और छोड़ा नहीं जा सकता, ऐसा ही कोई उसका (आत्माका) प्रायोगिक तथा वैस्रसिक गुण है ॥४०३॥

यद्यपि चरणानुयोगके शास्त्रोंमें सचित्त, अचित्त और मिश्ररूप पर द्रव्योंके त्याग करनेका निर्देश किया है सो पूर्वोक्त नियमके अनुसार पर द्रव्योंका वास्तवमें ग्रहण और त्याग तो बनता ही नहीं। फिर भी यह कथन किया है सो उसका आशय इतना ही है कि पर द्रव्योंको अच्छा-बुरा माननेका त्याग करना, पर द्रव्योंको अच्छा-बुरा माननेरूप संस्कारका त्याग करना और उनमें ममत्वका त्याग करना। उपचारकी सार्थकता भी इसीमें है।

यद्यपि यह वस्तुस्थिति है। फिर भी कोई मन्दज्ञानी इसके वास्तविक स्वरूपको न समझ कर ऐसा प्रश्न करता है कि चरणानुयोग और प्रथमानुयोगके शास्त्रोंमें ऐसा उपदेश मिलता है कि चरमशरीरी तीर्थंकर राजपाट, कुटुम्ब, धन-लक्ष्मी और वस्त्र आदि त्याग कर नग्न शरीर धारण करते हैं, केशलुंच करते हैं, ४६ दोष तथा ३२ अन्तराय त्याग कर संयमके साधनभूत शरीरकी स्थितिके लिए आहार ग्रहण करते हैं, और ईर्यापथकी शुद्धिपूर्वक गमनागमन करते हैं आदि। और द्रव्यानुयोगके शास्त्रोंमें ऐसा उपदेश किया है कि कोई जीव या अन्य द्रव्य उससे भिन्न अन्य द्रव्यका ग्रहण-त्याग नहीं कर सकता सो इन दोनों कथनोंका समन्वय किस प्रकार हो सकता है? यह एक प्रश्न है। समाधान यह है कि वस्तुस्वरूप तो ऐसा ही है कि एक द्रव्य दूसरे द्रव्यका ग्रहण या त्याग नहीं कर सकता, क्योंकि प्रत्येक द्रव्यमें कर्तृत्व और अकर्तृत्व (प्रवचनसार गाथा ८५ टीका) ये दो सामान्य गुण हैं, इसलिए प्रत्येक द्रव्य अपना सब कार्य कर सकता है, पर द्रव्यका कुछ भी नहीं कर सकता। राजपाट, कुटुम्ब, धन-लक्ष्मी, वस्त्रादि, नग्न शरीर, केश तथा आहारादि पर द्रव्य हैं, उनका जीव कुछ नहीं कर सकता। ये सब अनन्त पुद्गलोंके स्कन्ध हैं। जो अपने उपादानके अनुसार परिणाम-लक्षण और क्रियालक्षण परिणाम करते हैं। परन्तु जीवके परिणाम और उक्त बाह्य वस्तुओंका

निमित्त–नैमित्तिकरूपसे अविनाभावसम्बन्ध ही ऐसा है कि जब जीव उन्हें त्यागने या ग्रहण करनेके भाव करता है तब निमित्त–नैमित्तिकसम्बन्धका अभाव होकर या उक्तरूप सम्बन्ध होकर वे सब पदार्थ अपने–अपने कारणोंसे पृथक् या संयुक्त होते हैं। परन्तु भाषा द्वारा अन्य प्रकारसे निरूपण करना अशक्य है, अतः असद्भूत व्यवहारनयकी अपेक्षा उक्त प्रकारसे कथन करनेमें आया है।

आगे इसी विषयको दृष्टान्त द्वारा बतलाते हैं—जैसे 'घीका घड़ा' इस उदाहरणमें घीका घड़के साथ संयोग बतलाना निश्चयनयकी मुख्यतासे बोली गई भाषामें सम्भव नहीं है, इसलिए असद्भूत व्यवहारनयकी मुख्यतासे 'घीका घड़ा' ऐसा कहा जाता है। वैसे ही 'पर द्रव्यका ग्रहण अथवा त्याग' यह कथन निश्चयनयकी मुख्यतासे बोली गई भाषा द्वारा सम्भव नहीं है। इसके अतिरिक्त इस विषयको स्पष्ट करनेके लिए अन्य किसी भी प्रकारकी भाषाका प्रयोग किया जाय तो उसमें व्यवहारकथन आये बिना रहता नहीं, इसलिए चरणानुयोग व प्रथमानुयोगमें इस प्रकारका जो भी कथन किया गया है वह उसी प्रकारसे बन सकता है, अन्य प्रकारसे नहीं। यही कारण है कि उन शास्त्रोंमें उक्त प्रकारसे कथन किया गया है। किन्तु उसका तात्पर्य अर्थ क्या है यह जानते समय उसे द्रव्यानुयोगके अनुसार ही जानना–समझना चाहिए। (कषायप्राभृत पु० १ पृ. ३२७ के सन्दर्भमें)

जिनमार्गमें व्याख्यान निश्चयनय और व्यवहारनय द्वारा करनेमें आया है, क्योंकि दोनों नयों द्वारा कथन करनेकी आगमकी पद्धति है। उसमें निश्चयनयका कथन हो तब वह सत्यार्थ ही है, सच्चा निरूपण करता है ऐसा उसका अर्थ करना चाहिए और व्यवहारनयका कथन हो तब निमित्तादिकका ज्ञान करानेके लिए ऐसा कथन किया है, किन्तु वस्तुस्वरूप ऐसा नहीं है ऐसा वहाँ समझना चाहिए। व्यवहारनय प्रयोजनवश किसी अपेक्षासे उपचार करके अन्यथा प्ररूपण करता है, इसलिए व्यवहारनयकी अपेक्षा जैसा कथन किया हो वस्तुस्वरूप वैसा नहीं है। किन्तु निमित्तादिकी अपेक्षासे उपचार किया है ऐसा अर्थ चारों अनुयोगोंमें करनेसे किसी भी स्थल पर विरोध नहीं रहता।

(देखो समयसार ५८ से ६०, १०५ से १०८ गाथा व टीका)

## निश्चय प्रतिक्रमण और अप्रतिक्रमण

इस प्रकार प्रतिक्रमणादिके स्वरूप पर सामान्य प्रकाश डालकर तथा उसमें उपयोगी तथ्योंका निर्णय करके यहाँ सर्व प्रथम निश्चय प्रतिक्रमण और अप्रतिक्रमणके भेदोंका स्वरूप निर्देश करते हैं—

१. अतीत कालमें जिन पर द्रव्योंका संयोग हुआ था उनको वर्तमानमें अच्छा समझना उनका संस्कार रहना और उनके प्रति ममत्व रखना निश्चय द्रव्य अप्रतिक्रमण है। २. अतीतकालमें जिन पर द्रव्योंका संयोग हुआ था उन्हें वर्तमानमें इष्ट–अनिष्ट न मानकर उनका ज्ञाता–दृष्टा

रहना, उनका संस्कार छोड़ना और उनका ममत्व छोड़ना निश्चय द्रव्य प्रतिक्रमण है। ३. अतीत कालमें पर द्रव्योंके निमित्तसे जो रागादि भाव हुए थे उन्हें वर्तमानमें अच्छे मानना, उन्हें अच्छे माननेका संस्कार रखना और उन्हें अच्छे माननेके प्रति ममत्व रखना निश्चय भाव-अप्रतिक्रमण है। ४. अतीत कालमें पर द्रव्योंके निमित्तसे जो रागादि भाव हुए थे उन्हें वर्तमानमें अपना स्वरूप नहीं मानना उनका संस्कार छोड़ना और उनका ममत्व छोड़ना निश्चय भावप्रतिक्रमण है।

जो जीव अपनेको सम्यग्दृष्टि मान कर अशुभ भाव और उनके निमित्त तो बुरे हैं। किन्तु शुभ भाव और उनके निमित्त अच्छे हैं, वे मोक्षके साधन हैं, उनका संस्कार रहना चाहिए, उनके प्रति ममत्व रखना चाहिए; क्योंकि वे संवर-निर्जराके कारण हैं ऐसा समझता है उसने रागभावको अच्छा जाना और वीतरागभावको अच्छा नहीं जाना, इसलिए उसे निश्चय द्रव्य और भाव प्रतिक्रमण नहीं होता।

अज्ञानी जीव विषय सुख आदिका फल नरकादि है, शरीर अशुचिमय विनाशीक है, वह पोषने योग्य नहीं है, कुटुम्बादि स्वार्थके सगे हैं इत्यादि रूपसे पर द्रव्यका दोष विचारकर उनका त्याग करता है। परन्तु व्रतादिका फल स्वर्ग-मोक्ष है, तपश्चरणादिक अविनाशीक फलके दाता हैं, इसलिए शरीर शोषने योग्य है, देव-शास्त्र-गुरु हितकारी हैं इत्यादि रूपसे पर द्रव्यका गुण विचार कर उनको अंगीकार करता है। इस प्रकार किसी पर द्रव्यको बुरा जानकर अनिष्टरूप श्रद्धा करता है और किसी पर द्रव्यको भला जानकर इष्टरूप श्रद्धा करता है। किन्तु उसकी ऐसी श्रद्धा मिथ्या है तथा ऐसी श्रद्धासे उदासीनता रखना द्वेषबुद्धि है, क्योंकि किसीको बुरा अनुभवना उसीका नाम द्वेषबुद्धि है।

शंका-सम्यग्दृष्टि भी बुरा जानकर पर द्रव्यको त्यागता है?

समाधान-सम्यग्दृष्टि पर द्रव्यको बुरा नहीं जानता। किन्तु अपने रागभावको बुरा-अहितकारी जानता है, इसलिए उसे छोड़ता है, तब उसका निमित्त भी छूट जाता है। वस्तुतः कोई भी पर द्रव्य भला-बुरा है ही नहीं। मोक्षमार्गप्रकाशक (दिल्ली प्र.) पृ, ३५७-३५८

इस प्रकार विचार करने पर विदित होता है कि अज्ञानीको तत्त्वकी विपरीत श्रद्धा होनेसे उसका व्रत-तपश्चरण-त्याग आदि सभी मिथ्या हैं। ऐसे जीवको निश्चय भावप्रतिक्रमण और द्रव्यप्रतिक्रमण दोनों नहीं होते।

शंका-आगममें चारित्रके दो भेद किये हैं-सरागचारित्र और वीतरागचारित्र। सो व्रत-तपश्चरणादिको मिथ्या मानने पर वे कैसे बनेंगे।

समाधान-आगममें चारित्रके सरागचारित्र और वीतरागचारित्र इसप्रकार जो दो भेद बतलाये हैं सो वहाँ ऐसा जानना कि जो राग है वह चारित्रका स्वरूप नहीं है। किन्तु

चारित्रका दोष है। ज्ञानीके भूमिकानुसार प्रशस्त राग सहित चारित्र होता है सो उसे देखकर कोई अज्ञानी जीव यदि प्रशस्त रागको ही चारित्र मान कर उसीका संग्रह करता है तो वह वृथा खेद खिन्न ही होता है, क्योंकि तत्त्वज्ञानकी यथार्थ प्रतीति हुए विना व्रत-तपश्चरणादिरूप जो भी आचरण है वह सब असंयम ही है।

शंका—सम्यग्दृष्टि भी प्रशस्त रागका उपाय रखता है वह कैसे।

समाधान—जैसे किसीको बहुत दंड होता था सो वह थोड़ा दंड देनेका उपाय रखता है और थोड़ा दंड देनेपर हर्ष भी मानता है, परन्तु श्रद्धामें दंड देना अनिष्ट ही मानता है वैसे ही सम्यग्दृष्टिके पापरूप बहुत कषाय होता था सो वह पुण्यरूप थोड़ा कषाय करनेका उपाय रखता है और थोड़ा कषाय होने पर हर्ष भी मानता है। परन्तु कषाय (पुण्य) को श्रद्धामें हेय ही मानता है। तथा जैसे कोई कमाईका कारण जान व्यापारादिकका उपाय रखता है, उपाय बनने पर हर्ष मानता है वैसे अज्ञानी मोक्षका कारण जान प्रशस्त रागका उपाय रखता है, उपाय बनने पर हर्ष मानता है। इसप्रकार प्रशस्त रागके उपायमें और हर्षमें समानता होने पर भी सम्यग्दृष्टिके तो दण्डके समान और मिथ्यादृष्टिके व्यापारके समान श्रद्धा पाई जाती है, इसलिए अभिप्रायमें भिन्नता हुई। (मोक्षमार्गप्र. पृ. ३६१-३६२)

शंका—असंयत, देशसंयत सम्यग्दृष्टिके कषायोंकी प्रवृत्ति विशेष है और द्रव्यलिंगीके थोड़ी है तथापि द्रव्यलिंगीको असंयत, देशसंयतसे नीचा क्यों कहा?

समाधान—असंयत, देशसंयत सम्यग्दृष्टिके कषायोंकी प्रवृत्ति तो है, परन्तु श्रद्धामें शुभ या अशुभ किसी भी प्रकारकी कषाय करनेका अभिप्राय नहीं है। द्रव्यलिंगीके शुभ कषाय करनेका अभिप्राय पाया जाता है। श्रद्धानमें उनको भला जानता है, इसलिए श्रद्धान अपेक्षा असंयत सम्यग्दृष्टिसे भी द्रव्यलिंगीको अधिक कषाय है। तात्पर्य यह है कि असंयत सम्यग्दृष्टिके अनन्तानुबन्धी कषायका अभाव है और द्रव्यलिंगीके उसका सद्भाव है। घातिकर्मोंका बन्ध बाह्य प्रवृत्तिके अनुसार न हो कर अन्तरंग कषाय शक्तिके अनुसार होता है, इसलिए द्रव्यलिंगीसे असंयत और देशसंयत सम्यग्दृष्टिके घातिकर्मोंका बन्ध थोड़ा है। अर्थात् उनके मिथ्यात्व, अनन्तानुबन्धी आदि कर्मोंका तो बन्ध होता ही नहीं, अवशेषका बन्ध अल्प स्थिति-अनुभाग लिए होता है। सम्यग्दृष्टिके भवका अन्त अल्प कालमें आजाता है और द्रव्यलिंगीके संसारकी वृद्धि होती है। सम्यग्दृष्टि मोक्षमार्गी है, द्रव्यलिंगी संसारमार्गी है, इसलिए असंयत, देशसंयत सम्यग्दृष्टिसे द्रव्यलिंगी नीचा है। (मो. मा. प्र. पृ. ३६३-३६४)

इस प्रकार विचार करने पर विदित होता है कि जो अज्ञानी शुभ रागको और उनके निमित्तोंको उपकारी मान उनसे मोक्षप्राप्ति मानता है और वैसी श्रद्धा करता है वह दोनों प्रकारके निश्चय प्रतिक्रमणका अधिकारी नहीं। ऐसा जीव दोनों प्रकारके निश्चय प्रत्याख्यान और निश्चय आलोचनाका भी अधिकारी नहीं ऐसा भी प्रकृतमें जानना चाहिए।

निश्चय प्रतिक्रमण करनेवाले जीवकी योग्यता—

सम्यग्दृष्टि जीवको निश्चय-व्यवहार दोनों नयोंका यथार्थ ज्ञान होता है। वह जानता है कि मोक्षमार्गमें निश्चयनय प्रतिषेधक है और उसके द्वारा व्यवहारनय प्रतिषेध्य है। अतएव वह व्यवहारनय व उसका विषय होने पर भी व्यवहारका निषेध करके ऐसी श्रद्धा करता है—

(१) मैं नारक, तिर्यञ्च, मनुष्य और देवपर्यायवाला नहीं हूँ। उनका कर्ता नहीं हूँ, करानेवाला नहीं हूँ और कर्ताका अनुमोदक नहीं हूँ। (२) मैं मार्गणास्थान, गुणस्थान और जीवस्थान नहीं हूँ। उनका कर्ता नहीं हूँ, करानेवाला नहीं हूँ और कर्ताका अनुमोदक नहीं हूँ। (३) मैं बाल, वृद्ध, तरुण नहीं हूँ। उनका कारण नहीं हूँ, कर्ता नहीं हूँ, करानेवाला नहीं हूँ और कर्ताका अनुमोदक नहीं हूँ। (४) मैं शुभ-अशुभ राग नहीं हूँ, द्वेष नहीं हूँ। उनका कारण नहीं हूँ, कर्ता नहीं हूँ, करानेवाला नहीं हूँ और कर्ताका अनुमोदक नहीं हूँ। (५) मैं क्रोध, मान, माया और लोभ नहीं हूँ। उनका कर्ता नहीं हूँ, करानेवाला नहीं हूँ और कर्ताका अनुमोदक नहीं हूँ। (नियमसार गाथा ७७ से ८१)

ये पाँच रत्न हैं। इनको धारण करनेवाला जीव ही सच्चे प्रतिक्रमणका अधिकारी है, अन्य कोई नहीं। सम्यग्दृष्टि जीव जानता है कि नारक आदि उक्त पाँच प्रकारके भाव पर्यायमें हैं अवश्य, व्यवहारनयका विषय हैं। तथापि निश्चयनयके अनुसार श्रद्धा करके निश्चय-नयद्वारा प्रतिषेध्य मानता है। निश्चयनय प्रतिषेधक और व्यवहारनय प्रतिषेध्य ऐसी जिस जीवकी श्रद्धा नहीं होती है वह मिथ्यादृष्टि होनेसे उसके द्वारा मिथ्यात्वका ही जब प्रतिक्रमण नहीं हो सकता तब असंयम और कषायका प्रतिक्रमण कैसे हो सकता है, अर्थात् नहीं हो सकता।

कोई मानते हैं कि 'जड़ इन्द्रियोंका नियन्त्रण करना वह संयम है।' और यह संयम जिसके पाया जाता है उसके प्रतिक्रमणकी विधि बन जाती है। किन्तु उनकी ऐसी मान्यता झूठी है। जड़ इन्द्रियाँ पुद्गलस्वरूप हैं। पुद्गलमें उनका कर्तृत्व गुण होनेसे वह अपना कार्य सर्वदा करता है। जीव उनकी नियन्त्रणरूप पर्यायका कर्ता त्रिकालमें नहीं हो सकता।

संयमकी यथार्थ व्याख्या करते हुए श्री वीरसेन स्वामी धवला (पु. १५. १४५)में लिखते हैं—'संयमनं संयमः। न द्रव्ययमः संयमः, तस्य 'सं' शब्देनापादितत्वात्। संयमन करना संयम है। द्रव्ययम संयम नहीं है, क्योंकि उसका 'सं' शब्द द्वारा निराकरण कर दिया है।

तात्पर्य यह है कि भेदज्ञानका अभ्यास किये बिना न तो संयमकी प्राप्ति होती है और न प्रतिक्रमण होना ही सम्भव है क्योंकि भेदज्ञानका अभ्यास होने पर जीव मध्यस्थ होता है, और तभी चारित्र होता है। उस चारित्रको दृढ़ करनेके लिए यह प्रतिक्रमणरूप क्रिया है।

जीव और कर्मपुद्गलका अनादि सम्बन्ध है। उनका भेदाभ्यास होने पर जीवमें

मुमुक्षुता सर्वदा सुस्थित रहती है। अर्थात् सतत भेदाभ्यास द्वारा जीव मध्यस्थ होता है और इस कारणसे उसके वास्तविक चारित्र और उसका अविनाभावी निश्चय प्रतिक्रमण होता है।

## भेदाभ्यास करनेकी विधि

जीवने जो मोह अथवा अज्ञानसे भूतकालमें शुभ-अशुभ कर्म किये हैं उन सबका प्रतिक्रमण करके अर्थात् उस दोषसे पीछे हट कर निष्कर्म अर्थात् समस्त कर्मोंसे रहित चैतन्य स्वरूप आत्मामें आत्मासे ही निरन्तर वर्त रहा हूं ऐसा अनुभवना भेदाभ्यास है।

भूतकालमें किये गये कर्मको ४९ भंगपूर्वक 'मिथ्या' करनेवाले भावसे ज्ञानी द्वारा ज्ञानस्वरूप आत्मामें लीन होकर निरन्तर चैतन्य स्वरूप आत्माका अनुभवना भेदाभ्यास है।

'मिथ्या' कहनेका प्रयोजन यह है—जैसे किसीने पहले धन कमा कर घरमें रख छोड़ा था और फिर जब उसके प्रति ममत्व छोड़ दिया तब उसे भोगनेका अभिप्राय नहीं रहा। तब भूतकालमें जो धन कमाया था वह नहीं कमाने जैसा ही है। वैसे ही जीवने पहले कर्मबन्ध किया था। फिर जब उसे अहितरूप जानकर उसके प्रति ममत्व छोड़ दिया और उसके फलमें लीन नहीं हुआ तब भूतकालमें जो कर्म बाँधा था वह नहीं बाँधनेके समान मिथ्या ही है। यह भेदाभ्यासपूर्वक प्रतिक्रमणकी विधि है। (समयसार कलश २२६)

मिथ्यात्वादि भाव पूर्वमें अति दीर्घ कालसे भाये हैं, सम्यक्त्वादि भाव जीवने नहीं भाये। अतः भवभ्रमणकी कारणभूत भावनाओंसे विरुद्ध प्रकारकी जो भावना जीवने नहीं भायी ऐसी अपूर्व भावनासे जीवके सम्यग्ज्ञानकी भावना होती है और भवका अभाव होता है। व्यवहार रत्नत्रय मोक्षका कारण है यह कथनमात्र है। उसे भवसागरमें डूबे हुए जीवने पहले भव-भवमें सुना है, आचरणमें लिया है। परन्तु खेद है कि जो सर्वदा एक ज्ञान है—ज्ञानस्वरूप है ऐसे परमात्मतत्त्वको न तो कभी सुना और न तद्रूप आचरण किया।

इस प्रकार भेदाभ्यासपूर्वक मिथ्यादर्शन, मिथ्याज्ञान और मिथ्याचारित्रको निरवशेषरूपसे छोड़कर जो जीव सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रको भाते हैं वह प्रतिक्रमण है।

## भावनाका फल

इस जीवने मोह अथवा अज्ञानसे भूतकालमें जो कर्म किये हैं उन सब कर्मोंका जो जीव प्रतिक्रमण कर अर्थात् शुभाशुभ कर्मोंसे पीछे हट कर बारबार चिन्तवन द्वारा उपयोगका अभ्यास करता है वह जीव सम्यग्दृष्टि ज्ञानी होता है। तब उसे ऐसा ज्ञान, श्रद्धान तो हुआ ही है कि मैं शुद्धनयकी अपेक्षा समस्त कर्म और कर्मफलसे रहित हूँ। अब मुझे पूर्वबद्ध कर्म उदयमें आने पर उनसे होनेवाले भावोंका कर्तृत्व छोड़कर त्रिकालसम्बन्धी ४९-४९ भंगोंके द्वारा कर्मचेतनाके त्यागकी भावना करके और समस्त कर्मोंका फल भोगनेकी भावना छोड़कर एक चैतन्यस्वरूप आत्माको ही भोगना शेष रहा है।

अविरतसम्यग्दृष्टि, देशविरत और प्रमत्तसंयत जीवके ज्ञान–श्रद्धानमें निरन्तर यह भावना तो है ही। इसके बाद जब यह जीव अप्रमत्तसंयत होकर एकाग्र चित्तसे ध्यान करता हुआ केवल चैतन्यमात्र स्वभावमें उपयोगको स्थिर कर शुद्धोपयोगरूप होता है तब निश्चय चारित्र-स्वरूप शुद्धोपयोगके बलसे क्षपकश्रेणि पर आरोहण कर केवलज्ञान उत्पन्न करता है। उस समय इस भावनाका फल कर्मचेतना और कर्मफलचेतनासे रहित साक्षात् ज्ञानचेतनारूप परिणमना है। पश्चात् ऐसा आत्मा अनन्त काल तक ज्ञानचेतनारूप ही रहता हुआ मात्र परम आनन्दमें निमग्न रहता है।

इस प्रकार चतुर्थ गुणस्थानसे प्रारम्भ होकर क्रमवृद्धिपूर्वक केवलज्ञान प्राप्त होने तक पश्चात् अनन्त काल तक जीवकी दशा परिपूर्ण शुद्ध रहती है। यह सब सच्चे प्रतिक्रमणका फल है ऐसा यहाँ समझना चाहिए। समयसार गाथा ३८७ से ३८९ टीका व पं. जयचन्दजीका स्पष्टीकरण

## निश्चय प्रत्याख्यान और अप्रत्याख्यान

प्रारम्भमें निश्चय प्रतिक्रमणके सामान्य स्वरूपके निर्देशके साथ निश्चय प्रत्याख्यानका स्वरूप लिख आये हैं। आगे उसके उत्तर भेदोंके स्वरूपका निर्देश करते हैं—

१. आगामी कालसम्बन्धी पर द्रव्योंकी इच्छा रखना, ममत्व रखना निश्चय द्रव्य अप्रत्याख्यान है। २. आगामी कालसम्बन्धी रागके निमित्तरूप पर द्रव्योंकी इच्छा न करना, ममत्व छोड़ना निश्चय द्रव्य प्रत्याख्यान है। ३. आगामी कालमें पर द्रव्यके निमित्तसे होनेवाले रागादि भावोंका ममत्व रखना, इच्छा करना, ऐसी भावना आगे बनी रहे ऐसी भावना करना निश्चय भाव अप्रत्याख्यान है। ४. आगामी कालमें होनेवाले रागादि भावोंसे रहित अपने शुद्ध स्वरूपकी भावना रखना निश्चय भाव प्रत्याख्यान है।

यह निश्चय द्रव्य और भाव अप्रत्याख्यान न होकर निश्चय द्रव्य और भाव प्रत्याख्यान क्या है और वह किसके होता है, आगे इसका विचार करते हैं—

समस्त जल्प (वचन विस्तार) को छोड़कर और अनागत शुभाशुभका निवारण करके जो आत्माको ध्याता है उसके प्रत्याख्यान होता है।

निश्चयनयसे प्रशस्त-अप्रशस्त समस्त वचनरचनाके प्रपञ्चके परिहार द्वारा तथा शुद्ध ज्ञान-भावनाकी सेवाके प्रसादद्वारा नवीन शुभाशुभ द्रव्यकर्मोंका तथा भावकर्मोंका संवर होना प्रत्याख्यान है।

'केवलज्ञानस्वभावी, केवलदर्शनस्वभावी, सुखमयी और केवल शक्ति (वीर्य) स्वभावी वह मैं हूँ।' ऐसा ज्ञानी जीव चिन्तवन करते हैं, भावना करते हैं। ऐसी भावनासे निश्चय प्रत्याख्यान होता है।

'ज्ञान–दर्शन लक्षणवाला शाश्वत एक आत्मा मेरा है, शेष सब संयोग लक्षणवाले

शुभाशुभ भाव मुझसे बाह्य हैं।' ऐसा चिन्तवन करनेवाले ज्ञानी जीवोंके निश्चय प्रत्याख्यान होता है।

जो निष्कषाय है, इन्द्रियजित है, शूरवीर है, शुद्धताके प्रति उद्यमवन्त है और संसारसे भयभीत है उसके सुखमयी (निश्चय) प्रत्याख्यान होता है।

व्यवहारप्रत्याख्यान तो कुदृष्टि (मिथ्यात्वी) पुरुषोंके भी चारित्रमोहके मन्द उदयसे क्वचित् कदाचित् सम्भव है। पर वह हितरूप नहीं, मात्र निश्चय प्रत्याख्यान ही भव्य जीवोंके लिए हितरूप है। जो अनागत कालमें उत्पन्न होनेवाले विविध अन्तर्जल्पों (विकल्पों) के त्यागरूप है। ज्ञानी जीवके ऐसा ही निश्चय प्रत्याख्यान होता है।

इसीप्रकार जो जीव सदा जीव और कर्मके भेदका अभ्यास करता है वह संयत नियमसे निश्चय प्रत्याख्यान धारण करनेके लिए शक्तिमान् है।

नियमसार गा. ९५, ९६, १०२, १०५, १०६।

शंका–कोई मानते हैं कि भविष्य कालमें किसको कहाँ कब कैसे निमित्त मिलेंगे यह द्रव्य, क्षेत्र, काल और भाव चारों प्रकारसे अनिश्चित है। सर्वज्ञ भी उन निमित्तों और उनसे होनेवाले कार्योंको उसीरूपसे जानते हैं अर्थात् अनिश्चितरूपसे जानते हैं सो क्या उनका ऐसा मानना ठीक है?

समाधान–जो ऐसा मानते हैं उनकी ऐसी मान्यता वस्तुस्वरूप और केवलज्ञान स्वरूप दोनोंके विरुद्ध है। खुलासा इस प्रकार है—

(१) प्रत्येक द्रव्य स्वभावसे ही उत्पाद-व्यय-ध्रौव्यस्वभाववाला है। अब यदि प्रत्येक समयमें होनेवाला उनका उत्पाद-व्यय स्वभावसे न मानकर निमित्तोंसे माना जाता है और कब कैसे निमित्त मिलेंगे या नहीं मिलेंगे इसे अनिश्चित बतलाया जाता है तो एक प्रवाहमें प्रतिसमय प्रत्येक द्रव्यका उत्पाद-व्यय नहीं बन सकेगा और न ही वह प्रत्येक द्रव्यका स्वभाव ठहरेगा। इस प्रकार वस्तुस्वरूपकी ओरसे विचार करनेपर उक्त मान्यता उसके विरुद्ध सिद्ध होती है। केवलज्ञानकी अपेक्षा विचार करने पर उसमें ज्ञप्तिपरिवर्तन नहीं होता ऐसा जिनागम है (प्रवचनसार गाथा ३२ तथा पंचास्तिकाय गाथा १५०–१५१ की टीका)। किन्तु जब भविष्यकी पर्यायें अनिश्चित मानी जाती हैं ऐसी अवस्थामें उनके होनेके पहले तो केवलज्ञान उन्हें अनिश्चित ही जानेगा अर्थात् भविष्यमें किस द्रव्यमें कब क्या पर्यायें होंगी इसे निश्चित न जानकर कभी कोई होंगी और कभी कोई होंगी इस रूपमें जानेगा और उनके होनेके बाद निश्चित ही जानने लगेगा ऐसा मानना पड़ेगा, जो मानना केवलज्ञानमें ज्ञप्तिपरिवर्तनके स्वीकार करने पर ही बन सकता है। किन्तु केवलज्ञानमें ज्ञप्तिपरिवर्तन होता नहीं और उसमें वृद्धि-हानि भी नहीं होती (धवला पु. १ पृ. ३३२) ऐसा नियम है। इससे स्पष्ट है कि पूर्वोक्त मान्यता केवलज्ञानस्वरूपके भी विरुद्ध है। इस प्रकार आगम और युक्तिसे उक्त मान्यतासे

वस्तु और केवलज्ञान दोनोंके स्वरूप ही विरुद्ध सिद्ध होनेपर ऐसी मान्यतावाले जीवोंके मतमें प्रत्याख्यानकी सिद्धि नहीं होती, क्योंकि जब प्रत्येक जीवका भविष्य अनिश्चित है तो किसका प्रत्याख्यान करना और कैसे करना यह निर्णय ही असम्भव है और निश्चित निर्णयके अभावमें सच्चा प्रत्याख्यान किया ही नहीं जा सकता। साथ ही ऐसी मान्यतावाले जीव 'मैं केवलज्ञान-स्वभावी हूँ' ऐसा सच्चा चिन्तवन नहीं कर सकते। इसलिए भी उनके सच्चा प्रत्याख्यान नहीं बनता।

(२) अपनी अपनी काललब्धिके अनुसार जिस समय जो पर्याय होती है उस समय वैसा निमित्त मिलता है और तभी उसमें निमित्त होनेकी पर्याय योग्यता बनती है, अन्य समयमें उसमें अन्य द्रव्यके निमित्त होनेकी पर्याय योग्यता बनती ही नहीं ऐसा जिनागम है। इस विषयको स्पष्ट करते हुए वीरसेन स्वामी जयधवला पु. १ पृ. ७६ में शंका-समाधान करते हुए लिखते हैं—

शंका-सौधर्म इन्द्रने केवलज्ञानके प्राप्त होनेके समय ही गणधरको क्यों नहीं उपस्थित किया?

समाधान-नहीं, क्यों कि काललब्धिके विना सौधर्म इन्द्र गौतमको उपस्थित करनेमें असमर्थ था। उस समय उसमें गणधरको उपस्थित करनेकी शक्ति नहीं थी।

यह जिनागमका सार है। इससे दो सिद्धान्त फलित होते हैं-एक तो जीव-पुद्गल द्रव्योंकी अशुद्ध पर्यायें भी स्वकालमें ही होती हैं यह सिद्धान्त फलित होता है और दूसरे जब जिन द्रव्योंकी जिन पर्यायोंका स्वकाल होता है तभी अन्य द्रव्योंकी विवक्षित पर्यायोंमें उनके निमित्त होनेकी योग्यता होती है।

वस्तुस्वभाव ही ऐसा है। इस विषयको स्पष्ट करते हुए वीरसेन स्वामी वहाँ पुनः शंका-समाधानके रूपमें लिखते हैं—

शंका-जिसने अपने पादमूलमें महाव्रत स्वीकार किया है ऐसे पुरुषको छोड़कर अन्यके निमित्तसे दिव्यध्वनि क्यों नहीं खिरती?

समाधान—ऐसा ही स्वभाव है और स्वभाव दूसरेके द्वारा प्रश्न करने योग्य नहीं होता, क्योंकि यदि स्वभावमें ही प्रश्न होने लगे तो कोई व्यवस्था ही नहीं बन सकेगी।

यह कार्य-कारण परम्पराके अनुरूप वस्तु व्यवस्था है। इसलिए जिनकी यह मान्यता है कि किसको कब कैसा कहाँ क्या निमित्त मिलेगा और उसके अनुसार क्या कार्य होगा यह सब अनिश्चित है उनकी वह मान्यता आगम और युक्तिके विरुद्ध होनेसे उचित नहीं कही जा सकती। वस्तुतः किसी भी सिद्धान्तका प्रतिपादन करना हो तो वह वस्तुस्वरूप और केवलज्ञानस्वरूपको ध्यानमें रखकर ही करना चाहिए। यदि ऐसा न किया जाय तो वस्तु स्वरूपके साथ अनन्त केवली भगवन्तोंका बड़ा अविनय होता है, अकल्याण करनेवाला होता है। ऐसे जीवको प्रत्याख्यानरूप शुद्ध अवस्थाकी प्राप्ति कैसे हो सकती है अर्थात् नहीं हो सकती।

(३) भविष्यकी पर्यायें वर्तमानके समान केवलज्ञानमें जाननेमें आती हैं। कारण यह है कि सब द्रव्य, उनके सभी गुण और उनकी अनादि-अनन्त सभी पर्यायें ज्ञेय हैं। अनागतकी पर्यायें क्षेत्र, काल और स्वभावकी अपेक्षा कितनी ही दूरवर्ती क्यों न हों वे सब अपना स्वरूप उनके होनेके पूर्व भी केवलज्ञानको अर्पण करती हैं और केवलज्ञान उन्हें अपनेमें ग्रहण करता है ऐसा जैन सिद्धान्त है। इससे फलित हुआ कि भूत, वर्तमान और भविष्यसम्बन्धी अनादिसे लेकर अनन्त काल तककी सभी पर्यायोंको प्रत्येक समयमें सर्वप्रकारसे कुछ भी शेष रखे बिना केवली भगवान् प्रत्यक्ष जानते हैं, श्रुतज्ञानी श्रुतके आधारसे परोक्ष जानते हैं। यह जैन सिद्धान्त है। किन्तु बौद्धमतवाले भविष्यकी पर्यायें ज्ञानमें जाननेमें नहीं आतीं ऐसा कहते हैं (प्रवचनसार गाथा ४१ जयसेनाचार्य टीका)। इससे मालूम पड़ता है कि अतीत, अनागत, वर्तमान तीनों कालकी पर्यायें वर्तमान ज्ञानमें जाननेमें आतीं हैं यह सिद्धान्त बौद्धोंको मान्य नहीं है। किन्तु जैन सिद्धान्त इसके विपरीत है। उसका तो वही आशय है जो पूर्वमें लिख आये हैं। अतएव जो ऐसा कथन करते हैं कि भविष्यकी अशुद्ध पर्यायें और उनके निमित्त अनिश्चित हैं, मालूम पड़ता है कि उनके ऊपर व्यक्त या अव्यक्तरूपसे बौद्धमतके शास्त्रोंका प्रभाव पड़ा है। किन्तु उनके प्रभावमें आकर वे ऐसा मानते हैं तो मानने दो, इससे वस्तुस्वरूप नहीं बदलता। ऐसा माननेसे उनकी आत्माका अकल्याण ही होगा, उसे केवलज्ञानी भी रोकनेमें समर्थ नहीं हैं।

(४) बौद्धमतके अनुसार जिन जीवोंकी बुद्धि है उनका एक तर्क यह है कि केवली निरावरण सूर्यमण्डलके समान परिमित पदार्थोंको ही प्रकाशित करते हैं। किन्तु उनका यह तर्क भी आगम विरुद्ध है। श्री वीरसेनस्वामी जयधवला पु. १ पृ. ६३-६४, पेराग्राफ ४६में लिखते हैं—

यदि कहा जायगा कि आवरणके क्षय हो जाने पर भी केवली निवारण सूर्यमण्डलके समान परिमित पदार्थोंको ही प्रकाशित करते हैं सो ऐसा मानना भी युक्त नहीं है, क्योंकि सर्व पदार्थ उत्पाद-व्यय-ध्रुवात्मक हैं, सर्व पदार्थ विधि-निषेधात्मक हैं, सर्व पदार्थ सामान्य-विशेषात्मक हैं और सर्व पदार्थ एक-अनेकात्मक हैं। यदि ऐसा न माना जाय तो उनका अस्तित्व नहीं बन सकता है इत्यादि हेतुओंसे उत्पन्न हुए समस्त पदार्थोंको विषय करनेवाले ज्ञानकी उपलब्धि सावरण जीवमें भी पाई जाती है, इससे सिद्ध होता है कि केवली सर्व पदार्थोंको जानते हैं।

यदि कहा जाय कि जब सावरण जीव भी उत्पाद-व्यय-ध्रुवात्मक आदि रूपसे समस्त पदार्थोंको जानते हैं तो आवरण कर्म निष्फल हो जायगा सो ऐसा कहना भी ठीक नहीं है, क्योंकि विशेष विषयमें आवरणका व्यापार होता है, अर्थात् आवरणके क्षय हो जाने पर जिस प्रकार केवलीको समस्त पदार्थोंकी उन उन अवस्थाओंका पृथक् पृथक् रूपसे ज्ञान होता है उस प्रकार

सावरण मनुष्यको ज्ञान नहीं होता। इसी विशेष ज्ञानको रोकनेमें आवरणका व्यापार है; अतएव वह सफल है। इसलिए निरावरण केवली भूत, भविष्य, वर्तमान, सूक्ष्म, व्यवहित और विप्रकृष्ट सभी पदार्थोंको जानते हैं यह सिद्ध हो जाता है।

(५) श्री समन्तभद्र आचार्य भी स्वयम्भूस्तोत्रमें भगवान् मुनिसुव्रतकी स्तुति करते हुए लिखते हैं कि समय समयके चर-अचर पदार्थोंका-उपादान, निमित्त, स्वकाललब्धि, उत्पाद, व्यय और ध्रौव्यका ज्ञान केवलज्ञानमें आपको प्रगट हुआ है; इसलिए आप सर्वज्ञ हो।

(६) श्रीप्रभाचन्द्र आचार्य भी समाधिशतक श्लोक २में इसी प्रकार कहते हैं।

ये केवलज्ञान और वस्तुस्वरूप पर प्रकाश डालनेवाले आगम प्रमाण हैं। इससे स्पष्ट है कि जिनकी यह मान्यता है कि भविष्यकी पर्यायें और उनके निमित्त अनिश्चित हैं, केवलज्ञान उन्हें उसी रूपमें जानता है उनकी वह मान्यता सम्यक् न होकर यही तथ्य आगम और युक्तिसंगत है कि भविष्यकी पर्यायें और उनके निमित्त सुनिश्चित हैं। तथा केवलज्ञान उन्हें सम्यक् प्रकारसे जानता है। इसलिए प्रत्याख्यानकी जो विधि आगममें बतलाई है वह इस आधारसे सुनिश्चित सिद्ध होती है, क्योंकि ऐसा मानने पर ही सम्यक् प्रकारसे निश्चय प्रत्याख्यान बन सकता है।

## निश्चय आलोचना और अनालोचना

इसप्रकार निश्चय प्रतिक्रमण और निश्चय प्रत्याख्यान आदिका सम्यक् विचार करके आगे निश्चय आलोचना और अनालोचनाका अपने भेदोंके साथ विचार करते हैं—

१. वर्तमान कालमें जिन पर द्रव्योंका संयोग है उन्हें अच्छा मानना, उनके प्रति ममत्व रखना निश्चय द्रव्य-अनालोचना है। २. वर्तमान कालमें जिन पर द्रव्योंका संयोग है उन्हें इष्टानिष्ट नहीं मानना, उनका ममत्व नहीं रखना निश्चय द्रव्य आलोचना है। ३. वर्तमान कालमें पर द्रव्योंके निमित्तसे जो रागादि भाव हो रहे हैं उन्हें अच्छे मानना, उनके प्रति ममत्व रखना निश्चय भाव-अनालोचना है। ४. वर्तमान कालमें पर द्रव्योंके निमित्तसे जो रागादि भाव हो रहे हैं उन्हें अच्छे नहीं मानना, उनके प्रति ममत्व नहीं रखना निश्चय भाव-आलोचना है।

आगे निश्चय आलोचना किसके होती है, किस प्रकार होती है इसका विशेष खुलासा करते हैं—

निश्चय चारित्रको अंगीकार करनेवाला विचारता है कि मोहके विलाससे फैले हुए जो ये उदयमान (उदयमें आते हुए) कर्म हैं उन सबकी आलोचना करके मैं निष्कर्म चैतन्यस्वरूप आत्मामें आत्मासे ही निरन्तर वर्त रहा हूँ।

वर्तमान समयमें जो कर्मका उदय आता है उसके सम्बन्धमें ज्ञानी यह विचार करता

है कि पहले जो कर्म बाँधा था उसका यह कार्य है, मेरा नहीं । मैं तो शुद्ध चेतनामात्र आत्मा हूं, उसकी दर्शन–ज्ञानमात्र प्रवृत्ति है। उस दर्शन–ज्ञानरूप स्वरूपपरिणतिकी धारामें इस उदयागत कर्मको जानने–देखनेवाला हूँ । मैं अपने स्वरूपमें ही प्रवर्तमान हूँ । ऐसा अनुभव करना ही सच्ची आलोचना है ।

यहाँ इतना विशेष है कि अविरत सम्यग्दृष्टि, देशविरत तथा प्रमत्तसंयत दशामें ज्ञान–श्रद्धान ही प्रधान है । इस प्रकारका आलोचनारूप चारित्र उसमें गौण है और अप्रमत्तसंयत मुनिके वह मुख्य है । चौथे, पाँचवें और छटे गुणस्थानसे लेकर अपनी–अपनी भूमिकानुसार प्रत्येक समय सम्यग्दृष्टि जीव आंशिकरूपसे निरन्तर अपने आत्माके सन्मुख रहते हैं, इसलिए उनके आंशिकरूपमें चारित्र गुणकी पर्यायमें शुद्धि निरन्तर विद्यमान है, क्योंकि उनके क्रमसे चौथे गुणस्थानमें अनन्तनुबन्धीका अभाव, पाँचवेंमें अनन्तानुबन्धी और अप्रत्याख्यान कषायका अभाव और छटेमें अनन्तानुबन्धी, अप्रत्याख्यान और प्रत्याख्यान कषायका अभाव निरन्तर विद्यमान रहता है ।

परमार्थसे सम्यक् पूर्वक कषाय घट कर आत्मशुद्धिका होना चारित्र है। तथापि व्यवहारसे ऐसे कषायके घटने पर जो श्रावकधर्म, मुनिधर्म अंगीकार किया जाता है उसे चारित्र नाम देनेमें आता है। असंयतसम्यग्दृष्टिके अप्रत्याख्यान आदि कषायोंका अभाव नहीं होता. इसलिए उसके असंयम कहा है । मोक्षमार्गप्रकाशक पृ. ५००

सम्यग्दृष्टिको स्वरूप सन्मुखतारूप अनुभव तो निरन्तर रहता है। किन्तु चतुर्थ गुणस्थानमें निर्विकल्प अनुभव बहुत काल बाद होता है । आगेके गुणस्थानोंमें वह शीघ्र–शीघ्र होता है । रहस्यपूर्ण चिट्ठी

इसलिए चौथे, पाँचवें गुणस्थानमें जब जब निर्विकल्प अवस्था होती है तब तब उसके निश्चय प्रतिक्रमण, निश्चय प्रत्याख्यान और निश्चय आलोचना होती ही है । किन्तु सातवें गुणस्थानमें निरन्तर होनेवाले निश्चय प्रतिक्रमण आदिके समान उक्त गुणस्थानोंमें वह सर्वदा न होनेके कारण गौण है ऐसा यहाँ समझना चाहिए। उन गुणस्थानोंमें वह बिलकुल ही नहीं होती ऐसा नहीं है ।

छटे गुणस्थानमें मुनियोंका पुरुषार्थ चौथे पाँचवें गुणस्थानवाले जीवोंकी अपेक्षा बहुत तीव्र होता है, इसलिए वे अपने आत्मसन्मुख पुरुषार्थ द्वारा समय समयमें अपनी चारित्र शक्तिकी वृद्धि करके अल्प कालमें (अन्तर्मुहूर्तमें) निर्विकल्प होकर सातवाँ गुणस्थान प्राप्त करते हैं, तब उनके निश्चय प्रतिक्रमण, निश्चय प्रत्याख्यान और निश्चय आलोचना होती है । चौथे और पाँचवें गुणस्थानवाला जीव यदि मुनि होता है तो वह सर्व प्रथम नियमसे अप्रमत्त संयत ही होता है । प्रथम गुणस्थानवाला भी यदि सम्यग्दर्शनके साथ मुनि होता है तो वह भी सर्व प्रथम अप्रमत्तसंयत होता है । इसके बाद यदि ऐसा वीतरागी मुनि शीघ्र ही क्षपकश्रेणि

पर आरोहण करता है तो शीघ्र ही क्रमसे हजारों बार प्रमत्तसंयत और अप्रमत्तसंयत होता हुआ अन्तमें सातिशय अप्रमत्तसंयत होकर क्षपकश्रेणि पर आरोहण करके केवलज्ञान प्राप्त करता है। पाँचवें गुणस्थानमें स्वरूपलीनताके बाद उसमें अतिशय वृद्धि होने पर सर्व प्रथम सातवाँ गुणस्थान होता है। छठा गुणस्थान उसके बाद ही होता है, इसके पूर्व नहीं।

शंका—आलोचना किसे होती है?

समाधान—जो कर्म, नोकर्म और विभावगुणपर्यायोंसे व्यतिरिक्त अपने आत्माका ध्यान करता है ऐसे श्रमणोंको आलोचना होती है। नियमसार गाथा १०७

यह कथन मुख्यरूपसे मुनियोंकी अपेक्षा किया है। जो गौणरूपसे चौथे, पाँचवें और छठे गुणस्थानवालोंके लिए भी लागू होता है, क्योंकि निश्चयपूर्वक जो व्यवहार होता है उसीकी यथार्थ व्यवहार संज्ञा है।

शंका—जो 'जीवित शरीरकी क्रियासे शुभ, अशुभ और शुद्ध भाव होता है अर्थात् धर्म, अधर्म होता है.' ऐसी मान्यतावाले हैं उनके क्या प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और आलोचना हो सकती है?

समाधान—नहीं, क्योंकि जो नोकर्मसे अपने आत्माके धर्मकी प्राप्ति मानते हैं वे अपने आत्माके धर्मको किसप्रकार प्राप्त कर सकते हैं अर्थात् नहीं प्राप्त कर सकते। उनकी दृष्टि शरीरकी क्रिया पर ही लगी रहेगी। वह शरीरकी क्रिया परसे हट कर आत्माके सन्मुख होगी ही नहीं। शरीरको जीवित शरीर कहना यह कथनमात्र है, यथार्थ नहीं। यथार्थमें तो वह पुद्गल परमाणुओंका पुञ्जमात्र होनेसे मृत ही है। शरीरकी क्रियाका और रागका कर्तृत्व आत्माके मानना अज्ञानका फल है, अज्ञान ही है (समयसार गाथा ९६)। श्री कुन्दकुन्द भगवान् ऐसे जीवको मन्दबुद्धि (अज्ञानी) कहते हैं। श्री अमृतचन्द्र आचार्य कहते हैं कि स्वभावसे परम अमृतरूप विज्ञानघन ऐसा आत्मा स्वयं मूर्च्छित हुआ होनेसे विकारी भावोंका कर्ता प्रतिभासित होता है। श्री प्रवचनसार गाथा १७५–१७८ में कहा है कि जीव अशुद्ध परिणामसे बँधता है और शुद्ध परिणामसे मुक्त होता है। धवला पुस्तक १३ पृ. ७२ में अपायविचय ध्यानका स्वरूप बतलाते हुए आचार्य वीरसेन कहते हैं—

अथवा जिनमतको प्राप्त कर कल्याण करनेके जो उपाय हैं उनका चिन्तवन करता है। अथवा जीवोंके जो शुभाशुभ भाव होते हैं उनसे अपायका चिन्तवन करता है।

पण्डितप्रवर टोडरमलजी रहस्यपूर्ण चिट्ठीमें कहते हैं– (१) जो शरीराश्रित व्रत–संयमको भी अपना माने तो मिथ्यादृष्टि है। मोक्षमार्गप्रकाशक पृष्ठ ३३० में भी कहते हैं– (२) शरीराश्रित उपदेश व शरीराश्रित उपवासादि क्रियाको अपनी माने उसे जीव–अजीव तत्त्वकी सत्य श्रद्धा नहीं है।

श्री समयसार कलश १३७ के भावार्थमें कहा है—शरीरसम्बन्धी यत्न पूर्वक प्रवृत्ति करना इत्यादि पर द्रव्यकी क्रियासे व पर द्रव्यके निमित्तसे होनेवाले अपने शुभ भावोंसे जो मुक्ति मानता है वह सम्यग्दृष्टि नहीं। किन्तु मिथ्यादृष्टि है।

श्री समयसार गाथा २४०–२४५ में कहा है—कायचेष्टासे जीवको किसी भी प्रकारका बन्ध नहीं होता अर्थात् धर्म या अधर्म कुछ भी नहीं होता।

योगसार गाथा १४ में कहा है— परिणामसे ही जीवके बन्ध कहा है और परिणामसे ही मोक्ष कहा है यह समझकर हे जीव! तू निश्चयसे उन उन भावोंको जान।

श्री समयसार कलश ५५ में कहा है— शरीरकी क्रिया मैं कर सकता हूँ ऐसी मान्यता महाहंकाररूप अन्धकार है, जिसका अभाव करना अत्यन्त दुर्निवार है।

इसलिए जिसके पर पदार्थके कर्तापनेकी बुद्धि है उसके आलोचना नहीं हो सकती यह सिद्ध होता है।

आगममें शरीर और शरीरकी क्रियाके समान अन्य वस्तुरूप नोकर्म और कर्मका भी निमित्तोंमें समावेश किया है। शरीर जैसे नोकर्म है उसी प्रकार अन्य बाह्य वस्तु भी नोकर्म है। द्रव्य कर्मके उदयका जीवकी अशुद्ध पर्यायके लिए और जीवके औदयिक भावोंका कर्म बन्धके लिए निमित्तपना है। अब प्रश्न यह है कि जीव और कर्म दोनोंमें विभाव पर्याय होती है। कर्मके लिए जीवका विकारी भाव और जीवकी संसारी पर्यायके लिए कर्मका विकारी भाव निमित्त होता है। शरीरकी क्रिया तथा अन्य वस्तु भी दोनोंमें यथा योग्य निमित्त होती है। अतः देखना यह है कि प्रत्येक कार्यमें निमित्तके होने पर भी वह निमित्त निरपेक्ष होता है कि नहीं?

यह प्रश्न वीरसेन स्वामीके समक्ष भी था। उन्होंने इसका जो समाधान किया है उसका आशय यह है कि प्रत्येक कार्य निमित्तनिरपेक्ष ही होता है।

१. अनन्तानुबन्धी मानसे अनन्तानुबन्धी क्रोध माया और लोभको उत्तरोत्तर विशेष अधिक कर्मपुञ्ज क्यों मिलता है, जब कि चारोंका जघन्य प्रदेशबन्ध एक साथ जीवके एक प्रकारके परिणाम विशेषसे होता है। निमित्तके कारण उत्तरोत्तर अधिक कर्मपुञ्ज मिलता है यह तो कहना युक्त नहीं है, क्यों कि चारोंके जघन्य प्रदेशबन्धका निमित्त कारण एक है। पर उत्तरोत्तर अधिक प्रदेशपुञ्ज तो मिलता है। सो इसका कोई कारण होना चाहिए। यह प्रश्न वीरसेन स्वामीके सामने रहा है, इसलिए उन्होंने जो उसका वास्तविक कारण है उसे ध्यानमें रख कर समाधान किया—'बज्झकारणणिरवेक्खो वत्थुपरिणामो'—बाह्य कारणकी अपेक्षा किये बिना वस्तुका परिणाम होता है (जयधवला पु. ७ पृ. ११७)। इसी भागमें अन्यत्र इसी प्रकारका प्रश्न उत्पन्न होने पर वे यहाँ तक उत्तर देते हैं—'बज्झकारणादो अब्भंतरकारणस्स

बलिट्ठादो'—बाह्य कारणसे आभ्यन्तर कारण बलिष्ठ होता है (पृ. ९६)। इस प्रकार स्थान-स्थान पर उन्होंने आभ्यन्तर कारण (उपादान कारण)की मुख्यता सूचित की है। कहीं वे स्वभावको कारण बतलाते हैं (पृ. ७४, ७५, ८३, ८४ आदि)। कहीं प्रकृति विशेषको कारण बतलाते हैं (पृ. ८६, ८७, ९४, ९५ आदि)। कहीं कार्यकी उत्पत्ति विस्रसा लिखते हैं (९५, ९६, १११, ११७ आदि)। एक स्थान पर तो यह भी लिखा है कि यहाँ कारण सुगम है, क्योंकि वह स्वभावमात्रका अनुबन्धी होता है (पृ. ११८)। एक स्थान पर तो वे यह भी लिखते हैं कि प्रकृति विशेषके कारण इसे विशेष द्रव्य मिला, मैं ऐसी घोषणा करता हूँ आदि।

यह है कार्य-कारणपरम्परापर यथार्थ प्रकाश डालनेवाली भगवान् तीर्थंकर देवकी परम्परासे आई हुई वाणी।

शंका—श्री वीरसेन स्वामीने 'बाह्य कारणसे निरपेक्ष अपने उपादानसे कार्य होता है' ऐसा कहा सो यह जाना। आचार्य कुन्दकुन्दने भी समयसारमें ऐसा ही कहा है कि 'अन्य द्रव्यमें अन्य द्रव्यसे विशेषता उत्पन्न नहीं की जाती' (गाथा ३७२) सो यह भी जाना। भट्टाकलंकदेव तत्त्वार्थवार्तिक (अ. १ सूत्र २०)में लिखते हैं कि 'मिट्टी स्वयं अन्तरंगमें घट परिणामके सन्मुख होने पर घटरूप परिणमती है, कुम्हारका प्रयत्न तथा दण्डादिक तो निमित्त मात्र हैं' सो तत्त्वार्थवार्तिकके इस कथनसे भी यही ध्वनित होता है कि बाह्य कारण निरपेक्ष वस्तुका परिणाम होता है। परन्तु उसी स्थान पर भट्टाकलंकदेव यह क्यों कहते हैं कि 'बाह्यमें दण्डादि निमित्तसापेक्ष मिट्टीका पिण्ड ही अन्तरंगमें घट परिणामका सानिध्य होनेसे घट होता है।' यहाँ निमित्त सापेक्ष कहनेका क्या अभिप्राय है?

समाधान—मिट्टीरूप अशुद्ध उपादानकी अपने घट होनेरूप योग्यताके कालमें दण्ड, चक्र और पुरुष प्रयत्न आदिमें निमित्तरूप पर्याय योग्यता है, अन्य किसीमें नहीं इसप्रकार अन्तरंग व्याप्तिके साथ बाह्य व्याप्तिका अविनाभाव है यह दिखलानेके लिए भट्टाकलंकदेवने उक्त प्रकारसे कथन किया।

अपेक्षाका कथन दो प्रकारसे होता है—१. अधीनता दिखलानेके लिए और २ ज्ञान करानेके लिए। प्रकृतमें ऐसा ज्ञान कराया गया है, निमित्तके पराधीन होकर कार्यकी उत्पत्ति होती है यह आशय यहाँ नहीं है। जैसे एक मनुष्य अपनी बहिनकी अपेक्षा भाई है, पिताकी अपेक्षा पुत्र है आदि। सो यहाँ अपेक्षा शब्दका प्रयोग अधीनता न दिखला कर मात्र उक्त प्रकारके व्यवहारका ज्ञान कराता है उसी प्रकार यहाँ उपादानका परिणमन निमित्तके आधीन है ऐसा बतलानेके लिए 'सापेक्ष' शब्दका प्रयोग नहीं किया है। कारण जब कि मिट्टीका पिण्ड स्वयं जड़-ज्ञानरहित है। ऐसी अवस्थामें वह अपने परिणमनमें अन्यकी पराधीनता कैसे स्वीकार करेगा अर्थात् नहीं करेगा। इससे सिद्ध हुआ कि जिस समय मिट्टी स्वयं घटरूप परिणमती है उस समयमें किसमें निमित्त व्यवहार होता है और किसमें नहीं होता इतना मात्र

ज्ञान करानेके लिए भट्टाकलंकदेवने 'सापेक्ष' शब्दका उक्त स्थान पर प्रयोग किया है। इसीप्रकार अन्यत्र जहाँ जहाँ निमित्तका कथन किया है वहाँ सर्वत्र इसी प्रकार जान लेना चाहिए। किन्तु इसके विपरीत यदि 'सापेक्ष' शब्दका दूसरा अर्थ किया जाय तो जिनागममें विरोध आता है जो संगत नही है, क्यों कि जिनागम वीतराग परम भट्टारक तीर्थंकरदेवकी वाणी है। उसमें ऐसा विरोध सम्भव नहीं है। विरोधको दूर करना ही स्याद्वाद न्यायका तात्पर्य है। उस न्यायके स्वीकार करने पर जिनागमके किसी कथनमें विरोध हो यह हो नहीं सकता। अतः स्याद्वाद न्यायके अनुसार यह सिद्ध होता है कि निश्चयनयसे प्रत्येक कार्य विस्रसा होता है, व्यवहारनयसे निमित्तसे हुआ प्रतीत होता है।

यहाँ आलोचनाका विवेचन करते हुए प्रसंगसे यह बतला देना भी आवश्यक है कि जो भाई यह मानते हैं कि शुभोपयोगमें रहना अच्छा है—उपादेय है। उसको उल्लंघन कर अर्थात् पुरुषार्थद्वारा उसका अभाव कर शुद्धोपयोगमें जानेकी आवश्यकता नहीं। आगे अप्रमत्त संयत गुणस्थानमें वह छूट ही जायगा सो उनका ऐसा मानना सम्यक् नहीं है, क्योंकि जब तक इस जीवकी शुभोपयोगमें उपादेय बुद्धि बनी रहेगी तब तक उसे सातवें गुणस्थानके शुद्धोपयोगकी प्राप्ति तो दूरकी बात है, सम्यग्दर्शनकी भी प्राप्ति नहीं हो सकती। मोक्षमार्गमें शुभोपयोग हेय है इसका स्पष्टीकरण करते हुए प्रवचनसार गाथा ६की टीकामें अमृतचन्द्र आचार्य लिखते हैं—

संपद्यते हि दर्शन–ज्ञानप्रधानाच्चारित्राद्वीतरागान्मोक्षः। तत एव च सरागाद्देवासुरमनुजराज-विभवक्लेशरूपो बन्धः। अतो मुमुक्षुणेष्टफलत्वाद्वीतरागचारित्रमुपादेयमनिष्टफलत्वात्सरागचारित्रं हेयम्।

दर्शन–ज्ञानप्रधान वीतराग चारित्रसे मोक्ष प्राप्त होता है और दर्शन–ज्ञानप्रधान सराग-चारित्रसे देवेन्द्र, असुरेन्द्र और नरेन्द्रके वैभवक्लेशरूप बन्धकी प्राप्ति होती है; इसलिए मुमुक्षुओंको इष्ट फलवाला होनेसे वीतराग चारित्र उपादेय–ग्रहण करने योग्य है और अनिष्ट फलवाला होनेसे सरागचारित्र हेय–त्यागने योग्य है।

जिस प्रकार मिथ्यादर्शन हेय है उसी प्रकार शुभ और अशुभ दोनों प्रकारका राग हेय है। ज्ञानी रागको उपादेय मानकर उसका आचरण करता हो ऐसा नहीं है। किन्तु उसके स्वरूप सन्मुख रहते हुए भी वह बीच–बीचमें कर्मोदयवश आता रहता है। इसी तथ्यको ध्यानमें रखकर प्रवचनसार गाथा १-५ की टीकामें कहा है—

भावलिंगी मुनि सम्यग्दर्शन–ज्ञानसम्पन्न होकर जिसमें कषायकण विद्यमान होनेसे जीवमें जो पुण्यबन्धकी प्राप्तिका कारण है ऐसे सरागचारित्रके क्रमसे आगया होने पर भी दूरसे उल्लंघन कर जो समस्त कषाय क्लेशरूपी कलंकसे भिन्न है तथा निर्वाणकी प्राप्तिका कारण है ऐसे वीतराग चारित्रके साम्यको प्राप्त होता हूँ।

इसके भावार्थमें पं. हेमराजजी लिखते हैं—सरागचारित्र चारित्रमोहका मन्द उदय होनेसे अपने आप आजाता है तो भी मैं उसको दूरसे ही छोड़ता हूँ।

श्री जयसेनाचार्य सरागचारित्रको पुण्यबन्धका कारण होनेसे परिहार करने योग्य जानकर निश्चय शुद्धात्मानुभूतिरूप वीतरागचारित्रको मैं अंगीकार करता हूँ ऐसा लिखते हैं ।

अतएव, चाहे वह किसी भी गुणस्थानका क्यों न हो, शुभ राग सर्वथा हेय है ऐसा श्रद्धान यहाँ पर करना चाहिए ।

## आलोचनाके भेद

पहले द्रव्य–भावके भेदसे दो प्रकारकी आलोचनाका निर्देश कर आये हैं । यहाँ उसके प्रकारान्तरसे भेदोंका निर्देश करते हैं—

आलोचनाके चार भेद हैं—(१) आलोचन, (२) आलुंछन, (३) अविकृतिकरण और (४) भावशुद्धि ।

१. जो जीव परिणामको समभावमें स्थापितकर निज आत्माको देखते हैं वह आलोचन है । तात्पर्य यह है कि निज स्वभावरूप कारण परमात्माको सर्वथा अन्तर्मुख अवलोकन द्वारा अनुभवना आलोचन है । यह आलोचनाका प्रथम भेद है । २. कर्मरूपी वृक्षके मूलके छेदनेमें समर्थ समभावरूप स्वाधीन निज परिणामको आलुंछन कहते हैं । ३. जो मध्यस्थ भावनामें कर्मसे भिन्न तथा विमल गुणोंके आवासरूप आत्माकी भावना करता है वह अविकृतिकरण है । कर्म पर द्रव्य है । किन्तु अनादिसे जीवको उसके साथ एकताका अभ्यास है । ऐसी अवस्थामें जो जीव भेदज्ञान द्वारा अपने सन्मुख होता है और द्रव्यकर्म, भावकर्म और नोकर्मसे भिन्न सहज गुणोंके पिण्डस्वरूप अपने आत्माको ध्याता है वह अविकृतिकरण कहलाता है। इसका 'सहज गुणधारक' यह दूसरा नाम है । ४. क्रोध, मान, माया और लोभसे रहित भाव भावशुद्धि है ।

## व्यवहार प्रतिक्रमण आदिका स्वरूप

इसप्रकार निश्चय प्रतिक्रमण आदिका सविस्तर कथन करके आगे व्यवहार प्रतिक्रमण, व्यवहार प्रत्याख्यान और व्यवहार आलोचनाका निर्देश करते हैं ।

ज्ञानी जीवकी छठे गुणस्थानमें तो सविकल्प दशा होती ही है, चौथे और पाँचवें गुणस्थानमें वह बहुलतासे होती है। इसलिए इस अवस्थामें पूर्वमें ली हुई तीनों कालसम्बन्धी बाह्य प्रतिज्ञाका वह सम्यक् प्रकारसे पालनेका भाव करता है। कदाचित् पूर्वमें दोष लगा हो तो उसका प्रतिक्रमण करता है, इच्छा पर नियंत्रण स्थापित करनेके अभिप्रायसे भविष्यके भोगोपभोग आदि सम्बन्धी वस्तुओंका प्रत्याख्यान करता है और वर्तमानमें प्रमादजन्य दोषकी आलोचना करता है। इसीको क्रमसे व्यवहार (द्रव्य) प्रतिक्रकण, प्रत्याख्यान और आलोचना कहते हैं। इसे गुरु आदिके समीप करनेका विधान है। ये अविरत सम्यग्दृष्टि, देशविरत और भावलिंगी मुनिके अपनी–अपनी भूमिकानुसार शुद्धोपयोगसे रहित अवस्थामें होते हैं,

इसलिए मोक्षके कारणभूत आत्मशुद्धिके सहचर होनेसे इन्हें व्यवहारसे प्रतिक्रमण, प्रत्याख्यान और आलोचना यह संज्ञा दी है। वस्तुतः है यह रागपरिणति ही, इसलिए ऐसी परिणतिको उपचारसे मोक्षमार्ग कहा है। किन्तु इससे मोक्षमार्ग दो प्रकारका है ऐसा नहीं समझना चाहिए। वीतराग परिणामस्वरूप मोक्षमार्ग तो एक ही है, दो नहीं। किन्तु उसके सद्भावमें ऐसी रागपरिणति होती है, इसलिए उसका सहचर होनेके कारण इसे भी मोक्षमार्ग कहनेमें आता है। इस विषयको विशदरूपसे समझनेके लिए पण्डितप्रवर टोडरमलजीके मोक्षमार्ग प्रकाशक पृ. ३६५को देखिए।

अज्ञानी दो प्रकारका मोक्षमार्ग मानते हैं उसी प्रकार दो प्रकारका प्रतिक्रमणादि मानते हैं, यह श्रद्धा मिथ्या है। अर्थात् अज्ञानी निश्चय-व्यवहार दोनोंको मोक्षमार्गमें उपादेय मानता है यह भ्रम है, क्योंकि इन दोनोंका स्वरूप परस्पर विरुद्ध है। इस बातको स्पष्ट करते हुए नियमसारमें परमार्थ प्रतिक्रमणके कथनका प्रारम्भ करते हुए उत्थानिकामें कहा है–'व्यवहार-चारित्रसे और उसके फलकी प्राप्तिसे निश्चय चारित्र प्रतिपक्ष है।' इससे स्पष्ट है कि दोनोंका स्वरूप और फल परस्पर विरुद्ध है। व्यवहारका फल आस्रव और बन्ध है तथा निश्चयका फल संवर और निर्जरा है। इसलिए ज्ञानीके व्यवहार प्रतिक्रमणादि होते हैं ऐसा जान कर उन्हें उपादेय मानना–मोक्षका कारण मानना यह बड़ा भ्रम है।

शंका–मुनि और श्रावकके अपनी भूमिकानुसार संवर–निर्जरा तो होती है। यदि व्यवहार प्रतिक्रमणादिसे आस्रव–बन्ध होता है तो संवर–निर्जरा किससे होती है?

समाधान–मुनि और श्रावकके व्यवहार प्रतिक्रमणादिसे संवर–निर्जरा होती है ऐसा तो नहीं है। किन्तु उस कालमें श्रावकके अनन्तानुबन्धी और अप्रत्याख्यान कषायका अभाव होनेसे तथा मुनिके इन दोनोंके साथ प्रत्याख्यान कषायका अभाव होनेसे आत्मामें जितने अंशमें शुद्धिकी प्राप्ति होकर स्वरूप सन्मुखता होती है उससे संवर–निर्जरा होती है। तात्पर्य यह है कि पंचमादि गुणस्थानोंमें चारित्रकी मिश्र पर्याय होती है। उसमें जितना वीतरागताका अंश है उससे संवर–निर्जरा होती है और जितना रागका अंश है उससे आस्रव–बन्ध होता है। इस प्रकार मिले हुए एक भावमें अंशभेदसे पृथक् पृथक् कार्य होता है। इसमें यह सरागता है और यह वीतरागता है ऐसी पहिचान सम्यग्दृष्टिको होती है। इसलिए वह वहाँ जो राग शेष है उसे हेय रूपसे श्रद्धान करता है और वीतरागताका कारण जो निज शुद्धात्मतत्त्व है उसे उपादेयरूपसे श्रद्धान करता है।

शंका–चरणानुयोगमें नीचेकी भूमिकामें व्यवहार प्रतिक्रमणादिको 'अच्छा' और ऊपरकी भूमिकामें 'अच्छे नहीं' ऐसा कहा है सो इसका क्या तात्पर्य है?

समाधान–चरणानुयोगमें नीचेकी भूमिकामें जो व्यवहार प्रतिक्रमणादिको अच्छा कहा है सो यह व्यवहारनयकी अपेक्षासे ही कहा है। व्यवहार नयसे अशुभ रागकी अपेक्षा शुभ रागको

इसप्रकार कहनेमें आता है। यथार्थसे देखा जाय तो अशुभके समान शुभ भी हेय है। इसी तथ्यको आचार्य कुन्दकुन्दने नियमसारमें इस प्रकार व्यक्त किया है—

जो दु पुण्णं पावं च भावं वज्जेदि णिच्चसा
तस्स सामाइगं ठाई इदि केवलिसासणे ॥१३०॥

जो पुण्य और पापरूप भावको नित्य वर्जता है उसके सामायिक स्थायी होती है ऐसा केवली जिनके शासनमें कहा है ॥१३०॥

इस प्रकार निश्चय और व्यवहार प्रतिक्रमण आदिका स्वरूप क्या है इसका विचार किया।

## उपादान–उपादेयस्वरूप

श्री. ब्र. भँवरलालजी जैन गुना

उपादान और उपादेयके स्वरूपका निर्णय करते हुए आगममें बतलाया है कि जिसमें कार्य होता है वह उपादान है और जो कार्य होता है वह उपादेय है। यह उपादान और उपादेयका सामान्य स्वरूप है। इनका विशेष व्याख्यान करते हुए बतलाया है कि प्रत्येक द्रव्यमें प्रति समय दो प्रकारकी शक्ति होती है—एक द्रव्यशक्ति और दूसरी पर्यायशक्ति। द्रव्यशक्ति त्रैकालिक होती है और पर्यायशक्ति क्षणवर्ती प्रत्येक समयकी पृथक्-पृथक्। इस प्रकार प्रत्येक द्रव्यमें प्रति समय ये दो प्रकारकी शक्तियाँ होती हैं जो मिलकर प्रत्येक समयमें नये-नये कार्यको जन्म देती हैं। केवल द्रव्यशक्ति उपादान संज्ञाको नहीं प्राप्त होती और न केवल पर्यायशक्ति ही, क्योंकि केवल द्रव्यशक्तिसे कार्यकी उत्पत्ति मानने पर वह त्रैकालिक होती है, अतः उससे सर्वदा सब कार्योंकी उत्पत्तिका प्रसंग प्राप्त होगा और केवल पर्यायशक्तिसे कार्यकी उत्पत्ति मानने पर कार्यकालमें भी उसका सद्भाव मानना पड़ेगा। किन्तु नियम यह है कि पूर्वपर्यायका विनाश होकर उत्तर पर्यायकी उत्पत्ति होती है, अतः पर्यायशक्तियुक्त द्रव्यशक्ति ही उपादान संज्ञाको प्राप्त होती है और उससे जो कार्य होता है वह उपादेय कहलाता है।

यह संक्षेपमें उपादान और उपादेयके स्वरूपका विचार है। अब विचार यह करना है कि आगममें उपादान कारणके साथ निमित्त कारणका भी विचार किया है। वहाँ बतलाया है कि उपादान और निमित्त इन दोनोंसे कार्यकी उत्पत्ति होती है सो इसका क्या तात्पर्य है? यह एक प्रश्न है। समाधान यह है कि प्रत्येक द्रव्यमें प्रतिसमय जो भी कार्य होता है वह उपादानके अनुसार ही होता है। फिर भी अन्य द्रव्यकी जिस पर्यायको लक्ष्य कर वह कार्य होता है या अन्य द्रव्यकी जिस पर्यायके सद्भावमें उसके होनेका नियम है उसे लोकमें निमित्त कारण कहा जाता है। प्रत्येक कार्यकी अपने निमित्तके साथ बाह्य व्याप्ति होती है और उससे उपादानके नियत कार्यका ज्ञान हो जाता है, इसलिए उसे निमित्त कारणरूपसे

आगममें स्वीकार किया गया है। किन्तु इसका यदि कोई यह अर्थ करे कि निमित्त अपने क्रिया–व्यापार द्वारा उपादानको परिणमाकर कार्यको उत्पन्न करता है तो उस द्वारा निमित्त कारणका ऐसा अर्थ करना भ्रमपूर्ण है। कारण कि ऐसा मानने पर स्वयं उपादानको निष्क्रिय मानना पड़ेगा और चूंकि अपने–अपने कार्यके प्रति सभी उपादान हैं, इसलिए सभी निष्क्रिय हो जावेंगे। एसी अवस्थामें कौन किसे परिणमायेगा, अर्थात् कोई किसीको नहीं परिणमा सकेगा। दूसरे उक्त विचारके मानने पर अनवस्थाका प्रसंग आयगा, क्योंकि जो भी उपादान है वह स्वयं तो परिणमेगा नहीं, उसे कोई दूसरा परिणमायेगा और उसे कोई दूसरा। तीसरे निमित्त उपादानको तद्रूप होकर परिणमायेगा या अतद्रूप होकर परिणमायेगा। यदि तद्रूप होकर परिणमाता है यह माना जाय तो दो द्रव्योंमें तादात्म्य प्राप्त होता है और अतद्रूप रहकर परिणमाता है ऐसा माना जाय तो निमित्तको एक साथ दो कार्य करनेका प्रसंग आता है। निमित्तको अन्य द्रव्यका कार्य करनेवाला मानने पर ये ऐसे दोष हैं जिनसे बचा नहीं जा सकता, अतएव यही मानना योग्य है कि निमित्त अन्य द्रव्यके कार्यमें व्यापार करता है इस लिए उसे कारण नहीं माना गया है। किन्तु या तो उसको लक्ष्य कर कार्यकी उत्पत्ति होती है, इसलिए उसकी उपचारसे कारणरूपसे परिगणना की गई है या उसके सद्भावमें कार्य होता है, इसलिए उसकी कारणरूपसे परिगणना की गई है।

उदाहरणार्थ–जैसे इष्ट जैसे लगनेवाले पुत्रादिको लक्ष्य कर राग उत्पन्न होता है या अनिष्ट जैसे लगनेवाले शत्रु आदिको लक्ष्य कर द्वेष उत्पन्न होता है, इसलिए वे राग–द्वेषकी उत्पत्तिमें निमित्त कारण माने गये हैं। जिन कार्योंमें इस प्रकारके निमित्त होते हैं उनकी कर्तानिमित्त और करणनिमित्त संज्ञा है। कर्मके उदयको लक्ष्य कर अज्ञानी जीव राग–द्वेषरूप और सुख–दुख परिणमता है, इसलिए कर्मका उदय भी कर्ता–निमित्त और करणनिमित्त कहा जाता है। दूसरे प्रकारके निमित्त वे हैं जिनके मात्र सद्भावमें कार्य होता है। इन्हें आश्रय निमित्त कहते हैं। जैसे मछलीके गमनमें जल और पथिकके बैठनेमें छाया आश्रय निमित्त है। वैसे निमित्तोंका विचार बहुत है। यहाँ मात्र संक्षेपमें विचार किया है।

यदि आगम परिपाटीको ध्यानमें रखकर विचार करते हैं तो निमित्तोंके आधारसे कार्योंको दो भागोंमें विभक्त किया जा सकता है–एक तो प्रायोगिक कार्य और दूसरे विस्रसा कार्य। जिन कार्योंमें पुरुषका योग और विकल्प निमित्त है उन्हें प्रायोगिक कार्य कहते हैं और शेष सब कार्योंको विस्रसा कार्य कहते हैं, फिर भले ही वायुके वेगको निमित्त कर ध्वजामें तीव्रगतिसे परिस्पन्द क्यों न हुआ हो, किन्तु उसकी विस्रसा कार्योंमें ही परिगणना होगी।

इस प्रकार इतने विवेचनसे यह स्पष्ट हो जाता है कि सब कार्य अपने अपने उपादानसे ही होते हैं, निमित्तोंसे नहीं। इतना अवश्य है कि यह जीव अनादि कालसे अज्ञानवश परको लक्ष्य कर विकारी पर्यायको उत्पन्न करता आ रहा है। यदि वह परको लक्ष्य न

बनाकर उसके स्थानमें अपने स्वभावको लक्ष्य बना ले तो परके लक्ष्यसे जो राग–द्वेषकी उत्पत्ति होती है वह न होकर स्वभावके लक्ष्यसे उसका उपादान उसी समयसे स्वभाव पर्यायका निर्माता बन जाय। जीवके शुद्ध होनेका मात्र यही उपाय है। यहाँ इतना विशेष जानना चाहिए कि उपादान और लक्ष्यमें अन्तर है। उपादान वह कहलाता है जो कार्यरूप परिणमता है और लक्ष्य वह कहलाता है जिसके आश्रयसे उपादान कार्यको उत्पन्न करता है। आचार्योंने पर्याय और परको लक्ष्य बनाना छोड़कर त्रिकाली ज्ञायकभावको लक्ष्य बनाओ यह जो कथन किया है वह इसी अभिप्रायसे किया है। त्रिकाली ज्ञायकभावका सद्भाव तो तब भी है जब यह जीव अशुद्ध पर्यायको जन्म देता है और तब भी है जब यह जीव शुद्ध पर्यायको जन्म देता है। त्रैकालिक उपादानताके रूपमें दोनों स्थलोंमें उसका सद्भाव है। किन्तु दृष्टिके बदलनेसे कार्यमें भेद होने लगता है। पहले इस जीवकी दृष्टि पर्यायाश्रित और निमित्ताधीन थी, इसलिए उपादानसे अशुद्ध पर्यायकी सृष्टि होती थी और जबसे इसने पर्यायाश्रित और निमित्ताधीन दृष्टिका त्यागकर त्रिकाली ज्ञायकभावकी दृष्टि बनाई तबसे उपादानसे शुद्ध पर्यायकी उत्पत्ति होने लगी। यह संसारवृद्धि और मोक्षोत्पत्तिका क्रम है। इसे जानकर विवेकी पुरुषको मात्र अपना लक्ष्य बदलना है। वह बदला कि संसारका अन्त होना अवश्यभावी है।

---

## निमित्त-उपादान व निश्चय-व्यवहार

विद्वद्रत्न श्री पं. मुन्नालालजी रांधेलीय, न्यायतीर्थ, सागर

यथार्थमें देखा जाय तो जैन शासनका मुख्य लक्ष्य जिनेन्द्र भगवानद्वारा प्रतिपादित सिद्धान्तको जानकर और तदनुरूप श्रद्धा करके आचरण करना है। जिनशासनकी यह सबसे बड़ी श्रद्धा, भक्ति और विनय है। झूठे व्यामोहमें पड़कर सिद्धान्तकी अवहेलना करना और अपना निजका पक्ष पोषण करना महान् मिथ्यात्व ही नहीं ग्रहीत मिथ्यात्व है।

यों तो विद्वानोंके मध्य अनेक विषयोंपर विचार–विमर्श होता रहता है, किन्तु आज कल निमित्त–उपादान और निश्चय–व्यवहार ये चरचाके मुख्य विषय हैं। वास्तवमें देखा जाय तो निमित्त नामके कोई स्वतन्त्र पदार्थ हों और उपादान नामके कोई स्वतन्त्र पदार्थ हों ऐसा नहीं है। जिनागममें छह द्रव्य, पाँच अस्तिकाय और नौ पदार्थोंका विस्तारसे विवेचन किया है। ये समस्त पदार्थ ज्ञेय हैं। विवक्षाविशेषसे इन्हींकी निमित्त और उपादान संज्ञा है। जिसमें दूसरे द्रव्यके कार्यकी अपेक्षा निमित्त व्यवहार करते हैं वही अपने कार्यका उपादान भी है। तात्पर्य यह है कि प्रत्येक द्रव्य उत्पाद–व्यय–ध्रौव्य स्वभाववाला होनेके कारण वह प्रत्येक समयमें पुराने कार्य (पर्याय)का ध्वंस (व्यय) कर नये कार्यको उत्पन्न करता है, इसलिए प्रत्येक समयमें अपने अगले समयमें उत्पन्न होनेवाले कार्यकी अपेक्षा वह उपादान है और उसको लक्ष्य कर या उसके सद्भावमें उससे भिन्न दूसरे द्रव्यमें जो पिछले कार्य (पर्याय)का व्यय

होकर नये कार्य (पर्याय)का उत्पाद होता है उसकी अपेक्षा वही द्रव्य (वर्तमान पर्याययुक्त द्रव्य) निमित्त संज्ञाको भी प्राप्त होता है। इस प्रकार एक ही कालमें अपने कार्यकी अपेक्षा वह उपादान है और उसको लक्ष्य कर या उसके सद्भावमें अन्य द्रव्यमें हुए कार्यकी अपेक्षा उसमें निमित्त व्यवहार किया जाता है। आचार्य अमृतचन्द्रने जिसके साथ कार्यकी अन्तर्व्याप्ति हो उसको कर्ता कहा है। कर्ता कहो या उपादान एक ही मतलब है। और जिसके साथ कार्यकी बाह्य व्याप्ति होती है उसे निमित्त कहा है सो उनके इस कथनका भी यही अभिप्राय है।

संक्षेपमें सार यह है कि प्रत्येक पदार्थकी प्रति समय जो कार्यरूप पर्याय होती है वह मूलमें स्वयं ही उस पदार्थकी उपादान शक्ति (उसकी योग्यता व तदनुरूप व्यापार)से होती है। कहा भी है—'न हि स्वतोऽसती शक्तिः कर्तुमन्येन पार्यते।' परिणमनरूप क्रियाका वही स्वामी अर्थात् कर्ता है। प्रत्येक द्रव्यका प्रत्येक समयमें परिणमनस्वभाव होनेके कारण वह अपने परिणमनरूप उस कार्यमें स्वतन्त्र है। प्रत्येक कार्यमें कर्ताको जो स्वतन्त्र कहा गया है वह इसी अभिप्रायसे कहा गया है। कहा भी है—'स्वतन्त्रः कर्ता।' इसलिए वह पदार्थ अपने उस कार्यमें किसी दूसरेकी सहायताकी अपेक्षा नहीं करता, स्वयं ही वैसा परिणत होता है। यह प्रत्येक पदार्थमें स्वाश्रितपना है—उपादानता है। और जिस समय उपादान स्वयं कार्यरूपसे परिणत होता है उसी समय विस्रसा या प्रायोगिक रूपसे कुछ दूसरे पदार्थ भी उपस्थित हो जाते हैं, यतः उनके साथ विवक्षित कार्यकी बाह्य व्याप्ति देखी जाती है, इसलिए उन्हें निमित्त कारण कहा जाता है। उस समय वे दूसरे द्रव्यके उस कार्यमें यथार्थमें न तो मदद ही करते है और न हस्तक्षेप ही करते हैं, कारण कि उनकी अर्थक्रिया उन्हींमें संवृत रहती है, अन्यत्र नहीं जाती—प्रवेश नहीं करती यह वस्तुस्थिति (नियम) है, अतएव वे परका कार्य करनेमें असमर्थ हैं (निरर्थक हैं)। हाँ इतना अवश्य है कि अन्य जिन कार्योंके साथ उनकी बाह्य व्याप्ति है उनके कालमें वे उपस्थित भर रहते हैं, कर्ता—धर्ता नहीं होते, क्योंकि सब द्रव्य उनके सब गुण और पर्यायें पूर्ण स्वतन्त्र हैं। किसी अन्यके बलसे अन्यकी सत्ता नहीं है। तब यह उक्ति कि 'इस निमित्तसे यह कार्य उत्पन्न हुआ या होता है' मात्र लौकिक व्यवहार है। शिष्टाचार या व्यवहार पक्षकी स्वीकृति है। जिसे किसीके तत्त्वावधानमें कार्य होना कहते हैं, जैसे यह कहना कि गुरुजी आ गये, इसलिए कार्य हो गया इत्यादि। सो यह कथन 'सामग्रीके मिलने पर कार्य होता है' इस नियमको सूचित करता है। यद्यपि सामग्रीमें उपादान और निमित्त दोनोंको ग्रहण किया है, परन्तु उसमें उपादान सामग्री मुख्य है और निमित्त सामग्री गौण है। निमित्तका उपस्थित रहना यही यहाँ गौणका अर्थ है। यह प्राकृतिक नियम है, क्योंकि प्रत्येक समयमें जैसी भवितव्य होती है उसीके अनुरूप कार्य होता है और निमित्त भी उसीके अनुरूप मिलते हैं यह सिद्धान्त है। भट्टाकलंकदेवने कहा भी है—

> तादृशो जायते बुद्धिः व्यवसायश्च तादृशः।
> सहायाः तादृशाः सन्ति यादृशी भवितव्यता॥

अन्यत्र भी कहा है—

चिरन्तनाभ्यासनिबन्धनेरिता गुणेषु दोषेषु च जायते मतिः ।

उदाहरणार्थ मिट्टीसे घड़ा बनता है, अतः मिट्टी उपादान (मूल,-मुख्य-अनुपचरित-निश्चय-यथार्थ) कारण है तथा वह घड़ा कुम्भकार एवं चक्र-चीवरके विवक्षित व्यापारके सद्भावमें हुआ है, अतएव वे निमित्त (उपचरित-गौण-व्यवहार) कारण हैं। यहाँ पर यह विचारणीय है कि घड़ा स्वयं मिट्टीने (मिट्टीरूप उपादानने) बनाया है कि कुम्भकार आदिने बनाया है? इस प्रश्नका उत्तर विशेष बुद्धिसे सम्बन्ध रखता है, ऊपरी साधारण बुद्धिसे समझमें नहीं आ सकता। देखो, मिट्टीमें घट बननेरूप क्रिया स्वयं उसने की है, उसीका नाम स्वयं बनाना है, अतः वह निःसन्देह घटका उपादान कर्ता है; क्योंकि उस प्रकारकी परिणामक्रिया हुए बिना घट बन नहीं सकता। तथा उस समय कुम्भकारने जो हाथ-पैर चलाये और घड़ा बनानेका विकल्प किया वह क्रिया कुम्भकारमें ही हुई है। अतएव वह अपनी क्रियाका उपादान कर्ता है। वह घटका उपादान कर्ता नहीं है। दोनों पृथक् पृथक् हैं, केवल एक साथ एक ही समयमें अपने-अपनेमें इन दोनों क्रियाओंके होनेका नियम है, इससे बुद्धिमें यह भ्रम होता है कि कुम्भकारने मिट्टीमें घटकी क्रिया की। विचार तो कीजिए कि कुम्भकारका मिट्टीमें और मिट्टीका कुम्भकारमें जब अत्यन्ताभाव है तो कुम्भकार मिट्टीमें प्रवेशकर घटकी क्रिया कैसे कर सकता है, अर्थात् त्रिकालमें नहीं कर सकता। फिर भी मिट्टीके घटरूप परिणामके समय कुम्भकारकी विवक्षित क्रियाकी बाह्य व्याप्तिका नियम देखकर भ्रमवश कुम्भकारने घट बनाया यह कहा जाने लगता है जो सरासर उपचार है, सत्य कथन नहीं है। सर्वत्र ऐसा ही समझना चाहिए। तथापि लोक व्यवहारमें निमित्तकी मुख्यता मानी जाती है, यह जगतकी दुराराधता है जो अमिट है। तथापि इस लोक व्यवहारसे पदार्थ व्यवस्था नहीं बदलती, वह ध्रुव है।

यह उपादान-निमित्तकी व्यवस्था है। जिनागममें इसीप्रकार निश्चय-व्यवहार व उनको जाननेवाले नयोंका भी सम्यक् विचार किया है। आगममें व्यवहार-निश्चयमें साध्य-साधकभाव लिखा है। उसका बहुतसे मनीषी कार्य-कारण अर्थ करके व्यवहारसे निश्चयकी उत्पत्ति अर्थात् रागरूप व्यवहार मोक्षमार्गसे वीतरागस्वरूप निश्चय मोक्षमार्गकी उत्पत्ति मानते हैं जो समीचीन नहीं है। किन्तु प्रकृतमें उसका अर्थ प्रकाश्य-प्रकाशक या द्योत्य-द्योतक करना ठीक है। व्यवहारसे निश्चयका ज्ञान हो जाता है यही भाव यहाँ लेना चाहिए। समयसारकी ८ वीं गाथाका यही आशय है।

मेरी विद्वान् स्वामीजीमें पूर्ण श्रद्धा है, इसलिए श्रद्धांजलिके रूपमें यह लेख लिखा है। लोकमें जिनागमका रहस्य प्रकाशित होकर सम्यक् मोक्षमार्गकी व्यवस्था बने यह मनीषा है।

# शास्त्रोंका अर्थ करनेकी पद्धति

श्री कुं. नेमिचन्दजी पाटनी जयपुर

साधक जीवका मुख्य ध्येय मोक्ष प्राप्त करना है और उसकी प्राप्ति निराकुललक्षण सुखके प्राप्त होने पर होती है। जो आत्मा उसे प्राप्त करनेके लिए उद्यमशील होता है वह सर्व प्रथम ऐसे पुरुषोंकी शरणमें जाता है जिन्होंने या तो उसे पूर्णरूपसे प्राप्त कर लिया है या उसे प्राप्त करनेके मार्गका अनुसरण कर रहे हैं। वह उनके द्वारा उपदिष्ट शास्त्रोंका भी स्वाध्याय करता है। वस्तुतः ऐसे व्यक्तिका ही पंच परमेष्ठीके स्मरण–वन्दनपूर्वक शास्त्रोंके अध्ययन करनेमें उत्साह होता है। वह प्रतिदिन अपने गृहस्थीके प्रपंचको गौण कर इस ओर विशेष प्रयत्नशील होता है।

अब प्रश्न यह है कि ऐसा साधक जीव शास्त्रोंके अध्ययन करनेमें किसप्रकारकी पद्धतिको स्वीकार करे। आगममें जो शास्त्रोंके स्वाध्यायकी पद्धतिका निर्देश किया गया है उसे समझे बिना यदि वह उनका स्वाध्याय करता है तो उसे उससे अणुमात्र भी लाभ होनेवाला नहीं है। श्रीजयसेन आचार्य पंचास्तिकाय गाथा २७ की टीकामें लिखते हैं कि जब किसी शास्त्रका स्वाध्याय किया जाय या उसके व्याख्यानका प्रसंग उपस्थित हो तो शब्दार्थ, नयार्थ, मतार्थ, आगमार्थ और भावार्थको समझ कर ही उस शास्त्रका स्वाध्याय और व्याख्यान करना चाहिए। इसी तथ्यको विशेषरूपसे स्पष्ट करते हुए उन्होंने समयसार गाथा १२० की टीकामें जो लिखा है उसका आशय यह है कि विवक्षित गाथा, श्लोक या वाक्यमें प्रयुक्त हुए शब्दोंका जो अर्थ हो वह शब्दार्थ है। उक्त गाथा, श्लोक या वाक्यका कथन व्यवहारनयकी मुख्यतासे किया गया है या निश्चयनयकी मुख्यतासे यह बतलाना नयार्थ है। अन्य किस दार्शनिकके मतको लक्ष्यमें रखकर उसके एकान्त मतका निरास करनेके लिए यह गाथा आदिरूप वचन लिखा गया है यह बतलाना मतार्थ है। आगमार्थ स्पष्ट ही है। इस गाथा आदि वचनमें जो निरूपण हुआ है वह हेय है यह दिखलानेके अभिप्रायसे यह वचन कहा गया है या उपादेय है इस अभिप्रायसे यह वचन कहा गया है यह जानना तथा पूरे आगमका अभिप्राय वीतरागता है ऐसा समझना भावार्थ है।

इस तरह ये पाँच प्रकार हैं जिन्हें ठीक तरहसे समझ कर ही साधकको शास्त्रका स्वाध्याय करना चाहिए। इससे प्रत्येक ग्रन्थके अंशभूत एक एक गाथा आदिका और सम्पूर्ण शास्त्रका यथार्थ तात्पर्य समझमें आ जाता है। अब इस विषयको स्पष्ट रूपसे समझनेके लिए पूर्वोक्त पाँचों प्रकारोंको उदाहरण सहित स्पष्ट किया जाता है—

१. शब्दार्थ—शास्त्रके जिस गाथा या श्लोक आदिका स्वाध्याय या व्याख्यान हो रहा हो उसमें आये हुए प्रत्येक शब्द या पूरी गाथा आदिका निरुक्ति आदिकी दृष्टिसे क्या अर्थ

है यह समझना और उस दृष्टिसे वैसा ही व्याख्यान करना शब्दार्थ है। जैसे आगममें 'जीव' शब्द पढ़कर 'जो जीता है वह जीव' ऐसा समझना या व्याख्यान करना शब्दार्थ है शब्दार्थमें उस शब्दका जो निरुक्त्यर्थ या रौढ़िक अर्थ हो वह बतलाया जाता है।

नयार्थ—विवक्षित गाथा आदि द्वारा जिस वस्तुका प्रतिपादन किया गया हो वह किस अपेक्षासे किया गया है यह बतलाना नयार्थ है। पहले शब्दार्थमें जीव शब्दका उल्लेख कर आये हैं। अब कहीं यह स्वाध्याय करनेमें आया कि जो तीनों कालोंमें पाँच इन्द्रिय, तीन बल, श्वासोच्छ्वास और आयु यथासम्भव इन प्राणोंसे जीता हो वह जीव और दूसरे स्थल पर यह पढ़नेमें आया कि जो ज्ञान-दर्शनलक्षण भाव प्राणोंसे जीता हो वह जीव। ऐसी अवस्थामें स्वाध्याय करनेवालेके सामने यह प्रश्न उपस्थित होता है कि इन दोनों प्रकारके वचनोंमें किसे प्रमाण माना जाय। यदि वह नयज्ञानमें पारंगत है तो कहाँ कौन बात किस अभिप्रायसे कही गई है यह जान लेगा और भ्रममें नहीं पड़ेगा और यदि उसे नयज्ञान नहीं है तो या तो वह उन दोनों वचनोंका उलटा अर्थ करेगा या भ्रममें पड़ जायगा। इसलिए जहाँ जो कथन हो वहाँ वह किस अभिप्रायसे किया गया है यह जानना भी आवश्यक है।

यह तो परमागमसे ही स्पष्ट है कि जितने भी जीव हैं वे सिद्ध और संसारी इस प्रकार दो भागोंमें बटे हुए हैं। उनमेंसे जो संसारी हैं उनमें तो जीवके पूर्वोक्त दोनों लक्षण घटित हो जाते हैं और जो मुक्त हैं उनमें मात्र दूसरा लक्षण ही घटित होता है। ऐसी अवस्थामें स्वाध्याय करनेवालेको यह जानना आवश्यक है कि जीवके इन दोनों लक्षणोंमेंसे कौन लक्षण तो यथार्थ है और कौन लक्षण मात्र संयोग द्वारा जीवका ज्ञान करानेके लिए कहा गया है। यदि वह प्रथम लक्षणको यथार्थ मान लेता है तो सिद्धोंमें अजीवपनेका प्रसंग आता है, क्योंकि उनके पाँच इन्द्रिय, तीन बल, आयु और श्वासोच्छ्वास इनमेंसे एक भी प्राण नहीं पाया जाता। जब कि ज्ञान-दर्शनरूप भाव प्राण जैसे सिद्ध जीवोंमें पाये जाते हैं वैसे ही संसारी जीवोंमें भी पाये जाते हैं। अतएव वह (स्वाध्याय करनेवाला) नयविवक्षाको लगा कर यह निर्णय करता है कि यहाँ जो जीवका प्रथम लक्षण कहा गया है वह अनात्मभूत लक्षण है वह मात्र संयोग द्वारा जीवका ज्ञान करानेके लिए व्यवहारनयसे कहा गया है। वह जीवका यथार्थ लक्षण नहीं है। और जीवका जो दूसरा लक्षण कहा गया है वह आत्मभूत लक्षण है, क्यों कि ज्ञान-दर्शनको छोड़ कर जीव स्वतन्त्र पदार्थ नहीं। इसलिए मात्र वह व्यवहारसे नहीं कहा गया है किन्तु वह जीवका यथार्थ स्वरूप है, क्योंकि वह जीवकी संसार और मुक्त सब अवस्थाओंमें समान भावसे पाया जाता है। यही कारण है कि जिनागममें जितना भी कथन किया गया है वह कहाँ किस नयसे किया गया है इसे जानकर समझनेका स्पष्ट निर्देश किया है।

यों तो नय अनेक हैं, परन्तु साधकके लिए निश्चयनय और व्यवहारनय इन दो नयोंका

ज्ञान होना अति आवश्यक है, क्योंकि इन दो नयोंके यथार्थ परिज्ञानके बिना वह यह निर्णय नहीं कर पाता कि यह कथन किस नयसे किया गया है और उस नयका आशय क्या है । आगममें बतलाया है कि जो एक द्रव्यके गुण–धर्मको अन्य द्रव्यके बतलावे वह व्यवहारनय है और जो उस द्रव्यके गुण–धर्मको उसीके बतलावे वह निश्चयनय है । यद्यपि आगममें इन नयोंके अन्य प्रकारसे भी लक्षणोंका निर्देश किया है परन्तु उक्त लक्षणोंमें वे सब लक्षण अन्तर्भूत हो जाते हैं, इसलिए यहाँ इन्हींकी मुख्यतासे विचार करना है ।

पूर्वमें हम जीवके दो लक्षण बतला आये हैं उनको ध्यानमें रखकर इन नयोंकी मुख्यतासे विचार करने पर विदित होता है कि पाँच इन्द्रियाँ, तीन बल, आयु और श्वासोच्छ्वास हैं तो ये पुद्गलके धर्म, जीवके गुण–धर्म नहीं हैं । परन्तु संसारी जीवोंमें मात्र इनकी सर्वत्र संयोगलक्षण बाह्य व्याप्ति देख कर व्यवहारनयसे इन द्वारा यह ज्ञान कराया गया है कि संसार अवस्थामें जहाँ–जहाँ ये बाह्य चिन्ह पाये जायें उसे जीव जानना चाहिए । इससे यद्यपि जीवका ज्ञान तो हो जाता है, पर कोई यदि व्यवहारनयकी मुख्यतासे किये गये इस कथनको ही यथार्थ मानकर इन बाह्य चिन्होंको ही जीव मान ले तो उसका वैसा मानना मिथ्याज्ञान ही कहा जायगा ।

किन्तु निश्चयनयकी अपेक्षा किये गये कथनकी स्थिति इससे सर्वथा भिन्न है । इस नयकी अपेक्षा जो भी कथन किया जाता है, वस्तु सर्वथा उसी प्रकारकी होती है । जैसे पूर्वमें जीवका जो दूसरा लक्षण बतलाया है वह यथार्थ है । यदि कोई साधक एकान्तसे जीवको ज्ञान–दर्शनस्वरूप जानता है तो उसका वह जानना किसी भी अवस्थामें मिथ्या नहीं माना जा सकता है, क्योंकि ज्ञान–दर्शन ये जीवके स्वरूप हैं. इन्हें छोड़कर जीव अन्य वस्तु नहीं । ज्ञान–दर्शनमें जीवके अन्य अनन्त गुणोंका समावेश हो जाता है ।

इसी प्रकार परमागममें जहाँ दो द्रव्योंमें कर्ता–कर्मसम्बन्ध, भोक्ता–भोग्य सम्बन्ध तथा आधार–आधेय सम्बन्ध आदिका नि॑श किया गया हो वहाँ भी इसी न्यायसे विचार करके परमागमके रहस्यका व्याख्यान करना चाहिए । उदाहरणार्थ परमागममें आकाशको आधार और अन्य सब द्रव्योंको आधेय बतलाया गया है । इस पर यह प्रश्न हुआ कि यदि अन्य द्रव्योंका आकाश द्रव्य आधार है तो आकाशका आधार कौन है ? उत्तरमें कहा गया कि आकाश स्वप्रतिष्ठ है । इस पर पुनः प्रश्न हुआ कि यदि आकाश द्रव्य स्वप्रतिष्ठ है तो अन्य द्रव्योंको स्वप्रतिष्ठ माननेमें हानि ही क्या है ? इसका उत्तर नय दृष्टिसे देते हुए आचार्य लिखते हैं कि निश्चयनय (यथार्थ) से देखा जाय तो सभी द्रव्य स्वप्रतिष्ठ हैं इसमें सन्देह नहीं । परन्तु आकाश द्रव्य क्षेत्रकी अपेक्षा सबसे बड़ा है यह दिखलानेके लिए व्यवहारनयसे यह कथन किया गया है कि आकाश द्रव्य आधार है और अन्य सब द्रव्य आधेय हैं । इस कल्पनाका इतना ही फल है ।

अब इसके प्रकाशमें इसी समयसारमें जो अज्ञानीका लक्षण बतलाया है उसे पढ़िए—

कम्मे णोकम्मम्हि य अहमिदि अहकं च कम्म णोकम्मं ।
जा एसा खलु बुद्धी अप्पडिबुद्धो हवदि ताव ॥ १९ ॥

जो अन्तरंगमें मोह, राग और द्वेषरूप कर्मके परिणाम उत्पन्न होते हैं उनमें तथा बाहर शरीरादिरूप जो नोकर्मके परिणाम उत्पन्न होते हैं उनमें 'मैं हूँ या ये मैं हूँ' ऐसा अनुभवता है वह अप्रतिबुद्ध—अज्ञानी है और उसीका नाम परसमय है ॥१९॥

क्रमसे अन्तरात्मा और बहिरात्मा भी इन्हींको कहते हैं। इस रूपसे स्वसमय और परसमयकी व्याख्या करते हुए श्री नियमसारमें लिखा है—

अंतर—बाहिरजप्पे जो वट्टइ सो हवेइ बहिरप्पा ।
जप्पेसु जो ण वट्टइ सो उच्चइ अंतरंगप्पा ॥ १५० ॥

जो अन्तरंग और बहिरंग जल्पमें स्थित है वह बहिरात्मा है और जो सब जल्पोंमें स्थित नहीं है वह अन्तरात्मा कहा जाता है। यहाँ 'जल्प' शब्द मुख्यतया विकल्प-राग-द्वेषरूप परिणामका सूचक है। तात्पर्य यह है कि जो 'मैं इसका कर्ता हूँ, शरीरादि पर द्रव्य मेरे हैं, मैं शरीरादि पर द्रव्यरूप हूँ, मैं यदि घरका निर्माण न करूं तो वह कैसे बने, मैं इसका भला और इसका बुरा करनेमें समर्थ हूँ' इत्यादि रूप विविध विकल्प कर तन्मय हो वर्तता है वह बहिरात्मा है और जो ऐसे विकल्पोंको अज्ञानका परिणाम जानकर इनसे भिन्न अपने ज्ञायक भावको स्वात्मारूपसे अनुभवता है वह अन्तरात्मा है।

यह स्वसमय और परसमय या ज्ञानी और अज्ञानी या अन्तरात्मा और बहिरात्माकी व्याख्या है। अतएव प्रत्येक संसारी प्राणीका कर्तव्य है कि वह स्वसमय और परसमयकी यथार्थ व्याख्याको जान कर स्वसमयरूप बननेके उद्यममें लगे।

## धर्मके लिए आश्रय करने योग्य कौन?

श्री. मांगीलालजी जैन, गुना

सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रकी एकता ही सच्चा मोक्षमार्ग है। मोह और क्षोभसे रहित आत्माका परिणाम भी इसीका नाम है। इसीको धर्म कहते हैं। अब विचार यह करना है कि इसकी प्राप्ति कैसे हो? देव, गुरु और शास्त्रका आश्रय करनेसे रत्नत्रयस्वरूप धर्मकी प्राप्ति होगी यह तो कहा नहीं जा सकता? क्योंकि देव, गुरु और शास्त्र पर हैं। इनका आलम्बन लेनेसे रागरूप पुण्य परिणामकी उत्पत्ति भले ही हो जाओ, पर धर्मकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। पूजा, व्रत, संयमरूप प्रवृत्ति करनेसे धर्मकी उत्पत्ति होती है यह भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि ये स्वयं पुण्य परिणाम हैं, अतएव स्वयं रागरूप होनेसे

इनसे भी धर्मकी उत्पत्ति नहीं हो सकती। मैं एक जीव द्रव्य हूँ, ज्ञान-दर्शन आदि अनन्त गुणोंका मैं पिण्ड हूँ, संसार और मुक्त ये क्रमसे होनेवाली मेरी ही अवस्थाएँ हैं इत्यादि रूपसे तत्त्वका चिन्तवन करते करते धर्मकी उत्पत्ति हो जायगी यह भी नहीं कहा जा सकता, क्योंकि ऐसा चिन्तवन विकल्पके बिना बन नहीं सकता और विकल्पमात्र संसारका कारण है। नियमसारमें बतलाया है कि बाहरी और भीतरी जितना भी जल्प है वह सब संसारका ही कारण है। सारांश यह है जितने भी विकल्प हैं वे सब बन्धके हेतु होनेसे धर्म प्राप्तिके हेतु नहीं हो सकते। इसलिए धर्म प्राप्तिका मुख्य हेतु क्या है यह प्रश्न पुनः उपस्थित होता है। जिसे निराकुलतालक्षण सुख प्राप्त करना है वह उसके साधनभूत धर्मको तो प्राप्त करना ही चाहता है पर वह क्या करे जिससे उसे उसको प्राप्ति हो। यह एक प्रश्न है जिसके सम्यक् समाधान पर पूरा मोक्षमार्ग अवलम्बित है. अतएव आगे इसीका विचार करते हैं—

आचार्य कुन्दकुन्द समयसारमें कहते हैं कि संसारी जीवने भोग और कामसम्बधी कथाको अनन्त बार सुना, अनन्त बार उसका परिचय प्राप्त किया और अनन्तबार उसे अनुभवा परन्तु परसे भिन्न अपने ज्ञायक स्वरूप एकत्वको उसने एक बार भी प्राप्त नहीं किया। वह एकत्व क्या है? इसकी मीमांसा करते हुए वे कहते हैं कि प्रमाद और अप्रमादरूप जितनी भी अवस्थाएँ हैं उनसे तो वह जुदा है ही। ज्ञान है, दर्शन है, चारित्र है ऐसे भेद विकल्पको भी उसमें स्थान नहीं है। इतना ही नहीं, उसे ज्ञायक कहनेपर ज्ञेयके कारण वह ज्ञायक है ऐसी जो ध्वनिका आभास होता है सो उसे भी वह स्पर्शता नहीं, ऐसे निर्विकल्प ज्ञायक स्वरूप आत्माको जिस समय यह जीव अपनी बुद्धिमें स्वीकार कर क्रमशः मैं ज्ञायक हूँ इस विकल्पसे भी निवृत्त हो तत्स्वरूप स्वयं परिणम जाता है—उसरूप अपनेको अनुभवता है तब इसे रत्नत्रयस्वरूप धर्मकी प्राप्ति होती है। सम्यग्दर्शनादिरूप धर्मप्राप्तिका एकमात्र यही मार्ग है। रत्नत्रयकी पूर्णताका नाम मोक्ष है, इसलिए मोक्षप्राप्तिका भी यही मार्ग है। इसी तथ्यको स्पष्ट करते हुए आचार्य पद्मनन्दि पद्मनन्दिपंचविंशतिकाके एकत्वसप्तति अधिकारमें कहते हैं—

> अजमेकं परं शान्तं सर्वोपाधिविवर्जितम्।
> आत्मानमात्मना ज्ञात्वा तिष्ठेदात्मनि यः स्थिरः॥ १५॥
> स एवामृतमार्गस्थः सः एवामृतमश्नुते।
> स एवार्हन् जगन्नाथः स एव प्रभुरीश्वरः॥ १४॥

जो जन्म-मरणसे रहित, एक, उत्कृष्ट, शान्त और सब प्रकारकी उपाधिसे रहित आत्माको आत्माद्वारा जानकर आत्मामें ही स्थिर रहता है—आत्माको अनुभवता है वही अमृतमार्ग-मोक्षमार्गमें स्थित है, वही अमृत-मोक्षको प्राप्त करता है। तथा वही अर्हन्त, जगन्नाथ, प्रभु और ईश्वर है॥ १५-१९॥

संसार और उसके कारणोंका अभाव होकर इस जीवके संसारका अभाव होता है इसका निर्देश करते हुए आचार्य अमृतचन्द्र समयसार गाथा १९०–१९२ की टीकामें कहते हैं–

यदा तु आत्म-कर्मणोर्भेदविज्ञानेन शुद्धचैतन्यचमत्कारमात्रमात्मानं उपलभते तदा मिथ्यात्वाज्ञानाविरतियोगलक्षणानां अध्यवसानानां आस्रवभावहेतूनां भवत्यभावः। तदभावे रागद्वेषमोहरूपास्रवभावस्य भवत्यभावः। तदभावे भवति कर्माभावः। तदभावेऽपि भवति नोकर्माभावः। तदभावेऽपि भवति संसाराभावः।

परन्तु जब यह आत्मा आत्मा और कर्मके भेदज्ञान द्वारा शुद्ध चैतन्य चमत्कारमात्र आत्माको प्राप्त करता है—अनुभवता है तब आस्रवभावोंके हेतुभूत मिथ्यात्व, अज्ञान, अविरति और योगरूप अध्यवसानोंका अभाव होता है। उनका अभाव होने पर राग, द्वेष मोहरूप आस्रवभावका अभाव होता है। आस्रवभावका अभाव होने पर कर्मका अभाव होता है। कर्मका अभाव होने पर नोकर्मका अभाव होता है। तथा नोकर्मका अभाव होने पर संसारका अभाव होता है।

यह संसारके अभाव करनेकी प्रक्रिया है। इससे विदित होता है कि सम्यग्दर्शनादिरूप धर्मकी प्राप्तिका एकमात्र उपाय शुद्ध चैतन्य चमत्कारमात्र आत्माका आश्रय करना ही है, अन्य कुछ नहीं।

यह आत्मा सम्यग्दर्शन–ज्ञानस्वरूप स्वयं समयसार कैसे होता है इसका स्पष्टीकरण करते हुए इसी समयसारकी गाथा १४४की टीकामें बतलाया है—

अयमेक एव केवलं सम्यग्दर्शन–ज्ञानव्यपदेशं किल लभते। यः खल्वखिलनयपक्षाक्षुण्णतया विश्रान्तसमस्तविकल्पव्यापारः स समयसारः।

जो नियमसे समस्त नयपक्षसे अक्षुण्ण रह कर समस्त विकल्पोंके व्यापारसे निवृत्त हो गया है वह समयसार है। वास्तवमें इसी एकको सम्यग्दर्शन और सम्यग्ज्ञान यह संज्ञा प्राप्त होती है।

यह कथन अपनेमें बहुत ही स्पष्ट है। इससे भी एकमात्र यही ज्ञात होता है कि जिसे गति, मार्गणास्थान और गुणस्थान आदिरूप समस्त भेद विकल्पोंसे रहित मात्र सम्यग्दर्शन सम्यग्ज्ञानस्वरूप साक्षात् समयसाररूप होना है उसे परसे भिन्न अभेदरूप एकमात्र ज्ञायकस्वरूप आत्माका आश्रय लेना चाहिए, क्योंकि धर्म प्राप्तिके लिए एकमात्र चैतन्य चमत्कारस्वरूप भगवान् आत्माका अवलम्बन ही उपादेय है।

इस प्रकार सम्पूर्ण वीतरागी जिनशासनमें एकमात्र टंकोत्कीर्ण निज कारण परमात्मा परम पारिणामिक भावरूप ज्ञायकस्वभावके निर्विकल्प आलम्बनको ही कारण परमात्मासे तादात्म्यभावको प्राप्त हुई (सम्यग्दर्शनसे लेकर सिद्ध होने तककी) समस्त निर्मल पर्यायोंकी प्राप्तिका कारण जानकर हे भव्य जीवो! अपने उपयोगमें उसका आलम्बन लेकर शुद्ध रत्नत्रय प्रगट करो। ऐसा करनेसे दुःखरूप भावमरणसे छुटकारा पाकर अविनाशी निराकुलतालक्षण आत्म–सुखके अधिकारी बनोगे।

# साध्य-साधकभावका प्रकार और उसका सम्यक् स्वरूप

अध्यात्मरत्न श्री रामजी माणिकचन्दजी दोशी, सोनगढ़

जिनागममें साध्य क्या और साधक कौन इस विषयका विविध स्थलों पर विविध दृष्टिकोणोंसे स्पष्टीकरण किया गया है, किन्तु उन दृष्टिकोणोंके साथ उक्त विषयका यथार्थ परिज्ञान करनेके लिए सर्व प्रथम आगे बतलाये जानेवाले विषयोंको जान लेना अत्यन्त उपयोगी है, इसलिए पहले उनका स्पष्टीकरण किया जाता है—

१. तत्त्वदृष्टिसे निश्चय मोक्षमार्ग वही एक मोक्षमार्ग है, व्यवहार मोक्षमार्ग वह सच्चा मोक्षमार्ग नहीं। २. निश्चय और व्यवहार मोक्षमार्ग ये दोनों एक साथ प्रगट होते हैं? ३. निश्चयनय निषेधक और व्यवहारनय निषेध्य है। ४. निश्चय मोक्षमार्ग एकमात्र त्रिकाली अभेद ज्ञायकभावरूप परिणमन क्रियाके होने पर प्रगट होता है, अन्य प्रकारसे नहीं।

आगे इन विषयोंका क्रमसे खुलासा करते हैं—

(१)

निश्चय मोक्षमार्ग ही मोक्षमार्ग क्यों है और व्यवहार मोक्षमार्ग सच्चा मोक्षमार्ग क्यों नहीं इस विषय पर सुन्दर ढंगसे प्रकाश डालते हुए (१) प्रवचनसार गाथा ८०, ८१ और ८२ तथा उनकी टीकामें बतलाया है कि जो द्रव्य, गुण और पर्यायरूपसे अरिहन्तोंको जानकर अपने मनसे यह जानता है कि जिसप्रकार त्रैकालिक प्रवाहरूप अरिहन्तोंका द्रव्य है उसीप्रकार मेरा द्रव्य भी त्रैकालिक प्रवाहरूप है, जिसप्रकार अरिहन्तोंका एकरूप रहनेवाला चैतन्यरूप विशेषण गुण है उसी प्रकार मेरा भी एकरूप रहनेवाला चैतन्यरूप विशेषण गुण है और जिस प्रकार उस प्रवाहमें जो क्षणवर्ती व्यतिरेक हैं वे अरिहन्तोंकी पर्याय हैं उसीप्रकार उस प्रवाहमें जो क्षणवर्ती व्यतिरेक हैं वे मेरी पर्याय हैं। और फिर ऐसा-जाननेके बाद जो गुण और पर्यायोंको द्रव्यमें अन्तर्गत करके परिणामी, परिणाम और परिणतिका भेद विकल्प छोड़कर अभेदरूप अर्थात् मात्र अपने आत्माका आश्रय लेता है उस आत्माके निष्क्रिय चिन्मात्र भावको प्राप्त होनेसे निराश्रय भावको प्राप्त हुआ मोह—दर्शनमोह (स्व—परमें एकत्वबुद्धिको उपजानेवाला मिथ्यात्वभाव) नाशको प्राप्त हो जाता है।

इस प्रकार जिसने दर्शनमोहको दूरकर आत्माके सम्यक् तत्त्वको प्राप्त कर लिया है यह जब उक्त विधिसे भेदविकल्पसे रहित शुद्ध आत्मतत्त्वका पुनः पुनः आश्रय लेता है तब उसके क्रमशः राग—द्वेषरूप परिणामका अभाव होकर (सरागचारित्रका अभाव होकर) निराकुल सुखस्वरूप परम वीतरागदशा प्रगट होती है।

आचार्य कहते हैं कि कर्मोंका क्षय कर जितने भी अरिहन्त हुए, वर्तमानमें हो रहे हैं और अनागत कालमें होंगे वे सब एकमात्र इसी मार्गसे अरिहन्त हुए हैं, हो रहे हैं और

होंगे। इसके सिवा निःश्रेयस प्राप्त करनेका अन्य कोई मार्ग नहीं है। इससे सिद्ध है कि एकमात्र निश्चय मोक्षमार्ग ही सच्चा मोक्षमार्ग है, व्यवहार मोक्षमार्ग वह सच्चा मोक्षमार्ग नहीं। भगवान वीतराग अरिहन्त भट्टारकका उपदेश भी यही है। उक्त कथनकी पुष्टिमें आगे इन प्रमाणोंका भी पर्यालोचन कीजिए—

(२) आचार्य पद्मनन्दिने पद्मनन्दिपंचविंशतिकाके एकत्वसप्तति नामक अधिकारमें इस विषयका सुन्दर ढंगसे खुलासा किया है। वे उक्त अधिकारके श्लोक ३२में कहते हैं कि निश्चयसे जो यह एकत्व है, अद्वैत है वह परम अमृत है अर्थात मोक्षस्वरूप है। किन्तु द्वैतको उपजानेवाला जो यह व्यवहार मोक्षमार्ग है वह संसार है।

(३) इसी ग्रन्थमें धर्मोपदेश नामक प्रथम अधिकार (श्लोक ८१)में वे कहते हैं कि सम्यग्दर्शन-ज्ञान-चारित्रकी एकता बन्धका विध्वंस करनेवाली है और बाह्य अर्थरूप सम्यग्दर्शन ज्ञान-चारित्र शुद्धात्मतत्त्वकी उपलब्धिसे बाह्य हैं। वे बाह्य पदार्थोंको विषय करते हैं, इसलिए उनसे शुभाशुभ कर्मोंका बन्ध होता है जो संसार परिभ्रमणका कारण है।

(४) प्रवचनसार गाथा १९९में और उसकी टीकामें भी इसका बहुत ही उत्तम प्रकारसे स्पष्टीकरण किया गया है। वहाँ बतलाया है कि सभी सामान्य चरमशरीरी, तीर्थंकर और अचरमशरीरी मुमुक्षु इसी तथोक्त शुद्धात्मतत्त्वप्रवृत्तिलक्षण विधिसे प्रवर्तमान मोक्षमार्गको प्राप्त करके सिद्ध हुए, किसी दूसरी विधिसे सिद्ध हुए हों ऐसा नहीं है। इससे निश्चित होता है कि केवल यह एक ही मोक्षमार्ग है, दूसरा नहीं। अधिक विस्तारसे पूरा पड़े। उस शुद्धात्म-तत्त्वमें प्रवर्ते हुए सिद्धोंको तथा उस शुद्धात्मतत्त्वप्रवृत्तिरूप मोक्षमार्गको, जिसमें भाव्य-भावक-रूप विभाग अंतंगत हो गया है, नोआगमभावरूप नमस्कार हो।

(५) श्री नियमसार गाथा १४०में और उसकी टीकामें यही बात सिद्ध की गई है। वहाँ बतलाया है कि ऋषभदेवसे लेकर महावीर पर्यन्त जितने भी परमेश्वरदेव हुए हैं वे सब उक्त प्रकारसे स्वात्मसम्बन्धी उत्कृष्टरूप शुद्ध निश्चय योगभक्तिको करके ही सिद्ध हुए हैं।

(६) परमार्थ प्रतिक्रमण अधिकारका प्रारम्भ करते हुए श्री पद्मप्रभमलधारिदेवने और भी स्पष्ट शब्दोंमें खुलासा कर दिया है। वे लिखते हैं कि शुद्ध निश्चयनयस्वरूप परम चारित्र व्यवहार चारित्र और उसके फलका प्रतिपक्षी है।

इस प्रकार पूर्वोक्त इन सब प्रमाणोंको ध्यानमें रखकर विचार करनेसे विदित होता है कि स्वयं आत्मस्वरूप होनेके कारण एकमात्र निश्चय मोक्षमार्ग ही सच्चा मोक्षमार्ग है, व्यवहार मोक्षमार्गको जो मोक्षमार्ग कहनेमें आता है वह परमार्थ कथन नहीं है, उपचारसे ही ऐसा कहा जाता है। उसी प्रकार निश्चय रत्नत्रयरूप परिणत आत्मामें व्रत, तप आदिका जो विकल्प होता है वह भी उपचारसे मोक्षमार्ग कहा जाता है।

वर्तमान कालमें कुछ भाई ऐसा लिखने लगे हैं कि व्यवहार करते करते निश्चयकी प्राप्ति होती है। इसकी पुष्टिमें उनका कहना है कि चौथा; पांचवां और छठा गुणस्थान व्यवहाररूप हैं। इसके बाद जब यह जीव सातवें गुणस्थानको प्राप्त होता है तब उसे निश्चयकी प्राप्ति होती है। इस प्रकार वे चौथे आदि तीन गुणस्थानोंमें एकान्तसे मात्र व्यवहारको स्वीकार करते हैं और सातवें आदि गुणस्थानोंमें एकान्तसे मात्र निश्चयका कथन करते हैं। अब प्रकृतमें यह विचार करना है कि वस्तुस्थिति क्या है? आगे इसी विषयका विचार किया जाता है—

(१) नियम यह है कि कोई मिथ्यादृष्टि जीव (उपशम सम्यक्त्वकी अपेक्षा) तीन करण परिणाम करके या (वेदक सम्यक्त्वकी अपेक्षा) करण परिणाम किये बिना कोई चौथेको, कोई पाँचवेंको और कोई सातवें गुणस्थानको प्राप्त होता है। अब प्रश्न यह है कि जो मिथ्यादृष्टि जीव सातवें गुणस्थानको प्राप्त होता है उसके केवल निश्चय रत्नत्रय ही होता है या वहाँ भी निश्चय रत्नत्रयके साथ व्यवहार रत्नत्रय होता है। श्री द्रव्यसंग्रह गाथा ४७ में इसका समाधान करते हुए बतलाया है कि मुनि ध्यानद्वारा निश्चय–व्यवहार दोनों प्रकारके मोक्षमार्गको प्राप्त करते हैं। इसकी टीका करते हुए ब्रह्मदेवसूरिने जो कुछ लिखा है उसका भाव यह है कि निश्चय रत्नत्रयस्वरूप निश्चय मोक्षमार्गको उसीप्रकार व्यवहाररत्नत्रयस्वरूप व्यवहार मोक्षमार्गको निर्विकार स्वसंवित्तिस्वरूप परम ध्यानके द्वारा मुनि प्राप्त करते हैं।

यह तो सातवें गुणस्थानकी बात हुई। अब छठे गुणस्थानका विचार कीजिए। ऐसा तो कोई भी विवेकी स्वीकार नहीं करेगा कि छठे गुणस्थानमें देव, गुरु और शास्त्रकी श्रद्धाके साथ मात्र पाँच महाव्रत आदिके आचरणरूप (विकल्परूप) व्यवहार चारित्र ही होता है। वहाँ आत्माकी विशुद्धिरूप निश्चय रत्नत्रय होता ही नहीं, क्योंकि ऐसा मानने पर द्रव्यलिंगी मुनि और भावलिंगी मुनिमें कुछ भी भेद न रह जायगा। कारण कि बाह्यमें देव, गुरु, शास्त्रकी श्रद्धाके साथ पाँच महाव्रत आदिका आचरण तो द्रव्यलिंगी मुनिके भी पाया जाता है। इससे स्पष्ट है कि जिसप्रकार निश्चय–व्यवहार दोनों प्रकारका मोक्षमार्ग सातवें गुणस्थानमें होता है उसी प्रकार वह दोनों प्रकारका मोक्षमार्ग छठे गुणस्थानमें भी होता है। यदि फरक है तो इतना ही कि सातवें गुणस्थानमें निर्विकल्प ध्यानकी मुख्यता होनेसे वहाँ संज्वलन राग अबुद्धिपूर्वक रहता है और इस प्रकार वहाँ युगपत् दोनों प्रकारका मोक्षमार्ग बन जाता है। इसी प्रकार छठे गुणस्थानमें भी बुद्धिपूर्वक संज्वलन कषायके साथ तीन कषायोंके अभावरूप वीतराग चारित्रका सद्भाव होनेसे युगपत् दोनों प्रकारका मोक्षमार्ग बन जाता है। इससे स्पष्ट है कि प्रत्येक जीवमें निश्चय मोक्षमार्ग और व्यवहार मोक्षमार्ग एक साथ प्रगट होते हैं।

परमात्मप्रकाश (अ. २ दोहा १४ संस्कृत टीका) में बतलाया है कि निश्चय मोक्षमार्ग दो प्रकारका है—सविकल्प मोक्षमार्ग और निर्विकल्प मोक्षमार्ग। इसमें जो विकल्प हैं

वह तो आस्रव है और जो निर्विकल्प है वह आस्रवरहित है । अन्यत्र जो सराग चारित्र और वीतराग चारित्र ऐसे नाम दृष्टिगोचर होते हैं सो उनका तात्पर्य भी यही है । संक्षेपमें सार यह है कि जो व्यवहार मोक्षमार्ग कहा गया है वह राग ही है । उसके साथ तीन कषायोंके अभावरूप जो शुद्ध परिणति होती है वह मुख्य है । इसलिए मोक्षमार्ग तो एक ही है—निश्चय मोक्षमार्ग । दो प्रकारका मोक्षमार्ग नहीं है । इतना अवश्य है कि उसका कथन दो प्रकारसे किया जाता है । सो इस कथनका प्रयोजन वीतराग परिणतिके साथ रागका सद्भाव दिखाना मात्र है ।

इस तरह छठे और सातवें गुणस्थानमें जिस तरह दो प्रकारका मोक्षमार्ग बन जाता है उसी प्रकार चौथे और पांचवें गुणस्थानमें भी दोनों प्रकारके मोक्षमार्गकी सिद्धि कर लेनी चाहिए। जहाँ चौथे गुणस्थानमें मिथ्यात्व और अनन्तानुबन्धीका तथा पाँचवें गुणस्थानमें मिथ्यात्वके साथ दो कषायोंका अभाव होनेसे निश्चय मोक्षमार्गकी प्रसिद्धि होती है वहाँ चौथेमें तीन कषायोंका और पाँचवेंमें दो कषायोंका सद्भाव होनेसे निश्चय मोक्षमार्गके साथ व्यवहार मोक्षमार्ग भी घटित हो जाता है । इसप्रकार इतने विवेचनसे यह भली भाँति सिद्ध हो जाता है कि निश्चय और व्यवहार ये दोनों मोक्षमार्ग एक साथ प्रगट होते हैं । व्यवहार करते करते निश्चयकी प्राप्ति होती हो ऐसा नहीं है । किन्तु ऐसा अवश्य है कि जितने अंशमें निश्चयकी प्राप्ति होती है उसके अनुरूप व्यवहार होता ही है और जहाँ पूर्णरूपसे निश्चयकी प्राप्ति हो जाती है वहाँ व्यवहारका सर्वथा अभाव होजाता है ।

( ३ )

अब इस बातका विचार करना है कि मोक्षमार्गमें एकमात्र निश्चयको निषेधक और व्यवहारको निषेध्य क्यों कहा ? बात यह है कि संसारी जीवके जितना भी व्यवहार होता है वह पराश्रित होनेसे ( परको लक्ष्य कर होनेके कारण ) बन्धका हेतु है, इसलिए वह प्रतिषेध करने योग्य है और निश्चय आत्माश्रित होनेसे मोक्षका हेतु है, इसलिए वह प्रतिषेधक है । श्री समयसार कलश १७३ में आचार्य अमृतचन्द्र लिखते हैं कि सब वस्तुओंमें जो अध्यवसान होता है उसे जिनेन्द्रदेवने छोड़ने योग्य कहा है सो उस परसे हम ऐसा मानते हैं कि जितना भी व्यवहार है वह सब छोड़ने योग्य है । तथा शुद्ध ज्ञानघनस्वरूप एक निश्चय ही आश्रय करने योग्य है । इसी अभिप्रायको ध्यानमें रखकर आचार्य कुन्दकुन्ददेवने समयसार गाथा २७२ में कहा है कि पूर्वोक्त विधिसे निश्चयनयके द्वारा व्यवहारनय प्रतिषेध करने योग्य है, क्योंकि जो ज्ञानी निश्चयनयका आश्रय लेते हैं वे निर्वाणको प्राप्त होते हैं । सविकल्पदशासे निर्विकल्प दशाको प्राप्त करनेका यही एक मार्ग है । उत्कृष्ट ध्यानकी सिद्धि भी इसी मार्गसे होती है, अन्य मार्गसे नहीं । कर्मोंके संवर और निर्जरापूर्वक मोक्षप्राप्तिका भी यही मार्ग है, अन्य नहीं ।

प्रवचनसार गाथा ५ की टीकामें अमृतचन्द्र आचार्य लिखते हैं कि इस जीवके कषाय कणके विद्यमान होनेसे पुण्यबन्धकी प्राप्तिका हेतुभूत सरागचरित्र क्रमसे आजाता है, परन्तु उसे पीछे छोड़कर निर्वाणकी प्राप्तिके हेतुभूत वीतराग चारित्रको प्राप्त करना चाहिए। सो इस कथनका भी वही आशय है।

इसी तथ्यको स्पष्ट करते हुए पं. हेमराजजी प्रवचनसार गाथा ११के भावार्थमें लिखते हैं कि 'वीतराग सराग भावोंकर धर्म दो प्रकारका है। जब यह आत्मा वीतराग आत्मीक धर्मरूप परिणमता हुआ शुद्धोपयोग भावोंमें परिणमन करता है तब कर्मोंसे इसकी शक्ति रोकी नहीं जासकती। अपने कार्य करनेको समर्थ हो जाता है, इस कारण अनन्त अखंड निज सुख जो मोक्षसुख उसको स्वभाव ही से पाता है और जब यह आत्मा दान, पूजा, व्रत, संयमादिरूप सराग भावोंकर परिणमता हुआ शुभोपयोग परिणतिको धारण करता है तब इसकी शक्ति कर्मोंसे रोकी जाती है, इसलिए मोक्षरूपी कार्य करनेको असमर्थ हो जाता है। फिर उस शुभोपयोग परिणमनसे कर्मबन्धरूप स्वर्गोंके सुखको ही पाता है।'

यद्यपि शास्त्रोंमें व्यवहारको साधन और निश्चयको साध्य कहा है सो उसका इतना ही तात्पर्य है कि सविकल्प दशामें निश्चयके साथ परको लक्ष्यकर जो व्यवहार होता है वह उस अवस्थामें प्राप्त निश्चयका प्रतिबन्धक न होनेसे उसमें साधनपनेका व्यवहार किया जाता है और निर्विकल्प अवस्थामें सहचर होनेसे उसे साधन कहा गया है। पर इसका यदि कोइ यह अर्थ करे कि व्यवहारसे निश्चय धर्मकी उत्पत्ति होती है तो उसका ऐसा अर्थ करना इसलिए भ्रांत है, क्योंकि ऐसा मानने पर अनुभूतिरूप निर्विकल्प अवस्थाको स्वीकार करनेकी कोई आवश्यकता नहीं रहेगी। केवल व्यवहारसे ही उत्तरोत्तर आत्मीक शुद्धिमें वृद्धि होकर मुक्तिकी प्राप्ति माननी पड़ेगी। उतएव सर्वत्र ऐसा ही श्रद्धान करना उचित है कि मोक्षमार्गमें सर्वत्र पराश्रित होनेसे व्यवहार प्रतिषेध्य है और आत्माश्रित होनेसे निश्चय उसका प्रतिषेधक है।

( ४ )

अब देखना यह है कि जिससे रत्नत्रयकी उत्पत्ति होकर यह आत्मा स्वयं समयसार हो जाय इसके लिए इस आत्माके उपयोगका आलम्बन–ध्येय क्या हो? यह कौनसा पदार्थ है जिसका आश्रय करनेसे इसमें रत्नत्रयस्वरूप धर्मकी उत्पत्ति होती है। आचार्य कुन्दकुन्द कहते हैं कि संसारी जीवने संसारकी परिपाटीस्वरूप और सब कुछ किया, मात्र अभी तक अपने एकत्वको नहीं प्राप्त किया—नहीं अनुभवा। आगे वे लिखते हैं कि मैं स्वविभवसे उस एकत्वका दर्शन कराऊँगा। वह स्वविभव क्या है इसका खुलासा करते हुए आचार्य अमृतचन्द्र लिखते हैं कि जो आगम, गुरु उपदेश और युक्तिसे पुष्ट हुआ है ऐसे स्वानुभव प्रत्यक्षसे उस एकत्वके दर्शन करानेकी यहाँ आचार्य कुन्दकुन्दने प्रतिज्ञा की है। आगे वे ज्ञायकस्वरूप एकत्वको सब प्रकारके व्यवहारसे अछूता बतलाते हुए कहते हैं कि जो ऐसे आत्माको देखता है—

अनुभवता है वह पूरे जिनशासनको अनुभवता है। यही ज्ञानानुभूति है, यही आत्मानुभूति है और जिनशासनकी अनुभूति भी यही है। स्पष्ट है कि जिसमें किसी प्रकारके विकल्पका प्रवेश नहीं ऐसा निर्विकल्प चिच्चमत्कारस्वरूप विज्ञानघन आत्मा ही एकमात्र ऐसा आलम्बन, सहारा, ध्येय या आश्रय है जो इस आत्माके उपयोगका विषय होकर स्वयं समयसार हो जाता है। श्री पद्मप्रभमलधारी देव नियमसारमें इसे कारण परमात्मा कहते हैं सो उसका तात्पर्य भी यही है।

'निश्चयनयसे देखा जाय तो वह चैतन्य एक ही है। उस अखण्ड एक वस्तुमें विकल्पोंको अणुमात्र भी स्थान नहीं। जो कर्म, नोकर्म और विकारी भावोंसे रहित ऐसे उत्कृष्ट एकरूप ब्रह्मको जानता है—बोधस्वरूप आत्माको अनुभवता है वह तत्स्वरूप हो जाता है।'

ये आचार्य पद्मनन्दिके वचन हैं। सो इससे भी यही ज्ञात होता है कि स्वरूपोपलब्धिके लिए अभेदस्वरूप, सब प्रकारके विशेषणोंसे रहित एकमात्र आत्मा ही आश्रय करने योग्य है। इस अखण्ड ज्ञानघनस्वरूप आत्माका आश्रय करने पर—तत्स्वरूप आत्माको अनुभवने पर आत्मानुभूतिरूप परिणत वह स्वयं सम्यग्दर्शन है, वही स्वयं सम्यग्ज्ञान है और वही स्वयं सम्यक्चारित्र है।

ये प्रकृतमें उपयोगी कुछ तथ्य हैं। आगे इनको लक्ष्यमें रख कर साध्य–साधकभावका विचार करना है। यहाँ साध्य न तो देवेन्द्रपदकी प्राप्ति है और न चक्रवर्तिपदकी प्राप्ति ही, इस आत्माका यदि कोई सच्चा साध्य है तो एकमात्र विकारी भावोंसे रहित आत्मस्वरूपकी प्राप्ति ही है। पूर्वमें जिन चार प्रश्नोंका खुलासा किया है उनसे यह स्पष्ट ज्ञात होता है कि व्यवहार मोक्षमार्ग तो कहने मात्रके लिए मोक्षमार्ग है, एकमात्र निश्चय मोक्षमार्ग ही सच्चा मोक्षमार्ग है। और उसकी उत्पत्ति त्रिकाली ज्ञायकभावको लक्ष्यमें लेने पर होती है, इसलिए आत्मस्वभावकी प्राप्तिका यदि कोई यथार्थ साधन है तो वह त्रिकाली ज्ञायकभाव ही है, क्योंकि परको और पर्यायको लक्ष्य बनाकर जो अभीतक राग द्वेष और मोहकी उत्पत्ति होती आ रही थी, वह न हो, यदि इसका कोई सच्चा उपाय है तो एकमात्र त्रिकाली ज्ञायक स्वभावको लक्ष्यमें लेना ही है। यह निश्चय साधन है। इसके सिवा अन्य सब व्यवहार साधन हैं।

शंका साधन कहो या उपादान, इन दोनोंका एक ही अर्थ है और आगममें पूर्व पर्याय युक्त द्रव्यको उपादान कहा है। ऐसी अवस्थामें केवल त्रिकाली ज्ञायकभावको स्वरूप प्राप्तिका निश्चय साधन कहना ठीक नहीं है। पंचास्तिकाय गाथा १५४ की टीकामें मोक्षमार्गके स्वरूपका व्याख्यान करते हुए लिखा है कि जीवस्वभावमें नियत चारित्रका नाम मोक्षमार्ग है और यथार्थमें जीव स्वभाव ज्ञान–दर्शन है। सो इससे भी यही विदित होता है कि न केवल सामान्य अंशसे कार्यकी उत्पत्ति होती है और न केवल विशेष अंशसे ही, अत एव सर्वत्र साधनका निर्देश करते समय विवक्षित पर्याययुक्त द्रव्यका ही निर्देश करना चाहिए, एक एक अंशका नहीं।

समाधान—यह ठीक है कि कार्यका उपादान न केवल सामान्य अंश होता है और न केवल

विशेष अंश ही, क्योंकि तादात्म्य रूपसे ही इनकी सत्ता परिलक्षित होती है। कहा भी है–'सामान्य–विशेषात्मा तदर्थो विषयः।' इसलिए द्रव्यके केवल एक अंशसे कार्यकी उत्पत्ति होती है ऐसा यहाँ कहना नहीं है। किन्तु यहाँ कहना यह है कि जीवकी संसार और मुक्त ये दो अवस्थाएँ हैं। उनमेंसे संसारकी उत्पत्ति निमित्त और पर्यायके लक्ष्यसे होती है और मोक्षकी उत्पत्ति स्वभावके लक्ष्यसे होती है। इसलिए मोक्षका यदि कोई मुख्य साधन है तो वह एक मात्र स्वभावको लक्ष्यमें लेना ही है। जब यह जीव स्वभावको लक्ष्यमें लेता है तब कार्य तो उपादानके अनुसार ही होता है इसमें सन्देह नहीं। परन्तु स्वभावको लक्ष्यमें लेनेसे उपादान स्वभावकी ओर ढलकर नियमसे स्वभावपर्यायको ही उत्पन्न करता है ऐसा नियम है।

यही कारण है कि प्रकृतमें पर्याययुक्त द्रव्यको साधन न कह कर परम पारिणामिक भावको ग्रहण करनेवाले निश्चयनयकी मुख्यतासे द्रव्यके एक अंश त्रिकाली ज्ञायकभावको यथार्थ साधन कहा है। पर्याय और निमित्तका लक्ष्य संसारका साधन है और स्वभावका लक्ष्य मोक्षका साधन है यह उक्त कथनका तात्पर्य है। स्वभावरूप अपने त्रिकाली ज्ञायक भावका आलम्बन लेने पर यह आत्मा स्वयं स्वभावरूप परिणम जाता है। इसलिए वही एक आत्मा साध्य है और वही साधन है।

यह जिनागमका सार है। इसे ध्यानमें रखकर विचार करने पर विदित होता है कि अन्यत्र (पंचास्तिकाय गाथा १६०–१६१ में) जो व्यवहार रत्नत्रयको साधन और निश्चय रत्नत्रयको साध्य कहा है सो उस कथनका इतना ही तात्पर्य है कि जिसने अनादि अज्ञानका नाश कर शुद्धिका अंश प्रगट किया है ऐसे जीवके सविकल्प दशामें भूमिकानुसार निःशंकित–निःकांक्षित आदि रूप, स्वाध्याय पूजादि रूप और निरतिचार व्रतादि रूप भाव होते हैं तथा तदनुरूप व्यापार भी होता है पर इससे प्राप्त आंशिक शुद्धिकी कोई क्षति नहीं होती। इसलिए व्यवहारनयसे व्यवहार मोक्षमार्गको साधन और निश्चय मोक्षमार्गको साध्य कहनेमें आता है। पर इसका अर्थ यदि कोई यह करे कि पूजा, स्वाध्याय और व्रतादि परिणाम करते करते आत्मामें स्वभाव पर्यायकी उत्पत्ति हो जायगी तो उसका ऐसा अर्थ करना समीचीन नहीं है। अज्ञान भावका अभाव होकर शुद्धिकी उत्पत्ति या वृद्धिका क्रम यह है कि जब यह जीव पूजा, स्वाध्याय, और व्रताचरणरूप विकल्पसे निवृत्त हो शुद्ध निश्चयनयके विषयभूत ज्ञायकस्वरूप एकत्वका पुनः पुनः मनन करता है तो अन्तमें यह विकल्प भी छूट कर उपयोग स्वयं ज्ञायक भावरूप परिणम जाता है। इसीका नाम नयपक्षसे अतीत निर्विकल्प समाधिरूप अवस्था है। इसे भेद दृष्टिसे देखने पर आत्मरुचिका नाम सम्यग्दर्शन है, आत्मज्ञानका नाम सम्यग्ज्ञान है और आत्मस्थितिका नाम सम्यक्चारित्र है। किन्तु अभेददृष्टिसे देखने पर उन तीनमय स्वानुभूतिरूपसे परिणत एक आत्मा ही है। स्पष्ट है कि स्वरूपोपलब्धिमें आत्मा ही साधन है और आत्मा ही साध्य है, अन्य सब व्यवहार है। अतएव मोक्षमार्गकी प्रसिद्धिके लिए एकमात्र त्रिकाली ज्ञायकस्वभाव आत्मा ही उपादेय है ऐसा यहाँ श्रद्धान करना चाहिए।

# श्रुतधर-परिचय

सिद्धान्ताचार्य श्री पं. फूलचन्द्रजी सिद्धान्तशास्त्री, वाराणसी

प्रथमं करणं चरणं द्रव्यं नमः ।

यह शान्तिभक्तिका वचन है। इस द्वारा प्रथमानुयोग आदि चार अनुयोगोंमें विभक्त श्रुतको नमस्कार किया गया है। प्रवाहकी अपेक्षा श्रुत अनादि है। इसकी महिमाका व्याख्यान करते हुए जीवकाण्डमें श्रुतज्ञानकी मुख्यतासे कहा है कि केवलज्ञान और श्रुतज्ञानमें प्रत्यक्ष और परोक्षका ही भेद है, अन्य कोई भेद नहीं। ऐसा नियम है कि केवलज्ञानविभूतिसे सम्पन्न भगवान् तीर्थंकर परमदेव अपनी दिव्यध्वनि द्वारा अर्थरूपसे श्रुतकी प्ररूपणा करते हैं और मत्यादि चार ज्ञानके धारी गणधरदेव अपनी सातिशय प्रज्ञाके माहात्म्यवश अंग-पूर्वरूपसे अन्त मुहूर्तमें उसका संकलन करते हैं। अनादि कालसे सम्यक् श्रुत और श्रुतधरोंकी परम्पराका यह क्रम है।

इस नियमके अनुसार वर्तमान अवसर्पिणीके चतुर्थ कालके अन्तिम भागमें अन्तिम तीर्थंकर भगवान् महावीर और उनके ग्यारह गणधरोंमें प्रमुख गणधर गौतमस्वामी हुए। भाव-श्रुत पर्यायसे परिणत गौतम गणधरने ग्यारह अंग और चौदह पूर्वोंकी रचना कर लोहाचार्यको दिया। लोहाचार्यने जम्बूस्वामीको दिया। इसके बाद विष्णु, नन्दिमित्र, अपराजित, गोवर्धन और भद्रबाहु ये पाँचों आचार्य परिपाटी क्रमसे चौदह पूर्वके धारी हुए। तदनन्तर विशाखाचार्य, प्रोष्ठिल, क्षत्रिय, जयाचार्य, नागाचार्य, सिद्धार्थदेव, धृतिसेन, विजयाचार्य, बुद्धिल, गंगदेव और धर्मसेन ये ग्यारह आचार्य परिपाटी क्रमसे ग्यारह अंग और उत्पादपूर्व आदि दस पूर्वोंके धारक तथा शेष चार पूर्वोंके एकदेश धारक हुए। इसके बाद नक्षत्राचार्य, जयपाल, पाण्डुस्वामी, ध्रुवसेन और कंसाचार्य ये पाँचों ही आचार्य परिपाटी क्रमसे सम्पूर्ण ग्यारह अंगोंके और चौदह पूर्वोंके एकदेश धारक हुए। तदनन्तर सुभद्र, यशोभद्र, यशोबाहु और लोहार्य ये चारों आचार्य सम्पूर्ण आचारांगके धारक और शेष अंगों तथा पूर्वोंके एकदेशके धारक हुए।

## आचार्य धरसेन-पुष्पदन्त-भूतबलि

तदनन्तर सब अंग-पूर्वोंका एकदेश आचार्य परम्परासे आता हुआ धरसेन आचार्यको प्राप्त हुआ। ये सौराष्ट्र देशके गिरिनगर पत्तनके समीप ऊर्जयन्त पर्वतकी चन्द्रगुफामें निवास करते हुए ध्यान अध्ययनमें तल्लीन रहते थे। इनके गुणोंका ख्यापन करते हुए वीरसेन स्वामीने (धवला पु. १) लिखा है कि वे परवादीरूपी हाथियोंके समूहके मदका नाश करनेके लिए श्रेष्ठ सिंहके समान थे और उनका मन सिद्धान्तरूपी अमृत-सागरकी तरंगोंके समूहसे धुल गया था। वे अष्टांग महानिमित्त शास्त्रमें भी पारगामी थे। वर्तमानमें उपलब्ध श्रुतकी रक्षाका सर्वाधिक श्रेय इन्हींको प्राप्त है। अपने जीवनके अन्तिम कालमें यह भय होने पर कि

मेरे बाद श्रुतका विच्छेद होना सम्भव है, इन्होंने प्रवचन वात्सल्यभावसे महिमा नगरीमें सम्मिलित हुए दक्षिणापथके आचार्योंके पास पत्र भेजा। उसे पढ़कर उन आचार्योंने ग्रहण और धारण करनेमें समर्थ नाना प्रकारकी उज्वल और निर्मल विनयसे विभूषित अंगवाले, शीलरूपी मालाके धारक, देश-कुल-जातिसे शुद्ध, समस्त कलाओंमें पारंगत ऐसे दो साधुओंको आन्ध्रदेशमें बहनेवाली वेणानदीके तटसे भेजा।

जब ये दोनों साधु मार्गमें थे, आचार्य धरसेनने अत्यन्त विनयवान् शुभ्र दो बैलोंको स्वप्नमें अपने चरणोंमें विनतभावसे पड़ते हुए देखा। इससे सन्तुष्ट हो आचार्य धरसेनने 'श्रुतदेवता जयवन्त हो' यह शब्द उच्चारण किया। साथ ही उन्होंने 'मुझे सम्यक् श्रुतको धारण और ग्रहण करनेमें समर्थ ऐसे दो शिष्योंका लाभ होनेवाला है' यह जान लिया।

जिस दिन आचार्य धरसेनने यह स्वप्न देखा था उसी दिन वे दोनों साधु आचार्य धरसेनको प्राप्त हुए। पादवन्दना आदि कृतिकर्मसे निवृत्त हो और दो दिन विश्रामकर तीसरे दिन वे दोनों साधु पुनः आचार्य धरसेनके पादमूलमें उपस्थित हुए। इष्ट कार्यके विषयमें जिज्ञासा प्रगट करने पर आचार्य धरसेनने आशीर्वादपूर्वक दोनोंको सिद्ध करनेकेलिए एकको अधिक अक्षरवाली और दूसरेको हीन अक्षरवाली दो विद्याऐं दीं और कहा कि इन्हें षष्ठभक्त उपवासको धारणकर सिद्ध करो। विद्याऐं सिद्ध होने पर उन दोनों साधुओंने देखा कि एक विद्याकी अधिष्ठात्री देवीके दाँत बाहर निकले हुए हैं और दूसरी विद्याकी अधिष्ठात्री देवी कानी है। यह देखकर उन्होंने मन्त्रोंको शुद्ध कर पुनः दोनों विद्याओंको सिद्ध किया। इससे वे दोनों विद्यादेवताऐं अपने स्वभाव और अपने सुन्दररूपमें दृष्टिगोचर हुईं। तदनन्तर उन दोनों साधुओंने विद्यासिद्धिका सब वृत्तान्त आचार्य धरसेनके समक्ष निवेदन किया। इससे उन दोनों साधुओं पर अत्यन्त प्रसन्न हो उन्होंने योग्य तिथि आदिका विचार कर उन्हें ग्रन्थ पढ़ाना प्रारम्भ किया। आपाढ़ शुक्ला ११के दिन पूर्वाह्नकालमें ग्रन्थ समाप्त हुआ।

जब इन दोनों साधुओंने विनयपूर्वक ग्रन्थ समाप्त किया तब भूतजातिके व्यन्तर देवोंने उनकी पूजा की। यह देख आचार्य धरसेनने एकका नाम पुष्पदन्त और दूसरेका नाम भूतबलि रखा।

बादमें वे दोनों साधु गुरुकी आज्ञासे वहाँसे रवाना होकर अंकलेश्वर आये। और वहाँ वर्षाकाल तक रहे। वर्षायोग समाप्त होने पर पुष्पदन्त आचार्य वनवास देशको चले गये और भूतबलि भट्टारक द्रमिल देशको गये।

बादमें पुष्पदन्त आचार्यने जिनपालितको दीक्षा देकर तथा वीसदि सूत्रोंकी रचना कर और जिनपालितको पढ़ाकर भूतबलि आचार्यके पास भेज दिया। भूतबलि आचार्यने जिन-पालितके पास वीसदि सूत्रोंको देखकर और पुष्पदन्त आचार्य अल्पायु हैं ऐसा जिनपालितसे

जानकर महाकर्मप्रकृतिप्राभृतका विच्छेद होनेके भयसे द्रव्यप्रमाणानुगमसे लेकर शेष ग्रन्थकी रचना की।

यह आचार्य धरसेन प्रभृति तीन प्रमुख आचार्योंका संक्षिप्त परिचय है। इस समय जैन परम्परामें पुस्तकारूढ़ जो भी श्रुत उपलब्ध है उसमें षट्खण्डागम और कषायप्राभृतकी रचना प्रथम है। षट्खंडागमके मूल श्रोतके व्याख्याता हैं आचार्य धरसेन तथा रचयिता हैं आचार्य पुष्पदन्त और भूतबलि।

## आचार्य गुणधर–यतिवृषभ

जैन परम्परामें षट्खण्डागमका जो स्थान है वही स्थान कषायप्राभृतका भी है। इन आगमग्रन्थोंका मूल स्रोत क्या है यह तो श्रुत परिचयके समय बतलावेंगे। यहाँ तो मात्र कषायप्राभृतके रचयिता आचार्य गुणधर और उसपर वृत्तिसूत्रोंकी रचना करनेवाले आचार्य यतिवृषभके बारेमें लिखना है। कषायप्राभृतकी प्रथम गाथासे सुस्पष्ट विदित होता है कि आचार्य धरसेनके समान आचार्य गुणधर भी अंग–पूर्वोंके एकदेशके ज्ञाता थे। उन्होंने कषायप्राभृतकी रचना पाँचवें पूर्वकी दशवीं वस्तुके तीसरे प्राभृतके आधारसे की है। इससे विदित होता है कि जिस समय पाँचवें पूर्वकी अविच्छिन्न परम्परा चल रही थी तब आचार्य गुणधर इस पृथिवीतलको अपने वात्सल्यसे सुशोभित कर रहे थे। ये अपने कालके श्रुतधर आचार्यों में प्रमुख थे।

आचार्य यतिवृषभ उनके बाद आचार्य नागहस्तीके कालमें हुए हैं, क्योंकि आचार्य वीरसेनने इन्हें आचार्य आर्यमंक्षुका शिष्य और आचार्य नागहस्तीका अन्तेवासी लिखा है। ये प्रतिभाशाली महान् आचार्य थे यह इनके कषायप्राभृत पर लिखे गये वृत्तिसूत्रों (चूर्णिसूत्रों) से ही ज्ञात होता है। वर्तमानमें उपलब्ध त्रिलोकप्रज्ञप्ति इनकी अविकल रचना है यह कहना तो कठिन है। इतना अवश्य है कि इसके सिवा एक त्रिलोकप्रज्ञप्ति और होनी चाहिए। सम्भव है उसकी रचना इन्होंने की है।

यह तो हम पहले ही लिख आये हैं कि सम्यक् श्रुतके अर्थकर्ता तीर्थंकर केवली होते हैं और ग्रन्थकर्ता गणधरदेव होते हैं। इस तथ्यको ध्यानमें रख कर आनुपूर्वी क्रमसे विचार करने पर विदित होता है कि सिद्धान्त ग्रन्थों और तदनुवर्ती श्रुतके सिवा अन्य जो भी श्रुत वर्तमानकालमें उपलब्ध होता है उसके रचयिता आचार्योंने परिपाटी क्रमसे प्राप्त हुए श्रुतके आधारसे ही उसकी रचना की है। इसलिए यहाँ पर कुछ प्रमुख श्रुतधर आचार्योंका नाम निर्देश कर देना भी इष्ट है जिन्होंने अन्य अनुयोगोंकी रचना कर सर्व प्रथम श्रुतके भंडारको भरा है। द्रव्यानुयोगको सर्व प्रथम पुस्तकारूढ़ करनेवाले प्रमुख आचार्य भगवान् कुन्दकुन्द हैं। इनकी और इनके द्वारा रचित श्रुतकी महिमा इसीसे जानी जा सकती है कि भगवान् महावीर और गौतम गणधरके बाद इनको स्मरण किया जाता है। उत्तर कालमें आचार्य गृद्धपिच्छ; वट्टकेर,

शिवकोटि समन्तभद्र, पूज्यपाद, भट्टाकलंकदेव, विद्यानन्दि और योगीन्द्रदेव प्रभृति सभी आचार्योंने तथा राजमलजी, बनारसीदासजी आदि विद्वानोंने इनका अनुसरण किया है। आचार्य अमृतचन्द्रके विषयमें तो इतना ही लिखना पर्याप्त है कि मानो इन्होंने भगवान् कुन्दकुन्दके पादमूलमें बैठकर ही समयसार आदि श्रुतकी टीकाएँ लिखी हैं।

चरणानुयोगको पुस्तकारूढ़ करनेवाले प्रथम आचार्य वट्टकेरस्वामी हैं। इनके द्वारा निबद्ध मूलाचार इतना सांगोपांग है कि आचार्य वीरसेन इसका आचारांग नाम द्वारा उल्लेख करते हैं। उत्तर कालमें जिन आचार्यों और विद्वानोंने मुनि आचार पर जो भी श्रुत निबद्ध किया है उसका मूल श्रोत मूलाचार ही है। आचार्य वसुनन्दिने इस पर एक टीका लिखी है। भट्टारक सकलकीर्तिने भी मूलाचारप्रदीप नामक एक ग्रन्थकी रचना की है। उसका मूल श्रोत भी मूलाचार ही है। इसीप्रकार चार आराधनाओंको लक्ष्य कर आचार्य शिवकोटिने आराधनासार नामक श्रुतकी रचना की है। श्रुतके क्षेत्रमें मूल श्रुतके समान इसकी भी प्रतिष्ठा है।

श्रावकाचारका प्रतिपादन करनेवाला प्रथम श्रुतग्रन्थ रत्नकरण्डश्रावकाचार है। यह आचार्य समन्तभद्रकी कृति है, जिसका मूल आधार उपासकाध्ययनांग है। इसके बाद अनेक अन्य आचार्यों और विद्वानोंने गृहस्थधर्मके ऊपर अनेक ग्रन्थोंकी रचनाएँ की हैं।

प्रथमानुयोगमें महापुराण, पद्मपुराण और हरिवंशपुराण प्रसिद्ध हैं। इनकी रचना भी यथासम्भव परिपाटी क्रमसे आये हुए अंग-पूर्व श्रुतके आधारसे की गई है। जिन आचार्योंने इस श्रुतको सम्यक् प्रकारसे अवधारण कर निबद्ध किया है उनमें आचार्य जिनसेन (महापुराणके कर्ता) आचार्य रविषेण और आचार्य जिनसेन (हरिवंशपुराणके कर्ता) मुख्य हैं।

इस तरह चारों अनुयोगोंमें विभक्त समग्र मूल श्रुतकी रचना आनुपूर्वीसे प्राप्त अंग-पूर्वश्रुतके आधारसे ही इन श्रुतधर आचार्योंने की है ऐसा यहाँ समझना चाहिए। जैन परम्परामें पूर्व-पूर्व श्रुतकी अपेक्षा ही उत्तर-उत्तर श्रुतको प्रमाण माना गया है सो सर्वत्र इस तथ्यको ध्यानमें रखकर श्रुतकी प्रमाणता स्वीकार करनी चाहिए।

## कुछ प्रसिद्ध दि० जैनाचार्य

सि. र., सिद्धान्ताचार्य श्री पं. कैलाशचन्द्रजी सि० शास्त्री, वाराणसी

### आचार्य कुन्दकुन्द

आचार्य कुन्दकुन्दके सम्बन्धमें एक हिन्दी कविने ठीक ही लिखा है—हुए न हैं न होयगे मुनीन्द्र कुन्दकुन्दसे। कुन्दकुन्द जैसे मुनीन्द्र न हुए, न हैं और न इस कालमें होवेंगे। श्रवणबेलगोला (मैसूर)के शिलालेखोंमें उनका गुणगान बड़ी श्रद्धासे किया गया है। शिलालेख नं. ५४ में लिखा है—

वन्द्यो विभुर्भुवि न कैरिह कौण्डकुन्दः कुन्दप्रभाप्रणयिकीर्तिविभूषिताशः ।
यश्चारुचारणकराम्बुजचञ्चरीकश्चक्रे श्रुतस्य भरते प्रयतः प्रतिष्ठाम् ॥

जिनकी कुन्दकुसुमकी प्रभाके समान शुभ्र एवं प्रियकीर्तिसे दिशाऐं विभूषित हैं अर्थात् सब दिशाओंमें जिनका उज्ज्वल और मनोमोहक यश फैला हुआ है, जो प्रशस्त चारण ऋद्धिधारक मुनियोंके करकमलोंके भ्रमर हैं और जिन्होंने भरतक्षेत्रमें श्रुतकी प्रतिष्ठा की है, वे स्वामी कुन्दकुन्द इस पृथ्वी पर किनसे वन्दनीय नहीं हैं ? अर्थात् सभीके द्वारा वन्दना किये जानेके योग्य हैं।

शिलालेख नं. ४०में उनका परिचय देते हुए लिखा है—

तस्यान्वये भूविदिते बभूव यः पद्मनन्दिप्रथमाभिधानः ।
श्रीकोण्डकुन्दादिमुनीश्वराख्यस्सत्संयमादुद्गतचारणर्द्धिः ॥

उन (श्री चन्द्रगुप्त मुनिराज) के प्रसिद्ध वंशमें वे श्री कुन्दकुन्द मुनीश्वर हुए हैं, जिनका पहला नाम पद्मनन्दि था और जिन्हें सत्संयमके प्रसादसे चारणऋद्धि प्राप्त हुई थी।

शिलालेख नं. १०५में भी उनकी इस ऋद्धिका विवेचन करते हुए लिखा है—

रजोभिरस्पृष्टतमत्वमन्तर्बाह्येऽपि संव्यञ्जयितुं यतीशः ।
रजःपदं भूमितलं विहाय चचार मन्ये चतुरंगुलं सः ॥

योगिराज श्री कुन्दकुन्द रजःस्थान पृथ्वीतलको छोड़कर जो चार अंगुल ऊपर आकाशमें गमन करते, उसके द्वारा, मैं समझता हूँ, वे इस बातको व्यक्त करते थे कि वे अन्तरंगके साथ बाह्यमें भी रजसे अत्यन्त अस्पृष्ट हैं।

कुन्दकुन्द स्वामीने अपने ग्रन्थोंमें अपने सम्बन्धमें कुछ भी नहीं लिखा। केवल बोधपाहुडके अन्तमें श्रुतकेवली भद्रबाहुका जयकार करते हुए उन्हें अपना गमक गुरु बतलाया है। और ऊपर शिलालेख नं. ४० में कुन्दकुन्दको भद्रबाहुके ही वंशमें हुआ बतलाया है। श्रुतकेवली भद्रबाहु उत्तरभारतमें बारह वर्षका भयकंर दुर्भिक्ष पड़ने पर अपने संघके साथ दक्षिण भारतकी ओर चले गये थे और श्रवणबेलगोलाके चन्द्रगिरि पर उनका स्वर्गवास हुआ था। मौर्यसम्राट् चन्द्रगुप्त भी राज्य छोड़कर उनके साथ गये थे। उन्हींके नामसे उस गिरिका नाम चन्द्रगिरि पड़ा था। यह सब वहांके शिलालेखोंमें अंकित है। अतः श्रुतकेवली भद्रबाहुने दक्षिण भारतमें जो ज्ञानकी परम्परा प्रवर्तित की वही गुरुपरम्परासे कुन्दकुन्दको प्राप्त हुई, जिसका एक प्रमाण समयसारकी प्रथम गाथामें श्रुतकेवलीका निर्देश पाया जाना है। उन्होंने समयप्राभृतको श्रुतकेवली कथित कहा है। अतः श्रुतकेवली भद्रबाहु भगवान् कुन्दकुन्दके परम्परा गुरु थे, इसमें सन्देह नहीं है।

शिलालेखमें कुन्दकुन्दको चारणऋद्धिका धारक कहा है। और देवसेनने अपने दर्शनसारमें

उन्हें सीमन्धरस्वामीके समवसरणमें जाकर साक्षात् दिव्यध्वनि श्रवण करनेका उल्लेख किया है। कुन्दकुन्दके सम्बन्धमें जो कथाएं प्राप्त हैं उनमें भी यह बात कही गई है। आगे एक कथा दी जाती है—

'मालवा देशके बारापुर नगरमें कुन्दश्रेणीके पुत्रका नाम कुन्दकुन्द था। एक दिन उस बालकने उद्यानमें बैठे एक मुनिराजको देखा। मुनिराज उपदेश दे रहे थे। बालकने उनका उपदेश बड़े ध्यानसे सुना और वह उनका शिष्य हो गया। उस समय उसकी अवस्था केवल ग्यारह वर्षकी थी। मुनिराजका नाम जिनचन्द्र था। उन्होंने तेंतीस वर्षकी उम्रमें कुन्दकुन्दको आचार्यपद प्रदान किया।

एकबार आचार्य कुन्दकुन्दको जैन तत्त्वज्ञानके सम्बन्धमें कोई शंका उत्पन्न हुई। उन्होंने ध्यान करते समय सुन्दर मन वचन कायसे श्रीमन्दिर स्वामीको नमस्कार किया। उन्हें सुनाई दिया की समवसरणमें विराजमान श्रीमन्दिर स्वामीने उन्हें आशीर्वाद दिया 'सद्धर्मवृद्धिरस्तु'। समवसरणमें उपस्थित श्रोताओंको बड़ा अचरज हुआ कि इन्होंने किसको आशीर्वाद दिया है, क्यों कि वहाँ उन्हें नमस्कार करनेवाला कोई दिखाई नहीं दिया। तब श्रीमन्दिर स्वामीने बतलाया कि उन्होंने भारतवर्षके कुन्दकुन्द मुनिको आशीर्वाद दिया है। दो चारणमुनि जो पूर्व जन्ममें कुन्दकुन्दके मित्र थे। कुन्दकुन्दको श्रीमन्दिर स्वामीके समवसरणमें ले गये। जब वे उन्हें आकाश मार्गसे ले जाते थे तो कुन्दकुन्दकी मयूरपिच्छिका गिर गई। तब कुन्दकुन्दने गृद्धके पंखोंसे काम चलाया। कुन्दकुन्द वहाँ एक सप्ताह रहे और उनकी शंकाएं दूर होगई। लौटते समय वह अपने साथ एक पुस्तक लाये थे, वह समुद्रमें गिर गई। बहुतसे तीर्थोंकी यात्रा करते हुए वे भारतवर्ष लौट आये और उन्होंने धर्मोपदेश देना प्रारम्भ किया। सातसौ स्त्री-पुरुषोंने उनसे दीक्षा ली।

कुछ समय पश्चात गिरिनार पर्वत पर श्वेताम्बरोंसे उनका विवाद हुआ। तब ब्राह्मी देवीने मध्यस्थ बन कर यह स्वीकार किया कि दिगम्बर निर्ग्रन्थमार्ग ही सच्चा है। अन्तमें अपने शिष्य उमास्वामी (गृद्धपिच्छ) को आचार्यपद प्रदान करके वे स्वर्गवासी हुए।

इन्हीं उमास्वामी महाराजने तत्त्वार्थसूत्रकी रचना की और उसके दस अध्यायोंमें जीवादि सात तत्त्वोंका विवेचन किया। प्रत्येक मुमुक्षु भाईको इस तत्त्वार्थसूत्रको भी, जिसका दूसरा नाम मोक्षशास्त्र है, अवश्य पढ़ना चाहिये। क्योंकि जैसे समयसारको जाने बिना सात तत्त्वोंका यथार्थ बोध नहीं होता वैसे ही तत्त्वार्थसूत्रको जाने बिना तत्त्वज्ञानकी पूर्ति नहीं होती। इसी तत्त्वार्थसूत्र पर पूज्यपाद स्वामीने सर्वार्थसिद्धि नामकी व्याख्या, अकलंकदेवने तत्त्वार्थराजवार्तिक और विद्यानन्दि स्वामीने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक जैसे जैनदर्शनके महान् ग्रन्थोंकी रचना की है। उसीके 'प्रमाणनयैरधिगमः' सूत्र पर समस्त दिगम्बर जैन दर्शनशास्त्र और न्यायशास्त्रकी रचना हुई है।

## आचार्य समन्तभद्र

दिगम्बर जैन परम्परामें आचार्य कुन्दकुन्दके पश्चात् यदि किसी आचार्यको बहु मान मिला तो समन्तभद्रको ही मिला। जैसे आचार्य कुन्दकुन्दको जैन अध्यात्मका प्रवक्ता होनेका गौरव प्राप्त है वैसे ही आचार्य समन्तभद्रको स्याद्वाद मार्गके संरक्षक और जैन शासनके प्रणेता होनेका गौरव प्राप्त है। उत्तरकालीन ऐसे विरल ही दिगम्बर जैन ग्रन्थकार हुए हैं, जिन्होंने अपने ग्रन्थके प्रारम्भमें समन्तभद्रका स्मरण न किया हो; कवि नागराजने तो समन्तभद्र भारती की स्तुतिमें एक स्तोत्र ही रच दिया है। प्रत्येक स्मरणमें समन्तभद्रकी गुणगरिमाका अपूर्व गान प्रतिध्वनित है। कविवर नागराजने समन्तभद्रभारतीका स्तवन करते हुए लिखा है—

मातृ-मान-मेयसिद्धिवस्तुगोचरां स्तुवे सप्तभङ्ग-सप्तनीति-गम्यतत्त्वगोचराम्।
मोक्षमार्गतद्विपक्ष-भूरिधर्मगोचरामाप्ततत्त्वगोचरां समन्तभद्रभारतीम् ॥

प्रमाताकी सिद्धि और प्रेमयकी सिद्धि जिसकी विषय है, जो सप्त भंग और सप्त नयोंसे जानने योग्य तत्त्वोंको अपना विषय किये हुए है, जो मोक्षमार्ग और उसके विपरीत संसारमार्ग सम्बन्धी प्रचुर धर्मोंके विवेचनको लिये हुए है और आप्ततत्त्वका विवेचन—आप्तमीमांसा जिसका विषय है उस समन्तभद्रभारतीका मैं स्तवन करता हूं।

• समन्तभद्रने अपने आप्तमीमांसा नामक ग्रन्थके द्वारा आप्तकी मीमांसा करते हुए समस्त एकान्तवादोंका निरसन करके अनेकान्तवादकी प्रतिष्ठा की है। उनके इस प्रकरण पर ही अकलंकदेवने अष्टशती और आचार्य विद्यानन्दिने अष्टसहस्रीकी रचना की है।

आचार्य समन्तभद्रके न तो पितृकुलका ही कोई स्पष्ट उल्लेख मिलता है और न गुरु-कुलका ही। स्वयं उनके ग्रन्थोंमें उनकी कोई प्रशस्तियां उपलब्ध नहीं होतीं। आप दक्षिणके निवासी थे। अतः आपकी शिक्षा या तो उरैयूरमें हुई थी, या कांची अथवा मदुरामें। ये तीनों ही स्थान उस समय विद्याके खास केन्द्र थे।

मुनिदीक्षा लेनेके पश्चात् आपको भस्मकव्याधि होगई और इस लिये आपने अपने गुरुसे सल्लेखना धारण करनेकी प्रार्थना की। किन्तु गुरुने जिनशासनकी सुरक्षाकी भावनासे समन्तभद्रको सल्लेखना धारण करनेकी आज्ञा नहीं दी। तब समन्तभद्रने अपने रोगके शमनके लिये दिगम्बर मुनिवेषको छोड़कर अन्य वेष धारण किया। राजावलिकथेके अनुसार समन्तभद्र मणुवकहल्लीसे चलकर कांची पहुँचे और वहां शिवकोटि राजाके शिवालयमें जाकर उसे आशीर्वाद दिया और कहा कि मैं तुम्हारे इस नैवेद्यको शिवार्पण करूंगा। यह कहकर उस नैवेद्यके साथ मन्दिरमें चले गये और द्वार बन्द कर लिया, और सब भोजन स्वयं कर गये। यह देखकर राजाको बड़ा आश्चर्य हुआ। अगले दिन उसने और भी अधिक उत्तम भोजन भेट किया। धीरे धीरे जठराग्निके उपशान्त होते जानेसे भोजन शेष बचने लगा। इससे राजाको सन्देह हुआ। राजाने एक दिन मन्दिरको अपनी सेनासे घिरवाकर दरवाजेको खोल डालनेकी

आज्ञा दी। तब समन्तभद्रने उपसर्ग आया जानकर चतुर्विंशति तीर्थङ्करोंकी स्तुति करना प्रारम्भ किया। जब आठवें तीर्थङ्कर श्रीचन्द्रप्रभ स्वामीका स्तवन करते हुए समन्तभद्रने उन्हें नमस्कार किया तो तत्काल शिवपिण्डीमेंसे चन्द्रप्रभ स्वामीकी मूर्ति प्रकट होगई। इस माहात्म्यको देखकर शिवकोटि राजा बहुत ही आश्चर्यचकित हुआ और समन्तभद्रके चरणोंमें लोट गया। समन्तभद्रने चौवीसों तीर्थङ्करोंकी स्तुति समाप्त करनेके पश्चात् राजाको आशीर्वाद दिया। और राजाने जिनदीक्षा धारण कर ली। समन्तभद्रने भी देहके नीरोग हो जाने पर पुनः मुनिदीक्षा ग्रहण कर ली।

ब्रह्मनेमिदत्तने अपने कथाकोषमें शिवकोटिको वाराणसीका राजा बतलाया है और वाराणसीमें आज भी एक शिवालयमें बीचसे फटा हुआ शिवलिंग पाया जाता है तथा उनके नाम पर एक मुहल्लेका नाम भदैनी (भद्रवनी) आज भी प्रचलित है। यहाँ पहले जंगल था।

समन्तभद्र बड़े वादी थे। अजितसेनाचार्यके अलंकारचिन्तामणि ग्रन्थमें और कवि हस्तिमल्लके विक्रान्तकौरव नाटककी प्रशस्तिमें एक पद्य पाया जाता है—

अवटुतटमटिति झटिति स्फुटपटुवाचाटधूर्जटेर्जिह्वा।
वादिनि समन्तभद्रे स्थितवति सति का कथान्येषाम्॥

इसमें बतलाया है कि वादी समन्तभद्रकी उपस्थितिमें चतुराईके साथ स्पष्ट, शीघ्र और बहुत बोलनेवाले धूर्जटिकी जिह्वा भी जब बिलमें घुस जाती है तो फिर दूसरे विद्वानोंका तो कहना ही क्या है?

समन्तभद्रने सारे भारतवर्षमें वादकी दुन्दुभि बजाई थी। श्रवणबेलगोलाके शिलालेख नं. ५४में एक श्लोक इसप्रकारसे संग्रहीत है—

पूर्वं पाटलीपुत्रमध्यनगरे भेरी मया ताडिता, पश्चान्मालवसिन्धुठक्कविषये कांचीपुरे वैदिशे।
प्राप्तोऽहं करहाटकं बहुभटं विद्योत्कटं संकटं वादार्थी विचराम्यहं नरपते शार्दूलविक्रीडितम्।

इसमें बतलाया है कि एकबार समन्तभद्र घूमते हुए करहाटक नगरमें पहुंचे थे। उस समय वह नगर बहुतसे भटोंसे युक्त था, विद्याका उत्कट स्थान था और साथ ही जनाकीर्ण था। (उस वक्त आपने वहांके राजा पर अपने आनेका प्रयोजन प्रकट करते हुए अपना परिचय इस प्रकार दिया था) हे राजन्! सबसे प्रथम मैंने पाटलीपुत्र (पटना) नगरके मध्यमें वादकी घोषणा की, पीछे मैं मालवा, सिन्धु, टक्कदेश (पंजाब), कांचीपुर और वैदिश (विदिशा) गया। अब मैं करहाटक देशमें आया हूं। राजन्! मैं वादके लिये सिंहकी तरह विचरण करता डोलता हूं।

समन्तभद्रके आप्तमीमांसा, युक्त्यनुशासन, स्वयंभूस्तोत्र, जिनशतक तथा रत्नकरण्ड ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं। जीवसिद्धि नामक ग्रन्थ अनुपलब्ध है।

## आचार्य पूज्यपाद देवनन्दि

श्रवणबेलगोलाके शिलालेख नं. ४०में पूज्यपाद आचार्यका स्मरण करते हुए बतलाया है कि उनका प्रथम नाम देवनन्दि था, बादको बुद्धिकी प्रकर्षताके कारण वे जिनेन्द्रबुद्धि कहलाये और उनके चरणोंकी देवताओंने पूजा की, इसलिये वे पूज्यपाद नामसे प्रसिद्ध हुए।

देवनन्दिका संक्षिप्त नाम 'देव' भी था। जिनसेन और वादिराज आचार्यने इसी संक्षिप्त नामसे उनका स्मरण किया है। इनके सम्बन्धमें भी विदेहक्षेत्रमें जाकर श्रीमन्दिरस्वामीके दर्शन करनेकी अनुश्रुति पाई जाती है। श्रवणबेलगोलाके लेख नं. १०९में इनका स्मरण करते हुए लिखा है—

श्रीपूज्यपादमुनिरप्रतिमौषधर्द्धिर्जीयाद्विदेहजिनदर्शनपूतगात्रः।
यत्पादधौतजलसंस्पर्शप्रभावात् कालायसं किल तदा कनकीचकार॥

जो अद्वितीय औषध ऋद्धिके धारक थे, विदेहक्षेत्रके जिन भगवानके दर्शनसे जिनका शरीर पवित्र हो गया था और जिनके चरण धोए जलके स्पर्शसे एक समय लोहा भी सोना बन गया था, वे पूज्यपाद मुनि जयवन्त हों।

ज्ञानार्णवके रचयिता शुभचन्द्राचार्यने देवनन्दिका स्मरण करते हुए लिखा है—

अपाकुर्वन्ति यद्वाचः कायवाक्चित्तसंभवम्।
कलङ्कमङ्गिनां सोऽयं देवनन्दी नमस्यते॥

जिनके वचन प्राणियोंके काय, वाक् और चित्तसम्बन्धी दोषोंको दूर कर देते हैं उन देवनन्दी आचार्यको नमस्कार है।

यह कथन उनकी कुछ रचनाओंकी ओर संकेत करता है। पूज्यपाद वैद्यकशास्त्रमें निष्णात थे और उन्होंने उस पर भी ग्रन्थ रचना की थी अतः उसके प्रयोगसे शारीरिक दोष दूर होते हैं। उन्होंने जैनेन्द्र व्याकरणकी रचना की थी, अतः आठ वैयाकरणोंमें उनकी गणना की गई है। इससे उनके व्याकरण शास्त्रसे वचनके दोष दूर होते हैं। इनके सिवाय उन्होंने तत्त्वार्थसूत्र पर सर्वार्थसिद्धि नामकी टीका रची थी तथा समाधितंत्र और इष्टोपदेश जैसे आत्मप्रबोधक प्रकरण रचे थे। इनके अध्ययनसे चित्तवृत्तिके दोषोंका शमन होता है। मुमुक्षुओंको उनके ये तीनों ग्रन्थ अवश्य पढ़ने चाहिये। उन पर कुन्दकुन्दाचार्यकी वाणीका प्रभाव स्पष्ट रूपसे झलकता है। उनकी लेखनी बड़ी परिमार्जित और उद्बोधक थी।

## भट्ट अकलंकदेव

अकलंकदेव नामके अनेक विद्वान हो गये हैं। यहाँ प्रसिद्ध जैन दार्शनिक भट्टाकलंकदेवसे प्रयोजन है। जैसे समन्तभद्र स्याद्वादविद्याके प्रतिष्ठाता थे वैसे अकलंकदेव जैन न्यायशास्त्रके

प्रतिष्ठाता थे। वह भी बड़े वादी और प्रकाण्ड पण्डित थे। कथाकोषोंमें और कनड़ीभाषाकी राजावलिकथेमें उनकी जीवन कथा मिलती है। कथाकोषके अनुसार अकलंककी जन्मभूमि मान्यखेट थी और वहांके राजा शुभतुंगके मंत्री पुरुषोत्तमके वे बड़े पुत्र थे। उनके छोटे भाईका नाम निष्कलंक था। राजावलिकथेके अनुसार उनका जन्मस्थान कांची था। उसमें लिखा है। कि जिस समय कांचीमें बौद्धोंने जैनधर्मकी प्रगतिको रोक दिया था उस समय जिनदास नामक ब्राह्मणके यहां अकलंक और निकलंक नामके दो पुत्र हुए। वहां उनके सम्प्रदायका कोई पढ़ानेवाला न होनेसे इन दोनों बालकोंने गुप्तरीतिसे बौद्धगुरुसे पढ़ना प्रारम्भ किया। जब गुरु अपने बौद्ध शिष्योंको बौद्ध शास्त्र पढ़ाते थे तो दोनों भाई छिप कर सब सुनते रहते थे। एक दिन गुरुजी दिङ्नागके किसी ग्रन्थको पढ़ाते थे। दिङ्नागने अनेकान्तका खण्डन करने लिये पूर्वपक्षके रूपमें सप्तभंगीका निरूपण किया था। पाठ अशुद्ध होनेके कारण बौद्धगुरु उसे समझ नहीं सके और पढ़ाना बन्द करके चले गये। अकलंकदेवने पाठ शुद्ध कर दिया। पुस्तक खोलने पर गुरुने शुद्ध पाठ लिखा देखा और उस परसे जाना कि बौद्धमठमें जैन शास्त्रोंका ज्ञाता कोई जैन बौद्ध बनकर अध्ययन करता है। उन्होंने उसकी खोज करनेके लिये एक दिन एक जैन मूर्ति मंगाकर सब छात्रोंको उसे लांघनेकी आज्ञा दी। अकलंक मूर्ति पर धागा डालकर उसे लांघ गये। दूसरे दिन गुरुने रात्रिके समय प्रत्येक छात्रकी शय्याके पास एक एक मनुष्यको खड़ा करके ऊपरसे बर्तनोंसे भरी बोरी जमीन पर पटक दी। भयंकर शब्द सुनकर सब छात्र जाग पड़े और अपने २ इष्टदेवका स्मरण करने लगे। अकलंक निकलंकने पञ्च नमस्कार मंत्रको पढ़ा और पकड़ लिये गये। दोनोंको एक बिहारकी सातवीं मंजिल पर कैद कर दिया गया। एक छातेकी सहायतासे बिहारसे कूदकर दोनों भाई भाग लिये। उन्हें पकड़नेके लिये घुड़सवार दौड़ाये गये। घोड़ोंकी टापोंका शब्द सुनकर छोटे भाईने बड़े भाईसे तालाबमें छिपकर जान बचानेका अनुरोध किया, और छोटाभाई निकलंक भागता गया। उसे भागता देखकर और पीछेसे धूल उड़ती देखकर एक धोबीका लड़का भी उसके साथ भागने लगा। सवारोंने दोनों को मार डाला।

छोटे भाईके बलिदानके बाद अकलंकने जगह जगह राजसभाओंमें जाकर बौद्धोंसे शास्त्रार्थ किया। इसके विषयमें यह श्लोक मिलता है—

> विक्रमार्कशताब्दीयशतसप्तप्रमाजुषि ।
> कालेऽकलङ्कयतिनो बौद्धैर्वादो महानभून् ॥

अर्थात्—विक्रम सम्वत् ७०० में अकलंक स्वामीका बौद्धोंके साथ महान् शास्त्रार्थ हुआ।

अकलंकदेवने तत्त्वार्थसूत्र पर तत्त्वार्थराजवार्तिक नामक वार्तिक ग्रन्थ रचा और जैनन्याय पर न्यायविनिश्चय, सिद्धिविनिश्चय, प्रमाणसंग्रह और लघीयस्त्रय नामक महान् ग्रन्थ भाष्यसहित रचे। तथा समन्तभद्रके आप्तमीमांसा पर अष्टशती नामक भाष्य रचा। इनकी रचनाएँ बड़ी दुरूह और विद्वत्तापूर्ण हैं। जैन न्यायशास्त्रके अनेक मंतव्य इन्हींकी देन हैं।

## आचार्य पात्रकेसरी और विद्यानन्दि

पहले इन दोनों आचार्योंको एक ही व्यक्ति समझ लिया गया था। पीछे पं. जुगलकिशोरजी मुख्तारकी खोजोंके फलस्वरूप ज्ञात हुआ कि पात्रकेसरी अकलंकदेवसे पूर्वमें हुए हैं और विद्यानन्दि अकलंकदेवके पश्चात् हुए हैं। पात्रकेसरीने त्रिलक्षणकदर्थन नामक ग्रन्थ रचा था, जिसका केवल नामोल्लेख मिलता है। बौद्धदर्शनमें हेतुके तीन लक्षण माने गये हैं– पक्षसत्त्व, सपक्षसत्त्व और विपक्ष–असत्त्व। इन्हींके खण्डन के लिये पात्रकेसरीने 'त्रिलक्षणकदर्थन' नामक शास्त्र रचा था। उनका एक श्लोक प्रसिद्ध है जिसे अकलंकदेवने भी अपनाया है—

नान्यथानुपपन्नत्वं यत्र तत्र त्रयेण किम्।<br>
अन्यथानुपपन्नत्वं यत्र तत्र त्रयेण किम्॥

अर्थात् हेतुका एक ही लक्षण है– अन्यथानुपपत्ति–साध्यके अभावमें हेतुका अभाव। जहां पर अन्यथानुपपत्ति नहीं है वहां तीनों रहें भी तो व्यर्थ है और जहां अन्यथानुपपत्ति है वहां तीनों भी रहें तो व्यर्थ है।

विद्यानन्दस्वामी जन्मसे जैन नहीं थे। स्वामी समन्तभद्रकृत आप्तमीमांसाको सुनकर उनका जैनधर्म पर श्रद्धान हो गया था और तब उन्होंने उस पर अष्टसहस्री नामक पाण्डित्यपूर्ण दर्शनग्रंथ रचा था। उसकी महत्ताको ख्यापन करते हुए स्वयं उन्होंने लिखा है–

श्रोतव्याष्टसहस्री श्रुतैः किमन्यैः सहस्रसंख्यानैः।<br>
विज्ञायेत ययैव स्वसमयपरसमयसद्भावः॥

हजारों शास्त्रोंके श्रवणसे क्या लाभ? केवल एक अष्टसहस्री सुनना चाहिये, उसीसे स्वसमय और परसमयका सद्भाव ज्ञात होजाता है।

अष्टसहस्रीके प्रारम्भमें इन्होंने मीमांसक कुमारिल और प्रभाकर भट्टके मन्तव्योंका कसकर खण्डन किया है। सभी दर्शनोंके यह प्रखर विद्वान् थे। आप्तपरीक्षा नामक प्रकरणमें ईश्वरकर्तृत्वका सयुक्तिक खण्डन बड़े विस्तारसे किया है। कुमारिलके मीमांसाश्लोकवार्तिकसे प्रभावित होकर इन्होंने तत्त्वार्थसूत्र पर तत्वार्थश्लोकवार्तिक नामक ग्रन्थ रचा था। वह भी दक्षिणके निवासी थे। इन्होंने अपने ग्रन्थोंके अन्तमें गंगनरेश शिवमार द्वितीयका तथा उसके उत्तराधिकारी राचमल्ल सत्यवाक्यका उल्लेख किया है। अतः इनका समय ईसाकी आठवीं–नौवीं शताब्दी है। इनके पश्चात् जैन परम्परामें इनकी कोटिका कोई दार्शनिक नहीं हुआ।

## आचार्य वीरसेन-जिनसेन-गुणभद्र

ये तीनों महान् ग्रन्थकार मूलसंघके पंचस्तूप नामके अन्वयमें हुए थे। वीरसेनके शिष्य जिनसेन थे और जिनसेनके गुणभद्र। वीरसेन स्वामीने चित्रकूटमें जाकर एलाचार्यके समीप

सिद्धान्तग्रन्थोंका अध्ययन किया था और तब जयधवला टीका लिखी थी। जयधवलामें उन्होंने अपनेको अनेक जगह एलाचार्यका शिष्य कहा है। वीरसेन अपने समयके महान् जैनाचार्य थे। जिनसेनने उन्हें वादिमुख्य, लोकवित्, वाग्मी और कविके सिवाय श्रुतकेवली तुल्य लिखा है और कहा है कि उनकी सर्वार्थगामिनी प्रज्ञाको देखकर बुद्धिमानोंको सर्वज्ञकी सत्तामें कोई शंका नहीं रही। गुणभद्रने उन्हें समस्त वादियोंको त्रस्त करनेवाला और उनके शरीरको ज्ञान और चारित्रकी सामग्रीसे बना हुआ कहा है।

वीरसेन स्वामीने धवला और जयधवला टीकाकी रचना की थी। इन्हें ही धवल और जयधवल सिद्धान्त ग्रन्थ कहा जाता है। जयधवला टीकाका एक तिहाई भाग तो वीरसेनकृत है, शेष भाग जिनसेनकृत है। जिनसेनके सम्बन्धमें गुणभद्रने कहा है कि जिसतरह हिमालयसे गंगाका, सर्वज्ञके मुखसे दिव्यध्वनिका और उदयाचलसे भास्करका उदय होता है उसीतरह वीरसेनसे जिनसेनका उदय हुआ। जिनसेन सिद्धान्तके तो ज्ञाता थे ही, उच्चकोटिके कवि भी थे।जयधवलाके शेष भागके सिवाय उनके दो ग्रन्थ और भी उपलब्ध हैं, एक पार्श्वाभ्युदय काव्य और दूसरा आदिपुराण। आदिपुराणमें ४७ पर्व हैं। उनमेंसे ४२ पर्व जिनसेनके शेष उनके शिष्य गुणभद्रके हैं। गुणभद्र भी बहुत बड़े ग्रन्थकार थे। उन्होंने आदिपुराणकी पूर्ति करनेके बाद उत्तरपुराणकी रचना की। उत्तरपुराण संक्षिप्त है। उसमें शेष तेईस तीर्थंकरों और महापुरुषोंका चरित वर्णित है। गुणभद्रकी दूसरी रचना आत्मानुशासन है। यह छोटासा ग्रन्थ आत्मा पर अनुशासन प्राप्त करनेके लिये बहुत ही उत्तम साधन है। इसकी रचनाशैली भर्तृहरिके वैराग्यशतकके ढंगकी है। एक एक पद्य अनमोल है।

इन तीन महान ग्रन्थकर्ताओंके समयमें राष्ट्रकूटवंशके तीन महान् राजाओंका राज्य रहा, जगतुंगदेव, अमोघवर्ष और अकालवर्ष। अमोघवर्षकी जैनधर्मके प्रति बहुत सहानुभूति थी। शाकटायनने अपने व्याकरणकी टीकाका नाम अमोघवृत्ति रखा और उन्हींके नामसे वीरसेन-जिनसेनने अपनी टीकाओंके नाम धवला जयधवला रक्खे। जिनसेनने उनकी प्रशंसा करते हुए लिखा है कि अमोघवर्षकी कीर्तिके सामने गुप्तनरेशकी कीर्ति गुप्त और शककी कीर्ति मच्छरके तुल्य है। अमोघवर्ष जिनसेनका महान् भक्त था।

## आचार्य अमृतचन्द्र

आध्यात्मिक विद्वानोंमें कुन्दकुन्दके बाद यदि किसीका नाम लिया जा सकता है तो वे अमृतचन्द्र हैं। उनकी गुरु-शिष्य परम्परा अज्ञात है। अपने ग्रन्थोंके अन्तमें वे कहते हैं-वर्णोंसे पद बन गये, पदोंसे वाक्य बन गये और वाक्योंसे पवित्र शास्त्र बन गये। मैंने कुछ भी नहीं किया। इससे अधिक परिचय देनेकी उन्होंने आवश्यकता नहीं समझी। उनके बनाये हुए पांच ग्रन्थ उपलब्ध हैं-पुरुषार्थसिद्ध्युपाय, तत्त्वार्थसार और समयसार, प्रवचनसार तथा पञ्चास्तिकायकी टीकाएं। पहला श्रावकाचार है जो उपलब्ध तमाम श्रावकाचारोंसे निराला और

जैसा कि हम पूर्वमें संकेत कर आये हैं कषायप्राभृतकी मूल गाथाएं प्रकृत विषयका संकेतमात्र करती हैं। उनमें वर्णित विषयका सर्वप्रथम संक्षिप्त होते हुए भी विशद और अर्थपूर्ण विवेचन करनेवाली यदि कोई रचना है तो ये चूर्णिसूत्र ही। चूर्णिसूत्रोंकी रचनाकी यह विशेषता है कि जिस विषय पर स्पष्ट और विशद विवेचन करना आवश्यक हुआ वहाँ पर पर्याप्त प्रकाश डाला गया है और गाथाओंमें वर्णित जिस विषयपर विशेष विवेचन करना आवश्यक प्रतीत नहीं हुआ उन्हें विवेचनके बिना वैसा ही रहने दिया है। उदाहरणार्थ कषायप्राभृतमें १५से २० तककी गाथाओं द्वारा अनाकार उपयोगसे लेकर उपशामक तकके कतिपय पदोंका अल्पबहुत्व बतलाया गया है। यतः यह विषय सुगम है, इसलिए इन गाथाओं पर आचार्य यतिवृषभने चूर्णि-सूत्रोंकी रचना नहीं की। यह बात २ से १२ तककी गाथाओं पर भी लागू होती है, क्योंकि इन गाथाओं द्वारा मात्र इतना निर्देश किया गया है कि किस अधिकारके विषय-विवेचनमें कितनी गाथाएँ निबद्ध हैं। संक्रमण अनुयोगद्वारमें २७ से लेकर ५८ तककी गाथाओं पर भी चूर्णिसूत्र नहीं हैं। परन्तु इन गाथाओंके प्रारम्भमें 'तत्थ पुव्वं गमणिज्जा सुत्तसमुक्कित्तणा। तं जहा' यह चूर्णिसूत्र आया है और इन गाथाओंके अन्तमें 'सुत्तसमुक्कित्तणाए समत्ताए इमे अणुयोगद्दारा' यह चूर्णिसूत्र आया है। इससे यह स्पष्ट विदित होता है कि आचार्य यतिवृषभके समक्ष ये गाथाएँ रहीं अवश्य हैं, परन्तु विशेष विवेचन करना इष्ट न होनेसे इन पर उन्होंने चूर्णिसूत्रोंकी रचना नहीं की।

आचार्य गुणधरने पन्द्रह अर्थाधिकारोंमें विभक्त जिन १८० गाथाओंका उल्लेख किया है उनमें पूर्वोक्त ६+११+३२=४९ गाथाएं सम्मिलित नहीं है। तथा इनके सिवा १७, २५, २६ तथा २७ क्रमांक की गाथाएं भी सम्मिलित नहीं हैं पर इन चारों गाथाओं पर चूर्णिसूत्र उपलब्ध होते हैं। इससे विदित होता है कि १८० गाथाओंके अतिरिक्त शेष ५३ गाथाओंकी रचना की तो थी आचार्य गुणधरने ही, पर सरल समझ कर आचार्य यतिवृषभने उनमेंसे कतिपय २ से १२ तथा १५-२० गाथाओं पर चूर्णिसूत्रोंकी रचना नहीं की और संक्रमवृत्ति-सम्बधी गाथाओंकी चूर्णीसूत्रों द्वारा स्वीकृति मात्र दी।

इनके सिवा शेष सब गाथाओं पर आचार्य यतिवृषभके चूर्णिसूत्र हैं। इन द्वारा उन्होंने मूल सूत्रगाथाओंमें निबद्ध दुरूह विषयोंका जो सुगम और सुस्पष्ट व्याख्यान किया है वह उनके रचनासौष्ठवके साथ विषयस्पर्शी अगाध पाण्डित्यको ही सूचित करता है।

यह तो सुविदित सत्य है कि आचार्य यतिवृषभने अपने चूर्णिसूत्रोंमें उन्हीं विषयोंका सम्यक् विवेचन किया है जिनकी सूचना आचार्य गुणधरने कषायप्राभृतके स्वरचित पन्द्रह अधिकारोंमें दी है। किन्तु मूल गाथाओंको ध्यानमें रखकर आचार्य यतिवृषभने अपने चूर्णिसूत्रोंमें मूल कषायप्राभृतमें प्रतिपादित पन्द्रह अधिकारोंको तदनुरूप भिन्न प्रकारसे विभक्त कर स्थान दिया है। यथा—१. पेज्जदोषविभक्ति, २. प्रकृति-स्थिति-अनुभाग-प्रदेशविभक्ति, झीणाझीण और

स्थित्यन्तिक, ३. बन्ध (अकर्मबन्ध), ४. संक्रमण (कर्मबन्ध), ५. उदय, ६. उदीरणा, ७. उपयोग, ८. चतुःस्थान, ९. व्यञ्जन, १०. दर्शनमोहोपशामना, ११. दर्शनमोहक्षपणा, १२. देशविरति, १३. चारित्रमोहोपशामना, १४. चारित्रमोहक्षपणा और १५. अद्धापरिमाणनिर्देश ।

## टीका ग्रन्थ

जैन परम्परामें षट्खण्डागमका जितना महत्त्व है, कषायप्राभृतका उससे कम महत्त्व नहीं है । अति प्राचीन कालमें इसकी रचना होनेके बाद इस पर भी षट्खण्डागमके समान अनेक आचार्योंने विस्तृत टीकाएँ रची हैं । उनमेंसे अनेकका उल्लेख हम पूर्वमें ही कर आये हैं । इस पर लिखी गई वर्तमानमें उपलब्ध टीका जयधवला है । उसका सम्यक् प्रकारसे अवलोकन करने पर ज्ञात होता है कि जयधवलाकी रचना करते समय जयधवलाकारके सामने उच्चारणावृत्ति, मूलोच्चारणा, बप्पदेवविरचित उच्चारणा, स्वयं आचार्य वीरसेन द्वारा लिखित उच्चारणा और लिखित उच्चारणा इस प्रकार पाँच उच्चारणाएँ रही हैं । साथ ही कुछ ऐसे व्याख्यानाचार्य भी हो गये हैं जिनके अभिप्रायोंसे भी वे परिचित थे । जयधवलाका कलेवर इन्हीं पाँच उच्चारणाओं और व्याख्यानाचार्योंके अभिप्रायोंसे पुष्ट हुआ है । इनके सिवा कषायप्राभृतका अन्य कोई टीका साहित्य जयधवलाकारके सामने था यह लिखना बहुत कठिन है ।

## जयधवला

कषायप्राभृत और उस पर लिखे गये चूर्णिसूत्रोंका परिचय हम पूर्वमें करा आये हैं । उन दोनोंका विस्तृत व्याख्यान करनेवाली यह जयधवला टीका है । यह टीका आचार्य वीरसेन और जिनसेनकी कृति है । यह भी संस्कृत मिश्र प्राकृतमें लिखी गई है । टीकाका परिमाण सब मिलाकर साठ हजार श्लोक प्रमाण है । साधारणतः धवला टीकामें जिस प्रकार षट्खण्डागमके प्रारम्भके पाँच खण्डोंमें प्रतिपादित विषयका विशदरूपसे स्पष्टीकरण किया गया है उसी प्रकार जयधवला टीकामें भी कषायप्राभृत और चूर्णिसूत्रों द्वारा प्रतिपादित विषयका विस्तारसे विवेचन किया गया है । इतना अवश्य है कि प्रारम्भके पेज्जदोसविभक्ति, प्रकृतिविभक्ति और स्थिति-विभक्ति इन तीन अधिकारोंमें जिस प्रकार विषयका विवेचन चौदह मार्गणाओंके आश्रयसे किया गया है उस प्रकार अनुभागविभक्ति आदि अधिकारोंमें चौदह मार्गणाओंका आश्रय लेकर विषयका विवेचन न करके मात्र गतिमार्गणाका आश्रय लेकर ही स्वामित्वादि प्ररूपणाओंका विवेचन किया गया है । यह टीका भी प्रमेयबहुल होनेसे इसमें अनेक महत्त्वपूर्ण विषयोंका विवेचन दृष्टिगोचर होता है । उदाहरणार्थ उत्कर्षण, अपकर्षण और संक्रमणके लिए कषायप्राभृत चूर्णिसूत्र और जयधवला टीका विशेषरूपसे द्रष्टव्य है ।

## आचार्य कुन्दकुन्द साहित्य

जैन परम्परामें भगवान् कुन्दकुन्दका जो स्थान है उनके द्वारा रचित परमागमका वही

स्थान है। भगवान् सर्वज्ञदेवकी दिव्यध्वनि श्रवण कर उसके साररूपमें उसकी रचना हुई है। समग्र द्वादशांगमें स्वसमयकी ही मुख्यता है और आचार्य कुन्दकुन्द रचित परमागम मुख्यरूपसे स्वसमयकी ही प्ररूपणा करता है, इसलिए यह मंगलस्वरूप है। प्रत्येक व्यक्तिके जीवनमें स्वतन्त्रताका जो महत्त्वपूर्ण स्थान है उसका तात्त्विक भूमिकासे उद्घाटन करनेवाला जो परमागम विश्वमें उपलब्ध होता है उसमें यह मुख्य है। कुन्दकुन्दरचित इस एक परमागमके जान लेनेसे पूरा जिनागम ज्ञात हो जाता है। अनादि कालसे संसारी जीवको निमित्त और रागकी पकड़ बनी चली आरही है। किन्तु इसके स्वाध्याय और मननसे राग और निमित्तकी पकड़ छूट कर मोक्षका द्वार अनावृत्त हो जाता है। परके कर्ता रूपमें ईश्वरका निषेध करना अन्य बात है किन्तु ईश्वरवादकी पकड़को तिलांजलि देना अन्य बात है। जो स्वाश्रयी वृत्तिको जीवनमें स्थान देनेमें असमर्थ है वह आचार्य कुन्दकुन्दके परमागमको समझनेका पात्र नहीं हो सकता। यह परमागम साक्षात् केवली जिनकी वाणीको अवधारण कर लोककल्याणकी भावनासे लिखा गया है, इसलिए तो प्रमाण है ही। साथ ही श्रुतकेवली द्वारा रचित द्वादशांग श्रुतको क्रम परम्परासे प्राप्त कर इसकी रचना हुई है, इसलिए भी प्रमाण है। क्षेत्रभेद या कालभेदके होने पर भी ज्ञानियोंके उपदेशमें अन्तर नहीं होता यह इससे सिद्ध होता है। यों तो भगवान् कुन्दकुन्दने विपुल साहित्यकी रचना की थी। किन्तु वर्तमानमें उनके द्वारा रचित जो कुछ भी साहित्य उपलब्ध होता है उसका विवरण इस प्रकार है—

समयसार, प्रवचनसार, पञ्चास्तिकाय, नियमसार, अष्टपाहुड, रयणसार, द्वादशानुपेक्षा और प्राकृत भक्तियाँ। इस श्रुतका विशेष ऊहापोह गुजराती खण्डमें स्वतन्त्र रूपसे किया गया है, इसलिए यहाँ पर अलगसे नहीं किया गया है।

## तत्त्वार्थसूत्र और उसकी प्रमुख टीकाएं

श्री पं. अमृतलालजी शास्त्री जैनदर्शन–साहित्याचार्य प्राध्यापक संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी

### तत्त्वार्थसूत्र

भगवान् महावीरकी दिव्यदेशनाका जिस द्वादशाङ्गवाणीमें संकलन हुआ, उसकी मुख्य भाषा प्राकृत थी। उस समय उस भाषाका खूब प्रचार और प्रसार था। पर समयके परिवर्तनके साथ प्राकृतका स्थान संस्कृतने लेना प्रारम्भ कर दिया। यह देखकर द्वैयाकके मनमें यह विचार उत्पन्न हुआ कि समग्र जैन वाङ्मयका परिचय करनेमें समर्थ एक ऐसे ग्रन्थकी संस्कृतमें रचना क्यों न कर दी जाय, इस विचारके बाद वह स्वयं ऐसी सामग्रीके संकलनमें लग गया जिससे उसका मनोरथ पूर्ण हो सके। इसके लिये उसने कुछ उपक्रम भी किया पर उसे कुछ कठिनाई प्रतीत होने लगी। अतः वह एक तपोवनमें गया, जहां

श्रुतकेवलीकी समता करनेमें सक्षम (श्रुतकेवलिदेशीय) आचार्य गृद्धपिच्छ अनेक विद्वान् मुनियोंके बीचमें बैठे हुए थे। उस समय यद्यपि वे मौन थे, किन्तु उनकी सौम्य वीतराग मुद्रासे ही दर्शकोंको मुक्तिमार्गके उपदेशकी एक झलक मिल रही थी। वहांका वातावरण बिलकुल शांत और पवित्र था। इससे द्वैयाक बहुत प्रभावित हुआ। अवसर पाते ही उसने आचार्य गृद्धपिच्छ एवं अन्य सभी मुनियोंको श्रद्धापूर्वक नमन किया और वहीं एक ओर बैठ गया। कुछ ही क्षणोंके पश्चात् उसने विनयपूर्वक एक प्रश्न किया— भगवन्! आत्माका हित क्या है? कृपया बतलाइये— 'भगवन्! किन्नु खल्वात्मने हितम्?'। द्वैयाकके प्रश्नकी भाषा और उसके मनोभावको ध्यानमें रख कर उन्होंने जो उत्तर दिया, उसीका साकार रूप तत्त्वार्थसूत्र है। उस समय जो भी मूल वाङ्मय उपलब्ध था उसका सार लेकर उन्होंने इसे अलंकृत किया।

जैन परम्परामें तत्त्वार्थसूत्रका बहुत बड़ा महत्त्व है। इसको श्रवण करनेमात्रसे श्रोताको एक उपवासका फल मिलता है ऐसी इसकी ख्याति है। प्रायः दिगम्बर परम्परामें दश लक्षणपर्वकी पुण्य-वेलामें प्रवचनका मुख्य विषय यही रहता है। इसमें प्रथमानुयोगको छोड़ कर शेष तीनों अनुयोगोंकी चर्चा यत्र-तत्र दृष्टिगोचर होती है। यह जैनदर्शनका प्रवेशद्वार है। प्रवेशिकासे लेकर आचार्य तक और बाल पाठशालाओंसे लेकर विश्वविद्यालयों तक इसका अध्ययन-अध्यापन होता है। अतः यह कहनेकी आवश्यकता नहीं कि यह एक अनुपम ग्रन्थ, ग्रन्थ ही नहीं, महाग्रन्थ है।

इसके आधार पर अनेक उद्भट आचार्योंने दार्शनिक ग्रन्थोंकी रचना की है। इसके 'मोक्षमार्गस्य नेतारम्' इत्यादि मङ्गलसूत्रको लेकर आचार्य विद्यानन्दिने आप्तपरीक्षाकी रचना की। प्रमाणनयैरधिगमः' इस सूत्रका आश्रय लेकर भट्टाकलङ्कदेवने अपने लघीयस्त्रय ग्रन्थके प्रमाणप्रवेश और नयप्रवेश इन दो प्रकरणोंकी तथा अभिनव धर्मभूषण यतिने न्यायदीपिकाकी रचना की है। इसे देख कर अन्य आचार्योंने संस्कृत भाषामें ग्रन्थ लिखनेकी प्रेरणा ली।

इसके दसों अध्यायोंमें कुल मिलाकर ३५७ सूत्र हैं। प्रारम्भके चार अध्यायोंमें जीवतत्त्वका, पञ्चममें अजीवतत्त्वका, षष्ठ और सप्तममें आस्रवतत्त्वका, अष्टममें बन्धतत्त्वका, नवममें संवर और निर्जराका तथा अन्तिम अध्यायमें मोक्षतत्त्वका निरूपण किया गया है। इसलिये इसका तत्त्वार्थ नाम पड़ा, और सूत्रशैलीमें लिखे जानेसे इसे तत्त्वार्थसूत्र कहते हैं। मोक्षमार्ग—सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यक्चारित्रका प्रतिपादन करनेसे इसकी मोक्षशास्त्र संज्ञा भी प्रचलित है।

## (१) सर्वार्थसिद्धि

तत्त्वार्थसूत्रकी उपलब्ध टीकाओंमें सर्वार्थसिद्धि सबसे पुरानी है। यद्यपि आचार्य समन्तभद्रने इस पर गन्धहस्तिमहाभाष्य नामकी एक टीका लिखी थी ऐसी प्रसिद्धि है। पर वह अभी तक उपलब्ध नहीं हुई है। इसलिए सर्वार्थसिद्धि ही उसकी प्रथम टीका मानी जाती है। लक्षणोंकी दृष्टिसे इसका बड़ा महत्त्व है। इसमें जो लक्षण दिये गये हैं, उन्होंने विद्वानोंको

बहुत प्रभावित किया है। अतः इस टीका ग्रन्थको लक्षण ग्रन्थ भी माना जाता है। इसमें तत्त्वार्थसूत्रके सूत्रोंके प्रत्येक पदका विशेष अर्थ प्राञ्जल भाषामें किया गया है। इसे बादकी सभी टीकाओंने आदर्श माना है। आवश्यक स्थलों पर व्याकरणके आधारसे अनेकानेक पदोंकी सिद्धि करते हुए प्रकृति और प्रत्ययोंका निर्देश किया गया है। इसके 'तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनम्' सूत्रकी टीकामें सम्यग्दर्शनके दो भेद किये हैं— सरागसम्यग्दर्शन और वीतरागसम्यग्दर्शन। प्रशम, संवेग, अनुकम्पा और आस्तिक्य आदि चिह्नोंसे जिसकी अभिव्यक्ति हो उसे सराग सम्यग्दर्शन तथा आत्माकी विशुद्धिमात्रको वीतराग सम्यग्दर्शन कहते हैं। 'जीवाजीवास्रवबन्धसंवरनिर्जरामोक्षास्तत्त्वम्' इस सूत्रकी टीकामें लिखा है कि पुण्य और पापका अन्तर्भाव आस्रव और बन्धमें हो जाता है, इसी लिये सूत्रकारने नौ पदार्थोंकी अलगसे चर्चा नहीं की। 'तद्भावाव्ययं नित्यम्' इसकी टीकामें बतलाया है कि प्रत्येक वस्तु स्वभावसे नित्य होकर भी परिणामी है। यदि वस्तुकी सर्वथा नित्यता स्वीकार की जाय तो उसमें परिणमन नहीं बनेगा। फलतः संसार और उसकी निवृत्तिकी प्रक्रिया ही गड़बड़ा जायगी। इसी प्रकार वस्तुको सर्वथा अनित्य मानने पर कार्य-कारणभाव नहीं बन सकेगा।

इस टीकाको भट्टाकलंकदेवने अपने तत्त्वार्थवार्तिकमें वार्तिक रूपमें अपनाया। इससे इस टीकाका महत्त्व समझमें आजाता है। सर्वार्थसिद्धिसे तत्त्वार्थवार्तिकमें और तत्त्वार्थवार्तिकसे तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें उत्तरोत्तर विशेषता बढ़ती गई। इसका एकमात्र श्रेय सर्वार्थसिद्धिको ही है। सुन्दरता पूर्वक थोड़े शब्दोंमें अधिक अर्थ लिख देना इसकी सबसे बड़ी विशेषता है। बादमें तत्त्वार्थसूत्रकी जितनी भी टीकाएं लिखी गई वे सबकी-सब सर्वार्थसिद्धिसे प्रभावित हैं। इसकी रचना प्रतिभामूर्ति आचार्यवर्य पूज्यपादने पांचवीं शताब्दीमें की थी। इष्टोपदेश, समाधिशतक और जैनेन्द्र व्याकरणमें भी इनकी प्रतिभाके दर्शन होते हैं।

### (३) तत्त्वार्थवार्तिक

तत्त्वार्थसूत्रपर तत्वार्थवार्तिक भाष्य लिखा गया है। इसमें केवल अतिसरल २७ सूत्रोंको छोड़ कर शेष सभी पर गद्यरूपमें वार्तिकोंकी रचना की गई है। उनकी कुल संख्या २६७० है। सातवीं शताब्दीमें सूत्रों पर वार्तिक बनानेकी परिपाटी श्रेष्ठ समझी जाती थी। बिना वार्तिकोंके सूत्रोंकी महत्ता नहीं मानी जाती थी। अतः भट्टाकलङ्कदेवने उद्योतकरकी शैलीमें वार्तिकोंकी रचना की। आचार्य गृद्धपिच्छके सूत्रोंमें भी अनुपपत्तियां कल्पनाओंके बल पर सम्भव मानी जा सकती थीं, उन सभीका परिहार वार्तिकोंमें कर दिया गया— 'सूत्रेष्वनुपपत्तिचोदनापरिहारो वार्त्तिकम्'। वार्त्तिकोंकी रचनामें कहीं कुछ क्लिष्टता भी आ गई है। अतः उनकी वृत्ति, जिसे भाष्य कहना चाहिए, आवश्यकतानुसार कहीं संक्षिप्त और कहीं विस्तृतरूपमें लिखी गई है। इसमें अगणित आक्षेपोंका समुचित समाधान किया गया है—'आक्षिप्य भाषणाद् भाष्यम्'। उस समय शास्त्रार्थोंकी धूम मची रहती थी। अकलङ्कदेवने

भी अनेकानेक शास्त्रार्थ किये थे। तत्त्वार्थवार्तिकमें, जिसका दूसरा नाम राजवार्त्तिक है, उनके शास्त्रार्थके अभ्यासकी एक झलक मिलती है।

इस भाष्यमें सूत्रोंके पदोंके कोषोंके अनुसार अनेक अर्थ दिखला कर विवक्षित अर्थको युक्तिपूर्वक निश्चित किया गया है कि इस पदका यहाँ यही अर्थ होना चाहिए, इस अर्थको छोड़ कर अन्य अर्थ करने पर अमुक अमुक दोष उत्पन्न हो जायँगे। 'तत्त्वार्थश्रद्धानं सम्यग्दर्शनम्' सूत्रके भाष्यमें अर्थ शब्दके विविक्षित अर्थ पर जो विचार किया गया है, केवल उसीको नमूनेके रूपमें देखकर भट्टाकलङ्ककी शैलीका एक आभास प्राप्त किया जा सकता है।

प्रस्तुत भाष्यमें अन्य दार्शनिकोंकी शंकाओंका समाधान आगम और युक्तियोंके आधार पर देकर अन्तमें अनेकान्तके आधारसे भी समुचित उत्तर दिया गया है। यह शैली अन्य टीकाओंमें बहुत कम उपलब्ध होती है। देखिए पृष्ठ ७, २५, ३०.५०, ७१, ४७१, ४९२ और ५०५ आदि। सप्तभङ्गीका परिष्कृत लक्षण, स्वात्मा-परात्माका विश्लेषण, काल आदि आठके द्वारा अभिन्नवृत्ति तथा अभेदोपचारकी चर्चा, अनेकान्तमें सप्तभङ्गीकी योजना, अनेकान्तके सम्यगनेकान्त और मिथ्यानेकान्त ये दो भेद, इसी तरह एकान्तके भी दो भेद-सम्यगेकान्त और मिथ्यैकान्त, अनेकान्तमें दिये गये दूषणोंका निरसन और लक्षणके आत्मभूत और अनात्मभूत ये दो भेद आदि इस भाष्यकी मौलिक उपलब्धियाँ हैं। इस भाष्यमें सैद्धान्तिक, दार्शनिक और भौगोलिक आदि अनेकानेक विषयोंकी प्रासङ्गिक चर्चा दृष्टिगोचर होती है, अतः इसे एक विश्वकोष कहा जा सकता है।

(३) तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक

तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें, जिसका दूसरा नाम श्लोकवार्तिक भी है, तत्त्वार्थसूत्रके केवल ३५ सूत्रोंको छोड़कर शेष सभी पर वार्तिक लिखे गये हैं। उनकी संख्या लगभग २७०१ है। वार्तिक अनुष्टुप् छन्दमें कुमारिल भट्टके मीमांसाश्लोकवार्तिक तथा धर्मकीर्तिके प्रमाणवार्तिककी शैलीमें लिखे गये हैं। आह्निकों समाप्तिके स्थलों पर उपेन्द्रवज्रा, स्वागता, शालिनी, वंशस्थ, मालिनी, शिखरिणी और शार्दूलविक्रीडित आदि छन्दोंका भी प्रयोग किया गया है। वार्तिकोंके ऊपर वृत्ति भी लिखी गई है, जिसे महाभाष्यकी संज्ञा प्राप्त है। तत्त्वार्थसूत्रकी उपलब्ध टीकाओंमें इसका प्रमाण सबसे अधिक है। इसके निर्णय सागरवाले संस्करणमें ५१२ पृष्ठ हैं, जिनमें ३११ पृष्ठ प्रथम अध्यायके हैं। इस अध्यायमें दार्शनिक चर्चाकी बहुलता है। वैशेषिक, नैयायिक, मीमांसक आदि सभी दार्शनिकोंके सिद्धान्तोंकी इसमें विस्तार पूर्वक समालोचना की गई है। भावना, विधि, नियोग, निग्रहस्थान आदिकी आलोचना और जय-पराजयकी व्यवस्था दी गई है। नयोंका विस्तृत विवेचन द्रष्टव्य है। इसकी भाषा सरल है फिर भी विषयकी गम्भीरताके कारण क्लिष्टता आगई है, पर कहीं-कहीं बिलकुल सरलता भी देखनेको मिलती है, विशेषतः प्रथम अध्यायके आगे।

इसकी रचना नवमी शताब्दीमें आचार्य विद्यानन्दने की थी। उनके आप्तपरीक्षा, पत्रपरीक्षा, प्रमाणपरीक्षा, सत्यशासनपरीक्षा और अष्टसहस्री आदि और भी अनेक ग्रन्थ उपलब्ध हैं।

(५) सुखबोधा

यह टीका सर्वार्थसिद्धिसे कुछ छोटी है। इसमें 'मोक्षमार्गस्य नेतारं भेतारं कर्मभूभृताम्' इत्यादि मंगल पद्यकी भी टीका की गई है। 'सत्संख्या' इत्यादि सूत्रकी टीका बिलकुल संक्षिप्त की गई है। विषयको पुष्ट करनेके लिये इसमें अनेक ग्रन्थोंके पद्य उद्धृत किये गये हैं। सर्वार्थसिद्धिके अनुकरण पर इसके पांचवें अध्यायमें दार्शनिक चर्चा पर्याप्त मात्रामें की गई है। पर पहले अध्यायमें सर्वार्थसिद्धि सरीखी दार्शनिक चर्चा नहीं है और न उतना विस्तार भी। इसमें यत्र तत्र सर्वार्थसिद्धिके शब्द और कहीं-कहीं उनका भाव भी देखनेको मिलता है। मूलको समझनेके लिये यह टीका भी उपादेय है। इस टीकाके प्रणेता भास्करनन्दी हैं। इनका समय तेरहवीं शताब्दी है।

(६) तत्त्वार्थवृत्ति

तत्त्वार्थसूत्र पर १६वीं शताब्दीमें श्रुतसागरने तत्त्वार्थवृत्ति नामकी टीका लिखी। उसका दूसरा नाम श्रुतसागरी वृत्ति भी प्रसिद्ध है। इसमें भी 'मोक्षमार्गस्य नेतारम्' इत्यादि मङ्गल पद्य पर टीका लिखी गई है। यह टीका पदे-पदे सर्वार्थसिद्धिका अनुगमन करती है और कहीं-कहीं राजवार्तिकका भी। इसलिये इसका प्रमाण सर्वार्थसिद्धिसे कुछ बड़ा होगया है। 'सत्संख्या' इत्यादि सूत्रकी व्याख्या सर्वार्थसिद्धिके अनुकरण पर विस्तृत की गई है।

## स्वामी समन्तभद्रकी महत्त्वपूर्ण साहित्य कृतियाँ

श्री पं. दरबारीलालजी कोठिया न्यायाचार्य, एम. ए., प्रो. हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी

### स्वामी समन्तभद्र

दि. जैन परम्परामें स्वामी समन्तभद्रका बहुत ऊँचा स्थान है। वे एक बड़े प्रभावशाली आचार्य हो गये हैं। उन्हें वीर-शासनका प्रभावक, सम्प्रसारक और युग-प्रवर्तक होनेका गौरव प्राप्त है। सुप्रसिद्ध तार्किक भट्टाकलङ्कदेव (ई. ७ वीं शती)ने उन्हें स्याद्वादरूपी पुण्योदधिके तीर्थका प्रभावक बतलाया है। आचार्य जिनसेन (ई. ९ वीं शती)ने उनके वचनोंको भ. महावीरके वचन तुल्य प्रकट किया है और एक शिलालेखमें तो भ. महावीरके तीर्थकी हजार गुणी वृद्धि करनेवाला भी कहा गया है। परवर्ती आचार्योंद्वारा उन्हें 'वादिमुख्य', 'आद्यस्तुतिकार', 'स्याद्वादाग्रणी', 'स्याद्वादन्यायप्रकाशक' जैसे विशेषणोंसे सम्मानित किया गया है। वास्तवमें स्वामी समन्तभद्रने वीर-शासनकी जो महान् प्रभावना एवं सेवा की है वह जैन वाङ्मयके इतिहासमें सदा स्मरणीय रहेगी।

## उनकी साहित्य-कृतियाँ

स्वामी समन्तभद्रने जिस मौलिक, ठोस और महत्त्वपूर्ण साहित्यकी रचना की है उसने समग्र वाङ्मयको प्रभावित किया है। जैनदर्शनका विशाल प्रसाद उसीकी नींव पर खड़ा किया गया है। यहाँ उनके उस साहित्यका संक्षिप्त परिचय कराया जाता है।

१ आप्तमीमांसा (देवागमस्तोत्र), २ युक्त्यनुशासन ३ स्वयम्भूस्तोत्र, ४ रत्नकरण्डक-श्रावकाचार और ५ जिनशतक (स्तुति-विद्या) ये पाँच उपलब्ध कृतियाँ उनकी प्रसिद्ध हैं। तत्त्वानुशासन, जीवसिद्धि, प्रमाणपदार्थ, कर्मप्राभृतटीका, प्राकृत व्याकरण और गन्धहस्ति महाभाष्य इन छह ग्रन्थोंके भी उनके द्वारा रचे जानेके उल्लेख मिलते हैं। परन्तु इनमेंसे अभी तक कोई उपलब्ध नहीं हुआ। अतः यहाँ केवल उनकी उपलब्ध कृतियों पर ही प्रकाश डाला जाता है।

## १. आप्तमीमांसा

प्रस्तुत कृति सबसे अधिक विश्रुत, प्रसिद्ध और प्रभावक रचना है। यह जैन न्याय (स्याद्वादन्याय) का प्रतिपादक आद्य ग्रन्थ है। इसे 'देवागमस्तोत्र' भी कहते हैं। इसमें १० परिच्छेद और ११४ कारिकाएँ हैं। आप्त (सर्वज्ञ) और उनके उपदेश-स्याद्वादकी मीमांसा करते हुए स्याद्वादनायक (अर्हन्त) को 'सर्वज्ञ' तथा उनके स्याद्वाद-सिद्धान्तको 'अबाध्य' सिद्ध किया गया है। साथ ही स्याद्वाद-विद्वेषी एकान्तवादियोंके द्वारा अभिमत आप्तमें आप्ताभासत्व (असार्वज्ञ्य) बतलाकर उनके एकान्त सिद्धान्तोंकी युक्ति पूर्वक समीक्षा की गई है। यह इतना गम्भीर, गहन और अर्थ गौरवपूर्ण ग्रन्थ है कि उसके हार्दको स्पष्ट करनेके लिए उत्तरवर्ती अनेक समर्थ विद्वानोंने अनेक टीकाएँ लिखी हैं। अकलङ्कदेवने 'अष्टशती'-देवागम विवृति, विद्यानन्दने 'अष्टसहस्री' (आप्तमीमांसालंकार या देवागमालंकार) और वसुनन्दिने 'देवागमवृत्ति' टीकाएँ रची हैं। ये तीनों टीकाएँ उपलब्ध भी हैं। आचार्य विद्यानन्दने अष्टसहस्रीके अन्तमें 'केचित' शब्दद्वारा उनसे पूर्व आप्तमीमांसाकी एक और व्याख्या होनेकी सूचना की है, जो आज अनुपलब्ध है। पण्डित जयचन्दजी कृत इसकी एक हिन्दी वचनिका भी उपलब्ध है। इन सबका परिचय इस प्रकार है:

### (क) अष्टशती

यह आप्तमीमांसाकी उपलब्ध टीकाओंमें सबसे प्राचीन और आद्य टीका है। अकलङ्ककी न्याय-कृतियोंमें यह सबसे अधिक दुरूह एवं जटिल कृति है। इसका प्रत्येक पद, प्रत्येक वाक्य और प्रत्येक स्थल इतना दुर्बोध्य है कि अष्टसहस्रीकी सहायता लिये बिना उनका समझ सकना अत्यन्त कठिन है। आठसौ श्लोक प्रमाण होनेसे इसे अष्टशती कहा गया है। रचना अत्यन्त प्रौढ़, गम्भीर और अर्थगर्भ है।

(ख) अष्टसहस्री

यह आप्तमीमांसाकी द्वितीय टीका है। इसमें अष्टशती सहित देवागमकी कारिकाओं और उनके प्रत्येक पद-वाक्योंका सुबोध; प्रौढ़ और विस्तृत व्याख्यान किया गया है। विद्यानन्दने अपनी सूक्ष्म प्रतिभासे व्याख्यानके अलावा उन-उन सन्दर्भोंमें कितना ही नया विचार और विस्तृत चर्चाऐं भी इसमें प्रस्तुत की हैं। टीकाके महत्त्वकी घोषणा करते हुए विद्यानन्दने लिखा है कि 'हजार शास्त्रोंको सुननेकी अपेक्षा केवल इस अष्टसहस्रीको सुन लीजिए, उसीसे स्वसमय और परसमयका बोध हो जायगा।" विद्यानन्दका यह लिखना अतिशयोक्ति या गर्वोक्ति नहीं है, क्योंकि वास्तवमें उनके इस कथनमें अष्टसहस्री स्वयं साक्षी है। देवागमकी तरह इसमें भी दश परिच्छेद हैं और प्रत्येक परिच्छेदका आरम्भ तथा समाप्ति एक-एक सुन्दर पद्य द्वारा की गई है। इस पर भी दो टीकाएँ पाई जाती हैं। एक लघु समन्तभद्र (वि. की १३ वीं शती)की अष्टसहस्री विषमपदतात्पर्य, टीका और दूसरी श्री यशोविजय (वि. की १७ वीं शती)की अष्टसहस्री तात्पर्य विवरण।

(ग) देवागमवृत्ति

यह आप्तमीमांसा पर लिखी गई तीसरी टीका है। इसके रचयिता आचार्य वसुनन्दि हैं। वसुनन्दिने आप्तमीमांसाकी कारिकाओं और उनके पद-वाक्योंका इसमें सामान्य अर्थ तथा भावार्थ दिया है। विद्यानन्दकी तरह विस्तृत व्याख्यान एवं नयी चर्चाएँ इसमें नहीं दी हैं। फिर भी समन्तभद्रके हार्दको व्यक्त करनेका प्रयत्न किया गया है।

(घ) देवागमवचनिका

पण्डित जयचन्द्रजीने पूर्ववर्ती संस्कृत-टीकाओंके आधारसे इसमें आप्तमीमांसाके अर्थ तथा भावार्थको ढूंढारी हिन्दीमें प्रस्तुत किया है। जो संस्कृत कम जानते हैं और जैनन्यायमें विशेष रुचि रखते हैं उनके लिए यह हिन्दी वचनिका उपयोगी है।

२. युक्त्यनुशासन

आचार्य समन्तभद्रकी दूसरी महत्त्वपूर्ण रचना युक्त्यनुशासन है! आप्तमीमांसामें वीर-जिनकी मीमांसा करनेके उपरान्त प्रस्तुत कृतिमें समन्तभद्रने उनकी स्तुति की है। जब वीर-जिन आचार्यकी परीक्षा-कसौटी पर खरे उतरे और उनमें उन्होंने 'महानता' (आप्तता) के गुण पाये तो उनके स्तवनस्वरूप उन्होंने इस युक्त्यनुशासनकी रचना की है। ६४ कारिकाओं द्वारा आचार्यने स्याद्वाददर्शन क्या है? इसे युक्ति तथा प्रमाणों द्वारा सिद्ध करके उस उपदेशक वीर-जिनमें अपनी श्रद्धा एवं भक्तिको स्थिर किया है। स्तोत्र बड़ा सुन्दर, प्रौढ़ और गम्भीर है। इस पर आ. विद्यानन्दकी मध्यम परिमाणवाली टीका है, इसका नाम 'युक्त्यनुशासनालंकार' है।

पं. जुगलकिशोरजी मुख्तारने मूल ग्रन्थको उसके हिन्दी अनुवाद तथा परिचयके साथ प्रस्तुत करके सर्वसाधारणके लिए इसे सुगम बना दिया है।

३. स्वयम्भूस्तोत्र

यह आचार्यकी महत्त्वपूर्ण तीसरी रचना है। इसमें आदि जिन श्री ऋषभदेवसे लेकर अन्तिम तीर्थंकर महावीर पर्यन्त चतुर्विंशति तीर्थंकरोंका बड़ा ही हृदयग्राही और तत्त्वज्ञानपूर्ण स्तवन किया है। इसमें कुल पद्य-संख्या १४३ है। एक-एक पद्य इतना गम्भीर, जटिल और प्रौढ़ है कि एक-एक स्वतंत्र ग्रन्थका वह विषय बन सकता है। इस पर आचार्य प्रभाचन्द्रकी एक संस्कृत-टीका उपलब्ध है जो मध्यम परिमाण तथा साधारण है।

४. रत्नकरण्डश्रावकाचार

यह श्रावकाचार पर लिखा गया आचार्यका चौथा ग्रन्थ है। उपलब्ध श्रावकाचारोंमें यह सबसे प्राचीन प्रधान उत्तम और सुप्रसिद्ध ग्रन्थ है। वादिराज सूरिने (पार्श्वनाथचरितश्लोक १७में) इसे 'अक्षय्यसुखावह' और प्रभाचन्दने 'अखिलसागरमार्गको प्रकाशित करनेवाला सूर्य' लिखा है। इस पर भी प्रभाचन्द्रकी संस्कृत-टीका है, जो ग्रन्थके हार्दको सामान्य रूपसे स्पष्ट करती है। हिन्दीमें भी इस पर अनेक व्याख्याऐं लिखी गई हैं।

५. जिनस्तुतिशतक

यह समन्तभद्रकी उपलब्ध पांचवीं रचना है। इसे 'स्तुतिविद्या' और 'जिनशतकालंकार' भी कहते हैं। यह भक्तिपूर्ण उच्चकोटिकी रचना है। यह बहुत दुरूह और दुर्गम है। बिना संस्कृत-टीकाकी सहायताके इसके हार्दको समझ सकना सम्भव नहीं है। इसके पद्योंकी संख्या ११६ है और उन पर एक संस्कृत-टीका उपलब्ध है। संस्कृत-टीका श्री नरसिंह भट्टकी है। ग्रन्थमें भक्ति और आध्यात्मिक तत्त्व खूब भरा हुआ है।

ये पांचों कृतियाँ जैन वाङ्मयकी अद्वितीय निधि हैं। इनमें आदिकी तीन रचनाएँ जैनन्याय चौथी श्रावकाचार और पाँचवीं भक्ति विषय पर हैं।

---

## भट्ट अकलङ्कदेवका अमर वाङ्मय

श्री पं. दरबारीलालजी कोठिया, न्यायाचार्य, एम. ए., प्राध्यापक हिन्दू वि. वि., वाराणसी

### अकलङ्कदेवका व्यक्तित्व और कृतित्व

तार्किकचूडामणि भट्ट अकलङ्कदेव (वि. की ७ वीं शती) दि. जैन परम्पराके प्रमुख एवं महान् आचार्य हैं। जैन दर्शनमें इनका वही महनीय स्थान है जो न्यायदर्शनमें न्यायवार्तिककार उद्योतकर, मीमांसादर्शनमें मीमांसा श्लोकवार्तिककार कुमारिल भट्ट और बौद्धदर्शनमें प्रमाण वार्तिकादिकर धर्मकीर्तिका है। जैन परम्परामें ये 'जैन न्यायके प्रस्थापक' के रूपमें स्मृत

किये जाते हैं । इनके द्वारा प्रतिष्ठित 'न्याय मार्ग' पर ही उत्तरवर्ती सभी जैन तार्किक चले हैं । आगे जाकर तो इनका वह 'न्याय-मार्ग' 'अकलङ्क न्याय' के नामसे ही प्रसिद्ध हो गया । तार्किकशिरोमणि आ विद्यानन्दने इन्हें 'महान् न्यायवेत्ता' लिखा है । वस्तुतः अकलङ्कदेवके असाधारण पाण्डित्य और अतुलनीय विद्वत्ताने उनके व्यक्तित्वको अप्रतिनिधि बना दिया है । उनका अमर वाङ्मय जैन वाङ्मयकी अप्रतिम निधि है, जो जैनदर्शनको उनकी अपूर्व देन है । अकलङ्कदेव जैन न्याय और दर्शनके प्रतिष्ठाता, सम्प्रसारक और प्रभावक होनेके अतिरिक्त जैनागमोंमें प्रतिपादित सिद्धान्तोंके भी सूक्ष्म ज्ञाता और तलद्रष्टा थे ।

## उनकी रचनाएँ

आचार्य अकलङ्कदेवने जिन अमर रचनाओंकी सृष्टि की है वे दो प्रकारकी हैं । एक टीकात्मक और दूसरी स्वतंत्र । तत्त्वार्थवार्तिक सभाष्य और अष्टशती ये दो कृतियाँ टीकात्मक हैं तथा प्रमाणसंग्रह सविवृत्ति, सिद्धिनिश्चय सविवृत्ति, न्यायविनिश्चय सविवृति और लघीयस्त्रय सविवृति ये चार स्वतंत्र एवं मौलिक प्रकरण-ग्रन्थ हैं । स्वरूप संबोधन, न्याय चूलिका, अकलंक प्रतिष्ठापाठ, अकलंक प्रायश्चितसंग्रह आदि कतिपय और ग्रन्थ भी इन्हींके कहे जाते हैं, पर ये ग्रन्थ इन भट्ट अकलङ्कदेवके नहीं हैं । अत एव यहाँ उनके पूर्वोक्त प्रसिद्ध छह ग्रन्थोंका संक्षेपमें परिचय कराया जाता है ।

### १. तत्त्वार्थवार्तिक और भाष्य

गौतमके न्यायसूत्र पर प्रसिद्ध नैयायिक उद्योतकरके 'न्यायवर्त्तिक'की तरह आ. गृद्धपिच्छ रचित तत्त्वार्थसूत्र पर अकलङ्कदेवने गद्यात्मक 'तत्त्वार्थवार्त्तिक' नामक टीका लिखी है और उसके वार्त्तिकों पर उद्योतकरकी ही तरह स्वयं अकलङ्कदेवका रचा गया भाष्य है जो 'तत्त्वार्थवार्तिक भाष्य'के नामसे व्यवहृत होता है । यह भाष्य तत्त्वार्थवार्तिकके प्रत्येक वार्तिकका विशद व्याख्यान है । इसकी भाषा बड़ी सरल प्राञ्जल और प्रसन्न है, जब कि प्रत्येक वार्त्तिक अत्यन्त गम्भीर और दुरूह है । एक ही जगह अकलङ्कदेवकी इस चेतश्चमत्कारी प्रतिभाकी विविधताको पाकर अभिज्ञ पाठक साश्चर्य आनन्दविभोर हो उठता है और श्रद्धासे उसका मस्तक अकलङ्कदेवके प्रति नत हो जाता है । अकलङ्कदेवने अपना यह तत्त्वार्थवार्तिक श्री पूज्यपादकी तत्त्वार्थवृत्ति (सर्वार्थसिद्धि)को आधार बना कर लिखा है, जो तत्त्वार्थसूत्रकी समग्र टीकाओंमें आद्य टीका है । उन्होंने उसके अर्थगौरवपूर्ण प्रत्येक वाक्यको तत्त्वार्थवार्तिकका वार्तिक बनाया है । फिर भी तत्त्वार्थवार्त्तिकमें सर्वार्थसिद्धिसे कुछ भी पुनरुक्ति एवं निरर्थकता मालूम नहीं होती । तत्त्वार्थवार्तिककी यह विशेषता है कि वह प्रत्येक विषयकी अन्तिम व्यवस्था अनेकान्तका आश्रय लेकर करता है । वस्तुतः जैन सिद्धान्तका बहुविध एवं प्रामाणिक अभ्यास करनेके लिए केवल तत्त्वार्थवार्त्तिकका अध्ययन पर्याप्त है ।

२. अष्टशती

इसका परिचय इसी ग्रन्थमें 'स्वामी समन्तभद्रकी महत्त्वपूर्ण कृतियाँ' शीर्षक लेखमें दिया जा चुका है।

३. प्रमाणसंग्रह सविवृति

इसमें प्रमाणों–युक्तियोंका संग्रह होनेसे इसे प्रमाणसंग्रह कहा गया है। इसकी भाषा और विषय दोनों अत्यन्त जटिल तथा दुरूह हैं। अकलङ्ककी दार्शनिक कृतियोंमें यही ग्रन्थ सबसे अधिक प्रमेयबहुल है। इसमें ९ प्रस्ताव और ८७१/२ कारिकाएँ हैं। सबमें प्रत्यक्ष तथा उनके उपभेदोंका निरूपण किया गया है। सहचर, उत्तरचर, पूर्वचर आदि हेतुओंका भी बिलकुल नया चिन्तन किया गया है। इस पर स्वयं अकलङ्ककी स्वोपज्ञ विवृत्ति है और रविभद्रोपजीवी अनन्तवीर्यकी विस्तृत टीका है, जिसका नाम प्रमाणसंग्रहभाष्य अथवा प्रमाण-संग्रहालंकार है। परन्तु यह टीका उपलब्ध नहीं है।

४ सिद्धिविनिश्चय सविवृति

इसमें १२ प्रस्ताव हैं और उन सबमें प्रमाण, नय और निक्षेपका विवेचन है। वे १२ प्रस्ताव इस प्रकार हैं—

१ प्रत्यक्षसिद्धि, २ सविकल्पकसिद्धि, ३ प्रमाणान्तरसिद्धि ४ जीवसिद्धि, ५ जल्पसिद्धि, ६ हेतुलक्षणसिद्धि, ७ शास्त्रसिद्धि, ८ सर्वज्ञसिद्धि, ९ शब्दसिद्धि, १० अर्थनयसिद्धि ११ शब्दनय-सिद्धि और १२ निक्षेपसिद्धि। इन प्रस्तावोंमें विषय-वर्णन उनके नामोंसे ही विदित हो जाता है। इसमें प्रत्यक्षादिकोंकी सिद्धि होनेसे इसका नाम 'सिद्धिविनिश्चय' रखा गया है। इस पर रविभद्रोपजीवी अनन्तवीर्यद्वारा विशाल टीका लिखी गई है। अकलंकदेवके पदवाक्यादि कितने दुरूह और अर्थगर्भ होते हैं इसका अनुभव उनके सभी टीकाकारोंने किया है। अनन्तवीर्य लिखते हैं कि अनन्तवीर्य होकर भी मैं अकलंकदेवके पदोंका व्यक्त अर्थ जाननेमें असमर्थ हूँ। प्रभाचन्द्र अकलंकदेवकी सरणिको पुण्योदयका फल मानते हुए अनन्तवीर्यके कथन द्वारा उसका निरन्तर अभ्यास करने पर समझ पाते तथा विवेचन कर पाते हैं। सिद्धिविनिश्चय ऐसा ही जटिल ग्रन्थ है।

५ न्यायविनिश्चय सविवृति

इसमें तीन प्रस्ताव हैं और तीनों प्रस्तावोंकी मिलाकर कुल ४८० कारिकाएँ हैं। पहला प्रत्यक्ष प्रस्ताव है, जिसमें दर्शनान्तरीय प्रत्यक्षलक्षणोंकी आलोचनाके साथ जैन सम्मत प्रत्यक्ष लक्षणका निरूपण किया गया है और प्रासङ्गिक कतिपय दूसरे विषयोंका भी विवेचन किया गया है। दूसरे अनुमान प्रस्तावमें अनुमानका लक्षण, साधन, साध्य, साधनाभास, साध्याभास आदि अनुमानके परिकरका विवेचन है और तीसरे प्रस्तावमें प्रवचन (आगम)का स्वरूप

आदिका विशिष्ट निश्चय किया गया है। इस तरह इस न्यायविनिश्चयमें जैन न्यायकी रूपरेखा बांधकर उसकी प्रस्थापना की गई है। यह ग्रन्थ भी अकलंकदेवके दूसरे ग्रन्थोंकी तरह दुर्बोध और गम्भीर है। इस पर भी अकलंकदेवकी स्वोपज्ञ विवृति होनेकी संभावना की जाती है, पर वर्तमानमें वह उपलब्ध नहीं है। न्यायविनिश्चयकी मूल कारिकाओंपर स्याद्वाद विद्यापति आ. वादिराज की विस्तृत टीका है, जिसका नाम न्यायविनिश्चय विवरण अथवा न्यायविनिश्चयालंकार है। वादिराजने इसमें मूल कारिकाओंके प्रत्येक पदका विशद और विस्तृत व्याख्यान किया है। वृत्तिपर उनका व्याख्यान नहीं है, इसीसे सम्भवतः वह चिन्तन अनुशीलनमें छूट जानेसे आज उपलब्ध नहीं है।

६ लघीयस्त्रय सविवृति

इस ग्रन्थमें तीन प्रवेश हैं और प्रवेशका अर्थ प्रकरण लिया गया है। इस लिए इसमें तीन प्रकरण होनेसे इसे लघीयस्त्रय (लघु तीन प्रकरणोंका समुच्चय) कहा जाता है। वे तीन प्रवेश इस प्रकार हैं १ प्रमाणप्रवेश, २ नयप्रवेश और ३ प्रवचनप्रवेश। प्रवचनप्रवेशमें चार परिच्छेद हैं– १ प्रत्यक्ष परिच्छेद, २ विषय परिच्छेद, ३ परोक्ष परिच्छेद और ४ आगम परिच्छेद। इन चार परिच्छेदोंके साथ नयप्रवेश और प्रवचन प्रवेशको एक–एक परिच्छेद मानकर कुल छह परिच्छेदों पर अकलंकदेवकी स्वोपज्ञ विवृति उपलब्ध है। हाँ, लघीयस्त्रयके व्याख्याकार आ. प्रभाचन्द्रने प्रवचनप्रवेशके भी दो परिच्छेद करके कुल सात परिच्छेदोंपर अपनी 'न्यायकुमुदचन्द्र' टीका लिखी है। प्रवचनप्रवेशमें जहाँ तक प्रमाण तथा नय का वर्णन है वहाँ तक प्रभाचन्द्रने छठवाँ परिच्छेद और निक्षेपके वर्णनको सातवाँ परिच्छेद माना है। इस पूरे प्रकरण ग्रन्थमें कुल कारिकाओंकी संख्या ७८ है। इन पर अकलंकदेवकी स्वोपज्ञ विवृति है, जो कारिकाओंका व्याख्यान न होकर कितने ही नये विषयोंकी वह संसूचिका है। आ० प्रभाचन्द्रकी इस पर लघीयस्त्रयालंकार अथवा 'न्यायकुमुदचन्द्र' नामकी अति विस्तृत प्रमेयबहुल व्याख्या है जो माणिकचन्द्र ग्रन्थमालासे प्रकाशित हो चुकी है। इस लघीयस्त्रय पर आ० अभयचन्द्रकी भी लघीयस्त्रयतात्पर्यवृत्ति (स्याद्वादभूषण) नामकी एक लघु किन्तु विशद और प्राञ्जल व्याख्या उपलब्ध है। यह भी माणिकचन्द्र ग्रन्थमालासे कई वर्ष पूर्व प्रकट हो चुकी है। इस ग्रन्थके विषयका निरूपण, प्रवेशों तथा परिच्छेदोंके नामसे ही अवगत हो जाता है।

ये प्रायः सभी कृतियाँ दार्शनिक एवं न्यायविषयक हैं। और तत्त्वार्थवार्तिक भाष्यको छोड़कर सभी गूढ एवं दुरवगाह हैं। अनन्तवीर्यादि टीकाकारोंने इनके पदोंकी व्याख्या करनेमें अपनेको असमर्थ बतलाया है। वस्तुतः अकलंकका समग्र वाङ्मय दुर्गम और दुर्बोध है। यही उसकी अमरता, विद्वद्ग्राह्यता और असाधारणता है।

# आचार्य विद्यानन्द और उनकी जैनदर्शनको अपूर्व देन

श्री पं. दरबारीलालजी कोठिया न्यायाचार्य, एम. ए., प्राध्यापक जैनदर्शन
काशी हिन्दू विश्वविद्यालय वाराणसी

जैन दार्शनिकोंमें आचार्य विद्यानन्दका मूर्धन्य स्थान है। जैनदर्शनको उनकी अभूतपूर्व देन है। प्रस्तुत निबन्धद्वारा हम उसीके सम्बन्धमें कुछ प्रकाश डालेंगे।

## आचार्य विद्यानन्द

आचार्य विद्यानन्द और उनके ग्रन्थ-वाक्योंका अपने ग्रन्थोंमें उद्धरणादिरूपसे उल्लेख करनेवाले उत्तरवर्ती ग्रन्थकारोंके समुल्लेखों तथा विद्यानन्दकी स्वयंकी रचनाओं परसे जो उनका संक्षिप्त किन्तु अत्यन्त प्रामाणिक परिचय उपलब्ध होता है और जिसे हम अन्यत्र दे चुके हैं उसपरसे विदित है कि विद्यानन्द दो गंगवंशी राजाओं-शिवमार द्वितीय (ई. ८१०) और उसके उत्तराधिकारी राचमल्ल सत्यवाक्य प्रथम (ई. ८१६)के समकालीन विद्वान् हैं तथा उनका कार्यक्षेत्र मुख्यतया इन्हीं गंगराजाओंका राज्य मैसूर प्रान्तका वह बहुभाग था, जिसे 'गंगवाडि' प्रदेश कहा जाता था। यह राज्य लगभग ईसाकी चौथी शताब्दीसे ग्यारहवीं शताब्दी तक रहा और आठवीं शतीमें श्रीपुरुष (शिवमार द्वितीयके पूर्वाधिकारी)के राज्य-कालमें वह चरम उन्नतिको प्राप्त था। शिलालेखों तथा दानपत्रोंसे ज्ञात होता है कि इस राज्यके साथ जैन-धर्मका घनिष्ठ सम्बन्ध रहा है। जैनाचार्य सिंहनन्दिने, कहते हैं इसकी स्थापनामें भारी सहायता की थी और आचार्य पूज्यपाद-देवनन्दि इसी राज्यके गंग-नरेश दुर्विनीत (लगभग ई. ५००,के राजगुरु थे। अतः आश्चर्य नहीं कि ऐसे जिनशासन और जैनाचार्यभक्त राज्यमें विद्यानन्दने बहु वास किया हो और वहाँ रह कर अपने बहु-समय-साध्य विशाल तार्किक ग्रन्थोंका प्रणयन किया हो। कार्यक्षेत्रकी तरह यही प्रदेश उनकी जन्मभूमि भी रहा हो तो कोई असम्भव नहीं है, क्योंकि अपनी ग्रन्थ प्रशस्तियोंमें उल्लिखित इस प्रदेशके राजाओंकी उन्होंने खूब प्रशंसा एवं यशोगान किया है। इन्हीं तथा दूसरे अन्य प्रमाणोंसे विद्यानन्दका समय इन्हीं राजाओंका काल स्पष्ट ज्ञात होता है। अर्थात् विद्यानन्द ई. ७७५से ई. ८४० के विद्वान् हैं।

विद्यानन्दके विशाल पाण्डित्य, सूक्ष्म प्रज्ञा, विलक्षण प्रतिभा, गम्भीर विचारणा, अद्भुत अध्ययनशीलता, अपूर्व तर्कणा आदिके सुन्दर और आश्चर्यजनक उदाहरण उनकी रचनाओंमें पद-पदपर मिलते हैं। उनके ग्रन्थोंमें प्रचुर व्याकरणके सिद्धिप्रयोग, अनूठी पद्यात्मक काव्य-रचना, तर्कगर्भी वादचर्चा, प्रमाणपूर्ण सैद्धान्तिक विवेचन और हृदयस्पर्शी जिनशासनभक्ति उन्हें निःसन्देह उत्कृष्ट वैयाकरण, श्रेष्ठकवि, अद्वितीय वादी, महान् सैद्धान्ती और सच्चा जिनशासन भक्त सिद्ध करनेमें पुष्कल समर्थ हैं। वस्तुतः विद्यानन्द जैसा सर्वतोमुखी प्रतिभावान्

तार्किक उनके बाद भारतीय वाङ्मयमें—कम-से-कम जैन परम्परामें तो कोई दृष्टिगोचर नहीं होता । यही कारण है कि उनकी प्रतिभापूर्ण कृतियाँ उत्तरवर्ती माणिक्यनन्दि, वादिराज, प्रभाचन्द्र, अभयदेव, देवसूरि, हेमचन्द्र, लघु समन्तभद्र, अभिनव धर्मभूषण, उपाध्याय यशोविजय आदि जैन तार्किकोंके लिए पथप्रदर्शक एवं अनुकरणीय हुई हैं । माणिक्यनन्दिका परीक्षामुख, जो जैन न्यायका आद्य सूत्रग्रन्थ है, जहाँ अकलङ्कदेवके वाङ्मयका उपजीव्य है वहाँ वह विद्यानन्दकी प्रमाणपरीक्षादि तार्किक रचनाओंका भी आभारी है । उस पर उनका उल्लेखनीय वादिराजसूरि (ई. १०२५) ने लिखा है कि 'यदि विद्यानन्द अकलङ्कदेवके वाङ्मयका रहस्योद्घाटन न करते तो उसे कौन समझ सकता था।' विदित है कि आ. विद्यानन्दने अपनी सूक्ष्म प्रतिभाद्वारा अकलंकदेवकी अत्यन्त जटिल एवं दुरूह रचना अष्टशतीके तात्पर्यको 'अष्टसहस्री' व्याख्यामें उद्घाटित किया है । पार्श्वनाथचरितमें विद्यानन्दके तत्त्वार्थालंकार (तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक) तथा देवागमालंकार (अष्टसहस्री) की प्रशंसा करते हुए उन्होंने यहाँ तक लिखा है कि आश्चर्य है कि विद्यानन्दके इन दीप्तिमान् अलंकारोंकी चर्चा करने-कराने और सुनने-सुनानेवालोंके भी अङ्गोंमें कान्ति आजाती है– उन्हें धारण करनेवालोंकी तो बात ही क्या है ।' प्रभाचन्द्र, अभयदेव, देवसूरि, हेमचन्द्र और धर्मभूषणके ग्रन्थ भी विद्यानन्दके तार्किक ग्रन्थोंसे उपजीव्य हैं। उन्होंने उनके ग्रन्थोंसे स्थल-के-स्थल उद्धृत किये हैं और अपने ग्रन्थोंको उनसे अलङ्कृत कर उन्हें गौरव प्रदान किया है । विद्यानन्दकी अष्टसहस्रीको, जिसके विषयमें विद्यानन्दने स्वयं कहा है कि 'हजार शास्त्रोंको सुननेकी अपेक्षा अकेली इस अष्टसहस्रीको सुन लीजिए, उसीसे ही समस्त सिद्धान्तोंका ज्ञान हो जायेगा, पाकर यशोविजय भी इतने विभोर एवं मुग्ध हैं कि उन्होंने उस पर 'अष्टसहस्रीतात्पर्यविवरण' नाम की नव्य न्यायशैलीप्रपूर्ण विस्तृत व्याख्या भी लिखी है । इस तरह हम देखते हैं कि आ० विद्यानन्द एक उच्च कोटिके प्रभावशाली दार्शनिक एवं तार्किक थे तथा उनकी अनूठी दार्शनिक कृतियाँ जैन वाङ्मयाकाशके दीप्तिमान् नक्षत्र हैं।

## २. उनकी जैनदर्शनको अपूर्व देन

विद्यानन्दने जैनदर्शनको दो तरहसे समृद्ध किया है । एक तो अपनी अपूर्व दार्शनिक कृतियोंके निर्माणसे और दूसरे उनमें कई विषयोंपर किये गये नये चिन्तनसे । हम यहाँ उनके इन दोनों प्रकारोंपर कुछ विस्तारसे विचार करते हैं।

### (क) विद्यानन्दकी दार्शनिक कृतियाँ

जैनदर्शनके लिए विद्यानन्दकी सबसे बड़ी देन यह है कि उन्होंने नौ महत्त्वपूर्ण रचनाओंका निर्माण किया है । वे इस प्रकार हैं—

१ विद्यानन्दमहोदय, २ तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक (तत्त्वार्थसूत्र टीका), ३ अष्टसहस्री

देवागम-टीका), ४ युक्त्यनुशासनालङ्कार (युक्त्यनुशासन टीका), ५ आप्तपरीक्षा, ६ प्रमाण-परीक्षा, ७ श्रीपुरपार्श्वनाथ स्तोत्र, ८ पत्र-परीक्षा और ९ सत्यशासन-परीक्षा।

इनमें तीन तो टीका-ग्रन्थ हैं और शेष छह उनके स्वतंत्र एवं मौलिक ग्रन्थ हैं।

(१) विद्यानन्दमहोदय—यह विद्यानन्दकी सम्भवतः आद्य रचना है, क्योंकि उत्तरवर्ती प्रायः उनके सभी ग्रन्थोंमें इसका उल्लेख मिलता है और सूचनाएँ दी गई हैं कि 'विस्तारसे विद्यानन्द महोदयसे जानना चाहिए। किन्तु आज यह महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ उपलब्ध नहीं है। विक्रमकी तेरहवीं शताब्दी तक इसका पता चलता है। वादि देवसूरिने अपने 'स्याद्वादरत्नाकर'में नमोल्लेख पूर्वक उसकी पंक्ति दी है। इस उल्लेखसे जहाँ इस ग्रन्थकी प्रसिद्धि एवं महत्ता प्रकट है वहाँ विद्यानन्द (नवमी शती)से चारसौ वर्ष बाद तक इसका अस्तित्व भी सिद्ध है। इसकी खोज होनी चाहिए।

(२) तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक—यह आ. गृद्धपिच्छ (उमास्वाति अथवा उमास्वामि) रचित तत्त्वार्थसूत्र पर लिखी गई पाण्डित्यपूर्ण विशाल टीका है। जैन वाङ्मयकी उपलब्ध दार्शनिक कृतियोंमें यह एक बेजोड़ रचना है और तत्त्वार्थसूत्रकी समग्र टीकाओंमें प्रथम श्रेणीकी टीका है। कुमारिल भट्टने जैमिनिसूत्र पर मीमांसाश्लोकवार्तिक लिखा है। विद्यानन्दने सम्भवतः उसीके जवाबमें इस टीकाको रचा है।

(३) अष्टसहस्री—यह स्वामी समन्तभद्रके देवागम (आप्तमीमांसा) पर रची गयी महत्त्वपूर्ण रचना है। विद्यानन्दने अपने पूर्वज भट्टाकलङ्कदेव द्वारा 'देवागम' पर ही लिखी गई गहन एवं दुरूह व्याख्या 'अष्टशती'को इसमें आत्मसात् करके अपनी विलक्षण प्रतिभासे उसके प्रत्येक पद-वाक्यादिका हृदयस्पर्शी एवं आश्चर्यजनक मर्मोद्घाटन किया है।

(४) युक्त्यनुशासनालङ्कार—यह भी स्वामी समन्तभद्रके तर्कगर्भ 'युक्त्यनुशासन' पर लिखी गई उनकी मध्यम परिमाणकी सुन्दर एवं विशद टीका है।

(५) आप्तपरीक्षा (स्वोपज्ञ टीका सहित)—जिस प्रकार स्वामी समन्तभद्रने 'मोक्षमार्गस्य नेतारम्' इस तत्त्वार्थसूत्रके मङ्गलाचरण पद्य पर उसके व्याख्यानरूपमें 'आप्तमीमांसा' लिखी है उसी प्रकार आचार्य विद्यानन्दने उसी मङ्गलाचरण-पद्यके व्याख्यानरूपमें 'आप्तपरीक्षा' रची है और साथ ही स्वोपज्ञ टीका भी लिखी है। रचना बड़ी सुबोध और विशद है।

(६) प्रमाणपरीक्षा—इसमें दर्शनान्तरीय प्रमाणोंके स्वरूपादिकी आलोचना करते हुए जैन-दर्शन-सम्मत प्रमाणके स्वरूप, संख्या, विषय और फलकी संक्षेपमें अच्छी चर्चा की गई है।

(७) पत्रपरीक्षा—यह विद्यानन्दकी गद्य-पद्यात्मक लघुतर्क रचना है। इसमें जैन दृष्टिसे पत्र (अनुमान-प्रयोग) की व्यवस्था की गई है और अन्यदीय पत्र-मान्यताओंकी समीक्षा की गई है।

(८) श्रीपुरपार्श्वनाथ स्तोत्र—यह अतिशय क्षेत्र श्रीपुरके पार्श्वनाथ (पार्श्वनाथ के सातिशय प्रतिबिम्ब) को लक्ष्यमें रखकर रचा गया विद्यानन्दका भक्तिपूर्ण स्तोत्र ग्रन्थ है। इसमें पार्श्वनाथको आप्त सिद्ध किया गया है। इसकी शैली समन्तभद्रने देवागम जैसी की है। इसमें कुल पद्य ३० हैं। २९ पद्य तो ग्रन्थ-विषयके प्रतिपादक है और अन्तिम ३० वां पद्य उपसंहारात्मक है।

(९) सत्यशासनपरीक्षा—यह विद्यानन्दकी अन्तिम रचना जान पड़ती है; क्यों कि यह अपूर्ण उपलब्ध है। इसमें पुरुषाद्वैत आदि १२ शासनों (मतों) की परीक्षा करनेकी प्रतिज्ञा की गई है। परन्तु उनमें से ९ की पूरी और प्रभाकर-शासनकी अधूरी परीक्षा मिलती है। प्रभाकर शासनका शेषांश, तत्त्वोपप्लव-परीक्षा और अनेकान्तशासन-परीक्षा इसमें अनुपलब्ध हैं। यह कृति भी अन्य कृतियोंकी तरह ही विद्यानन्दकी तर्कणाओंसे ओतप्रोत है और बहुत ही विशद है।

### (ख) विद्यानन्दका नया चिन्तन

विद्यानन्दने इन कृतियोंमें कितना ही नया चिन्तन भी प्रस्तुत किया है। यदि हम उस सबका संकलन करें तो उनके बिलकुल अभिनव चिन्तनकी एक लम्बी सूची बनाई जा सकती है। किन्तु यहाँ हम उनकी कुछ ही अपूर्व बातोंकी चर्चा करेंगे।

(१) भावना-विधि-नियोग :—इसमें सन्देह नहीं कि आ. विद्यानन्दका दर्शनान्तरीय अभ्यास अपूर्व था। वैशेषिक, न्याय, मीमांसा, चार्वाक, सांख्य और बौद्ध दर्शनोंके वे निष्णात विद्वान् थे। उन्होंने अपने ग्रन्थोंमें इन दर्शनोंके जो विशद पूर्वपक्ष प्रस्तुत किये हैं और उनकी जो मार्मिक समीक्षा की है उससे स्पष्टतया विद्यानन्दका समग्र दर्शनोंका अत्यन्त सूक्ष्म और गहरा अभ्यास जाना जाता है। किन्तु मीमांसा दर्शनकी भावना-नियोग और वेदान्त दर्शनकी विधिसम्बन्धी दुरूह चर्चाको जब हम इन्हें अपने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक और अष्टसहस्रीमें विस्तारके साथ करते हुए देखते हैं तो उनकी अगाध विद्वत्ता तथा असाधारण प्रतिभा पर आश्चर्य चकित हो जाते हैं। उनका मीमांसा और वेदान्त दर्शनोंका कितना गहरा और सूक्ष्म पाण्डित्य था। जहाँ तक हम जानते हैं, जैन वाङ्मयमें यह भावना-नियोग-विधिकी दुरवगाह चर्चा सर्व प्रथम तीक्ष्णबुद्धि विद्यानन्दद्वारा ही की गई है और इस लिए जैन दर्शनके लिए यह उनकी एक अपूर्व देन है। मीमांसादर्शनका जैसा जितना सबल खण्डन तत्त्वार्थश्लोकवार्तिकमें पाया जाता है वैसा और उतना जैन वाङ्मयकी किसी उपलब्ध कृतिमें नहीं है।

(२) जाति-खण्डन प्रभाचन्द्रने प्रमेयकमलमार्तण्ड (पृ. ४५२-४५७) और न्याय कुमुदचन्द्र (पृ. ७६८-७७२) में जो ब्राह्मणत्व जातिका विस्तृत और विशद खण्डन किया है तथा जाति-वर्णकी व्यवस्था गुण-कर्मसे की है उनका प्रारम्भ जैन तर्क ग्रन्थोंमें सर्व प्रथम आ. विद्यानन्दसे हुआ जान पड़ता है। विद्यानन्दने तत्त्वार्थश्लोकवार्तिक (पृ. २५८) में ब्राह्मणत्व,

चाण्डालत्व आदि जातियोंकी व्यवस्था गुणों व दोषोंसे बतलाते हुए लिखा है कि ब्राह्मणत्व, चाण्डालत्व, आदि जातियाँ सम्यग्दर्शनादि गुणों तथा मिथ्यात्वादि दोषोंसे अवस्थित हैं, नित्य जाति कोई नहीं है। जो उन्हें अनादि, नित्य, सर्वगत और अमूर्तस्वभाव मानते हैं वह प्रत्यक्ष तथा अनुमान दोनोंसे बाधित है। इस तरह उन्होंने जैन दर्शनके लिए नया चिन्तन प्रदान किया और इस लिए उनकी जैन तर्कग्रन्थोंके लिए बिलकुल नई देन है। आचार्य प्रभाचन्द्रने उनके इस कथनको ही अपने उक्त ग्रन्थोंमें पल्लवित एवं विस्तृत किया है।

(३) प्रत्यभिज्ञानके दो भेद--अकलंकदेव और उनके वाङ्मयका मन्थन कर न्याय-विद्यामृत--परीक्षामुखके उद्भावक आ. माणिक्यनन्दि तथा लघु अनन्तवीर्य आदिने प्रत्यभिज्ञानके अनेक ( दोसे भी अधिक ) भेद बतलाये हैं। परन्तु प्रतिभामूर्ति विद्यानन्दने अपने सभी ग्रन्थोंमें प्रत्यभिज्ञानके एकत्व प्रत्यभिज्ञान और सादृश्य प्रत्यभिज्ञान ये दो ही भेद प्रतिपादित किये हैं। इससे स्पष्ट है कि जैनदर्शनके लिए एक यह भी अपूर्व उपलब्धि है।

(४) सह--क्रमानेकान्तकी चर्चा आचार्यमूर्धन्य गृद्धपिच्छने द्रव्यका लक्षण बतलाते हुए कहा है कि 'जो गुण और पर्याययुक्त है वह द्रव्य है।' इसपर शङ्का की गई कि 'गुण' संज्ञा तो इतर दार्शनिकों (वैशेषिकों) की है, जैनोंके यहाँ तो द्रव्य और पर्यायरूप ही वस्तु वर्णित की गई है और इसीलिए उनके ग्राहक दो नयों द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिकका ही उपदेश दिया गया है। यदि गुणको भी उनके यहाँ वस्तु माना जाय तो उसको ग्रहण करने-वाला एक और तीसरा 'गुणार्थिक' नयका उपदेश होना चाहिए? इस शंकाका समाधान सिद्धसेन, अकलंक और विद्यानन्द इन तीनों विद्वानोंने किया है। सिद्धसेनने तो यह जवाब दिया है कि 'गुण' पर्यायसे भिन्न नहीं है--पर्यायमें ही 'गुण' संज्ञा जैनागममें स्वीकृत की गई है और इस लिए गुण तथा पर्याय एकार्थ होनेसे पर्यायार्थिक नयद्वारा ही उनका ग्रहण हो जानेसे उससे पृथक् गुणार्थिक उपदिष्ट नहीं है। द्रव्यार्थिक और पर्यायार्थिक ये दो ही नय उपदिष्ट हैं। अकलंकदेव कहते हैं कि द्रव्यका स्वरूप सामान्य और विशेष दोनोंरूप है तथा सामान्य, उत्सर्ग, अन्वय, गुण ये सब पर्याय शब्द हैं। तथा विशेष, भेद, पर्याय ये एकार्थक शब्द हैं। अतः सामान्यको ग्रहण करनेवाला द्रव्यार्थिक और विशेषको विषय करनेवाला पर्यायार्थिक नय है। इस लिए गुणको ग्रहण करनेवाला द्रव्यार्थिकनय ही है--उससे भिन्न गुणार्थिक नामके तीसरे नयको माननेकी आवश्यकता नहीं है। अथवा गुण और पर्याय अलग-अलग नहीं है--पर्यायका ही नाम गुण है।

सिद्धसेन और अकलङ्कके इन समाधानोंके बाद फिर शङ्का उठाई गई कि यदि गुण, द्रव्य या पर्यायसे अतिरिक्त नहीं है--उनसे वह अभिन्न ही है तो द्रव्य लक्षणमें उन दोनों ( गुण और पर्याय ) का निर्देश क्यों किया गया? 'गुणवद् द्रव्यम्' या 'पर्यायवद् द्रव्यम्' इतना ही लक्षण सूत्रकारको बनाना पर्याप्त था?

उसका उत्तर सूक्ष्मप्रज्ञ विद्यानन्द अपनी विलक्षण प्रतिभासे देते हुए कहते हैं कि 'वस्तु दो तरहके अनेकान्तों रूप है— सहानेकान्त और क्रमानेकान्त। सहानेकान्तका ज्ञान करनेके लिए तो गुणयुक्तको और क्रमानेकान्तकी सिद्धिके लिए पर्याययुक्तको द्रव्य कहा है। अतः गुण तथा पर्याय दोनों पदोंका द्रव्यलक्षणमें निर्देश किया गया है, जो सर्वथा युक्त एवं सार्थक है।

जहाँतक हम जानते हैं विद्यानन्दसे पूर्व अकलङ्कदेवने सम्यगनेकान्त और मिथ्यानेकान्तके भेदसे दो प्रकारके अनेकान्तोंका तो प्रतिपादन किया है। परन्तु सहानेकान्त और क्रमानेकान्त यह दो तरहके अनेकान्तोंके कथनकी सूझ-बूझ और उक्त चित्ताकर्षक सुन्दर समाधान विद्यानन्दकी सूक्ष्म प्रज्ञासे प्रसूत हुए हैं। जैन दर्शनके लिए यह उनकी अन्यतम अद्‌भुत देन है। उनका यह समाधान और स्पष्ट शब्दोंमें दो अनेकान्तोंकी स्थापना इतनी सजीव एवं सबल सिद्ध हुई कि उसकी प्रतिष्ठा स्याद्वादसिद्धिकार वादीभसिंहने इन दो प्रकारके अनेकान्तों (सहानेकान्त और क्रमानेकान्त) की सिद्धिके लिए दो स्वतंत्र प्रकरणोंकी सृष्टि करके की है और उनका विस्तृत विवेचन करनेके लिए वे बाध्य हुए हैं।

(५) संजयके मतकी समीक्षा—भगवान् महावीरके समयमें अनेक मत प्रवर्तक थे। उनमें ये छह मत प्रवर्त्तक विशेष प्रसिद्ध थे और उनका लोगों पर बहुत प्रभाव था।

१ अजितकेशकम्बल, २ मक्खलि गोशाल, ३ पूरणकाश्यप, ४ प्रक्रुधकात्यायन, ५ संजयवेलट्ठिपुत्त और ६ गौतम बुद्ध।

इनमें अजितकेशकम्बल और मक्खलि गोशाल भौतिकवादी, पूरण काश्यप और प्रकुध कात्यायन नित्यतावादी, संजयवेलट्ठिपुत्त अनिश्चिततावादी और गौतम बुद्ध क्षणिकवादी थे।

प्रकृतमें हमें संजयके मतको जानना है। 'दीर्घनिकाय' में उनका सिद्धान्त इस प्रकार दिया है।

"यदि आप पूछें,— 'क्या परलोक है' तो यदि मैं समझता होऊँ कि परलोक है तो आपको बतलाऊँ कि 'परलोक है'। मैं ऐसा भी नहीं कहता, वैसा भी नहीं कहता, दूसरी तरहसे भी नहीं कहता। मैं यह भी नहीं कहता कि 'वह नहीं है।' मैं यह भी नहीं कहता कि वह नहीं नहीं है। 'परलोक नहीं है, परलोक नहीं नहीं है।' देवता (=औपपादिक प्राणी) हैं.......। देवता नहीं हैं, हैं भी और नहीं भी, न हैं और न नहीं हैं।....... अच्छे-बुरे कर्मके फल हैं, नहीं हैं, हैं भी, और नहीं हैं, न हैं और न नहीं हैं। तथागत (=मुक्त पुरुष) मरनेके बाद होते हैं, नहीं होते हैं....?—यदि मुझसे ऐसा पूछें, तो मैं यदि ऐसा समझता होऊँ....तो ऐसा आपको कहूँ। मैं ऐसा भी नहीं कहता, वैसा भी नहीं कहता....।"

आचार्य विद्यानन्दने भी ठीक इसीसे मिलता-जुलता संजयका मत अष्टसहस्री (पृ. १२९) में दिया है और उसकी उन्होंने तर्कपूर्ण समीक्षा की है।

'तर्हास्तीति न भणामि, नास्तीति च न भणामि, यदपि च भणामि तदपि न भणामि, इति दर्शनमस्त्विति कश्चित्, सोऽपि पापीयान्। तथा हि सद्भावेतराभ्यामनभिलापे वस्तुनः केवलं मूकत्वं जगत् स्यात्, विधि-प्रतिषेधव्यवहारायोगात्। न हि सर्वात्मनानभिलाप्यस्वभावं बुद्धिरध्यवस्यति.... ।'

भावना-नियोग-विधिकी चर्चाकी तरह संजयके दर्शनकी चर्चा भी जैन वाङ्मयमें सिर्फ विद्यानन्दकी कृतियोंमें उपलब्ध एवं सुरक्षित है। इससे प्रतीत होता है कि विद्यानन्दका कितना विशाल अध्ययन था। जिनका दार्शनिक साहित्य और परम्परा शताब्दियों पूर्व लुप्त होचुकी थी उनके तत्त्वज्ञानको भी उन्होंने प्राप्त किया था और अपनी रचनाओंमें उसे सुरक्षित रखा।

(३) तर्कशैली : दो उदाहरण—विद्यानन्दके उपलब्ध सभी ग्रन्थ दार्शनिक एवं न्याय विषयक हैं। इनमें उन्होंने जो अद्भुत तर्कशैली प्रस्तुत की है वह सूक्ष्म एवं तीक्ष्ण तर्कणाओंसे ओत-प्रोत है। इतना होते हुए भी उसमें इतना वैशद्य और प्रवाह है कि विद्वान् पाठक उस पर मुग्ध हुए बिना नहीं रहेगा। उनकी इसी अपूर्व तर्कशैलीके दो उदाहरण यहाँ दिए जाते हैं-

१ (क) 'कस्यचिद्दुष्टस्य निग्रहं शिष्टस्य चानुग्रहं करोतीश्वरः प्रभुत्वात्, लोकप्रसिद्धप्रभुवत्। न चैवं नानेश्वरसिद्धिः, नानाप्रभूणामेकमहाप्रभुतंत्रत्वदर्शनात्। तथा हि-विवादाध्यासिता नाना प्रभवः एकमहाप्रभुतंत्रा एव नानाप्रभुत्वात्।...' तच्च न परीक्षाक्षमम्, महेश्वरस्याशरीरस्य स्वदेहनिर्माणानुपपत्तेः। तथा हि....'। आप्तपरीक्षा पृ. ६६-६७

(ख) 'किञ्च, सन्नेव वा नियोगः स्यादसन्नेव वोभयरूपो वानुभयरूपो वा? प्रथमपक्षे विधिवाद एव, द्वितीये पक्षे निरालम्बनवादः। तृतीयपक्षे तूभयदोषानुषङ्गः। चतुर्थपक्षे व्याघातः-सत्त्वासत्त्वयोः परस्परव्यवच्छेदरूपयोरेकतरस्य निषेधेऽन्यतरस्य विधानप्रसक्तेः, सकृदेकत्रोभयप्रतिषेधायोगात्।' अष्टसहस्री पृ. ८

कितनी प्रसन्न, विशद, अर्थगर्भ, प्रवाहयुक्त और तर्कपूर्ण शैली है। शंका और समाधान दोनों कितने व्यवस्थित और सरल तरीकेसे प्रस्तुत किये गये हैं। इसीतरह अपने समग्र ग्रन्थोंमें उन्होंने इस मोहक एवं प्रबोधजनक शैलीको अपनाया है। उत्तरवर्ती अनेक जैन दर्शन लेखकोंने भी उनकी इस प्रसन्न तर्कशैलीको स्वीकार किया है।

२ दूसरा उदाहरण भी देखिए-(क) कुमारिल भट्टने मीमांसा श्लोकवार्तिकमें सर्वज्ञका निषेध करते हुए लिखा है कि सुगत सर्वज्ञ है, कपिल नहीं, इसमें क्या नियामक है? यदि दोनोंको सर्वज्ञ कहा जाय, तो उनके उपदेशोंमें परस्पर विरोध क्यों है? इस लिए कोई सर्वज्ञ नहीं है।' यथा—

सुगतो यदि सर्वज्ञः कपिलो नेति का प्रमा ।
तावुभौ यदि सर्वज्ञौ मतभेदः कथं तयोः ।।

आक्षेपका तर्कपूर्ण सबल उत्तर देते हुए कहते हैं कि 'इस तरह श्रुति भी प्रमाण नहीं हो सकती। हम पूछते हैं कि भावना श्रुतिवाक्यका अर्थ है, नियोग नहीं, इसमें क्या प्रमाण है? यदि दोनों श्रुति वाक्यके अर्थ हैं तो भट्ट और प्रभाकर दोनों की स्थिति समाप्त हो जाती है। इसी तरह नियोग श्रुतिवाक्यका अर्थ है, विधि (ब्रह्म) नहीं इसमें क्या विनिगमक है? यदि दोनों श्रुतिवाक्यके अर्थ हैं तो भट्ट और वेदान्ती दोनों नहीं रहते।' यथा—

भावना यदि वाक्यार्थो नियोगो नेति का प्रमा ।
तावुभौ यदि वाक्यार्थौ हतौ भट्ट-प्रभाकरौ ।।
कार्येऽर्थे चोदना ज्ञानं स्वरूपे किन्न तत्प्रमा ।
द्वयोश्चेद्धन्त तौ नष्टौ भट्ट-वेदान्तवादिनौ ।।

आचार्य विद्यानन्दकी यह खण्डन-मण्डनकी शैली कितनी तर्कपूर्ण एवं स्वाभाविक है। कुमारिल, प्रभाकर, धर्मकीर्ति, प्रज्ञाकर आदि मीमांसक तथा बौद्ध दार्शनिकोंने जैनदर्शन पर प्रचण्ड आक्षेप तथा आक्रमण किये हैं। उन सबके विद्यानन्दने इसी प्रकार अपनी सन्तुलित गम्भीर तर्कशैलीमें प्रबल तथा मर्मस्पर्शी जबाब दिये हैं। कुमारिल और धर्मकीर्ति जैसे तार्किक तो कहीं-कहीं पर पक्षखण्डनमें अपना सन्तुलन भी नहीं रख सके हैं और दूसरे दार्शनिकोंको उन्मत्त, जड, अश्लील वक्ता आदि गालियोंकी वर्षा करते हुए भी देखे जाते हैं किन्तु सूक्ष्म विवेकी विद्यानन्दकी तर्कगर्भा विचारणामें ऐसी कोई चीज दृष्टिगोचर नहीं होती। उन्होंने अपनी कृतियोंमें सर्वत्र मानसिक अहिंसाका पालन किया तथा सन्तुलन बनाये रखा है। उनका यह प्रशस्त मार्ग उत्तरवर्ती जैन तर्कग्रन्थकारोंके लिये दीप-शिखाकी तरह प्रकाशक बना है और वे उनके इस मार्गपर अबाधगतिसे चले हैं। इस तरह विद्यानन्दकी जैन दर्शनकी देनोंमें उनकी यह तर्कशैली भी अपूर्व देन है।

अन्तमें यह कहते हुए अपने निबन्धको समाप्त करते हैं कि विद्यानन्दकी उज्ज्वल कीर्ति और प्रभावमें जहाँ उनकी ये उपलब्धियाँ कारण हैं वहाँ उनका रत्नत्रयसे भूषित जीवन (देखिए, आप्तपरीक्षाका अन्तिम प्रशस्ति पद्य नं. ३) भी उनमें चार चाँद लगाता हुआ देख पड़ता है। और इस लिए वे तथा उनकी अमर रचनाएँ दोनों जैन वाङ्मयके लिए गौरवास्पद हैं।

# परीक्षामुख और उसकी टीकाएँ

श्री पं. दरबारीलालजी कोठिया, न्यायाचार्य, एम. ए. प्राध्यापक हिन्दू विश्वविद्यलय बाराणसी

## जैन न्यायका आद्यसूत्र–ग्रन्थ

जैन न्यायके महान् प्रतिष्ठाता सूक्ष्मप्रज्ञ भट्ट अकलङ्कदेव (ई. ८वीं शती)ने जैन न्यायके मौलिक तत्त्वोंकी प्रस्थापना और विवेचना प्रमाणसंग्रह, न्यायविनिश्चय, सिद्धिविनिश्चय और लघीयस्त्रय इन कारिकात्मक कृतियों द्वारा की है। इन सब पर उनकी स्वोपज्ञ वृत्तियाँ भी उपलब्ध हैं। परन्तु गौतमके न्यायसूत्र, दिङ्नागके न्यायमुख, न्यायप्रवेश, जैमिनिके मीमांसासूत्र और गृद्धपिच्छके तत्त्वार्थसूत्रकी तरह जैन न्यायको सूत्रबद्ध करनेवाला 'जैनन्यायसूत्र ग्रन्थ' जैन परम्परामें अब तक नहीं बन पाया था। महापण्डित आचार्य माणिक्यनन्दि (ई. १०२८)की सूक्ष्म दृष्टि इस ओर गई और उन्होंने उस कमीकी पूर्ति 'परीक्षामुख'को लिखकर की। यह जैन न्यायका आद्य गद्य सूत्र–ग्रन्थ है और भारतीय न्याय–कृतियोंमें अपूर्व एवं विशिष्ट स्थान रखता है। यह संस्कृतमें निबद्ध और छह परिच्छेदोंमें विभक्त है। इसकी सूत्रसंख्या २१२ है। सूत्र बड़े सरल, विशद और नपे–तुले हैं तथा विचारमें अत्यन्त गम्भीर, तलस्पर्शी एवं अर्थ गौरवपूर्ण हैं। सूत्र सब गद्यमें हैं। किन्तु उनके आदि और अन्तमें एक एक पद्य है। वे दोनों पद्य इस प्रकार हैं :

> प्रमाणादर्थसंसिद्धिस्तदाभासाद्विपर्ययः।
> इति वक्ष्ये तयोर्लक्ष्म सिद्धमल्पं लघीयसः ॥
> परीक्षामुखमादर्शं हेयोपादेयतत्त्वयोः।
> संविदे मादृशो बालः परीक्षादक्षवद् व्यधाम् ॥

प्रथम पद्यमें ग्रन्थ–प्रयोजन तथा उसके निर्माणकी प्रतिज्ञा की गई है और प्रतिज्ञानुसार ग्रन्थका निर्माण किया गया है। अन्तिम पद्यमें न्याय सूत्रकारने यह भी बतला दिया है कि प्रस्तुत कृति दर्पणतुल्य है और उसकी रचना उन्होंने हेय और उपादेय तत्त्वका यथार्थ ज्ञान करानेके लिए एक परीक्षककी भाँति की है, किसी पूर्वाग्रहसे युक्त होकर नहीं की।

## उद्‌गम

यह अकलङ्कदेवके न्याय–ग्रन्थोंका दोहन (सार) है। उसके आद्य टीकाकार आचार्य प्रभाचन्द्र (ई. १०१०–१०८०)ने लिखा है कि अकलंकदेवके वाङ्मय–समुद्रमें अन्तर्निहित जैन न्याय–प्रमेयको अल्पप्रज्ञ जाननेमें असमर्थ हैं। अतः आ० माणिक्यनन्दिने वहाँसे उस प्रमेयको उद्धृत करके प्रस्तुत प्रकरण [परीक्षामुख]की रचना की है। परीक्षामुखके द्वितीय व्याख्याकार आ० लघु अनन्तवीर्य तो बिलकुल स्पष्ट कहते हैं कि यह परीक्षामुख अकलंकदेवके वचन समुद्रको मथकर निकाला गया 'न्यायविद्यामृत' है। यथार्थमें अकलंकके न्याय ग्रन्थोंके साथ

परोक्षामुखकी तुलना करने तथा स्वयं सूत्रकार द्वारा आदि श्लोकमें दिये गये 'सिद्ध' और 'अल्प' विशेषणोंपर ध्यान देने पर यह स्पष्ट ज्ञात होजाता है। इतना विशेष है कि माणिक्यनन्दिने जहाँ अपने पूर्वज अकलंकदेवके न्याय-ग्रन्थोंका दोहन किया है वहाँ उन्होंने अपने पूर्ववर्ती प्रसिद्ध जैन न्यायवेत्ता आ० विद्यानन्दके प्रमाणपरीक्षादि न्याय-ग्रन्थोंका भी परिशीलन किया है और उनसे भी पर्याप्त सामग्रीका चयन किया है। यह भी सम्भव है कि 'परीक्षामुख' आ० पात्रस्वामी और आ० कुमारनन्दिका भी आभारी हो और उनके 'त्रिलक्षण-कदर्थन' तथा 'वादन्याय'से भी उसे सम्पोषण मिला हो। निःसन्देह 'परीक्षामुख' इतना विशद, सरल, प्रभावक और मौलिक न्याय-सूत्र है कि उसमें जैन न्यायके समग्र मौलिक तत्त्वोंका समावेश हो गया है और उन सबका एक ही जगह सरलतासे पूरा परिचय मिल जाता है।

## प्रतिपाद्य विषय

इसमें छह परिच्छेद हैं। प्रथम परिच्छेदमें १३ सूत्रों द्वारा प्रमाणका स्वरूप और प्रामाण्यके स्वतस्त्व परतस्त्वका निर्णय किया गया है। द्वितीय परिच्छेदमें प्रमाणके प्रत्यक्ष-परोक्ष दो भेदों और प्रत्यक्षके भी सांव्यवहारिक तथा मुख्य इन दो प्रकारोंका १२ सूत्रोंमें प्रतिपादन किया गया है। तीसरे परिच्छेदमें परोक्ष प्रमाणके स्मृति, प्रत्यभिज्ञान, तर्क, अनुमान और आगम इन पाँच भेदों तथा अनुमानके विशाल परिवारका १०१ सूत्रोंमें कथन किया गया है। चौथेमें ९ सूत्रों द्वारा प्रमाणका विषय सामान्य-विशेषात्मक वस्तु बतलाते हुए सामान्य तथा विशेषके दो-दो भेदोंका निरूपण किया गया है। पांचवेंमें ३ सूत्रोंद्वारा प्रमाणका फल साक्षात् अज्ञाननिवृत्ति और परम्परा हानोपादानोपेक्षा दिखाकर उसे प्रमाणसे कथंचिद् भिन्न तथा कथंचिद् अभिन्न सिद्ध किया गया है। छठे परिच्छेदमें प्रत्यक्षाभास तथा परोक्षाभासोंका विस्तृत कथन करते हुए अन्तमें जय-पराजय व्यवस्था और नयों आदिका स्वरूप अन्य ग्रन्थोंसे जाननेकी सूचना की गई है। इस परिच्छेदमें ७४ सूत्र हैं। इसतह जैन न्यायके प्रायः सभी मौलिक उपादानोंका इसमें सुन्दर एवं कुशलतापूर्ण निबन्धन किया गया है।

## महत्त्व

इस न्याय-सूत्रकी अपने समय और उत्तर कालमें इतनी प्रतिष्ठा एवं महत्व बढ़ा कि आ० प्रभाचन्द्रने इस पर १२००० हजार श्लोकप्रमाण 'प्रमेयकमलमार्त्तण्ड' नामकी वैदुष्यपूर्ण विशाल टीका लिखी है। इनके कुछ ही काल बाद होनेवाले आ० लघु अनन्तवीर्यने (११-१२ वीं शती) मध्यम परिमाणकी 'प्रमेयरत्नमाला' अपरनाम 'परीक्षामुखलघुवृत्ति' अथवा 'परीक्षामुखपञ्जिका' संज्ञिका प्रवाहपूर्ण विशद व्याख्या रची है। इन दो व्याख्याओंके अतिरिक्त पण्डिताचार्य चारुकीर्तिद्वारा 'प्रमेयरत्नमालालंकार' (प्रमेयरत्नालंकार) शान्तिवर्णीद्वारा 'प्रमेयकण्ठिका' ये दो व्याख्यायें और लिखी गई हैं। वादिदेवसूरि तो इस सूत्र-ग्रन्थसे इतने प्रभावित हुए हैं कि उन्होंने इसका शब्दशः और अर्थशः अनुसरण करते हुए जैन न्यायपर ही

'प्रमाणनन्यतत्त्वालोकालंकार' नामक एक स्वतंत्र न्याय-सूत्र रचा है। हेमचन्द्रने भी अपनी 'प्रमाणमीमांसा' के सूत्रोंके निर्माणमें इस सूत्र-ग्रन्थका पर्याप्त उपयोग किया है। वस्तुतः लघु अनन्तवीर्यके शब्दोंमें यह न्यायसूत्र ग्रन्थ 'न्याय-विद्या' है, जिसके अध्ययन अनुशीलनसे न्याय-विद्या अच्छी तरह प्राप्त की जा सकती है।

## टीकाएँ

जैसा कि पूर्वके विवेचनसे प्रकट है कि इस 'परीक्षामुखसूत्र' पर उत्तरवर्ती अनेक जैन न्याय लेखकोंने उल्लेखनीय व्याख्याएँ रची हैं। यहाँ हम उन उपलब्ध व्याख्याओं पर भी कुछ प्रकाश डालनेका प्रयास करते हैं।

### १ प्रमेयकमलमार्त्तण्ड

यह परीक्षामुखकी आद्य बृहत् टीका है। इसके रचयिता परीक्षामुखकारके प्रमुख साक्षात् शिष्य आचार्य प्रभाचन्द्र [प. १०१०-१०८०] हैं। यह टीका बड़ी विशाल, गम्भीर, विद्वत्तापूर्ण और विपुल सामग्रीको लिए हुए है। यह १२ हजार श्लोकप्रमाण है। इस टीकाका प्रमाण और विश्रुति इसीसे प्रकट है कि परीक्षामुखके द्वितीय टीकाकार आ० अनन्तवीर्यने उसे उदारचन्द्रिका' की उपमा देकर उसका सर्वत्र प्रसार एवं अत्यधिक व्यापकता बतलाई है तथा अपनी कृति 'प्रमेयरत्नमाला'को उसके सामने 'जुगुनू सदृश' कहा है। इसमें प्रभाचन्द्रने सबल युक्तियों और विविध विकल्पों द्वारा परपक्षका निरास करते हुए सप्रमाण स्वपक्षका स्थापन किया है। कितना ही नया प्रमेय ( स्त्रीमुक्ति और केवलिकवलाहार निषेध आदि ) भी इसमें उपस्थित कर उन्होंने जैन न्यायके क्षेत्रमें नई देन प्रस्तुत की है। इसमें उनका असाधारण पाण्डित्य, अद्भुत प्रतिभा, गम्भीर विचारणा और दर्शनान्तरीय विशाल अध्ययन सर्वत्र परिलक्षित होता है।

### २ प्रमेयरत्नमाला

परीक्षामुखकी यह मध्यम परिमाणकी द्वितीय व्याख्या है। इसके व्याख्याकार लघु अनन्तवीर्य हैं। यह इतनी प्रसिद्ध और आकर्षक हुई कि उत्तरवर्ती अनेक जैन नैयायिकोंके लिए यह आधारस्तम्भ बनी है। श्री. हेमचन्द्र ( १२ वीं शती ) ने अपनी प्रमाणमीमांसामें इसका पर्याप्त अनुसरण किया है। अजितसेनाचार्यने 'न्यायमणिदीपिका' और पण्डिताचार्य चारुकीर्तिने 'अर्थप्रकाशिका' नामकी व्याख्याएँ इस पर निबद्ध की हैं। इसका एकमात्र कारण प्रमेयरत्नमालाकी प्रसन्न रचनाशैली और लघु परिमाण है। परीक्षामुखके हार्दको मन्दबुद्धियों, विद्यार्थियों तथा साधारण विद्वानों पर सरलतासे व्यक्त करनेमें यह पूर्णतया सक्षम है।

### ३ प्रमेयरत्नमालालङ्कार

यह परीक्षामुखकी प्रमेयरत्नमाला जैसे परिमाणको लिए हुए तीसरी व्याख्या है। इसके रचयिता पण्डिताचार्य चारुकीर्ति हैं, जो पूर्वोक्त अर्थप्रकाशिकाके कर्ता पण्डिताचार्य चारुकीर्तिसे

अभिन्न प्रतीत होते हैं। इस सम्बन्धमें विशेष विचार फिर किया जावेगा। व्याख्याकारने इसमें यत्र तत्र नव्य न्यायशैलीका समावेश किया है, जिससे उनकी नव्य न्यायकी विद्वत्ता विदित होती है। रचना प्रौढ़ और पाण्डित्यपूर्ण है। यह अभी अप्रकाशित है। नमूनेके तौर पर इसके कुछ अंशोंको देखिए —

**आरंभिक**

श्री चारुकीर्तिधुर्यस्सन्तनुते पण्डितार्यमुनिवर्यः ।
व्याख्यां प्रमेयरत्नालंकाराख्यां मुनीन्द्रसूत्राणाम् ।।५।।

माणिक्यनन्दिरचितं क नु सूत्रवृन्दं काल्पीयसी मम मतिस्तु तदीयभक्त्या ।
तादृक्प्रभेन्दुवचसां परिशीलनेन कुर्वे प्रभेन्दुमधुना बुधहर्षकन्दम् ।।६।।

'श्रीमन्न्यायमहार्णवस्याखिलप्रमेयरत्नगर्भस्यावगाहनमव्युत्पन्नप्रज्ञैः कर्तुमशक्यमिति मन्यमानैः न्यायशास्त्रप्रवर्तनशिरोमणिभिर्भट्टाकलंकमुनिभिस्तदवगाहनाय पोतप्राये निखिलवस्तुस्वरूपप्रकाशनप्रवणे प्रकरणप्रणीते तत्रापि मन्दमतीनां दुरवगाहनतामालोच्य कारुणिको माणिक्यनन्द्याचार्यः सुस्पष्टं तदर्थं प्रतिपादयितुं परीक्षामुखनामकं सूत्रात्मकं प्रकरणमिदं प्रणिनाय।...'

**मध्य भाग**

ब्रह्माद्वैतवादिनस्तु—सत्तारूपं ब्रह्मैव सर्वसाक्षात्कारि सर्वावच्छिन्नचैतन्याभिन्नत्वात्। चैत्रस्य घटादिसाक्षात्कारित्वं हि घटत्वावच्छिन्नचैतन्याभेद एव घटसाक्षात्कारकाले इन्द्रियद्वारा अन्तःकरण-प्रवृत्तेर्घटादिविषयदेशगमनेन घटावच्छिन्नचैतन्यस्य रूपान्तःकरणावच्छिन्नचैतन्येनाभेदोत्पत्तेः एकदेश-स्थोपाध्योः भेदकत्वायोगात् गृहावच्छिन्नाकाशे घटावच्छिन्नाकाशे घटावच्छिन्नाकाशभेदवत्।...'

**अन्त भाग**

'मादृशः संविद इति—अत्रापि हेयोपादेयतत्त्वयोरित्यनुषज्यते। मादृशमन्दप्रज्ञस्य हेयो-पादेयतत्त्वज्ञानार्थं शास्त्रकरणमित्यर्थः। नन्वल्पप्रज्ञस्य कथं महाशास्त्रकरणं तत्करणे वा कथं अल्प-प्रज्ञत्वं परस्परविरोधादिति चेन्न, पूर्वाचार्यापेक्षया अल्पप्रज्ञत्वस्य विवक्षितत्वात्।........'

**४. प्रमेयकण्ठिका**

यह भी परीक्षामुखसूत्रकी चौथी व्याख्या है। इसके लेखक श्री शान्तिवर्णी हैं। लेखकने सूत्रकारके सूत्रोक्त कथनोंका संक्षिप्त युक्तियों द्वारा समर्थन करके उनकी सम्पुष्टि की है। साथ ही अन्य वादियोंके कथनमें दोष दिखाए हैं। यह व्याख्या भी अभी प्रकाशित नहीं हुई। विज्ञ पाठकोंके अवकोकनार्थ उसके यहाँ कुछ स्थल दिये जाते हैं—

आदि भाग

'श्रीवर्द्धमानमानम्य विष्णुं विश्वसृजं हरम् ।
परीक्षामुखसूत्रस्य ग्रन्थस्यार्थं विवृण्महे ॥'

'अथ स्वापूर्वार्थव्यवसायात्मकं ज्ञानं प्रमाणमिति प्रमाणलक्षणं बाधातीतं नान्यद्, युक्तिशतबाधितत्वात् । ननु स्वापूर्वार्थेति लक्षणे यानि विशेषणान्युपात्तानि तानि निरर्थकानीति चेन्न, परप्रतिपादितानेकदूषणवारकत्वेन तेषां सार्थकत्वात् । तथा हि......।'

मध्य भाग

'अविसंवादिज्ञानं सौगतीयं प्रमाणं तदपि न, परप्रतिपादितदूषणगणप्रसंगात् । तथा हि—अविसंवादित्वं ज्ञाने ह्युत्तरकाले ज्ञानान्तरेणाबाध्यत्वं तस्य कदाचिद् भ्रमेऽपि सम्भवात्तत्रापि प्रामाण्यप्रसंगात् ।........'

अन्त भाग

'श्री शान्तिवर्णिविरचितायां प्रमेयकण्ठिकायां पञ्चमः स्तवकः समाप्तः।

प्रमेयकण्ठिका जीयात्प्रसिद्धानेकसद्‍गुणा ।
लसन्मार्त्तण्डसाम्राज्ययौवराज्यस्य कण्ठिका ॥'

रचना साधारण है । इसमें श्री शान्तिवर्णीने परिच्छेदार्थक स्तवक नाम रखा है. और ऐसे स्तवक इसमें कुल पांच हैं ।

दो उपटीकाएँ

पूर्वमें कहा आ चुका है कि परीक्षामुखकी व्याख्या प्रमेयरत्नमाला पर भी दो टीकाएँ लिखी गई हैं । उनका भी परिचय यहाँ संक्षेपमें दिया जाता है—

१ न्यायमणिदीपिका

इस टीकाकी दो हस्तलिखित प्रतियाँ जैन सिद्धान्त भवन, आरामें उपलब्ध हैं । परन्तु दोनों प्रतियाँ बहुत शुद्ध हैं । इन दोनों प्रतियोंमें टीकाके कर्ताका नाम उल्लिखित नहीं है। किन्तु पं. सुब्बय्य शास्त्रीद्वारा पं. के. भुजबली शास्त्रीको दीगई सूचनानुसार इस टीकाके कर्ता अजितसेनाचार्य हैं । टीका प्रमेयरत्नमालाके अर्थको सामान्यतया स्पष्ट करनेवाली है । इसका साहित्यिक महत्त्व अवश्य है । पर पदार्थस्फोटकी दृष्टिसे यह उतनी महत्त्वपूर्ण नहीं है जितनी होनी चाहिए । आरम्भिक दो पद्योंके बाद जो इसमें गद्य दी है उसकी साहित्यिक छटा दृष्टव्य है ।

आदि-भाग

' इह हि खलु सकलकलङ्कविकलकेवलावलोकनविमललोचनावलोकितलोकालोकचरमगुरुवीर-जिनेश्वररुचिरमुखसरसीरुहसमुत्पन्नसरस्वतीसरसानवरतस्मरणावलोकनसल्लापदत्तचित्तवृत्तिः सकल-राजाधिराजपरमेश्वरस्य हिमशीतलस्य महाराजस्य महास्थानमध्ये निष्ठुरकष्टवाङ्सौष्ठवदुष्टसौगतान् चटुलघटवादादिपटिष्ठतया तारादेवताधिष्ठितदुर्घटघटवादविजयेन राज्ञा सभ्यैः सभासद्भिश्च परिप्राप्तजयप्रशस्तिः सकलतार्किकचूडामणिमरीचिमेचकितरुचिररुचिचकचकायमानचरणनखरो भगवान् भट्टाकलङ्कदेवो निश्चविद्वन्मंडलहृदयाह्लादियुक्तिशास्त्रेण जगत्सद्धर्मप्रभावमबूबुधत्तमाम् । तदनु.... माणिक्यनन्दिमुनिवृन्दारकस्तत्प्रकाशितशास्त्रमहोदधेरुद्धृत्य तदवगाहनाय पोतोपमं परीक्षामुखनामधेय-मन्वर्थमुद्वहत्प्रकरणमारचयन्मुदा तदनु तत्प्रकरणस्य....प्रभाचन्द्रभट्टारकः प्रमेयकमलमार्त्तण्डनामबृहद्वृत्तिं चरीकरीति स्म ।....स्वाभिधेयानि प्रमेयाणि प्रकाशयन्तीं लघ्वीं वृत्तिं लघ्वनन्तवीर्याचार्यवर्यो.... वैजेयप्रियसूनुना हीरपाख्यवैश्योत्तमेन वदरीपालवंशद्युमणिना शान्तिषेणाध्यापनाभिलाषिणा प्रेरितः सन् प्रारिप्सुः तदादौ चिकीर्षितवृत्तेरविघ्नतः परिसमाप्त्यर्थं शिष्टाचारपरिपालनार्थं पुण्यावाप्त्यर्थञ्च विशिष्टदेवतामभिष्टौति । '

अन्त-भाग

' इति परीक्षामुखलघुवृत्तेः प्रमेयरत्नमालानामधेयप्रसिद्धायाः न्यायमणिदीपिकासंज्ञायां टीकायां षष्ठः परिच्छेदः । '

यह टीका भी अभी तक अप्रकाशित है ।

२ अर्थप्रकाशिका

यह प्रमेयरत्नमालाकी दूसरी अप्रकाशित टीका है । इसके रचयिता पण्डिताचार्य चारु-कीर्ति हैं । निःसन्देह यह अपने नामके अनुरूप है और प्रमेयरत्नमालाके अर्थका अच्छा स्फोट करती है । प्रमेयरत्नमालालंकारकी तरह इस टीकामें भी यत्र तत्र नव्यन्याय-शैलीका अनुसरण किया गया है । टीका जहाँ विशद और बोधप्रद है वहाँ वह प्रमेयबहुल एवं विद्वत्तापूर्ण भी है इसका आदि तथा अन्त भाग देखिए ।

आदि-भाग

' श्री मन्नेमिजिनेन्द्रस्य वन्दित्वा पादपङ्कजम् ।<br>
प्रमेयरत्नमालार्थः संक्षेपेण विविच्यते ॥१॥

प्रमेयरत्नमालायाः व्याख्याः सन्ति [illegible] ।<br>
तथापि पण्डिताचार्य[illegible] [illegible] ॥२॥

भानौ देदीप्यमानेऽपि सर्वलोकप्रकाशके ।
न गृह्यते किं भुवने जनेन करदीपिका ॥३॥

'प्रारिप्सितस्य प्रबन्धस्य निर्विघ्नपरिसमाप्त्यर्थं स्वेष्टदेवतानमस्काररूपं मंगलमाचरन् शिष्यशिक्षायै ग्रन्थतो निबध्नाति नतामरेति ।...'

अन्त-भाग

'इन्द्रशक्रपुरन्दरादिशब्दाः इन्दनशकनपूर्दारणादिपर्यायभेदेन भिन्नार्थबोधका इति ज्ञानं हि समभिरूढनयः । तादृशज्ञाने पर्यायभेदप्रयोज्यो योऽर्थभेदः इन्दनादिरूपपर्यायभेदप्रयोज्यइन्द्र-शक्रादिपदार्थभेदः तद्बोधकत्वनिष्ठविशेष्यताशालिज्ञानत्वसत्वाल्लक्षणसमन्वयः... '

इस प्रकार यह परीक्षामुख और उसकी प्रकाशित एवं अप्रकाशित सभी उपलब्ध टीकाओंका संक्षिप्त परिचय हैं । जैनन्यायका विधिवत् ज्ञान-सम्पादन करनेके लिए ये कृतियाँ पर्याप्त हैं ।